# भारतीय राजनीति और शासन

लेखक
के० आर० बम्बवाल
एम० ए०, यू० पी० ई० एस०
डी० पी० एस० राजकीय डिग्री कॉलेज नैनीताल

१९६७
आत्माराम एन्ड संस
दिल्ली - नई दिल्ली चण्डीगढ़ जयपुर - लखनऊ

# तीसरे संस्करण की भूमिका

हमें प्रसन्नता है कि अंग्रेजी पुस्तक के समान ही हिन्दी अनुवाद का भी सर्वत्र स्वागत किया गया है। इतने थोड़े समय में ही इसका दूसरा संस्करण प्रकाशित होना इसकी उपयोगिता सिद्ध करता है। इस नवीन संस्करण में जहाँ भी आवश्यकता थी संशोधन कर दिए गए हैं। भारत के संविधान में इस बीच जो संशोधन हुए हैं इस संस्करण में उनका भी यथा स्थान विधिवत उल्लेख कर दिया गया है।

प्रकाशक

# दो शब्द

प्रस्तुत पुस्तक मेरी Indian Politics and Government जिसे भारतीय विश्वविद्यालयों के राज्य विज्ञान के छात्रों के लिए लिखा गया था का हिन्दी रूपान्तर है। इसका विषय भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन और वैधानिक विकास का इतिहास है। मूल पुस्तक को तैयार करने में लेखक ने अपने व्यक्तिगत अनुसन्धान के अतिरिक्त कुछ अन्य ग्रन्थकारों की सहायता से भी लाभ उठाया था और उनके प्रति अपने ऋण को पादटिप्पणियों और अन्त में दी गई पुस्तक सूची में स्वीकार किया था। भारतीय स्वातन्त्र्य संग्राम के विषय में निष्पक्ष वैज्ञानिक दृष्टिकोण रखना असम्भव प्राय है फिर भी लेखक ने इस संग्राम के विभिन्न चरणों, ब्रिटिश सरकार द्वारा उसका सामना करने के हेतु अपनाई गई नीतियों और समय समय पर भारत में किए वैधानिक सुधारों का संतुलित निरूपण और मूल्यांकन करने का यथासम्भव प्रयत्न किया था।

Indian Politics and Government का यह अनुवाद तैयार तो लगभग दो वर्ष पूर्व ही हो गया था परन्तु कुछ अप्रत्याशित कठिनाइयों के परिणाम-स्वरूप इसके प्रकाशन में विलम्ब हुआ है। ऐसी दशा में दो एक स्थानों पर संशोधन की आवश्यकता प्रतीत होती है। आशा है यह त्रुटियाँ अगले संस्करण में दूर हो जाएँगी। यह अनुवाद मेरी धर्मपत्नी और गुरुभक्त शिष्य श्री विश्वप्रकाश के परिश्रम का फल है। श्री विश्वप्रकाश का मैं विशेष रूप से आभारी हूँ क्योंकि उन्होंने अनुवाद के साथ मूल सामग्री में यत्र-तत्र महत्वपूर्ण परिवर्धन कर दिए हैं। अतएव आशा है कि यह पुस्तक छात्रों के लिए Indian Politics and Government से भी अधिक उपयोगी सिद्ध होगी।

के० आर० बम्बवाल

# विषय-सूची

# भारतीय राजनीति

## और

# शासन

### अध्याय १

## विषय-प्रवेश

### १ अंग्रेजों की भारत विजय

अंग्रेज शासकों ने अपनी जाति की ओर से भारत विजय का कार्य साक्षात् रूप से न तो आरम्भ किया था और न समाप्त किया था तथा न ही यह कोई युद्धात्मक कार्य था। यह था एक विलम्बित अस्तव्यस्त छोटा-छोटा कार्यक्रम। ईसा की सोलहवीं सदी में रानी एलिजाबेथ के द्वारा घोषित एक राजलेख के अनुसार स्थापित की गई ईस्ट इण्डिया कम्पनी का वाणिज्यिक काम ही बाद में भारत में अंग्रेजी साम्राज्य बनाने में परिणत हुआ। पहले पहल कम्पनी ने अपनी सारी शक्ति वाणिज्य-विस्तार के काम में लगाई और उस समय उसकी कोई भी राजनीतिक महत्वाकांक्षा न थी। राजनीतिक अधिकार को अथवा कुछ नागरिक सुविधाओं का भोग करने के लिए ही वह कुछ राष्ट्रीय क्षेत्र की स्वामिनी बन गई। यद्यपि अंग्रेजों ने ईस्वी सत्रहवीं सदी के प्रारम्भ में भारत में कदम रखा था तथापि ई० १७६५ में सम्राट शाह आलम से बंगाल बिहार और उड़ीसा का राजस्वाधिकार (दीवानी) प्राप्त करने से ही भारत में ईस्ट इण्डिया कम्पनी के शासन का श्रीगणेश हुआ था—कहा जा सकता है। अब यह एक शुद्ध वाणिज्यिक संस्था नहीं रह गई थी, कारण वाणिज्यिक कार्य में राजनीतिक शक्ति का समावेश हो गया था।

वाणिज्यिक संस्था का राजनीतिक संस्था में परिणति—ई० १८४९ में राजा रणजीतसिंह की पराजय के साथ-साथ भारत में अंग्रेजी राज्य स्थापित करने का काम और उसको दृढ़रूप से प्रतिष्ठित करने का काम समाप्त हो गया। इस तरह से कूटनीति, दलचातुरी, युद्धविजय अथवा केवल प्रभाव से अंग्रेजों ने भारत में अपना साम्राज्य बना लिया।

मंद अव्यवस्थित और खंडश सम्पन्न प्रक्रिया—१८४९ में पंजाब से सिक्ख राज्य के अंत के साथ ही भारत में ब्रिटिश साम्राज्य के स्थापन और संगठन का कार्य भी पूरा हो गया। ब्रिटिश शासन की छाया इस विस्तृत प्रायद्वीप के एक कोने से दूसरे कोने तक प्रसारित हो गई। वस्तुतः अंग्रेजों की भारत विजय एक मंद, अव्यवस्थित और खंडशः सम्पन्न प्रक्रिया थी। यह विजय केवल सामरिक विजय ही नहीं था। भारत में अपने राज्य-विस्तार के लिए अंग्रेजों ने कई उपायों का प्रयोग किया।

इनमें सबसे प्रभावशाली उपाय देशी नरेशों की पारस्परिक ईर्ष्या से लाभ उठाना था। इस क्षेत्र में अंग्रेज अपने विरोधी फ्रांसीसियों से बाजी मार ले गए। पहले पहल उन्होंने दीवानी के रूप में भारतीय प्रदेश पर अपना प्रभुत्व स्थापित किया तत्पश्चात् दुहरे शासन का छद्मवेश उतार फेंका और अंत में वे स्वयं शासक ही बन बैठे। इंगलैण्ड के अधिपति चार्ल्स द्वितीय ने बम्बई को १० पौंड प्रति वर्ष के पट्टे पर ईस्ट इण्डिया कम्पनी के हवाले कर दिया। कम्पनी ने निजाम के शासनाधीन प्रदेश में ब्रिटिश सेना के प्रतिपालन हेतु बरार को निजाम से नकद वेतन के बदले में ले लिया। लार्ड डलहौजी की पृथक्करण नीति भी बहुत से देशी राज्यों को ब्रिटिश शासन में सम्मिलित करने में सफल हुई। पंजाब को तलवार की नोक के बल पर जीता गया। इस प्रकार अंग्रेजों ने कूटनीति सैनिक-विजय और अनैतिक उपायों का अवलम्बन लेकर भारत में अपने साम्राज्य का निर्माण किया।

क्या अंग्रेजों ने भारत मस्तिष्क की अर्द्ध-चेतन अवस्था में जीता ?—अंग्रेज भारत में व्यापारी बनकर आए थे और यहां शासक बन कर रहे। कतिपय कहा करते हैं कि यह परिवर्तन आकस्मिक ही हो गया। माना कि भारत में ब्रिटिश राज्य की स्थापना और विस्तार करते समय किसी पूर्व निश्चित योजना के अनुसार काम नहीं हुआ। फिर भी इस सम्बन्ध में यह ध्यान देने योग्य है कि सत्रहवीं शताब्दी की समाप्ति के पूर्व भी ईस्ट इण्डिया कम्पनी के प्रधान सर जोशिया चाइल्ड ने भारत में सदैव के लिए एक विशाल और सुदृढ़ अंग्रेजी राज्य की नींव डालने का उद्देश्य अपने सम्मुख रखा था। लेकिन सर जोशिया के उत्तराधिकारी इस नीति से सहमत नहीं थे और उन्होंने साधारणतया साम्राज्य-स्थापन की नहीं प्रत्युत वाणिज्य विस्तार की ही नीति का पालन किया। १७४६ ई० में कर्नल जेम्स मिल्स नामक एक व्यक्ति ने बंगाल की विजय के लिए एक योजना तैयार की थी। परन्तु चूंकि ब्रिटिश अधिकारी ऐसी किसी योजना के प्रति उदासीन थे अतः उसने अपनी योजना आस्ट्रिया के सम्राट के सम्मुख रखी। यह ठीक है कि ईस्ट इण्डिया कम्पनी के संचालकों ने राज्य विस्तार सम्बन्धी नीति का बहुधा विरोध भी किया परन्तु फिर भी यह तर्क बिल्कुल निराधार है कि अंग्रेजों ने भारत मस्तिष्क की अर्द्ध चेतन अवस्था में जीता। हो सकता है कि सुदूर ब्रिटेन में स्थित कम्पनी के संचालकों ने भारतीय प्रदेशों में सत्वर बढ़ते हुए अंग्रेजी प्रभुत्व का सदैव विचार या समर्थन न किया हो। लेकिन भारत में स्थित कम्पनी के कर्मचारी इस बात को भली भांति जानते थे कि उन्हें क्या करना है। ७ जून १७५९ को क्लाइव ने अर्ल आफ चथम को भारत में एक ऐसी सेना निरंतर तैयार रखने के सम्बन्ध में लिखा था जो प्रथम अवसर आते ही उनकी साम्राज्य-विस्तार विषयक महत्वाकांक्षा की पूर्ति में सहायक हो सके।' अंग्रेजों ने देखा कि भारत में विद्यमान राजनीतिक अराजकता उन्हें साम्राज्यवादी लिप्सा-पूर्ति का अनुपम अवसर प्रदान कर रही है और उन्होंने इस स्वर्ण अवसर से लाभ उठाने में कोई कसर नहीं छोड़ी।

## २ विदेशी शासन के दोष—अवनति और असन्तोष

**ब्रिटिश राज्य के तथाकथित वरदान**—१५० वर्षों से अधिक के अपने सम्पूर्ण शासन-काल में अंग्रेज शासक भारतीय जनता को ब्रिटिश राज्य के तथाकथित वरदानों के मनमाने वर्णन के जोर से ही बहलाते रहे। भारतीय इतिहास के ऊपर लिखी हुई पाठ्य-पुस्तकों में ब्रिटिश शासन-काल में भारत द्वारा की गई नैतिक एवं भौतिक उन्नति के प्रगतिपूर्ण विवरण पर्याप्त मात्रा में होते थे लेकिन इस उन्नति के लिए भारत को क्या मूल्य चुकाना पड़ा इसका ऐसी अधिकांश पुस्तकों में उल्लेख मात्र भी नहीं किया जाता था। इस बात को तो अस्वीकार नहीं किया जा सकता कि ब्रिटिश राज्य ने भारत को रेल, डाकखाना और टेलीग्राफ आदि सभ्यता के अनिवार्य बाह्य उपकरण प्रदान किए लेकिन यहाँ यह भी स्मरणीय है कि जापान ने जो उन्नीसवीं शताब्दी के मध्यकाल तक सभ्यता की दौड़ में बहुत ही पिछड़ा हुआ देश था सभ्यता के समस्त उपकरणों को भारत की तुलना में कहीं अधिक शीघ्रता से प्राप्त कर लिया और वह भी बिना किसी विदेशी शासन की अधीनता को स्वीकार किए। भारत का राजनीतिक एवं प्रशासनिक एकीकरण जिसका श्रेय अंग्रेजों को दिया जाता है राष्ट्रीय स्वाधीनता एवं आर्थिक समृद्धि के मूल्य पर सम्पन्न हुआ। इसमें कोई सन्देह नहीं कि पाश्चात्य शिक्षा ने राष्ट्रीय चेतना के विकास में सहयोग दिया परन्तु अंग्रेजों ने उसका सम्पादन परहित की भावना से प्रेरित होकर नहीं किया था। सच तो यह है कि भारत जैसे विशाल देश का शासन-संचालन करने में अंग्रेजों को असुविधा होती थी। सम्यक् शासन संचालन के लिए उन्हें सस्ते क्लर्कों की आवश्यकता थी। अंग्रेजी शिक्षा ने उनकी इस आवश्यकता को पर्याप्त मात्रा में पूरा किया। पाश्चात्य शिक्षा दीक्षा ने पढ़े-लिखे शिक्षित भारतीयों की आँखों में तीव्र चकाचौंध उत्पन्न की जिसके फलस्वरूप वे धीरे धीरे अपने धर्म, साहित्य और संस्कृति से विमुख होने लगे। लेकिन यह चकाचौंध कब तक बनी रह सकती थी? इसकी भी एक सीमा थी। जहाँ यह सीमा पार हुई शिक्षित भारतीयों को यह समझने देर न लगी कि विदेशी शासन में हमारा भयंकर राष्ट्रीय पतन हुआ है।

**भारत का आर्थिक, राजनीतिक एवं सांस्कृतिक दासत्व**—राजनीतिक स्वाधीनता का अपहरण तो अंग्रेजों की भारत विजय का एक ऐसा परिणाम था जो बिल्कुल स्पष्ट दिखाई देता था। लेकिन इस राजनीतिक पराधीनता के साथ-साथ कुछ और भी नतीजे हुए जो यद्यपि प्रत्यक्ष रूप में तो दिखाई नहीं दिए परन्तु जिन्होंने भीतर ही भीतर भारत की आर्थिक समृद्धि की जड़ें काट डालीं तथा देश के आध्यात्मिक एवं सांस्कृतिक पतन का पथ प्रशस्त किया।

जब अंग्रेज भारत में आए, देश समृद्ध था। वस्तुतः भारत के धन और ऐश्वर्य ने ही अंग्रेजों को अपनी ओर आकृष्ट किया था। लेकिन अंग्रेजी राज्य की स्थापना देश के आर्थिक ह्रास का कारण बन गई। भारत के श्रेष्ठ हस्त कला कौशल एवं

धन्धे सभी कुछ धीरे धीरे चौपट हो गए क्योंकि उन्हें विदेशी उद्योग धन्धों से अत्यन्त प्रतिकूल एवं विषम परिस्थितियों में टक्कर लेना पड़ी।

यातायात के साधनों के शीघ्र विकास ने अंग्रेजों को भारतवर्ष में अपनी शक्ति सबल करने में सहायता दी। इसी समय इंग्लैण्ड से मशीनों का बना वस्तुओं का भारत में आना और बिकना शुरू हो गया। इसका स्वाभाविक फल यह हुआ कि भारत की शिल्पकलाओं और घरेलू उद्योग धन्धों को अपार क्षति पहुँची। अंग्रेजों ने गिर रहे भारतीय उद्योग धन्धों को तनिक भी सहारा नहीं दिया। उन्होंने तो भारतवर्ष को ब्रिटिश उद्योगों के वास्ते कच्चे माल का भण्डार और अपने माल का ग्राहक बनाने की निर्धारित नीति का पूर्णरूप से अनुसरण किया। ब्रिटिश सरकार की इस नीति ने भारत के विश्वविख्यात जुलाहों के मुंह की रोटी छीनने के लिए लंकाशायर और मानचेस्टर के विशाल यन्त्रोद्योगों का मार्ग निष्कण्टक कर दिया। दूसरी कोई सदय सरकार इस विनाश को रोक सकती थी। अंग्रेज सब कुछ थे न थे तो केवल भारत के हितैषी। इसका घातक परिणाम यह हुआ कि सहस्रों शिल्पियों की जीविका का अन्त हो गया और उन्हें कृषि का आश्रय लेना पड़ा। जब भूमि पर अधिक दबाव पड़ना प्रारम्भ हुआ उसकी उर्वरा शक्ति जवाब देने लगी। ऐसी स्थिति में जनता दुःख दैन्य से कराह उठी। डा० डी० ई० वाचा ने इस दारुण स्थिति का दिग्दर्शन करते हुए लिखा है— भारत के लोगों की आर्थिक अवस्था ब्रिटिश शासन के अन्तर्गत ह्रास को प्राप्त हो रही थी। लगभग ४ करोड़ भारतीयों को केवल एक बार भोजन नसीब होता था। भारत मन्त्री लार्ड सलिसबरी ने भी १८७५ में स्वीकार किया था कि ब्रिटिश शासन भारत का रक्त शोषण करके उसे रक्तहीन व दुर्बल बना रहा है। इस प्रकार यह स्पष्ट हो जाता है कि ब्रिटिश राज्य के कारण भारत को न केवल राजनीतिक पराधीनता ही भोगनी पड़ी प्रत्युत उसको परोक्ष में आर्थिक दासता की बेड़ियाँ भी पहननी पड़ीं।

ब्रिटिश शासन की छाया में भारत के आर्थिक और राजनीतिक पतन के साथ ही साथ यहाँ के गांवों में सहस्रों वर्षों से जो स्वशासन चला आ रहा था उसकी भी नींवें हिल गईं। भारतीय ग्रामों की पंचायती शासन व्यवस्था में मुगल सम्राटों ने भी कोई हस्तक्षेप नहीं किया था। उन्होंने अपनी सत्ता के प्रयोग को लगान वसूली और सेना की भरती तक ही सीमित रखा था। लोकप्रिय पंचायतें ग्रामीण शासन उन समस्त कार्यों को करने के लिए स्वतन्त्र थीं जिनका दैनिक जन जीवन पर प्रभाव पड़ता था। अंग्रेजों ने भारतवर्ष में शासन पर जमाते ही इस परम्परा को उलट दिया। वे देश में केन्द्रोन्मुखी शासन पद्धति की स्थापना करने के लिए कटिबद्ध थे। धीरे धीरे ब्रिटिश शासन सम्पूर्ण देश में व्याप्त हो गया और उसने यहाँ की जीवित आत्मक संस्थाओं का अन्त कर दिया। यह भारतीय जनता की राजनैतिक आत्मनिर्भरता पर निर्मम आघात था।

गोरे साम्राज्यवादियों के पीछे पीछे क्रिश्चियन मिशनरियों ने भारत में पदार्पण

लिया । शासन का उदार शान पर बढ़ रहा था । भारतीय जनता की बढ़ती हुई दरिद्रता और सामाजिक न्याय की भावना दबने तथा बुरे रीति रिवाजों तथा व्यवहारों के कारण ईसाई धर्म को प्रचार प्रसार के लिए उपयुक्त क्षेत्र मिला । असहनीय दरिद्रता से मुक्ति एवं सामाजिक न्याय की प्राप्ति की लालसा से लोगों ने बहुत बड़ी संख्या में ईसाई धर्म की दीक्षा ग्रहण की । इस बात का पहले ही संकेत किया जा चुका है कि अंग्रेजों ने भारतीयों को मानसिक एवं आध्यात्मिक दासता के पाश में आबद्ध करने के लिए देश में पाश्चात्य शिक्षा प्रणाली का सूत्रपात किया था । अंग्रेजी भाषा तथा साहित्य के सौन्दर्य तथा पाश्चात्य विचारों की प्राञ्जलता ने भारत के शिक्षित वर्ग को मोह लिया । इस प्रकार वे ही लोग जिनका देश के लिए सबसे अधिक महत्व था डाक्टर पट्टाभि सीतारामय्या के शब्दों में "विदेशी शासन के उपासक" बन गए । उस समय जबकि किसान और कारीगर विदेशी शासन के जुए में अपनी अन्तिम घड़ियां गिन रहे थे राष्ट्र सैनिक, औद्योगिक, बौद्धिक और नैतिक रूप से दिवालिया हो रहा था । अंग्रेजियत के रंग में रंगे भारतीय नौकरियों तथा पदवृद्धि के लिए संघर्ष कर रहे थे । यह एक ऐसे दुर्बल एवं पुरुषत्वहीन राष्ट्र का चित्र था जो न केवल अपना बल ही अपितु आत्मविश्वास भी खो बैठा था और अब अत्यन्त असहाय एवं दयनीय अवस्था में विदेशी शासकों की कृपाकोर का याचक था ।[1]

## ३ १८५७ का भारतीय विद्रोह

१८५७ का सिपाही विद्रोह भारत के राष्ट्रीय इतिहास की प्रथम महत्वपूर्ण घटना है । कतिपय यूरोपीय इतिहासकारों का दृष्टिकोण रहा है कि यह केवल उन थोड़े से असन्तुष्ट सिपाहियों का ही विद्रोह था जिन्हें कुछ अधिकारच्युत एवं प्रतिष्ठाहीन सामन्तों ने अपने स्वार्थ-साधन के लिए भड़का दिया था । इसमें तो कोई सन्देह नहीं कि विद्रोह उस स्वतन्त्रता आन्दोलन से सर्वथा भिन्न था जिसका सूत्रपात १८८५ में कांग्रेस की स्थापना के पश्चात हुआ । विद्रोह के संगठन में शिथिलता थी एवं उसे जनता की वास्तविक तथा अनवरत सहायता भी न मिली । इसके अतिरिक्त विद्रोह एक प्रजातान्त्रिक और प्रगतिशील आन्दोलन होने की अपेक्षा एक प्रतिगामी आन्दोलन ही अधिक था । लेकिन फिर भी वह भारत की स्वतन्त्रता का प्रथम युद्ध था, ब्रिटिश शासन को जड़ से उखाड़ कर फेंक देने का एक प्रबल और गौरवपूर्ण प्रयास था । चाहे शुरू में यह सिपाही विद्रोह हो परन्तु बाद में इसमें राजनैतिक प्रखरता आ गयी थी । डा० पट्टाभि सीतारमय्या और डा० पणिक्कर ने इस आन्दोलन को स्वतन्त्रता प्राप्ति का एक महान आन्दोलन बताया है । वीर सावरकर का भी यही मत है । इसने विदेशी शासन के प्रति भारत की निष्क्रिय अधीनता के युग का अन्त कर दिया । इसके उपरान्त राष्ट्रीय स्वतन्त्रता का संघर्ष यद्यपि वह उससे भिन्न दूसरा था

1 डा० सीतारमय्या — हिस्ट्री आफ दि नेशनलिस्ट मूवमेंट इन इण्डिया पृ० ७०८ ।

बराबर आगे बढ़ता गया और वह १५ अगस्त १९४७ तक जबकि भारत ने विदेशी शासन से मुक्ति प्राप्त की जारी रहा।

**असंतोष का प्रचण्ड विस्फोट**—सन १८५७ का विद्रोह ब्रिटिश शासन के प्रभाव से उत्पन्न हुए भारतीय जनता के अतुल असंतोष का आकस्मिक विस्फोट था। ईस्ट इण्डिया कम्पनी के लोलुप नौकरों के दुष्टतापूर्ण कृत्यों देश के निर्मम आर्थिक शोषण और जनता की बढ़ती हुई दरिद्रता क्रिश्चियन मिशनरियों के प्रचार एवं पाश्चात्य संस्कृति के प्रसार ने भारत में व्यापक असंतोष की भावना को उत्पन्न कर दिया था। भारत से विदा होते समय लार्ड डलहौजी का यह कहना कि मैं अपने पीछे शान्त भारत को छोड़ जा रहा हूं। लेकिन वास्तव में उस समय भारत एक ज्वालामुखी के तुल्य था जो अब फटने ही वाला था। सेना में चरबी लगे कारतूसों के प्रयोग ने तो बारूद में दियासलाई लगाने भर का काम किया। अवध सतारा बीदर और नागपुर के पदच्युत शासकों तथा झांसी की रानी वीरांगना लक्ष्मीबाई ने उस घनीभूत असंतोष को नेतृत्व एवं दिशा प्रदान की।

सन सत्तावन का विद्रोह अपने उद्देश्य में सफल न हो सका। अंग्रेज उसका दमन करने में सफल हुए लेकिन विद्रोह को दबाने में अंग्रेजों ने जिस निर्दय और प्रतिहिंसात्मक नीति का आचरण किया हिंसा का सामना करते समय जिस पशुता और बर्बरता को अपनाया चारों ओर जिस भय और आतंक की सृष्टि की वह उनके जातीय जीवन पर कलंक का टीका है। गैरट ने एन इण्डियन कमेण्ट्री में उसका निम्नलिखित शब्दों में वर्णन किया है अंग्रेजों ने अपने संस्था बन्दियों को बिना किसी अभियोग की सुनवाई के मौत के घाट उतार दिया यह सभी भारतीयों की दृष्टि में बर्बरता की चरम सीमा थी। मुसलमानों को मारने से पहले सूअर की खालों में सी दिया जाता था उन पर सूअर की चरबी मल दी जाती थी फिर उनके शरीर जला दिए जाते थे और हिन्दुओं को बलपूर्वक धर्मभ्रष्ट किया जाता था। हजारों की संख्या में स्त्री पुरुष और बालकों को दिल्ली में ही नहीं प्रत्युत देहातों में जा जा कर कत्ल किया गया। कुछ गांवों को अपराधी घोषित कर दिया जाता था और उनके निवासियों को तलवार के घाट उतार दिया जाता था। जहां कहीं अंग्रेज सेना पहुंचती थी वहीं के निवासियों के प्राण संकट में पड़ जाते थे। उन्होंने चाहे उन्होंने कोई अपराध किया हो अथवा नहीं अग्नि की ज्वालाओं में भस्मीभूत कर दिया जाता था।

**विद्रोह के परिणाम**—सन सत्तावन के विद्रोह ने एवं उस निर्दयता ने जिसके साथ उसका दमन हुआ जातीय कटुता की भावना को विपुल मात्रा में उत्पन्न किया। भारत के इतिहास में यह विद्रोह एक युगान्तरकारी घटना है। इसके साथ भारत में एक युग का अन्त और दूसरे युग का उदय होता है। विद्रोह के पूर्व ब्रिटिश शासकों एवं भारतीय जनता के बीच न्यूनाधिक प्रेमपूर्ण सम्बन्ध बन चुके थे। विद्रोह ने उन प्रेमपूर्ण सम्बन्धों में अचानक ही आमूल परिवर्तन कर दिया। पहले अंग्रेज भारतीय

जनता के साथ किसी सीमा तक स्नेहमय एवं सद्भावनापूर्ण वातावरण में जीवन यापन कर रहे थे रंगभेद और जातीय अभिमान की अधिक भावना नहीं थी यहाँ तक कि कभी कभी अन्तर्जातीय विवाह भी हो जाते थे लेकिन विद्रोह ने इस सारी स्थिति को बिल्कुल ही बदल दिया।

जातीय विद्वेष—विद्रोह के पश्चात ब्रिटिश और आंग्ल भारतीय समाज ने पृथक छावनियां और नगर से बाहर स्थित सिविल लाइनो में रहना प्रारम्भ कर दिया। अब उनका भारतीयों के साथ सरकारी कामों के अतिरिक्त बहुत ही कम सम्पर्क रहने लगा। फलत शासकों और शासितों के बीच भेद की खाई उत्पन्न हो गई और जैसे जैसे दिन बीतते गए उसका विस्तार होता गया। अंग्रेजों ने भारतीयों को नितान्त असभ्य समझना प्रारम्भ कर दिया और उनके हृदय में इस विश्वास ने घर कर लिया कि भारतीय जनता को केवल शक्ति प्रदर्शन के द्वारा अथवा डरा धमका कर ही वश में किया जा सकता है। उन्होने देशवासियों के प्रति जिस घोर घृणा और प्रचण्ड असन्तोष की भावना को प्रश्रय दिया उसके सुन्दर फल परिणाम निकले।

रक्त और लोहे की नीति—भारतीय जनता के प्रति अविश्वास की भावना ने स्वयं को अंग्रेजों द्वारा अपनाई गई रक्त और लोह की नीति (Policy of blood and iron) में व्यक्त किया। भारतीय अंग्रेजों के कोपभाजन बन गए और उनके स्वाभिमान पर पग पग पर आघात किया जाने लगा। अंग्रेजों की नादिरशाही एवं मंगोलो से तुलना करते हुए गैरट इस निष्कर्ष पर पहुंचा कि नृशंसता और निर्दयता में अंग्रेज इन दोनों में से किसी से कम नहीं थे। उसने लिखा है कि जैसे नादिरशाह ने दिल्ली को वीरान कर दिया था वैसे ही अंग्रेजों ने दिल्ली को वीरान किया। मंगोलों ने अपराधियों और निरपराधियों का बिना किसी भेदभाव के समान रूप से वध किया था और गाँवों में आग लगा कर अपनी बर्बर इच्छाओं की पूर्ति की थी। अंग्रेज भी इसी प्रकार के पक्के निकले।[1] ब्रिटिश शासकों ने भारतीयों को जरा-जरा सी बात के लिए अनुमान अपराध होने पर भी भयंकर दण्ड दिए। इसके विपरीत यदि कोई यूरोपीय किसी भारतीय के प्राण तक ले लेता तब भी उसे बहुत हल्का दण्ड दिया जाता था। सवार में महारानी विक्टोरिया की वह नीति जिसमें कहा गया था कि प्रजा की प्रसन्नता में ही हमारा बल है उनके सन्तोष में ही हमारी सुरक्षा है और उसकी कृतज्ञता ही हमारे लिए सर्वश्रेष्ठ पारितोषिक है व्यवहार में तिनिकमात्र भी प्रयुक्त न की गई।

नीति का परिणाम— रक्त और लोह की नीति भारतीयों के लिए असह्य थी इसने उनके हृदय में अंग्रेजों के प्रति भयंकर विद्वेष की अग्नि को प्रज्वलित कर

---

१ डा० एन० सिंह द्वारा उद्धृत—मैन्ड मार्क इन इण्डियन कान्स्टीट्यूशनल एण्ड नेशनल डवलपमेण्ट, पृ० १०८।

लिया। कोई भी दास अपने स्वामी से स्नेह नहीं कर सकता। वह स्वामी जो बर्बर पशु के तुल्य आचरण करता है निश्चय ही घृणा का पात्र बन जाता है चाहे वह घृणा प्रकट न हो सके। भारतीयों के साथ भी यही हुआ। अंग्रेजों का अपना छिपा शत्रु समझने लगा। यदा कदा घृणा का इस अग्राह्यता धारा न १८७२ में मालेरकोटला विद्रोह जैसी हिंसक चेष्टाओं में अपना निकास पाया। अंग्रेजों ने इन घटनाओं का भयंकर प्रतिशोध लिया। उन्होंने मालेरकोटला विद्रोह के प्रश्न को लेकर ४९ सिक्खों को बिना किसी अभियोग की सुनवाई के तोपों पर उड़ा दिया था। यद्यपि इस प्रकार के विस्फोट अधिक तो नहीं हुए परन्तु घृणा की आग भारतीयों के दिलों में बराबर सुलगती रही। अंग्रेजों के दर्प और अत्याचार ने घृणा की इस आग को निरन्तर धीरे धीरे परन्तु प्रच्छन्न रूप से भारत में ब्रिटिश शासन की जड़ों को दुर्बल कर दिया और भी भड़काया।

**भारतीयों का शासन से निष्कासन**—भारतीयों के प्रति अविश्वास की नीति पर आचरण करने का फल यह हुआ कि ब्रिटिश शासकों ने उन्हें शासन के समस्त महत्वपूर्ण पदों से वंचित कर दिया। प्रजा में से जो बहुत ही स्वामिभक्त थे शासकों की दृष्टि में वे भी सन्देह के पात्र थे। महारानी विक्टोरिया के इस वचन की कि वर्ण जाति और धर्म के आधार पर किसी भी भारतीय को कोई भी पद धारण करने से वंचित नहीं किया जायगा पग पग पर अवहेलना की गई। विदेशी शासकों ने भारत में ब्रिटिश साम्राज्य के फौलादी ढांचे—आई० सी० एस०—में भारतीयों का प्रवेश कठिन कर देने के उद्देश्य से परीक्षा में बैठने की अवस्था २१ वर्ष से घटा कर २० वर्ष और २० वर्ष से घटा कर १६ वर्ष कर दी। चूंकि ये परीक्षाएं इंगलैण्ड में होती थीं, अतः उत्साही भारतीय नवयुवकों के लिए वहां जाकर अंग्रेज लड़कों के मुकाबले अंग्रेजी भाषा और साहित्य की परीक्षाओं में सफलता पाना असम्भव प्राय हो गया। भारतीयों को सरकारी पदों से अलग रखने की इस कुचेष्टा ने देशवासियों के अन्तस्तल में प्रबल रोष की भावना अंकुरित की। फलतः एक भारत व्यापी आन्दोलन का श्रीगणेश हुआ। अन्त में सरकार को झुकना पड़ा और आई० सी० एस० की परीक्षाओं में बैठने की अवस्था १६ वर्ष से बढ़ा कर पुनः २१ वर्ष कर दी गई। किन्तु ब्रिटिश अधिकारियों द्वारा उठाया गया यह कदम उनकी इस इच्छा का कि वे शासन के सम्बन्ध में भारतीयों के ऊपर तनिक भी विश्वास करना नहीं चाहते अच्छी तरह से द्योतक था।

**सेना का पुनर्गठन**—विद्रोह के पश्चात भारतीय सेना का पुनर्गठन किया गया उसमें भी सन्देह एवं अविश्वास की उग्र नीति का आभास मिलता है जिसका अभी ऊपर उल्लेख किया जा चुका है। इस पुनर्गठन के आधार विद्रोह से सीख गए सबक थे। ब्रिटिश अधिकारियों ने भारतीयों के विरुद्ध अपनी शक्ति को अक्षुण्ण बनाए रखने के विचार से यह निश्चित किया कि भविष्य में भारत में एक अजेय ब्रिटिश सैन्यदल रखा जाए। परिणामतः उन्होंने ब्रिटिश सैन्य की मात्रा में यथेष्ट वृद्धि कर दी।

उन्होंने यह भी तय किया कि यूरोपीय और भारतीय सेना के बीच एक और दो का अनुपात किसी भी दशा में कम न होने पाए। तोपखाने की नौकरियाँ देशी सिपाहियों के लिए बन्द हो गईं और अब उन पर यूरोपीय सिपाहियों का ही एकच्छत्र अधिकार रहने लगा। देशी सिपाहियों को गोरे सिपाहियों के मुकाबले घटिया हथियार मिलने लगे। सेना के बड़े-बड़े और उत्तरदायित्वपूर्ण पद उनके लिए अलभ्य हो गए।

भारतीयों और यूरोपीयों के बीच वैमनस्य उत्पन्न करने की अपेक्षा भारतीयों के बीच ही वैमनस्य उत्पन्न करने की नीति अधिक घातक थी। इस विभाजन नीति के फलस्वरूप अब जातियों का एक नई पद्धति से वर्गीकरण किया गया। कुछ के लिए कहा गया कि इनकी सैनिक परम्परा रही है ये 'सैनिक' जातियाँ हैं। कुछ के लिए घोषणा की गई कि इनकी सैनिक परम्परा नहीं रही है ये असैनिक जातियाँ हैं। तजवीज यह ठहरी कि भारतीय पल्टनों में विभिन्न भारतीय प्रजा के मुकाबले नेपाल के गोरखों, सरहद के पठानों, जम्मू के डोगरों, राजस्थान के राजपूतों, पटियाला के सिक्खों और मराठा रियासतों के मराठों को तरजीह दी जाए। सेना में भी साम्प्रदायिकता का विष फैल जाए, इस आशय से जातियों और बिरादरियों के नामों के अनुसार ही फौजी टुकड़ियों के नाम रखे जाने लगे। उदाहरणार्थ राजपूत राइफल्स, सिक्ख रेजीमेण्ट, जाट बटालियन आदि। इस प्रकार जातिभेद पर बल देकर एक जाति के लोगों को दूसरी जाति के लोगों से लड़ाने का खेल प्रारम्भ हुआ। यह फूट डालो और राज्य करो (Divide & rule) के पुराने सिद्धान्त का नया रूपान्तर था।

देशवासियों के विरुद्ध देशवासियों को लड़ा देने की इस नीति में उस साम्प्रदायिकता के बीज छिपे हुए हैं जिसने कालान्तर में भारत के राजनीतिक जीवन को इतना प्रभावित, विषाक्त और कलुषित किया। विद्रोह के पश्चात मुसलमान अंग्रेजों के विशेष रूप से कोपभाजन हो गए थे क्योंकि उन्होंने अंतिम मुगल सम्राट बहादुरशाह के झण्डे के नीचे खड़े होकर और विदेशी शासकों के विरुद्ध शस्त्र उठाने का अक्षम्य अपराध किया था। एक जाति के तौर पर मुसलमान सरकारी अनुग्रह से हाथ धो बैठे। शासन ने मुसलमानों के प्रति तिरस्कार एवं हिन्दुओं के प्रति पक्षपात का भाव प्रदर्शित किया। यह भारत की दो विशिष्ट जातियों के बीच मतभेद की सृष्टि करने और उन्हें जान-बूझकर एक दूसरे से अलग करने की नीति का स्पष्ट प्रमाण था। अंग्रेज लोग एक-दूसरे को आपस में लड़ाकर अपनी स्थिति सुरक्षित कर लेने की कला में अत्यन्त निपुण थे। बाद में सर सय्यद अहमद खाँ जैसे वहाबी मुस्लिम नेता ही अपनी जाति के प्रति अंग्रेजों के अविश्वास भाव को दूर करने में सफल हुए। आगे चलकर परिस्थिति ने पलटा खाया। जैसे-जैसे राष्ट्रीयता की भावना बढ़ती गई अंग्रेजों ने हिन्दुओं के प्रति विरक्ति एवं मुसलमानों के प्रति अनुरक्ति का भाव प्रदर्शित करना प्रारम्भ किया। ऐसा करने में अंग्रेजों का स्वार्थ यही था कि मुसलमानों को प्रोत्साहित करके, उन्हें अनेक रियायतें देकर राष्ट्रीयता की बढ़ती हुई तरंगों को रोकने के लिए दृढ़ चट्टान की तरह प्रयुक्त किया जाए।

## ४ विद्रोह के पश्चात वैधानिक परिवर्तन

**विद्रोह के पूर्व का भारतीय शासन**—१८५७ के विद्रोह के सम्बन्ध में यह तो नहीं कहा जा सकता कि वह किन्हीं वैधानिक कारणों का फल था तथापि उसने भारत की शासन प्रणाली में कई मौलिक परिवर्तन उपस्थित किए। विद्रोह के पूर्व भारतीय शासन का निरीक्षण निर्देशन और नियन्त्रण बोर्ड आफ कण्ट्रोल के हाथों में था। कोर्ट आफ डाइरेक्टर्स की स्थिति १८५३ के अधिनियम के फलस्वरूप परामर्शदात्री समिति के तुल्य ही रह गई थी। भारत में कार्यपालिका शक्ति स परिषद गवर्नर जनरल में निहित थी। प्रान्तीय शासन स परिषद गवर्नरों के कन्धों पर था। सम्पूर्ण भारत के लिए विधि निर्माण का कार्य स परिषद गवर्नर जनरल अपने छः विधायी सदस्यों की सहायता से करता था। विधायी सदस्यों में से दो तो कलकत्ते के सर्वोच्च न्यायालय के न्यायाधीश तथा शेष चार सदस्य मद्रास से बम्बई बंगाल और आगरे की स्थानीय सरकारों द्वारा नियुक्त सरकारी कर्मचारी होते थे।

**कम्पनी के शासन का अन्त**—१८५७ के विद्रोह ने कम्पनी के शासन का अन्त कर दिया। वैसे तो कम्पनी के शासन का विनाश केवल पूर्व से ही समझा जाता था और ब्रिटिश सरकार धीरे धीरे उसके हाथ से समस्त शक्तियां लेती जा रही थी। विद्रोह ने ब्रिटिश सरकार को यह स्वर्ण अवसर प्रदान किया कि वह कम्पनी के शासन का अन्त कर दे और भारत का शासन प्रबन्ध पूर्णरूप से अपने हाथ में ले ले। जान ब्राइट के शब्दों में १८५७ की घटनाओं के फलस्वरूप ब्रिटिश राष्ट्र की आत्मा अप्रत्याशित रूप से जाग उठी और उसने कम्पनी के तोड़ देने का निर्णय किया।[1] फलतः १८५८ के भारत सरकार अधिनियम ने कम्पनी के शासन का अन्त कर भारत का शासन ब्रिटिश सरकार के हाथों में सौंप दिया।

**१८५८ का भारत सरकार अधिनियम प्रमुख उपबन्ध**—१८५८ का भारत सरकार अधिनियम भारत के वैधानिक इतिहास में अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान रखता है। इस अधिनियम के साथ ही साथ भारतीय इतिहास का एक युग समाप्त और दूसरा प्रारम्भ होता है। १८५८ के अधिनियम ने भारत के शासन को ईस्ट इण्डिया कम्पनी के हाथों से लेकर ब्रिटिश क्राउन के हाथों में सौंप दिया और निश्चित किया कि भविष्य में भारत का शासन हर मजेस्टी के नाम से चलेगा। अधिनियम ने कम्पनी की जल और थल सेना को क्राउन के नियन्त्रण में ले लिया और निर्धारित किया कि उनका कार्यक्षेत्र उन्हीं प्रदेशों में उन्हीं शर्तों पर और यथापूर्व वेतन पेंशन भत्ता तथा विशेषाधिकार के अनुसार होगा जैसा कि कम्पनी की सेवा में होता था।[2] अधिनियम ने बोर्ड आफ कण्ट्रोल तथा कोर्ट आफ डायरेक्टर्स (court of Directors)

---

१ कीथ द्वारा उद्धृत — स्पीचेज ऐन्ड डाक्युमेन्ट्स आन इण्डियन पालिसी खण्ड १ पृ ३२।

२ कीथ— स्पीचेज आन इण्डियन पालिसी पृ ३८०।

का अन्त कर दिया और उनके स्थान पर भारत मन्त्री ( Secretary of state ) के एक नए पद का सृजन किया तथा उक्त दोनों निकायों की समस्त शक्तियाँ भारत मन्त्री को हस्तान्तरित कीं। भारत मन्त्री ब्रिटिश मन्त्रिमण्डल का सदस्य था और मन्त्रिमण्डल के दूसरे सदस्यों की भांति ही संसद के प्रति उत्तरदायी था। वह संसद की बैठकों में भाग लेता था और संसद के सदस्य भारतीय प्रशासन के सम्बन्ध में उससे सब प्रकार के प्रश्न पूछ सकते थे। संसद के सदस्यों को भारतीय प्रशासन के सम्बन्ध में अपनी इच्छानुसार विधेयक उपस्थित करने और उनके किसी पहलू को लेकर सत्तारूढ़ दल के विरुद्ध अविश्वास प्रस्ताव तक लाने की अनुमति थी। भारतीय शासन के निरीक्षण, निर्देशन और नियन्त्रण का दायित्व भारत मन्त्री के कन्धों पर था। भारत मन्त्री का वेतन भारतीय राजस्व से दिया जाना तय हुआ।

१८५८ के अधिनियम ने भारत मन्त्री की सहायता के लिए १५ सदस्यों की एक भारत परिषद ( Indian Council ) बनाई। १५ सदस्यों में से ७ को तो कोर्ट ऑफ डायरेक्टर्स निर्वाचित करते थे और शेष ८ को ब्रिटिश सम्राट नियुक्त करता था। परिषद के आधे से अधिक सदस्यों के लिए यह आवश्यक था कि वे कम-से-कम दस वर्ष तक भारत में रह चुके हों और उन्हें अपना नए पद को सम्भालते समय अर्थात् परिषद के सदस्य बनते समय भारत छोड़े दस वर्ष से अधिक समय न बीता हो। परिषद के सदस्य सदाचार पर्यन्त अपने पद पर स्थिर रहते थे यद्यपि संसद के दोनों सदनों की प्रार्थना पर उन्हें अपदस्थ किया जा सकता था। परिषद के प्रत्येक सदस्य का वेतन १२०० पौंड प्रति वर्ष था। यह वेतन भारतीय राजस्व से दिया जाता था। परिषद का अध्यक्ष भारत मन्त्री था और उसे मताधिकार प्राप्त था। बराबर मत होने की स्थिति में वह अपना एक निर्णायक मत का प्रयोग कर सकता था। यदि परिषद् का बहुमत भारत मन्त्री के किसी प्रस्ताव से सहमत न होता तो भारत मन्त्री परिषद् की सम्मति का उल्लंघन कर सकता था लेकिन ऐसा करते समय उसे कारणों का निर्देश करना पड़ता था। भारतीय राजस्व के अनुमान और विनियोग के सम्बन्ध में भारत मन्त्री के लिए परिषद के बहुमत का निर्णय स्वीकार करना आवश्यक था। भारत के विभिन्न अधिकारियों के नाम 'डिस्पैच' अथवा पद नियुक्ति के अनुग्रहाधिकार के विभाजन और वितरण सम्बन्धी विनियम बनाने में भी भारत मन्त्री परिषद के बहुमत का निर्णय मानने के लिए बाध्य था। इसके अतिरिक्त ऋण विक्रय मोल करने और भारत सरकार के सम्पूर्ण सम्पत्तिक शासन में भी परिषद के बहुमत की ही चलती था। भारत मन्त्री को गवर्नर जनरल से गुप्त पत्र व्यवहार करने की अनुमति थी। भारत मन्त्री के लिए यह आवश्यक नहीं था कि वह अपने गुप्त पत्र-व्यवहार को परिषद के सामने रखे।

१८५८ के अधिनियम की एक विशेषता यह थी कि उसने पद-नियुक्ति के अनुग्रहाधिकार को क्राउन सपरिषद् भारत मन्त्री और भारतीय अधिकारियों के बीच

## ४ विद्रोह के पश्चात वैधानिक परिवर्तन

**विद्रोह के पूर्व का भारतीय शासन**—१८५७ के विद्रोह के सम्बन्ध में यह तो नहीं कहा जा सकता कि वह किन्हीं वैधानिक कारणों का फल था तथापि उसने भारत की शासन प्रणाली में कई मौलिक परिवर्तन उपस्थित किए। विद्रोह के पूर्व भारतीय शासन का निरीक्षण निर्देशन और नियन्त्रण बोर्ड आफ कण्ट्रोल के हाथ में था। कोर्ट आफ डाइरेक्टर्स की स्थिति १८५३ के अधिनियम के फलस्वरूप परामर्शदात्री समिति के तुल्य ही रह गई थी। भारत में कार्यपालिका शक्ति सपरिषद गवर्नर जनरल में निहित थी। प्रान्तीय शासन सपरिषद गवर्नरों के कंधों पर था। सम्पूर्ण भारत के लिए विधि निर्माण का कार्य सपरिषद गवर्नर जनरल अपने छः विधायी सदस्यों की सहायता से करता था। विधायी सदस्यों में से दो तो कलकत्ता के सर्वोच्च न्यायालय के न्यायाधीश तथा शेष चार सदस्य मद्रास, बम्बई, बंगाल और आगरा की स्थानीय सरकारों द्वारा नियुक्त सरकारी कर्मचारी होते थे।

**कम्पनी के शासन का अन्त**—१८५७ के विद्रोह ने कम्पनी के शासन का अन्त कर दिया। वैसे तो कम्पनी के शासन को विद्रोह के पूर्व भी वाञ्छनीय नहीं समझा जाता था और ब्रिटिश सरकार धीरे धीरे उसके हाथ से समस्त शक्तियां लेती जा रही थी। विद्रोह ने ब्रिटिश सरकार को यह स्वर्ण अवसर प्रदान किया कि वह कम्पनी के शासन का अन्त कर दे और भारत का शासन प्रबन्ध पूर्णरूप से अपने हाथ में ले ले। जान ब्राइट के शब्दों में १८५७ की घटनाओं के फलस्वरूप ब्रिटिश राष्ट्र की आत्मा अदमनीय रूप से जाग उठी और उसने कम्पनी के लोप करने का निर्णय किया।[1] फलतः १८५८ के भारत सरकार अधिनियम ने कम्पनी के शासन की अन्त्येष्टि कर भारत का शासन ब्रिटिश सरकार के हाथों में सौंप दिया।

**१८५८ का भारत सरकार अधिनियम प्रमुख उपबन्ध**—१८५८ का भारत सरकार अधिनियम भारत के वैधानिक इतिहास में अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान रखता है। इस अधिनियम के साथ ही साथ भारतीय इतिहास का एक युग समाप्त और दूसरा प्रारम्भ होता है। १८५८ के अधिनियम ने भारत के शासन को ईस्ट इण्डिया कम्पनी के हाथों से लेकर ब्रिटिश क्राउन के हाथों में सौंप दिया और निश्चित किया कि भविष्य में भारत का शासन हर मजेस्टी के नाम से चलेगा। अधिनियम ने कम्पनी की जल और थल सेना को क्राउन के नियन्त्रण में ले लिया और निर्धारित किया कि उनका कार्यकाल उन्हीं प्रदेशों में उन्हीं शर्तों पर और यथापूर्व वेतन पेंशन भत्ता तथा विशेषाधिकार के अनुसार होगा जैसा कि कम्पनी की सेवा में होता था।[2] अधिनियम ने बोर्ड आफ कण्ट्रोल तथा कोर्ट आफ डायरेक्टर्स (court of Directors)

---

[1] कीथ द्वारा उद्धृत — स्पीचेज आन इण्डियन पालिसी खण्ड १ पृ ३२।

[2] कीथ— स्पीचेज आन इण्डियन पालिसी पृ० ३८।

का अन्त कर दिया और उनके स्थान पर भारत मन्त्री ( Secretary of state ) के एक नए पद का सृजन किया तथा उक्त दोनों निकायों की समस्त शक्तियाँ भारत मन्त्री को हस्तान्तरित कीं। भारत मन्त्री ब्रिटिश मन्त्रिमण्डल का सदस्य था और मन्त्रिमण्डल के दूसरे सदस्यों की भांति ही संसद के प्रति उत्तरदायी था। वह संसद की बैठकों में भाग लेता था और संसद के सदस्य भारतीय प्रशासन के सम्बन्ध में उससे सब प्रकार के प्रश्न पूछ सकते थे। संसद के सदस्यों को भारतीय प्रशासन के सम्बन्ध में अपनी इच्छानुसार विधेयक उपस्थित करने और उसके किसी पहलू को लेकर सत्तारूढ़ दल के विरुद्ध अविश्वास प्रस्ताव लाने की अनुमति थी। भारतीय शासन के निरीक्षण, निर्देशन और नियन्त्रण का दायित्व भारत मन्त्री के कन्धों पर था। भारत-मन्त्री का वेतन भारतीय राजस्व से लिया जाना तय हुआ।

१८५८ के अधिनियम ने भारत मन्त्री की सहायता के लिये १५ सदस्यों की एक भारत परिषद ( Indian Council ) बनाई। १५ सदस्यों में से ७ को तो कोर्ट आफ डायरेक्टर्स निर्वाचित करते थे और शेष ८ को ब्रिटिश क्राउन नियुक्त करता था। परिषद के आधे से अधिक सदस्यों के लिए यह आवश्यक था कि वे कम से कम दस वर्ष तक भारत में रह चुके हों और उन्हें अपने नए पद को सम्भालते समय भारत छोड़े दस वर्ष से अधिक समय न बीता हो। परिषद के सदस्य सदाचार पर्यन्त अपने पद पर स्थिर रहते थे यद्यपि संसद के दोनों सदनों की प्रार्थना पर उन्हें अपदस्थ किया जा सकता था। परिषद के प्रत्येक सदस्य का वेतन १२०० पौंड प्रतिवर्ष था। यह वेतन भारतीय राजस्व से लिया जाता था। परिषद का अध्यक्ष भारत मन्त्री था और उसे मताधिकार प्राप्त था। बराबर मत होने की स्थिति में वह अपना एक निर्णायक मत का प्रयोग कर सकता था। यदि परिषद् का बहुमत भारत मन्त्री के किसी प्रस्ताव से सहमत न होता तो भारत मन्त्री परिषद् की सम्मति का उल्लंघन कर सकता था लेकिन ऐसा करते समय उसे कारणों का निर्देश करना पड़ता था। भारतीय राजस्व के अनुदान और विनियोग के सम्बन्ध में भारत मन्त्री के लिए परिषद के बहुमत का निर्णय स्वीकार करना आवश्यक था। भारत के विभिन्न अधिकारियों के नाम निर्देशन अथवा पद नियुक्ति के [illegible] के विभाजन और वितरण सम्बन्धी विनियम बनाने में भी भारत मन्त्री परिषद के बहुमत का निर्णय मानने के लिए बाध्य था। इसके अतिरिक्त [illegible] करने और भारत सरकार की सम्पूर्ण सम्पत्ति के मामले में भी परिषद् के बहुमत का ही चलता था। भारत मन्त्री को गवर्नर जनरल से गुप्त पत्र-व्यवहार करने का अधिकार था। भारत मन्त्री के लिए यह आवश्यक नहीं था कि वह अपने गुप्त पत्र-व्यवहार को परिषद् के सामने रखे।

१८५८ के अधिनियम की एक विशेषता यह थी कि उसने [illegible] अनुग्रहाधिकार को क्राउन सपरिषद् भारत मन्त्री और [illegible] के बीच

बाँट दिया। अधिनियम ने निश्चित किया कि वे समस्त नियुक्तियाँ और पदोन्नति जो इस समय भारत स्थित अधिकारियों के हाथों में हैं भविष्य में भी उन्हीं के हाथों में बनी रहेगी। सिविल सर्विस की नियुक्तियाँ प्रतियोगी परीक्षाओं द्वारा होंगी। इन परीक्षाओं के नियम लोक सेवा आयोगों की सहायता से सपरिषद भारत मन्त्री बनायेगा। अधिनियम का एक अन्य महत्त्वपूर्ण उपबन्ध यह था कि उसने भारत मन्त्री के लिए प्रति वर्ष संसद के दोनों सदनों के समक्ष भारत का नैतिक और भौतिक प्रगति का लेखा उपस्थित करना अनिवार्य कर दिया। अधिनियम ने यह भी निश्चित किया कि भारत का राजस्व ब्रिटिश संसद के दोनों सदनों की स्वीकृति के बिना भारतीय सीमाओं के बाहर किन्हीं सैनिक कार्यों के लिए प्रयुक्त नहीं होगा। अन्तत १८५८ के अधिनियम ने सपरिषद भारत मन्त्री को एक संयुक्त निकाय घोषित किया जो न्यायालय और भारत में अभियोग का वादी अथवा प्रतिवादी हो सकता था।

१८५८ के अधिनियम की समीक्षा—चाहे यह बात देखने में विरोधाभास ही क्यों न लगती हो फिर भी बहुत कुछ सत्य है कि जब ब्रिटिश संसद ने भारत के ऊपर नियन्त्रण प्राप्त किया उसने भारत के ऊपर नियन्त्रण रखना बन्द सा कर दिया। इसका कारण यह है कि पहले भारत का नियन्त्रण बोर्ड आफ कन्ट्रोल तथा कोर्ट आफ डायरेक्टर्स के हाथों में था। यह बात संसद के लिए एक चुनौती तुल्य थी और उसे अपनी सत्ता का प्रदर्शन करने के लिए प्रेरित करती थी। विद्रोह के पश्चात् बोर्ड आफ कन्ट्रोल तथा कोर्ट आफ डायरेक्टर्स का अन्त हो गया और भारतीय प्रशासन की सम्पूर्ण शक्ति भारत मन्त्री के हाथों में आ गई। भारत मन्त्री संसद के प्रति उत्तरदायी था। इसलिए अब संसद जो कुछ पाना चाहती थी वह उसे मिल गया। ऐसी स्थिति में उसने भारतीय शासन के ऊपर निरन्तर नियन्त्रण रखने और उसकी आलोचना करने में ढील डाल दी। भारतीय प्रशासन के प्रति संसद की उपेक्षा नीति का दूसरा कारण यह था कि जिन व्यक्तियों को भारत मन्त्री के पद पर नियुक्त किया जाता था वे पर्याप्त योग्य होते थे। चूँकि वे भारत के सुचारु शासन-संचालन के लिए संसद के प्रति उत्तरदायी थे अतः वे अपने कर्तव्यों तथा दायित्वों का निर्वहन अधिक से अधिक प्रवीण ढंग से करने का प्रयास करते थे। इसके अतिरिक्त १८५७ से १९१४ तक ब्रिटिश राजनीतिज्ञ अपनी देश की समस्याओं में ही अत्यधिक व्यस्त रहे। उनके पास इतना अवकाश नहीं था कि वे भारत जैसे विस्तृत प्रायद्वीप की जटिल समस्याओं का गम्भीरतापूर्वक अनुशीलन कर सकते। पुनश्च भारतीय सिविल सर्विस में इंगलैण्ड के चुने हुए सुशिक्षित और सुयोग्य व्यक्ति भाग लेते थे। स्वभावत ब्रिटिश जनता का इन व्यक्तियों के ऊपर विश्वास था और वह उनके कार्यों में टांग अड़ाना व्यर्थ समझने लगा।

यद्यपि भारत का शासन कम्पनी के हाथों से क्राउन के हाथों में जाना एक बहुत बड़ा परिवर्तन था परन्तु सर एच० एम० इल्बर्ट के शब्दों में यह परिवर्तन

सारगत ज्ञान की अपेक्षा औपचारिक ही अधिक था। इसी की पुष्टि करते हुए रमजे म्योर ने लिखा है कि भारतीय साम्राज्य के 'क्राउन' के हाथों में स्थानान्तरण ने जितना प्रतीत होता है उसकी अपेक्षा काफी कम परिवर्तन किया। १८५७ के पूर्व भी भारतीय शासन से सम्बद्ध सम्पूर्ण वास्तविक शक्ति बोर्ड आफ कण्ट्रोल के अध्यक्ष के जो ब्रिटिश मन्त्रिमण्डल का एक सदस्य था हाथों में आ गई थी। कोर्ट आफ डायरेक्टर्स के हाथों में कोई विशेष शक्ति नहीं रही थी। उसका काम तो बोर्ड आफ कण्ट्रोल को परामर्श देना भर रह गया था। हाँ यह बात अवश्य है कि उसके हाथों में पहल करने की यथेष्ट शक्ति थी। १८५३ के अधिनियम ने उसकी स्थिति और भी दुर्बल कर दी थी। उसको नियुक्तियों के अनुग्रहाधिकार से वंचित कर दिया गया था। उसकी सदस्य संख्या २४ से घटाकर १८ ही रहने दी गई थी। इन १८ डायरेक्टरों में से भी ६ को 'क्राउन' नियुक्त करता था। १८५३ के पूर्व संसद ने जितने भी चार्टर अधिनियम पास किए थे उनका कार्यकाल २० वर्ष ही रहता था। १८५३ के अधिनियम के कम्पनी के चार्टर को २० वर्ष के लिए संशोधित नहीं किया था। उसने केवल यही कहा कि कम्पनी 'क्राउन' की ओर से उस समय तक जब तक संसद कोई अन्य व्यवस्था न करे भारतीय प्रदेशों पर धरोहर के रूप में शासन कर सकती है। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि १८५३ के अधिनियम ने भारतीय शासन को कम्पनी के हाथों से लेकर 'क्राउन' के हाथों में सौंप देने का पथ प्रशस्त कर दिया था। १८५८ के अधिनियम ने तो पूर्वकाल से ही प्रारम्भ की गई प्रक्रिया को पूर्ण भर किया। १८५८ के पश्चात् भारत मन्त्री ने बोर्ड आफ कण्ट्रोल के अध्यक्ष तथा भारत परिषद् ने कोर्ट आफ डायरेक्टर्स का स्थान ग्रहण किया।

महारानी विक्टोरिया की घोषणा— क्राउन द्वारा भारतीय सत्ता के ग्रहण के समाचार से भारतीय जनता को महारानी विक्टोरिया की घोषणा ने परिचित कराया। इस सम्बन्ध में लार्ड कैनिंग ने जो 'क्राउन' की ओर से भारत के प्रथम वायसराय और गवर्नर जनरल नियुक्त हुए थे पहली नवम्बर १८५८ को इलाहाबाद में एक शानदार दरबार किया और उसमें महारानी विक्टोरिया के घोषणा पत्र को स्वयं पढ़कर सुनाया। यह घोषणा पत्र सहृदयता, उदारता और धार्मिक सहिष्णुता की भावनाओं से परिपूर्ण था। इसमें देशी नरेशों को यह विश्वास दिलाया गया था कि 'क्राउन' उनके स्वत्वों एवं अधिकारों की रक्षा करेगा। घोषणा-पत्र ने भारत स्थित अधिकारियों को यह आदेश दिया था कि वे जनता के धार्मिक मामलों में रंचमात्र भी हस्तक्षेप न करें और उसे पूर्ण धार्मिक स्वतन्त्रता का उपभोग करने दें। घोषणा-पत्र ने यह भी निर्धारित किया था कि भारत के लिए विधि निर्माण करते समय देश के रीतिरिवाजों परम्पराओं और लोकाचारों का निरन्तर ध्यान रखा जाएगा। उसमें यह भी विश्वास दिलाया गया था कि 'हर मजिस्टी' की भारतीय प्रजा को ब्रिटिश साम्राज्य के अन्य भागों की प्रजाओं के समकक्ष ही मान्यता प्राप्त होगी। घोषणा-पत्र

ने समस्त भारतीयों को बिना किसी भेद भाव और पक्षपात के योग्यतानुसार शासन के उच्च से उच्च पद देने और समान अधिकार व अवसर प्रदान करने का वचन दिया। घोषणा पत्र में यह भी कहा गया था कि विद्रोहियों के साथ दया का व्यवहार किया जायेगा और ईस्ट इण्डिया कम्पनी के समय की समस्त सन्धियाँ जारी रहेंगी। घोषणा पत्र के अन्त में भारतीयों को यह विश्वास दिलाया गया था कि ब्रिटिश सरकार उनकी भौतिक तथा नैतिक उन्नति करने में कुछ उठा न रखेगी।

घोषणा पत्र का महत्व—महारानी विक्टोरिया के घोषणा पत्र का भारत के राष्ट्रीय और वैधानिक विकास में अत्यन्त महत्वपूर्ण स्थान है। यह घोषणा पत्र प्रायः ६ वर्षों—१९१७ तक ब्रिटिश सरकार की भारत विषयक नीति का मूल आधार बना रहा। उसने उन समस्त सिद्धान्तों को निश्चित किया जिनके अनुसार भारत का शासन प्रबन्ध होना को था। यद्यपि उसके कतिपय महत्वपूर्ण उपबन्धों पर आचरण नहीं हुआ फिर भी वह पर्याप्त दीर्घकाल तक भारत में ब्रिटिश नीति का आदर्श माना जाता रहा।

१८६१ का भारत परिषद अधिनियम—पृष्ठभूमि—१८५८ के भारत सरकार अधिनियम ने गृह सरकार की रूपरेखा में ही परिवर्तन किया था। उसने भारतीय शासन तन्त्र को यथावत रहने दिया था। युग की परिस्थिति को देखते हुए यह अत्यन्त आवश्यक था कि भारतीय शासन तन्त्र में भी परिवर्तन किए जाएं। १८५७ के विद्रोह का मुख्य कारण शासकों और शासितों के बीच सम्पर्क का अभाव था। चूंकि गवर्नर जनरल की परिषद में भारतीय सदस्यों को कोई स्थान नहीं दिया गया था अतः सरकार के पास ऐसा कोई उपाय नहीं था जिससे वह भारतीय जनमत के सम्बन्ध में ज्ञान प्राप्त कर सके। सर बर्टिल फ्रेयर जैसे दूरदर्शी विचारकों ने इस बात की आवश्यकता पर बल दिया कि शासकों और शासितों के बीच बढ़ती हुई भेद की खाई को अविलम्ब पाटा जाए। उन्होंने इसी वस्तु को विद्रोह का मूल हेतु ठहराया था। उनका कहना था कि हमारे पास विद्रोह अथवा क्रान्ति के अतिरिक्त यह ज्ञात करने के कि हमारे कानून एवं हमारा शासन जनता के मनोनुकूल है अथवा नहीं अत्यल्प साधन हैं और यहां गवर्नर जनरल की परिषद तथा प्रान्तीय परिषदों में भारतीयों को साथ मिलाना अंग्रेजों के लिए आवश्यक हो गया था क्योंकि करोड़ों लोगों के लिए कानून बनाते समय अंग्रेजों को भारतीय विद्रोह के बिना यह पता लगाने का कोई साधन नहीं था कि उनके बनाए हुए कानून भारतीयों को पसन्द हैं या नहीं। सर सैयद अहमदखां ने भी सरकार को यही परामर्श दिया था। १८६१ के अधिनियम ने इस त्रुटि को सबसे पहली बार दूर किया। १८५३ के अधिनियम ने जिस व्यवस्थापिका सभा की स्थापना की थी उसके अन्दर कई दोष थे। पहला दोष तो यह था कि विधि निर्माण के कार्य से गैर-सरकारी व्यक्ति चाहे वे यूरोपीय हों अथवा भारतीय—बिलकुल पृथक रखे गए थे। दूसरा दोष यह था कि व्यवस्थापिका सभा के पास बम्बई

और मद्रास प्रभृति दूसरे प्रान्तों के लिए आवश्यक कानून बनाने के सम्बन्ध में पर्याप्त जानकारी नहीं था। इन प्रान्तों के प्रतिनिधियों को यह शिकायत रहती थी कि बंगाल के प्रतिनिधियों की अधिक संख्या होने के कारण हमारी एक नहीं चल पाती। तीसरा दोष यह था कि व्यवस्थापिका सभा ने कई ऐसे काम अपने हाथ में ले रखे थे जिन्हें तत्कालीन शासन व्यवस्था की दृष्टि से ठीक नहीं कहा जा सकता था। वह कार्यपालिका के कामों पर तरह तरह की आपत्ति करने लगा था और उसका यह आग्रह था कि गुप्त राजपत्रों को भी उसके सामने रखा जाए। व्यवस्थापिका सभा की यह प्रवृत्ति कार्यपालिका के लिए बड़ी असुविधाजनक थी। फलतः गवर्नर जनरल लार्ड कैनिंग ने १८६० में भारत मंत्री लार्ड चार्ल्स वुड को इन सारी कठिनाइयों और आवश्यकताओं के सम्बन्ध में एक जोरदार पत्र लिखा। ६ जून १८६१ को सर चार्ल्स वुड ने भारत परिषद् अधिनियम कामन सभा ( House of Commons ) के सामने प्रस्तुत किया।

प्रमुख उपबन्ध—१८६१ के भारत परिषद् अधिनियम ने पहला काम तो यह किया कि गवर्नर जनरल की कार्यपालिका परिषद् में एक और पाँचवाँ सदस्य बनाया। यह सदस्य कानूनी पक्ष से सम्बन्ध रखता था। अधिनियम ने दूसरी बात यह की कि गवर्नर जनरल को परिषद् का काय सुचारु रूप से चलाने के लिए नियम और आदेश बनाने का अधिकार दिया। गवर्नर जनरल अपनी अनुपस्थिति में परिषद् की बैठकों का सभापतित्व करने के लिए परिषद् में से ही किसी एक सदस्य को मनोनीत कर सकता था। अधिनियम ने गवर्नर जनरल को यह शक्ति दी थी कि वह भारत में विभाग व्यवस्था चला सकता है अर्थात् अपनी कार्यपालिका परिषद् के प्रत्येक सदस्य को शासन का कोई एक महत्वपूर्ण विभाग सौंप सकता है। विभाग व्यवस्था का मूल सिद्धान्त यह था कि प्रत्येक विभागाध्यक्ष अपने विभाग के छोटे छोटे प्रश्नों का स्वयं ही निर्णय करे और बड़े बड़े प्रश्नों का अन्य विभागाध्यक्षों से विचार विनिमय करके तथा गवर्नर जनरल से परामर्श लेकर निर्णय करे। १८६१ के अधिनियम ने तीसरा महत्वपूर्ण परिवर्तन यह किया कि उसने विधि और विनियम बनाने के लिए गवर्नर जनरल की परिषद् का विस्तार किया। अधिनियम ने निश्चित किया कि परिषद् में अतिरिक्त सदस्यों की संख्या कम से कम ६ और अधिक से अधिक १२ रहनी चाहिए। यह आवश्यक था कि इन अतिरिक्त सदस्यों में कम से कम आधे सदस्य गैर सरकारी हों। अतिरिक्त सदस्यों का कार्यकाल दो वर्ष था। परिषद् के काय और अधिकार विधि और विनियम बनाने तक ही सीमित थे। उसे कार्यपालिका के कार्यों में हस्तक्षेप करने की शक्ति नहीं थी। परिषद् के ऊपर अनेक प्रतिबन्ध लगे हुए थे। सार्वजनिक ऋण और राजस्व धर्म और सेना आदि विषयों से सम्बन्ध रखने वाले प्रस्ताव गवर्नर जनरल की पूर्व-स्वीकृति के बिना उपस्थित नहीं किए जा सकते थे। गवर्नर जनरल परिषद् द्वारा पास किए गए किसी भी कानून पर न केवल निषेधाधिकार का ही प्रयोग कर सकता था, प्रत्युत उसे आपात-काल में अध्यादेश निकालने की भी शक्ति थी।

गवर्नर जनरल व अध्यादेश का वही बल और प्रभाव होता था जो कि परिषद द्वारा पास किए गए किसी कानून का।

अधिनियम ने प्रान्तीय विधि निर्माण के लिए प्रत्येक प्रसीडेन्सी के गवर्नर को यह अधिकार दिया था कि वह अपनी परिषद में एडवोकेट जनरल या प्रसीडेन्सी के महाधिवक्ता को तथा कम से कम चार और अधिक से अधिक आठ अतिरिक्त सदस्यों को नियुक्त कर सकता है। परिषद का कार्य विशुद्ध रूप से विधायी था। प्रान्तीय परिषद द्वारा पास किए गए प्रत्येक कानून पर गवर्नर जनरल की स्वीकृति आवश्यक थी। अन्तत: १८६१ के अधिनियम ने गवर्नर जनरल को विधान कार्य के लिए नए प्रान्त बनाने और उनके लिए उप-गवर्नर नियुक्त करने का भी अधिकार दिया। ( Right to making new province and right to appoint Lieutenant Governors ) अधिनियम ने गवर्नर जनरल को यह भी शक्ति दी कि यदि वह चाहे तो किसी प्रसीडेन्सी प्रान्त या प्रदेश को विभाजित कर सकता है अथवा उसकी सीमाएं घटा-बढ़ा सकता है।

१८६१ के अधिनियम की समीक्षा—जी० जी० एन० सिंह के शब्दों में भारत के वैधानिक इतिहास में १८६१ के भारतीय परिषद अधिनियम का महत्त्व दो मुख्य कारणों से है। पहला कारण तो यह है कि उसने गवर्नर जनरल को विधान के कार्य में भारतीयों को साथ लेने का अधिकार दिया। दूसरा कारण यह है कि उसने बम्बई और मद्रास की सरकार को फिर से विधान कार्य का अधिकार दिया और अन्य प्रान्तों में भी वैसी ही विधान परिषदें बनाने की व्यवस्था की। इस प्रकार विधान की उस नीति का आरम्भ हुआ जिसमें कालान्तर में प्रान्तों को सन् १९३७ में लगभग पूर्ण आन्तरिक स्वायत्तता प्रदान की गई।[1] इसमें कोई संदेह नहीं कि १८६१ का भारतीय परिषद अधिनियम भारत के वैधानिक इतिहास में एक महान सीमा चिह्न से कम महत्त्व नहीं रखता क्योंकि बाद में भारत में जो भी वैधानिक परिवर्तन हुए उन सबका मूल आधार यही अधिनियम था। यद्यपि अधिनियम ने यह तो स्पष्टत: नहीं कहा कि केन्द्रीय और प्रान्तीय विधान परिषदों में भारतीयों को सम्मिलित किया जाय। उसमें तो गैर सरकारी शब्द का ही प्रयोग था। किन्तु व्यवहार में इसका अभिप्राय यही समझा गया कि विधि निर्माण के कार्य में भारतीयों को भी सम्मिलित किया जाना चाहिए।

१८६१ के अधिनियम की उक्त विशेषताओं का विवेचन करते समय हमें उसकी कुछ त्रुटियों का भी ध्यान न भूलना चाहिए। इस अधिनियम की एक बड़ी त्रुटि यह थी कि इसके अधीन निर्मित विधान परिषदें कार्यपालिका के ऊपर कोई नियन्त्रण नहीं रखती थी। उनके ऊपर प्रतिबन्ध इतने लगा दिए थे कि उनका सारा महत्त्व दिखावटी ही मालूम पड़ता था। वे सरकारी कार्यपालिका के सदस्यों से प्रश्न केवल ६ दिन का नोटिस देकर ही पूछ सकते थे। गवर्नर जनरल किसी प्रश्न को पूछने की स्वीकृति प्रदान करता

[1] जी० एन० सिंह—'भारत का वैधानिक एवं राष्ट्रीय विकास' पृ० ८७।

था। उन्हें पूरक प्रश्न (supplementary) पूछने का अधिकार नहीं था। गवर्नर जनरल को विधान परिषदों के कानूनों पर रोक (veto) लगाने का अधिकार था। इससे सारी अन्तिम शक्तियाँ गवर्नर जनरल के हाथ में आ गई और वह न केवल शासन सम्बन्धी मामलों में अपितु कानूनी मामलों में भी अपनी मनमानी कर सकता था। इसके अतिरिक्त जहाँ तक परिषदों में गैर सरकारी व्यक्तियों की नियुक्ति का प्रश्न था सरकार जनता के नेताओं को नहीं, प्रत्युत देशी नरेशों या पुराने कुलीन परिवारों के सदस्यों को ही नियुक्त करती थी। ये लोग भारतीय जनमत का प्रतिनिधित्व करने में सर्वथा असमर्थ थे। प्रिंसिपल श्रीराम शर्मा के अनुसार 'सरकार का यह विचार नहीं था कि वे कानून निर्माण में कोई कारगर भाग लें। वे तो कानून निर्माण की प्रक्रिया साक्षी मात्र ही थे।'[1] संक्षेप में १८६१ के भारतीय परिषद् अधिनियम का प्रमुख उद्देश्य यही था कि भारत में नौकरशाही जैसे-तैसे करके अपना कार्य चलाती रहे।

## ५ भारतीय राष्ट्रीयता का जन्म-काल १८७६ १८८४

भारतीय स्वतन्त्रता संग्राम के उद्भव एवं विकास के अध्ययन में १८७६ से १८८४ तक के समय की ओर विशेष ध्यान देने की आवश्यकता है। लार्ड लिटन एवं लार्ड रिपन के इस शासन काल को भारतीय राष्ट्रीयता के जन्मकाल के नाम से ठीक ही सम्बोधित किया जाता है। हम देख चुके हैं कि विप्लव के पश्चात् सरकार द्वारा प्रयुक्त अविश्वास एवं दमन की नीति, भारतवासियों को शासन में स्थान के सम्बन्ध में दिये गए वचन और जनता के बढ़ते हुए दारिद्र्य आदि तथ्य भारतीयों को विदेशी शासन के दोषों का समुचित परिज्ञान करा रहे थे। यद्यपि भारतीयों ने अभी तक ब्रिटिश शासन का विरोध स्पष्ट एवं संगठित रूप से तो नहीं किया था परन्तु उनके हृदय में विदेशी राज्य के प्रति विरक्ति की भावना दिन दूनी रात चौगुनी बढ़ती जाती थी। दूसरे शब्दों में यह कहा जा सकता है कि उस समय राष्ट्रीयता का वातावरण होने के लिए भूमि तैयार हो रही थी। ब्रिटिश इण्डियन एसोसिएशन आफ बंगाल, मद्रास नेटिव एसोसिएशन, ईस्ट इण्डियन एसोसिएशन, बम्बई प्रेसीडेंसी एसोसिएशन और पूना सार्वजनिक सभा आदि राजनीतिक संस्थाएं भारत के राजनीतिक रंगमंच पर पहले से ही प्रकट हो चुकी थीं तथा शासन सुधार सम्बन्धी आन्दोलन करने में संलग्न थीं तथापि इन संस्थाओं का एक निर्धारित क्षेत्र था। राष्ट्रीय अभ्युत्थान एवं राजनीतिक स्वाधीनता के किसी सांगोपांग प्रोग्राम का उनके पास अभाव था। लार्ड लिटन के शासनकाल में कतिपय ऐसे अन्याय एवं दमन के कार्य किए गए जिनके फलस्वरूप जन साधारण और शिक्षित भारतीयों दोनों के हृदयों में समान रूप से विदेशी शासन के प्रति रोष की वह भावना जागृत हो गई जिसने १८८५ में राष्ट्रीय महासभा (Indian National Congress) के संस्थापन का मार्ग साफ कर दिया।

---

[1] श्रीराम शर्मा—ए कांस्टीट्यूशनल हिस्ट्री आफ इण्डिया पृ० ९९।

**देहली दरबार**—लिटन डिजरली की विचारधारा का साम्राज्यवादी था एवं राजकीय शक्ति सामर्थ्य के प्रदर्शन में उसकी दृढ़ आस्था थी। राजनीतिक दूरदर्शिता का उसमें अभाव था और भारतीय जनता की भावनाओं एवं उच्चाकांक्षाओं के प्रति उसके हृदय में तनिक भी सहानुभूति नहीं थी। उसके शासन काल में महारानी विक्टोरिया की नई उपाधि कैसरे हिन्द (भारत साम्राज्ञी) की घोषणा करने के लिए १८७७ में शानदार देहली दरबार किया। इसी दरबार में ब्रिटिश नौकरशाही भारतीय नरेशों सामन्तों मुखियों और अन्य राजभक्तों ने भाग लिया परन्तु यह व्यय साध्य एवं विराट प्रदर्शन अत्यन्त अनुपयुक्त अवसर पर किया गया। उस समय दक्षिण भारत में भयंकर दुर्भिक्ष पड़ रहा था। देहली दरबार के आयोजन में धन को पानी की तरह बहाया गया जब कि असंख्य मानव प्राणों की रक्षा के लिए उसकी महती आवश्यकता थी। कलकत्ते के एक तत्कालीन पत्रकार ने इसका जबकि रोम जल रहा था नीरो सारंगी बजाने में तल्लीन था (Neero was fiddling while Rome was burning) कह कर उल्लेख किया था। भारतीयों के मन में यह अपेक्षावृत्ति काँटे की तरह चुभ गई। इसने उनके हृदय में अदम्य प्रभावशून्य विरोध की वेगवती धारा को उत्पन्न किया।

**अफगान युद्ध और सैनिक व्यय**—लार्ड लिटन के सैनिक अभियानों की वजह से जनता की कठिनाइयाँ और भी बढ़ गई। काबुल के ऊपर एक अवाछनीय आक्रमण किया गया जिसके फलस्वरूप अफगान युद्ध हुआ और सैनिक व्यय में आशातीत वृद्धि हो गई। रूसी आक्रमण के काल्पनिक भय के निवारणार्थ सेना को अनावश्यक रूप से बढ़ा देना तथा वैज्ञानिक सीमान्त की स्थापना के प्रयास बहुत ही खर्चीले प्रयोग थे जो परोक्षरूप से जनता की कठिनाइयाँ बढ़ाने के उत्तरदायी थे। देहली दरबार आक्रामक अफगान युद्धों और काल्पनिक रूसी हौवे से बचने के लिए की गई कोशिशों ने भारतीयों के समक्ष इस कटु सत्य को प्रत्यक्ष कर दिया कि उनके शासक जनसाधारण की आपदाएँ दूर करने की अपेक्षा अपने साम्राज्य को बनाए रखने के लिए अधिक कृत संकल्प हैं।

**भारतीय शस्त्र विधेयक**—लार्ड लिटन का शासनकाल भारतीय शस्त्र विधेयक जैसे काले कानून को पास करने के लिए भी कुख्यात है। इस विधेयक के द्वारा भारतीयों को बिना आज्ञा के शस्त्र रखने अथवा धारण करने से वंचित किया गया। जिस चीज से भारतीयों को मर्मान्तक वेदना पहुँचती वह केवल निरीह एवं असहाय जनता का निःशस्त्रीकरण करना ही नहीं अपितु इस दिशा में यूरोपियनों और भारतीयों के बीच बरता गया भेदभाव था। भारतीयों के लिए तो शस्त्रों का रखना अथवा धारण करना अपराध माना गया लेकिन यूरोपियनों यूरेशियनों ऐंग्लोइण्डियनों तथा अन्यान्य विदेशियों के ऊपर ऐसा कोई अंकुश नहीं लगाया गया। यह भेदभाव भारत के स्वाभिमान के ऊपर भयंकर आघात था। सुरेन्द्रनाथ बनर्जी के शब्दों में 'शस्त्र विधेयक ने हमारे ललाट पर जातीय हीनता की छाप लगा दी। संसार के सभ्य देशों

में भारत ही एक ऐसा देश है जहाँ नागरिकों को सैनिक होने के अधिकार से वंचित रखा जाता है। भारतीय अपने ही देश में द्वितीय श्रेणी के नागरिक बना दिए गए।"

वर्नाक्युलर प्रेस विधेयक—लार्ड लिटन के शासनकाल का तीसरा प्रतिगामी कार्य १८७८ का वर्नाक्युलर प्रेस विधेयक था। विद्रोह के पश्चात् भारतीय प्रेस ने बड़ी शीघ्रता से उन्नति की थी। १८६४ में लगभग ६४४ पत्र प्रकाशित हो रहे थे, उनमें ४०० से अधिक देशी भाषाओं के पत्र थे। देशी भाषाओं में प्रकाशित होने वाले पत्र लार्ड लिटन की दमन नीति का तीव्र शब्दों में विरोध करते थे। उनके लेखों और आलोचनाओं से जनता का रोष व्यक्त होता था। वे राष्ट्रीय चेतना के विकास में एवं जनता के क्षोभ को तीव्रता देने में सहायता पहुँचा रहे थे। वर्नाक्युलर प्रेस के नित्यप्रति बढ़ते प्रभाव को देखकर नौकरशाही के सिर में दर्द होने लगा। लार्ड लिटन ने भारत मन्त्री को देशी प्रेस के इस बढ़ते हुए प्रभाव के सम्बन्ध में जो अप्रत्यक्ष विद्रोह का सूचक था लिखा। वायसराय इस बात को अच्छी तरह समझता था कि समाचार-पत्रों की स्वाधीनता और विदेशी शासन का साथ साथ निभ सकना असम्भव है। इसी के समर्थन में एक बार मुनरो ने लिखा था स्वतन्त्र प्रेस और विदेशी शासन एक साथ नहीं चल सकते। ( A free press and the dominion of stranger can not go togther ) परिणामतः वर्नाक्युलर प्रेस विधेयक अथवा गलाघोंट कानून —जैसा कि यह उस समय विख्यात था—अति शीघ्रता से भारतीय व्यवस्थापिका सभा द्वारा एक ही बैठक में पास किया गया। यह भारतीय पत्रों की स्वाधीनता पर प्रत्यक्ष आक्रमण था। इस विधेयक के द्वारा जिलाधीशों के हाथों में यह अधिकार आ गया कि वे समाचार पत्रों के मुद्रकों और प्रकाशकों से जमानतें माँग सकते हैं और उनसे ऐसे किसी समाचार के जो शासन के प्रति अरुचि या जातियों के बीच कटुता की भावना को उत्पन्न करे प्रकाशित न करने की प्रतिज्ञा करवा सकते हैं। कानून भंग करने पर यह जमानत जब्त की जा सकती थी और इस निर्णय के विरुद्ध कोई अपील नहीं की जा सकती थी। वर्नाक्युलर प्रेस विधेयक इतना घातक था कि भारत परिषद के एक सदस्य सर एरस्काइन पेरी ने भी उसको अदूरदर्शी, असामयिक और भारत की भावी उन्नति के लिए घातक बताया था। इस गलाघोंट कानून ने और उस संकुचितता ने जिसके साथ वह कार्यान्वित किया गया विरोध का एक तूफान खड़ा कर दिया। सारे देश में असंतोष की एक लहर दौड़ गई। भारत के लोक-नेताओं ने इस विधेयक के विरोध में एक देशव्यापी आन्दोलन खड़ा किया। पाँच वर्षों के अविराम प्रयत्नों के पश्चात् १८८२ में यह विधेयक रद्द हुआ। इस विधेयक के निर्माण ने भारतीयों को पराधीनता के पाश से अवगत करा दिया और उनके हृदय में राष्ट्रीय जागरण की ज्योति प्रज्वलित की।

कपास आयात कर—लार्ड लिटन ने कपास की बनी वस्तुओं पर से आयात-कर हटा कर भी भारतीयों के हृदय में अंग्रेजी शासन के प्रति अश्रद्धा उत्पन्न की। भारत में पहली कपास टेक्सटाइल मिल १८२१ में चालू हुई थी और प्रतिकूल परिस्थितियों

के होते हुए भी धीरे धीरे उन्नति कर रही थी। लंकाशायर और मानचेस्टर के व्यापारियों ने इसका विरोध किया। क्योंकि भारतीय टक्सटाइल उद्योग के विकास को उन्होंने अपने एकाधिकार के लिए एक चुनौती समझा उन्होंने गृह सरकार पर इस बात के लिए दबाव डाला कि वह भारत सरकार को बाहर से आए हुए कपास व कपडे पर लगाए गए ५ प्रतिशत कर को उठा देने के लिए विवश करे। भारत मन्त्री ने इस थोथी दलील के आधार पर कि इस कर से भारतीय व्यापारियों को अनुचित प्रोत्साहन मिलता है आयात-कर उठा देने के लिए गवर्नर जनरल को लिखा। लार्ड लिटन के पूर्ववर्ती लार्ड नार्थब्रुक ऐसा करने के लिए सहमत नहीं हुए क्योंकि उनके विचार से यह भारत के लिए अहितकर था। इसके विपरीत लार्ड लिटन ब्रिटिश सौदागरों के हाथों का खिलौना बन गया। उसने आयात-कर को उठा दिया और यह पग उठाते समय अपनी कार्यपालिका परिषद के बहुमत की भी परवाह नहीं की। यद्यपि भारतीय व्यापारियों ने देश के अविकसित कपास उद्योग के ऊपर किए गए इस घातक प्रहार का प्राणपण से विरोध किया परन्तु उसका कोई फल नहीं निकला। उन्होंने इंगलण्ड की कामन सभा के समीप भी इस सम्बन्ध में एक आवेदन पत्र भेजा परन्तु उससे भी कुछ नहीं बन सका।

**इण्डियन एसोसिएशन १८७५**—लार्ड लिटन के प्रतिगामी शासन ने भारतीयों के हृदय में उमडती हुई राष्ट्रीय जागरण की भावना को बल प्रदान किया और इस बात के लिए आवश्यक वातावरण तैयार कर दिया कि देश के विभिन्न भागों में काम करती हुई देशनिष्ठ संस्थाएं सामूहिक कदम उठाने के लिए एकता के सूत्र में गुम्फित हो जाएं। सुरेन्द्रनाथ बनर्जी १८७५ में इण्डियन एसोसिएशन का संगठन कर चुके थे। लार्ड लिटन के कठोर कानूनों और न्यायहीन कार्यों ने उन्हें १८७७ में उत्तरी भारत और उसके एक वर्ष पश्चात् १८७८ में दक्षिण भारत का भ्रमण करने की प्रेरणा दी। उन्होंने अपने आकर्षक व्यक्तित्व एवं भाषण-पटुता के द्वारा विभिन्न प्रान्तों को समान कष्टों तथा समान ध्येय के आधार पर एक दूसरे के अति निकट ला दिया। सुरेन्द्रनाथ के गतिशील नेतृत्व एवं एकता के सदप्रयत्नों ने इण्डियन एसोसिएशन को अखिल भारतीय आन्दोलन का केन्द्र बनाने में सफलता प्राप्त की। एसोसिएशन का ध्येय भारतवर्ष में एक प्रभावशाली लोकमत तथा तत्कालीन महत् जन आन्दोलनों में जनसाधारण का संगठन तैयार करना था। इसके अतिरिक्त एसोसिएशन ने अपने सामने भारतवर्ष की विभिन्न जातियों के बीच सामान्य राजनीतिक हितों और आकांक्षाओं के आधार पर एकता स्थापित करने और हिन्दू मुसलमानों के बीच समवाय प्रेम एवं बन्धुत्व की भावना को विकसित करने का भी आदर्श रखा था।

इण्डियन सिविल सर्विस की परीक्षा में बैठने की अवस्था में जो कमी कर दी गई थी उसने इण्डियन एसोसिएशन को एक अखिल भारतीय आन्दोलन खडा करने का अवसर प्रदान किया। आई० सी० एस० की परीक्षा में बैठने की अवस्था २१ वर्ष से घटाकर १९ वर्ष कर देने का स्पष्ट आशय उसमें भारतीय नवयुवकों की सफलता को

जानबूझ कर असम्भव कर देना था। इससे शिक्षित समाज में जो असन्तोष उत्पन्न हुआ, उसे इसी प्रश्न पर केन्द्रीभूत करने में इण्डियन एसोसिएशन ने सफलता प्राप्त की। इंगलैण्ड की कामन-सभा (House of Commons) के पास सम्पूर्ण देश की ओर से एक स्मृतिपत्र भेजा गया और अन्त में, जिस उत्साह के साथ आन्दोलन का संगठन किया गया था उसके फलस्वरूप वह अपने उद्देश्य में सफल हुआ। इण्डियन सिविल सर्विस में बैठने की अवस्था दुबारा १९ वर्ष से बढ़ाकर २१ वर्ष कर दी गई।

इल्बर्ट बिल सम्बन्धी वाद विवाद में जो लार्ड लिटन के अनुवर्ती लार्ड रिपन के उदार शासनकाल में उठ खड़ा हुआ था भारत के राष्ट्रीय जागरण को और भी उत्तेजना दी। लार्ड रिपन के दृष्टिकोण, चरित्र एवं व्यवहार में आकाश पाताल का अन्तर था। लार्ड रिपन अत्यन्त सहृदय एवं उदाराशय वायसराय थे। इंगलैण्ड में ग्लैडस्टन के नेतृत्व में उदारवादी शासन की स्थापना हो चुकने के पश्चात वह भारतवर्ष में आए थे। भारतीयों की भावनाओं के प्रति उनके हृदय में आदर का भाव था। वर्नाक्युलर प्रेस विधेयक रद्द करके उन्होंने भारतीयों को सान्त्वना देने का प्रयत्न किया। उन्होंने अफगानिस्तान से ऐसी शर्तों पर सन्धि की जिससे कि ब्रिटिश सरकार के सम्मान में वृद्धि हुई। परिणामतः सेना के व्यय में अपने आप कमी हो गई। उन्होंने स्थानीय स्वशासन को प्रोत्साहन दिया और १८८२ में अपनी सुविख्यात रिपोर्ट लिखा। इस प्रकार लार्ड रिपन की नीति जनहित की भावनाओं से प्रेरित थी। इसलिए भारत के शिक्षित समाज में वे अत्यन्त लोकप्रिय हो गए। हिमालय से कन्या कुमारी तक प्रत्येक अंग्रेजी भाषाभाषी परिवार में उनका नाम अत्यन्त आदर के साथ स्मरण किया जाने लगा।

इल्बर्ट बिल—स्वाभाविक रूप से, लार्ड रिपन के उक्त सुधार जहाँ भारतीयों के सर्वथा मतानुकूल थे भारत में रहने वाले यूरोपियनों की दृष्टि में वे काँटे की तरह खटकने थे। रिपन यूरोपीय समाज के कोपभाजन बन गए। १८८३ में सर इल्बर्ट कौंसिल ने भारतीय लेजिस्लेटिव कौंसिल में एक बिल उपस्थित किया जिसका उद्देश्य यह था कि भारतीय एवं यूरोपीय न्यायाधीशों के बीच विद्यमान भेदभाव को दूर किया जाए। इससे पूर्व भारतीय न्यायाधीशों को चाहे वे कितने ही ऊँचे पद पर क्यों न प्रतिष्ठित हों किसी यूरोपीय के विरुद्ध अभियोग सुनने का अधिकार नहीं था।

अपने मौलिक रूप में इल्बर्ट बिल ने सभी जिलाधीशों एवं सेशन जजों को यूरोपीय अपराधियों के अभियोगों के निर्णय करने का अधिकार प्रदान किया। इस बिल में किसी को हानि पहुँचाने वाली कोई बात नहीं थी। किन्तु भारत स्थित यूरोपीय समाज इसे सहन न कर सका। लार्ड रिपन ने भारतीयों के सम्बन्ध में जो उदार नीति अपनाई थी यूरोपीय समाज उससे बहुत ही रुष्ट हो गया और इल्बर्ट बिल ने तो उसके रोषानल में घी का काम किया। यह बिल उनको अपने विशेषाधिकारों पर कुठाराघात प्रतीत हुआ और उन्होंने इसके विरोध में प्रचण्ड आन्दोलन खड़ा कर दिया। यूरोपियनों ने अपने हितों के रक्षार्थ एक सुरक्षा-संघ का निर्माण किया और यथेष्ट धन

एकत्रित करके इल्बट बिल के खिलाफ 'जिहाद' शुरू कर दिया। यह आन्दोलन जिसे कि उन्माद की सी अवस्था में चलाया गया था आगे चलकर शिष्टता की सीमाएँ भी उल्लघन कर गया। यूरोपियनों ने यह भय प्रकट किया कि भारतीय इस सुविधासे अनुचित लाभ उठायेंगे। लार्ड रिपन के ऊपर व्यंगबाणों की वर्षा होने लगी। कुछ लोगों ने तो यहां तक सोचा कि गुप्त रूप से लार्ड रिपन को सरकारी भवन से उठा कर इंगलैण्ड रवाना कर दिया जाए। कई बार लार्ड रिपन का निरादर किया गया और उनकी दावतों का बहिष्कार किया गया।

समझौता—यह झगड़ा लगातार कई महीनों तक चलता रहा जब यही जाकर समझौता हुआ। १८८४ के तृतीय विधेयक के अनुसार भारतीय जिलाधीशों और सेशन जजों को यूरोपियनों के मुकद्दमे सुनने का अधिकार तो दे दिया गया लेकिन इसमें एक शर्त लगा दी गई कि यूरोपियन अपराधियों को यह मांग करने का अधिकार होगा कि मुकदमा ज्यूरी की सहायता से सुना जाए और ज्यूरी के आधे सदस्य यूरोपियन अथवा अमरीकन हों। सर जान स्ट्रेची के शब्दों में इससे यूरोपियनों को भारत में एक ऐसी सुविधा मिल गई जो एक अंग्रेज को अपने देश में कदापि प्राप्त नहीं हो सकती थी।[1]

इल्बट बिल सम्बन्धी वाद विवाद ने भारतीय जन आन्दोलन के विकास पर भारी प्रभाव डाला। इसने भारतीयों की आँखें खोल दी। अत्यन्त मर्मान्तक वेदना के साथ उन्होंने अनुभव किया कि पराधीनता का अभिशाप कैसा कठोर होता है ?विदेशी शासकों ने हम किस प्रकार से पद दलित किया है और इस हीन अवस्था में डाल रखा है यह बात उनके सामने बिल्कुल स्पष्ट हो गई। अब उन्हें ज्ञान हुआ कि अपनी जातीय श्रेष्ठता के अभिमानी संकीर्ण मनोवृत्ति वाले शासक वर्ग से न्याय की आशा करना मृग मरीचिका से अधिक कुछ नहीं है। सुरेन्द्रनाथ बनर्जी के शब्दों में कोई भी स्वाभिमानी भारतीय इस बात को सहन नहीं कर सकता था। उनके लिए जो इसकी महत्ता समझते थे यह देशभक्ति का आह्वान था। इल्बट बिल की हलचल ने भारतीयों को एक पाठ पढ़ाया और वह यह कि अपने देश में भी बराबरी का दर्जा पाने के लिए उन्हें काफी संघर्ष करना पड़ेगा। यूरोपियनों ने इसका विरोध करने के लिए जिन संगठनों का सहारा लिया उसका प्रभाव भारतीयों पर पड़ा। मजूमदार ने लिखा है इल्बट बिल विवाद के समय यूरोपीय संगठनों को देखकर भारतीय यह समझ गये कि राष्ट्रीयता का विकास सम्भव है तो केवल एक सार्वभौमिक राष्ट्रीय सभा द्वारा ही। इस सभा का सम्बन्ध प्रान्तों की स्वतन्त्र राजनीति से न होकर देश की एक व्यापक राजनीति से ही होना चाहिए।

राष्ट्रीय सम्मेलन (Indian National Conference) १८८३—इस सारी हलचल के फलस्वरूप भारतीयों को न केवल जातीय भेदभाव एवं राजनीतिक

---

[1] सरजान स्ट्रेची— इंडिया इट्स एडमिनिस्ट्रेशन एण्ड प्रोग्रेस पृ० १११।

पराधीनता के विरुद्ध एक प्रविराम संघर्ष की ही आवश्यकता का भान हुआ अपितु यह भी ज्ञात हो गया कि इस संघर्ष की रूपरेखा क्या हो। यूरोपियनों ने इल्बर्ट बिल के संशोधन में मनोवाञ्छित सफलता प्राप्त की थी, इससे यह स्पष्ट हो गया कि विदेशी शासन का सफल विरोध तभी सम्भव है जब कि कोई देशव्यापी संगठन ऐसे कामों को अपने हाथों में ले ले और उस जनता का सक्रिय सहयोग मिल सके। समय की यह पुकार व्यर्थ नहीं गई। इल्बर्ट बिल के सम्बन्ध में यूरोपियनों का जो दृष्टिकोण रहा था उसे भारतीय नेताओं ने विस्मृत नहीं किया। दिसम्बर १८८३ में सुरेन्द्रनाथ बनर्जी के प्रयत्नों से प्रथम राष्ट्रीय सम्मेलन का आयोजन किया गया। यह सम्मेलन कलकत्ते में तीन दिन होता रहा। इसमें विभिन्न प्रान्तों के प्रतिनिधियों ने भाग लिया। सम्मेलन अपार उत्साह के वातावरण में सम्पन्न हुआ और उसमें भारत की उदीयमान राष्ट्रीयता का अच्छी तरह से परिचय मिलता था। १८८५ में बम्बई में राष्ट्रीय महासभा (Indian National Congress) की स्थापना हुई। वास्तव में उक्त सम्मेलन को राष्ट्रीय महासभा का अगुआ प्रयत्नकर्ता अथवा निर्माता कहना उचित होगा। सम्मेलन ने अपने को राष्ट्रीय महासभा में विलीन कर लिया। ऊपर जो कुछ कहा गया है उसका तात्पर्य यही है कि १८७६ से १८८५ तक के ८ वर्षों का भारत के राष्ट्रीय इतिहास में अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान है। इस काल की घटनाओं ने ही उस संघर्ष की नींव डाली जिसका अन्त भारत में ब्रिटिश राज के अन्त के साथ हुआ।

## सारांश

अंग्रेजों ने भारतवर्ष पर धीरे धीरे बिना किसी पूर्व निश्चित योजना के साथ काम करते हुए अधिकार किया था। १८५२ तक सम्पूर्ण देश ईस्ट इण्डिया कम्पनी के अधीन हो गया। यह बात बिल्कुल गलत है कि भारत में अंग्रेजों ने अपने साम्राज्य का निर्माण, मस्तिष्क की अचेतन अवस्था में किया। १८वीं शताब्दी में भारत की राजनीतिक दशा अत्यन्त अव्यवस्थित एवं शोचनीय थी अंग्रेजों ने इसका लाभ उठाया और अपने उद्देश्य को पूर्ण करने में सफलता प्राप्त की।

ब्रिटिश राज्य की स्थापना से भारत की आर्थिक राजनीतिक एवं सांस्कृतिक अवनति हुई। प्रतिगामी ब्रिटिश शासन के फलस्वरूप देश के पुराने उद्योग धन्धे चौपट हो गए और जनता दरिद्रता के दलदल में फंस गई। ब्रिटिश शासन की स्थापना के कारण पंचायतें नष्ट हो गईं। ईसाई पादरियों के धर्म प्रचार और अंग्रेजी शिक्षा के प्रसार ने भारत को साम्राज्यिक दासता की बेड़ियों में जकड़ लिया।

सन् १८५७ का विद्रोह ब्रिटिश की बुराइयों के कारण जनता में बढ़ते हुए असन्तोष का भयंकर विस्फोट था। भारत की राष्ट्रीय स्वाधीनता का यह प्रथम युद्ध असफल हुआ और अंग्रेजों ने अत्यन्त निष्ठुरतापूर्वक उसका दमन किया। विद्रोह के पश्चात् अंग्रेजों ने अविश्वास तथा 'फूट डालो और राज करो' की नीति का आश्रय लिया जिसका फल यह हुआ कि भारतीयों और अंग्रेजों के बीच भेद की खाई बढ़ती चली गई।

१८५७ के विद्रोह के पश्चात् भारत की शासन प्रणाली में कई मौलिक परिवर्तन हुए। १८५८ के भारत सरकार के अधिनियम ने भारत में कम्पनी के शासन की अन्त्येष्टि कर भारत का शासन ब्रिटिश सरकार के हाथों में सौंप दिया। अधिनियम ने बोर्ड आफ कण्ट्रोल तथा कोर्ट आफ डायरेक्टर्स का अन्त कर दिया और उनके स्थान पर भारत-मन्त्री के एक नए पद का सृजन किया। भारत मन्त्री ब्रिटिश मन्त्रिमण्डल का सदस्य होता था। अधिनियम ने भारत मन्त्री की सहायता के लिए १५ सदस्यों की एक भारत परिषद बनाई। कतिपय आलोचकों के अनुसार भारतीय शासन का 'क्राउन' के हाथों में जाना एक औपचारिक परिवर्तन मात्र था। नई व्यवस्था का प्रारम्भ महारानी विक्टोरिया की एक घोषणा के साथ हुआ। घोषणा में कहा गया था कि देशी नरेशों के अधिकारों की रक्षा की जायगी, विद्रोहियों के साथ दया का व्यवहार होगा और सभी धर्मों और जातियों के लोगों को बिना किसी पक्षपात के योग्यतानुसार सरकारी पदों पर नियुक्त किया जायगा।

जहाँ १८५८ के अधिनियम में केवल गृह सरकार की रूपरेखा में ही परिवर्तन किया था, १८६१ के भारतीय परिषद् अधिनियम ने भारतीय शासन में भी कतिपय सुधार किए। इस अधिनियम ने गवर्नर जनरल की कार्यपालिका परिषद् में एक पाँचवाँ विधि सदस्य और बढ़ाया। अधिनियम ने केन्द्र में गवर्नर जनरल को और प्रान्तों में गवर्नरों को यह अधिकार दिया कि वे कानून निर्माण के कार्य में भारतीयों को भी सम्मिलित कर सकते हैं। फिर भी १८६१ के अधिनियम के अधीन निर्मित भारतीय व्यवस्थापिका सभाओं को कई कठोर प्रतिबन्धों के अधीन काम करना पड़ता था।

भारत के राष्ट्रीय इतिहास में लार्ड रिपन और लार्ड लिटन का शासन काल अत्यन्त महत्वपूर्ण स्थान रखता है। ब्रिटिश सरकार की साम्राज्यवादी नीति, व्यय साध्य दिल्ली दरबार, अफगान युद्ध, इल्बर्ट बिल सम्बन्धी वाद विवाद, शस्त्र विधेयक, समाचार पत्रों की स्वाधीनता का अपहरण, इण्डियन सर्विस की परीक्षा में बैठने की अवस्था में कमी कर देना आदि ऐसी बातें थी जिन्होंने भारतीयों के मन में ब्रिटिश शासन के प्रति व्यापक असन्तोष की उस भावना को उत्पन्न किया जिसके फलस्वरूप १८८५ में कांग्रेस की नींव पड़ी।

# अध्याय २

# भारतीय राष्ट्रीयता का जन्म

## १ भारत में राष्ट्रीय आन्दोलन के उदय के कारण

(1) बहुत से कारणों का परिणाम—भारत में राजनीतिक चेतना ने मानो जागरण १८८५ में राष्ट्रीय महासभा की स्थापना के रूप में मूर्त आकार धारण कर लिया। यह स्मरणीय है कि कांग्रेस जो देशभक्ति का आकर्षण केन्द्र और राष्ट्रीय स्वातन्त्र्य संघर्ष का अग्रणी बन गई उसका जन्म कोई आकस्मिक घटना नहीं था। सच तो यह है कि यह उन्नीसवीं शताब्दी के राष्ट्रीय नवजागरण का ही एक भाग थी। इसमें कोई सन्देह नहीं कि यह उस अपार आर्थिक और राजनीतिक असन्तोष की अभिव्यक्ति थी जो ब्रिटिश शासन के अन्यायों के कारण पनप रहा था डा० पट्टाभिसीतारमैया ने भी इस तथ्य को स्पष्टतः स्वीकार किया है। इसके साथ ही साथ वह उन राष्ट्रवादी शक्तियों की अभिव्यक्ति थी जो पहले से ही धार्मिक-सामाजिक सुधार-क्षेत्र में सक्रिय थीं। बंगाल में रामगोपाल घोष सुरेन्द्रनाथ बनर्जी और आनन्दमोहन बोस ने, बम्बई में दादाभाई नौरोजी और जगन्नाथ शंकर सेठ ने, मद्रास में जी० सुब्रह्मण्य अय्यर और महाराष्ट्र में राव बहादुर के० एल० नलकर तथा एम० एच० विपलान्कर ने राष्ट्रीयता के बीज वपन के लिए भूमि अच्छी तरह तैयार कर दी थी। भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन को यूरोप के राष्ट्रीय आन्दोलनों से प्रभूत प्रेरणा प्राप्त हुई। उन्नीसवीं शताब्दी में यूरोप में राष्ट्रवाद की प्रचण्ड लहर उठी थी जिसके फलस्वरूप विशृंखलित जर्मनी और इटली का एकीकरण हुआ। यूनान और बेल्जियम को विदेशी शासन से मुक्ति मिली। मध्यकालीन अधोगति की दशा से जापान के अभूतपूर्व आकस्मिक उत्कर्ष ने भी भारत की राष्ट्रीयता को पर्याप्त प्रभावित किया। संक्षेपतः भारत का राष्ट्रवादी आन्दोलन कई शक्तियों और कारणों के संयोग का परिणाम था। नीचे हम उनमें से सर्वाधिक महत्वपूर्ण कारणों पर विचार करते हैं।

(2) भारत का राजनीतिक एकीकरण—यद्यपि भारतवर्ष में ब्रिटिश शासन का स्वरूप प्रतिगामी ही था फिर भी उसने भारत को राजनीतिक एकता प्रदान कर जो उसमें पहले कभी नहीं थी भारतीय राष्ट्रीयता के विकास को प्रोत्साहन दिया। वस्तुतः भारतवर्ष में विशिष्ट विषय के क्षेत्रों में, रक्त रंग भाषा वेष, रीति रिवाज और सम्प्रदाय आदि की असंख्य विभिन्नताएँ रहते हुए भी एक मौलिक एकता रही है। भौगोलिक दृष्टि से भारतवर्ष सदैव एक इकाई रहा है। इससे भी कहीं अधिक महत्वपूर्ण भारतवर्ष की सांस्कृतिक एकता है जो विभिन्नताओं के अविराम

आक्रमणों के बावजूद सदैव अक्षुण्ण रही है। जवाहरलाल नेहरू ने ठीक ही लिखा है कि 'सम्पूर्ण प्रायद्वीप के निवासियों की मानसिक पृष्ठभूमि दृष्टिकोण और विचारधारा में आश्चर्यजनक समानता रही है। शंकराचार्य द्वारा निर्धारित प्रमुख तीर्थ भारत के चार कोनों पर विराजमान थे। उत्तर में हिमालय के नीचे बद्रीनाथ दक्षिण में कन्या कुमारी के समीप रामेश्वरम पश्चिम में अरब समुद्र की ओर आँख गड़ाए हुए द्वारिका और पूर्व में बंगाल की खाड़ी के जल से अठखेलियाँ करती हुई पुरी। विभिन्न धर्मों के अनुयायियों के बीच सौहार्द विद्यमान था। भारत ही उनकी पुण्यभूमि थी।[१] भारतवर्ष में इस्लाम का प्रवेश इस एकता को छिन्न भिन्न करता हुआ मालूम होता था लेकिन भारतीय संस्कृति में दूसरी संस्कृतियों को मिलाने और अन्य धर्मों के प्रति सहिष्णुता की जो भावना रही है उसने यहाँ भी संश्लेषण का भाग लिया। यह तो अंग्रेजों की फूट डालो और राज करो नीति का परिणाम रहा है कि भारत की संश्लेषण शक्ति नष्ट हो गई और भौगोलिक एवं सांस्कृतिक दृष्टि से सदैव ही एक रहने वाला देश खण्ड खण्ड हुआ।

यह स्वीकार करना ही पड़ता है कि ब्रिटिश शासन के पूर्व भारत में राजनीतिक एकता का अभाव था। अशोक और अकबर जैसे महान शासकों को भी भारत में राजनीतिक एकता स्थापित करने में पूरी सफलता नहीं मिली। भारत का जो कुछ एकीकरण वे कर सके वह अल्प जीवी रहा। इसका एक तो कारण यह है कि जनता में राजनीतिक एकता की उत्कट आकांक्षा नहीं थी। दूसरे आवागमन के आधुनिक साधन भी उस समय उपलब्ध नहीं थे। भारत में राजनीतिक एकता स्थापित करने का श्रेय अंग्रेजों को ही प्राप्त है।[२] वे सम्पूर्ण देश को एक दृढ़ केन्द्रित शासन व्यवस्था के अन्तर्गत लाने में सफल हुए। उन्होंने भारतवर्ष को वह राजनीतिक सत्ता प्रदान की जिसके आदेशों का देश के एक कोने से दूसरे कोने तक पालन किया जाने लगा। अंग्रेजों की इस सफलता का कारण यातायात के साधनों का विकास है। यह तो स्पष्ट ही है कि अंग्रेजों ने भारत में प्रशासनिक एकता अपने साम्राज्य के हितार्थ स्थापित की आवागमन के आधुनिक साधनों का सूत्रपात करने में उनका अपना ही स्वार्थ निहित था। ऐसा होने पर इस देश का आर्थिक शोषण वे और भी सुगमतापूर्वक कर सकते थे। परन्तु इसका परिणाम सर्वथा उनके मनोनुकूल नहीं हुआ। जवाहरलाल नेहरू के शब्दों में ब्रिटिश शासन द्वारा स्थापित भारत की राजनीतिक एकता सामान्य पराधीनता की एकता थी लेकिन उसने सामान्य राष्ट्रीयता की एकता को जन्म

---

१ जवाहरलाल नेहरू—यूनिटी ऑफ इण्डिया पृ० १६।

२ सुब्रह्मण्य अय्यर ने राष्ट्रीय महासभा के प्रथम अधिवेशन में भाषण देते समय इस महत्वपूर्ण तथ्य की कि 'देश के इतिहास में जनता के बीच एकता की भावना के दर्शन का (राष्ट्रीय अस्तित्व के भान का) यह सर्वप्रथम अवसर है' चर्चा की थी।

दिया।[1] अखण्ड और स्वतन्त्र भारत का विचार राजनीतिक एकीकरण का अनिवार्य परिणाम था। इसने लोगों के दिमागों में घर कर लिया। इस समय एकता का विचार कहीं ऊपर से नहीं लादा गया था वह स्वतः प्रेरित था। इस विचार ने प्रत्येक देशभक्त भारतीय को नई प्रेरणा एवं स्फूर्ति प्रदान की और राष्ट्रीय स्वातन्त्र्य समर को आगे बढ़ाया। आगे चलकर एकता की इस बढ़ती हुई भावना ने अंग्रेजों को भयभीत कर दिया। अब उन्होंने इस एकता को नष्ट करने की चेष्टा की। उन्होंने भारतीय राष्ट्रवाद की उन्मुक्त शक्ति को रोकने के लिए देशवासियों के विरुद्ध देशवासियों के सन्तुलन' का सिद्धान्त प्रयुक्त किया तथा धार्मिक और साम्प्रदायिक वैमनस्य के बीज बोए। यद्यपि इस चेष्टा में अंग्रेजों को कुछ सफलता मिली परन्तु राष्ट्रीयता की वेगवती मन्दाकिनी जो एक बार बह निकली उसे न अंग्रेजों की कूटनीति ही और न उनका दमन ही रोकने में सफल हो सका।

(5) पाश्चात्य शिक्षा और संस्कृति—भारतीय राष्ट्रीयता के जन्म और विकास में पाश्चात्य शिक्षा प्रणाली ने भी बड़ी सहायता दी। अंग्रेजी शिक्षा के फलस्वरूप भारत वर्ष का पश्चिम के साथ सम्बन्ध स्थापित हुआ जिसके सुदूरव्यापी परिणाम हुए, सुशिक्षित भारतीय अंग्रेजी भाषा और साहित्य के सौन्दर्य पर मुग्ध हो गए उन्होंने पाश्चात्य सभ्यता के अमृत का आपानक पान किया। एक अंग्रेज लेखक रोनाल्डशे ने स्वयं लिखा है' पश्चिमी अध्ययन की नई मदिरा ने भारतीयों के मस्तिष्क में गहराई से प्रवेश किया और भारतीयों ने भी उसका गम्भीरता पूर्वक स्वतन्त्रता एवं राष्ट्रीयता के रास्ते से पान किया जिसके फलस्वरूप उनका दृष्टिकोण क्रान्तिकारी बन गया। शिक्षित भारतीयों ने इटली की राष्ट्रीयता के अग्रदूत मैजिनी, फ्रांसीसी राज्यक्रान्ति के प्रवक्ता रूसो और वाल्टेयर, व्यक्तिगत स्वाधीनता उदारवाद और राष्ट्रीय स्वतन्त्रता के अग्रदूत टॉमस पेन, लाकयस मकाले और मिल आदि लेखकों की रचनाओं का अत्यन्त मनोयोगपूर्वक अनुशीलन किया। उन्नीसवीं शताब्दी में जो राष्ट्रीय आन्दोलन हुए थे उनसे भारतीय नवयुवकों को बड़ी प्रेरणा मिली। इन राष्ट्रीय आन्दोलनों का ही यह फल था कि तुर्की से यूनान को और हालैण्ड से बेल्जियम को स्वतन्त्रता प्राप्त हुई। अपने देश की अधोगति देखकर भारतीय युवकों का हृदय ग्लानि से भर गया। दादाभाई नौरोजी के अनुसार जो राष्ट्रीय महासभा की नींव डालने वालों में से एक थे पाश्चात्य शिक्षा भारत के राष्ट्रीय जागरण में एक विशिष्ट स्थान रखती है। हमें एक नूतन प्रकाश मिला है और उसने बताया है कि राजा प्रजा के लिए होता है प्रजा

---

[1] हिन्दुस्तान की राजनीतिक एकता गौण रूप से साम्राज्य की वृद्धि के फलस्वरूप आप से प्राप्त हुई थी। बाद में जब यह एकता राष्ट्रीयता के साथ मिल गई और विदेशी राज्य को चुनौती देने लगी तो हमारे सामने फूट डालने और साम्प्रदायिकता को जानबूझ कर बढ़ाए जाने के दृश्य आने लगे जो हमारी भावी उन्नति के मार्ग में जबरदस्त रोड़े बने।" जवाहरलाल नेहरू आत्मकहानी पृ० ४३०

राजा के लिए नहीं। सक्षपत पाश्चात्य विचार धारा और साहित्य के संसर्ग ने भारत म बुद्धिजीवियो म समस्त नवीन आदर्शों की सृष्टि की उनके प्रति प्रगाढ प्रेम की भावना उत्पन्न की।

वस्तुत भारत म ब्रिटिश शासको ने पाश्चात्य शिक्षा का सूत्रपात किसी उन्नत अथवा परहित की भावना स प्रेरित होकर नही किया था। इसम कोई सन्देह नहीं कि कुछ ऐसे भी न्युत्पन्न अग्रज थे जिनका अग्रजी भाषा और सस्कृति की अन्तवर्ती शक्ति म दृढ विश्वास था और वे सोचते थे कि भारत की उन्नति अग्रजी रीतियो को अपनाने पर ही सम्भव है। राजा राममोहन राय जसे बुद्ध देशभक्तों का भी यही विचार था कि जिस अधोगति म भारत पतन हुआ है उसमे छुटकारा पाने क लिए पाश्चात्य सस्कृति का सम्पर्क अतीव आवश्यक है। परन्तु भारत म अग्रजी शिक्षा प्रारम्भ करने के पीछे सवथा अनपेक्ष उद्देश्य नही थे। अग्रजो को उस समय सस्ते क्लर्कों की आवश्यकता थी वे शिक्षित भारतीयो का विदेशी शासन के प्रति राजभक्त और भूत कालीन सस्कृति तथा धम क प्रति विमुख करना चाहते थे। ब्रिटिश शासकों की इन एषणाओं का ही यह परिणाम था कि यहाँ पाश्चात्य शिक्षा प्रणाली का सूत्रपात किया गया। भारतीय जनता क अग्रजीकरण क साथ ही साथ भारत म ब्रिटिश साम्राज्य की नीव को सुदृढ करना ही विदेशी शासको का प्रमुख उद्देश्य था। अधिकांश अग्रज मोंटस्टुअट एलफिन्स्टन क विचार स सहमत थ कि अग्रजी शिक्षा क प्रभाव से भारतीय ब्रिटिश शासन को सहष स्वीकार कर लेंगे।[1] स्पष्ट रूप स यह आशा की गई थी कि शिक्षा प्रसूत सस्कार जनता को ब्रिटिश शासन से सन्तुष्ट कर देंगे और उसक हृदय मे विदेशी शासन क प्रति अनुरक्ति का भाव उत्पन्न हो जाएगा। मोंटस्टुअट एलफिस्टन के अनुसार भारतवष मे अग्रजी शिक्षा एक राजनीतिक आवश्यकता थी। भारत म ब्रिटिश शासन की स्थापना अत्यन्त सदिग्ध और अनिश्चित वातावरण म हुई थी शासक और शासितो क बीच बहुत भेदभाव था। इन कारणों स ब्रिटिश साम्राज्य की स्थिति सवथा सुरक्षित नहीं थी। उसकी सुरक्षा का एकमात्र उपाय यही हो सकता था कि अग्रजी शिक्षा क प्रचार द्वारा स्वतन्त्र विचार शक्ति को कुण्ठित कर दिया जाये। ट्रेवेलियन न १८३८ म लिखा था कि अग्रजी साहित्य का प्रभाव भारत में अग्रेजी साम्राज्य क लिए हितकर होगा। लेकिन वह यह भूल गया कि अग्रेजी साहित्य स्वतन्त्रता की उन्नत भावनाओ से परिपूर्ण है और इस द्वारा राष्ट्रीयता एव स्वाधीनता की भावना को प्रोत्साहन मिलेगा।[1]

पाश्चात्य शिक्षा का सूत्रपात करने में अग्रजो का ध्येय भारत में अपने साम्राज्य की जडो को मजबत करना था लेकिन उसने इन जडो को उखाडने में सहायता दी। भारतीयो को अपने विदेशी शासको क प्रति राजभक्ति का पाठ पढाने क बजाय अग्रजी शिक्षा ने उन्हें स्वतन्त्रता और स्वशासन का पाठ पढाया। शिक्षित भारतीयो ने

१ ओ मेले (सम्पादित)— माडन इण्डिया एण्ड दि वेस्ट' पृ० ६५८ ६।

अमेरिका इटली और आयरलण्ड के स्वातन्त्र्य संग्रामों के सम्बन्ध में पढ़ा। उन्होंने ऐसे लेखकों की रचनाओं का अनुशीलन किया जिन्होंने व्यक्तिगत और राष्ट्रीय स्वाधीनता के सिद्धान्तों का प्रचार किया है। ये शिक्षित भारतीय भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन के राजनीतिक और बौद्धिक नेता हो गए।[1] यह स्मरणीय है कि सुरेन्द्रनाथ बैनर्जी दादाभाई नौरोजी गोखले तथा भारत की राष्ट्रीयता के अन्य ख्याति-प्राप्त अंग्रेजी शिक्षा की ही देन थे। मकाले ने कहा था कि उस दिन को जब यूरोपियन ज्ञान में निष्णात भारतीय यूरोपियन संस्थाओं की माँग करेंगे मैं ब्रिटिश इतिहास का सर्वाधिक गौरवपूर्ण दिवस" समझूँगा। मकाले का यह स्वप्न बहुत शीघ्र साकार हो गया इतना शीघ्र जिसकी उसने कभी कल्पना भी न की होगी।

अंग्रेजी भाषा से भारत की राष्ट्रीयता को प्रभूत बल प्राप्त हुआ। प्रान्तीय सीमाओं के ऊपर उठकर उसने अखिल भारतीय भाषा का रूप धारण कर लिया। शिक्षित भारतीयों की लोक भाषा (Lingua Franca) के रूप में यह देश के विभिन्न भागों के निवासियों के बीच विचारों के आदान प्रदान का माध्यम बन गई। इसने उन्हें एक मंच पर मिलने सामान्य समस्याओं पर विचार करने और कार्य की सामान्य योजना के निर्माण का पथ प्रशस्त किया। दूसरे शब्दों में अंग्रेजी ने भारत की राजनीतिक एकता और राष्ट्रीयता के अभ्युत्थान में महत्वपूर्ण भाग लिया है।

(६) भारतीय प्रेस और वर्नाक्युलर साहित्य—अंग्रेजी शिक्षा के प्रभाव से भारत में पत्रकारिता का जन्म और प्रान्तीय भाषाओं के साहित्यों का विकास हुआ। विद्रोह के पश्चात् भारतीय समाचार पत्रों की आशातीत वृद्धि हुई। जब राष्ट्रीय महासभा का जन्म भी नहीं हुआ था और भारतीयों के पास कोई सामान्य मंच नहीं था समाचार पत्रों ने राष्ट्रीयता की भावना के विकास में बहुत सहायता दी। उन्होंने जनता की शिकायतों को निर्भीक भाषा में व्यक्त किया और व सरकारी कामों की तीक्ष्ण आलोचना करने में पीछे नहीं हटे। भारतीय प्रेसों ने अंग्रेजी और देशी भाषाओं दोनों में राष्ट्रीयता के शिशु-पादप का सिंचन किया और ऐंग्लोइण्डियन समाचार पत्रों का मुँहतोड़ उत्तर दिया।

भारतीय प्रेस के जन्मदाता राजा राममोहनराय ने १८२१ में 'सम्वाद कौमुदी' का प्रकाशन प्रारम्भ किया। इसका दृष्टिकोण प्रगतिशील एवं राष्ट्रवादी था। इसके एक ही वर्ष बाद फरदून जी मुर्जबान ने 'बम्बई समाचार' निकालना शुरू किया। १८३१ में भारतीय पुनर्जागरण के अग्रदूत राजा राममोहन राय द्वारकानाथ टगोर और प्रसन्नकुमार टगोर द्वारा सम्स्थापित 'बंगदूत' का प्रकाशन शुरू हुआ। गुजराती 'रास्तगुफ्तार' की स्थापना १८५१ में हुई थी और कुछ काल तक उसका सम्पादन दादाभाई नौरोजी ने किया। १८५७ के विद्रोह के पश्चात् तो भारतीय

---

१ ए० आर० देसाई— सोशल बैकग्राउण्ड ऑफ इण्डियन नेशनलिज्म पृ० २६०।

समाचार पत्रों ने विद्युतगति से उन्नति की। ऐंग्लो इण्डियन टाइम्स आफ इण्डिया' (१८६५) मद्रास मेल (१८६८) स्टेट्समन (१८७५) और लाहौर के सिविल एण्ड मिलिटरी गजट' (१८७६) आदि पत्र शासक वर्ग के प्रवक्ता थे। इन पत्रों की चुनौती का उत्तर देने के लिए इसी युग में अमृत बाजार पत्रिका (१८६८) ट्रिब्यून (१८७७) और पायनियर (१८७९) का प्रकाशन प्रारम्भ हो गया। उन्होंने राष्ट्रीयता के मार्ग को ग्रहण किया।

भारतीय राष्ट्रीयता के विकास में समाचार पत्र-पत्रिकाओं का काफी हाथ रहा है। उन्होंने जनता को जागरण का सन्देश दिया है और उसे राजनीतिक रूप से शिक्षित किया है। राष्ट्रीय आन्दोलन समाचार पत्र पत्रिकाओं का कितना ऋणी रहा है यह इस तथ्य से ही स्पष्ट है कि राजा राममोहनराय से लेकर केशवचन्द्र सेन गोखले तिलक फिरोजशाह मेहता दादाभाई नौरोजी सुरेन्द्रनाथ बनर्जी सी० वाई० चिन्तामणि महात्मा गांधी और जवाहरलाल नेहरू तक सार्वजनिक नेताओं की एक विशिष्ट परम्परा रही है जिन्होंने अपनी विचारधारा के प्रचार के लिए प्रेस का उपयोग किया है और अब भी कर रहे हैं।' [1]

इस समय देशी भाषाओं में जिस साहित्य का सृजन हुआ उसने भी राष्ट्रीयता की वेगवती धारा को शक्ति प्रदान की। बंगाल में बंकिमचन्द्र जैसे साहित्यकारों ने राष्ट्रीयता की उपासना को प्रदीप्त रखा। उनका आनन्दमठ तो आधुनिक बंगीय राष्ट्रीयता की गीता बन गया। उसने नवयुवकों को बहुत प्रभावित किया और बंगाल में क्रांतिकारी राष्ट्रीयवाद की पाठ्य पुस्तक का काम किया। [2] वन्देमातरम जो रवीन्द्र के जन मन गन के साथ साथ भारत का राष्ट्रीय गीत है बंकिम की रचना है। बहुत से भारतीय यूरोपियन अधिकृत नील के बगीचों में काम करते थे। वहां उनको जिन मुसीबतों का सामना करना पड़ता था 'नीलदर्पण नामक एक बंगाली नाटक में उनका सफल चित्रण किया गया। इस नाटक का पढ़कर देशभक्त भारतीयों की भावनाओं को उत्तेजना मिली। राष्ट्रवादी आदर्शों का प्रसार करने में बंगाल में प्रेस थियेटर और गुप्त क्रान्तिकारी समितियां विशेष रूप से सक्रिय थी। गैरीबाल्डी और मेजिनी के जीवन चरित्रों का अनुवाद किया गया और राष्ट्रीय स्वतन्त्रता के ध्येय को स्वप्न में हस्तगत भारत का इतिहास (History of India gained in a Dream) जैसे शब्दों में घोषित किया गया।[3]

(८) धार्मिक पुनर्जागरण और राष्ट्रीयता—उन्नीसवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में भारतीय राष्ट्रवाद की वेगवती धारा को उस युग के सुधार आन्दोलनों ने अपूर्व बल प्रदान

---

१ मार्ग्रेटा बर्न्स— दि इण्डियन प्रेस पृ० १६।

२ जी०एन सिंह— लण्डमार्क्स इन इण्डियन नेशनल एण्ड कान्स्टीट्यूशनल डवलपमेण्ट' पृ ११७।

३ हंस कोहन— ए हिस्ट्री आफ नेशनलिज्म इन दी ईस्ट पृ० ३६०।

किया। शताब्दियों तक निष्क्रियता के पराधीनता पाश में फँसे रहने के कारण हिन्दू अपने सांस्कृतिक वैभव को भूल चुके थे। भारत में ब्रिटिश राज्य की स्थापना के साथ साथ ईसाई धर्म का भी आगमन हुआ और वह हिन्दू धर्म के अस्तित्व तक को चुनौती देता प्रतीत होने लगा। यह स्पष्ट था कि उस समय हिन्दू धर्म शनैः शनैः विनाश की ओर बढ़ रहा था और उसकी रक्षा तभी हो सकती थी जब कि वह अपनी सामाजिक कुरीतियों को दूर कर देता। उन्नीसवीं शताब्दी के प्रारम्भ में पश्चिमी ज्ञान के आलोक से आँखें खुलने पर तथा पराधीनता की पीड़ा अनुभव करने पर दूरदर्शी भारतीयों ने अपने देश की दुरवस्था देखी। उन्हें उसमें संशोधन की आवश्यकता जान पड़ी। इसी के परिणाम आधुनिक धार्मिक सुधार आन्दोलन थे। इन धार्मिक सुधार आन्दोलनों ने देश में जिस पुनर्जागरण का सृजन किया वह भारत की विकासोन्मुख राष्ट्रीयता का एक अविभाज्य अंग तथा उसके लिए अपार शक्ति का स्रोत बन गया। भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन के इतिहास में इन धर्म सुधार आन्दोलनों का विशेष महत्व है। भारतीय स्वतन्त्रता-संग्राम के उद्भव में इन सुधार आन्दोलनों का निर्णायक हाथ रहा है। नीचे हम सर्वाधिक महत्वपूर्ण सुधार आंदोलनों तथा भारतीय जनता के राष्ट्रीय जागरण पर पड़ा उनके प्रभाव का विवेचन करेंगे।

ब्रह्मसमाज और राजा राममोहनराय—ब्रह्मसमाज के प्रवर्तक राजा राममोहन राय (१७७२—१८३३) गत शताब्दी के अग्रगण्य सुधारकों में से थे। डा० पट्टाभि सीतारामय्या के शब्दों में उनका दर्शन बड़ा विस्तृत और दृष्टि बिन्दु व्यापक था।[1] उन्होंने २० अगस्त १८२८ को ब्रह्मसमाज की स्थापना की। ब्रह्मसमाज के मुख्य सिद्धान्त निम्नलिखित थे—(१) ईश्वर एक है। वह संसार का स्रष्टा पालक और रक्षक है। उसकी शक्ति, प्रेम, न्याय और पवित्रता अपरिमित है। (२) जीवात्मा अमर है। उसमें असीम उन्नति करने की क्षमता है और वह अपने कर्मों के लिए भगवान के सामने उत्तरदायी है। (३) आध्यात्मिक उन्नति के लिए प्रार्थना भगवान का आश्रय और उसके अस्तित्व की अनुभूति आवश्यक है। (४) किसी भी बनाई हुई वस्तु को ईश्वर समझ कर नहीं पूजना चाहिए न किसी पुस्तक या पुरुष को निर्भ्रान्त अथवा मोक्ष का एक मात्र साधन मानना चाहिए।

राजा राममोहनराय के प्रभावशाली नेतृत्व में ब्रह्मसमाज ने चहुँमुखी उन्नति की। उनकी मृत्यु के पश्चात् महर्षि देवेन्द्रनाथ और केशव चन्द्र सेन ने उनके कार्य को आगे बढ़ाया। लेकिन इन दोनों व्यक्तियों के दृष्टिकोण में अन्तर था, फलतः ब्रह्मसमाज के दो भेद हो गए—आदिसमाज और साधारण समाज। आदि समाज के नेता महर्षि देवेन्द्रनाथ थे। इसकी विचार धारा कुछ संकुचित और पुराणपंथी थी। साधारण समाज अधिक आधुनिक और सुधारवादी था।

---

१ डॉ० पट्टाभि सीतारामय्या—'हिस्ट्री ऑफ दी कांग्रेस' पृ० १७।

ब्रह्मसमाज ने हिन्दू धर्म की सराहनीय सेवाएं कीं। उसने हिन्दू धर्म की मौलिक पवित्रता व श्रेष्ठता का उद्घाटन किया अन्धविश्वासों और बहुदेववाद की निन्दा की तथा बाल विवाह, सती प्रथा और विधवाओं की दुर्दशा जैसी सामाजिक कुरीतियों को दूर करने में हाथ बटाया।

(ख) आर्य समाज और स्वामी दयानन्द—उन्नीसवीं शताब्दी का दूसरा महत्वपूर्ण सुधार आन्दोलन आर्यसमाज था। इसके संस्थापक स्वामी दयानन्द का जन्म काठियावाड के एक छोटे से गांव में १८२४ में हुआ था। वे २१ वर्ष की अवस्था में गौतम बुद्ध की भांति घर छोड़कर निकल गए और उन्होंने अपनी आध्यात्मिक पिपासा की शान्ति के लिए वन वन की खाक छानी। १८६० में दयानन्द जी को मथुरा में स्वामी विरजानन्द के दर्शन हुए। विरजानन्द जी ने उन्हें वेदों का सम्यक् अध्ययन कराया और प्रेरणा दी कि वे संसार में वैदिक धर्म का प्रचार करें। गुरु से दीक्षा लेकर दयानन्द जी ने भारत का भ्रमण किया और जनता को वैदिक धर्म की शिक्षा दी। उन्होंने १८७५ में बम्बई में आर्यसमाज की स्थापना की। एक अंग्रेज विद्वान् वैलन्टाइन शिरोल ने स्वामीजी के तत्कालीन समाज पर प्रभाव के विषय में लिखा है— स्वामी दयानन्द सरस्वती ने अपने अनुयायियों पर अपूर्व राष्ट्रीयता की छाप छोड़ी और भारत को भारतीयों का घोषित किया।'

आर्यसमाज हिन्दू धर्म के अतीत गौरव की पुनः स्थापना के लिए प्रयत्नशील आन्दोलन था। उसका मन्त्र सिद्धान्त था वेद सब सत्यविद्याओं की पुस्तक है। वेद का पढ़ना पढ़ाना और सुनना सुनाना सब आर्यों का परम धर्म है। आर्यसमाज और ब्रह्मसमाज के धार्मिक पहलुओं में अन्तर है। आर्यसमाज में समन्वय की उस भावना का जो ब्रह्मसमाज की एक प्रमुख विशेषता थी अभाव था।

स्वामी दयानन्द की मृत्यु के पश्चात सर्वश्री लेखराम, गुरुदत्त विद्यार्थी, लाला लाजपतराय, स्वामी श्रद्धानन्द और महात्मा हंसराज आदि महानुभावों ने आर्यसमाज के आन्दोलन को शक्तिशाली बनाया। शिक्षा के प्रश्न पर आर्यसमाज में कालिज तथा गुरुकुल नामक दो दल हो गए। कालिज दल ने डी० ए० वी० कालिज की स्थापना करके शिक्षा का प्रसार तथा वैदिक सिद्धान्तों का प्रचार किया। गुरुकुल दल के नेता स्वामी श्रद्धानन्द ने १९०२ में हरिद्वार के पास गुरुकुल कांगडी की स्थापना की। आर्य समाज ने शिक्षा, हिन्दी प्रचार, दलितोद्धार, जातिभेद के उन्मूलन, लोक सेवा तथा राष्ट्रीय जागृति के कार्यों में अत्यन्त महत्वपूर्ण भाग लिया।

आर्य समाज के दो परस्पर विरोधी पहलू रहे हैं—एक प्रतिगामी, दूसरा प्रगतिशील। वेदों की निर्भ्रान्तता पर अत्यधिक बल, व्यक्तिगत निर्णय की उपेक्षा, अन्य धर्मों के प्रति निषेधात्मक तथा कतिपय प्रथाओं में प्रतिकूल दृष्टिकोण ने उसको सार्वजनीन अथवा सच्चा राष्ट्रीय धर्म नहीं बनने दिया। लेकिन दूसरी ओर जहां आर्यसमाज ने ब्राह्मणों की प्रभुता, मूर्तिपूजा और बहुदेववाद विषयक अंधविश्वासों का विरोध किया

है, नारी जाति के अभ्युत्थान और शिक्षा प्रसार के लिए प्रयास किया है वह एक प्रगतिशील आन्दोलन रहा है। आर्यसमाज राष्ट्रीय जागरण का वैतालिक था। एक समय राजनीतिक दृष्टि से आर्यसमाज सरकार की दृष्टि में क्रान्तिकारी आन्दोलन था और उसके दमन का प्रभूत प्रयास किया गया। सर वेलेण्टाइन शिरोल ने उसे भारत में ब्रिटिश प्रभुता के लिए बहुत बड़ा खतरा बताया था।[1]

(४) रामकृष्ण मिशन और विवेकानन्द—श्री रामकृष्ण परमहंस का जन्म १८३४ में हुगली परगने के एक अकिंचन ब्राह्मण कुल में हुआ था। बाल्यकाल से ही उनका विश्वास था कि परमात्मा के दर्शन हो सकते हैं इसलिए उन्होंने कठोर-साधना का और भक्ति का जीवन बिताया। श्री रामकृष्ण का विचार था कि सब धर्म सच्चे हैं और वे ईश्वर तक पहुँचने के भिन्न भिन्न साधन मात्र हैं।

श्री रामकृष्ण के शिष्यों में नरेन्द्रनाथ (स्वामी विवेकानन्द) बहुत प्रसिद्ध हैं। गुरु की मृत्यु के बाद उन्होंने संन्यास ग्रहण किया और वे ६ वर्ष तक तिब्बत में बौद्ध धर्म के अध्ययनार्थ भ्रमण करते रहे। १८९३ के सितम्बर मास में शिकागो के धर्म सम्मेलन में सम्मिलित होकर उन्होंने अपना वह प्रसिद्ध ऐतिहासिक भाषण दिया जिससे अमरीका को भारत के धार्मिक महत्व का पहली बार पूरा ज्ञान हुआ। अमरीका और इंगलैण्ड में हिन्दू धर्म का प्रचार करने के बाद वे भारत वापस लौटे। विवेकानन्द ने अपने गुरुदेव की शिक्षा के प्रचार के लिए रामकृष्ण मिशन की स्थापना की।

विवेकानन्द महान् धार्मिक नेता ही नहीं थे वे महान् राष्ट्र निर्माता भी थे। उनकी देशभक्ति के विषय में अग्रज कहा करते थे कि 'उनकी पूजा का देवी उनकी मातृभूमि थी' ( The queen of his adoration was his motherland ) यद्यपि उन्होंने राजनीति में पदार्पण नहीं किया, परन्तु उनकी रचनाओं में उत्कृष्ट देश भक्ति का स्वर सुनाई पड़ता है। वे पश्चिम के स्वातंत्र्य और जनतन्त्र के साथ पूर्व के आध्यात्मवाद का संयोग करना चाहते थे।

थियोसोफी—भारत के धार्मिक तथा राजनीतिक नवजागरण को थियोसाफी से जो कि एक विदेश आन्दोलन था, विपुल सहायता मिली। थियोसोफी की स्थापना मैडम ब्लैवेट्स्की तथा कर्नल अल्काट ने १८७५ ई० में अमरीका में की थी। वे १८७९ में भारत आए और उन्होंने मद्रास के निकट अडयार में अपना केन्द्र बनाया। भारत में इस आन्दोलन को व्यापक बनाने का श्रेय श्रीमती एनीबीसेण्ट को है।

थियोसोफी आन्दोलन ने हिन्दू धर्म की प्राचीन रूढ़ियों और विश्वासों का प्रबल समर्थन किया। इसका उद्देश्य प्राचीन भारतीय आदर्शों और परम्पराओं को पुनरुज्जीवित करना था। श्रीमती बीसेण्ट के प्रयत्न से इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए बनारस में हिन्दू टेम्पुल स्कूल' की स्थापना हुई जिसने आगे चलकर हिन्दू विश्वविद्यालय का रूप धारण

१ हंस कोहन—'ए हिस्ट्री ऑफ नेशनलिज्म इन दि ईस्ट' पृ०९८।

किया। थियोसोफी आन्दोलन ने हिन्दू धर्म की बड़ी सेवाएं की हैं। उसने सब धर्मों में सद्भाव बढ़ाने के लिए सहिष्णुता का प्रचार किया और हमें अपनी सभ्यता पर गर्व करना सिखाया।

मुसलमानों के धार्मिक आन्दोलन—भारतीय नवजागरण के प्रभाव से मुसलमान भी अछूते नहीं बचे और उनमें भी सुधार की भावना जागृत हुई। सैयद अहमद बरेलवी ने अरब के वहाबी आन्दोलन का सन्देश भारत में प्रसारित किया। उन्होंने ईश्वर की एकता पर पुनर्वार बल दिया और कहा कि कुरान की व्याख्या करने का सब को अधिकार है। वहाबी आन्दोलन की भावना अत्यन्त कट्टर और प्रतिक्रियावादी है।

मुस्लिम समाज सुधारकों में सर सैयद अहमद खाँ का नाम शीर्ष स्थानीय है। उन्होंने अलीगढ़ आन्दोलन चलाया। मुसलमानों को पाश्चात्य शिक्षा व संस्कृति का ज्ञान प्राप्त करने का उपदेश दिया। वे पर्दा प्रथा के विरोधी और स्त्री शिक्षा के समर्थक थे। उन्होंने १८७५ में मुहम्मडन ऐंग्लो ओरिएण्टल कालेज की नींव डाली जिसने बाद में अलीगढ़ विश्वविद्यालय का रूप धारण किया।

सुधार आन्दोलनों का प्रभाव—उन्नीसवीं शताब्दी के धार्मिक तथा सामाजिक सुधार आन्दोलनों ने राष्ट्रीय जागृति में काय में अपूर्व योग दिया। विदेशी शासन में भारत तीव्र गति से सांस्कृतिक अधःपतन की ओर बढ़ रहा था। धार्मिक तथा सामाजिक सुधार आन्दोलनों ने इस पतनोन्मुख प्रवृत्ति को रोका। सदियों से परतन्त्रता की चक्की में पिसते पिसते भारतवासियों में जो मानसिक और आध्यात्मिक दुर्बलता आ गई थी सुधार आन्दोलनों ने उन्हें इस दुर्बलता से उभारा।

सुधार आन्दोलनों ने भारत की कुरीतियों को दूर किया। जनता के अन्ध विश्वासों को तोड़ा और उसमें जांच पड़ताल करने की भावना भर दी। इन आन्दोलनों ने हमें बताया कि हमारे धर्म में कौन सी बातें अच्छी हैं जिन्हें हम स्वीकार करें और कौन सी बातें बुरी हैं जिन्हें हम त्यागें। यह धार्मिक सुधार आन्दोलनों का ही फल था कि भारत अन्ध विश्वासों के घने कुहरे से बहुत कुछ बाहर निकला और उसने प्रत्येक वस्तु को तर्क विज्ञान और विवेक के प्रकाश में देखना प्रारम्भ किया।

प्रायः समस्त धर्म सुधार आन्दोलनों ने भारत के अतीत वैभव का चित्र उपस्थित किया। भारतीय जनता ने जब इस चित्र से अपनी वर्तमान स्थिति का मिलान किया तो उसे अपार वेदना हुई। कहां तो भूतकाल का जगद्गुरु भारतवर्ष और कहाँ वर्तमान काल का पराधीन निर्धन और अशिक्षित भारतवर्ष। स्वभावतः धार्मिक आन्दोलनों ने भारतीय जनता के अन्तस्तल में अपनी वर्तमान दुर्दशा से छुटकारा पाने की अदम्य लालसा उत्पन्न कर दी। इस प्रकार धर्म सुधार आन्दोलनों ने राष्ट्रवाद की भावना को धार्मिक क्षेत्र में व्यक्त किया।

यह स्मरणीय है कि राजा राममोहनराय, केशवचन्द्र सेन, स्वामी दयानन्द और स्वामी विवेकानन्द प्रभृति सुधारक उच्चकोटि के राष्ट्रवादी थे। उन्होंने अपने अनुयायियों को देशभक्ति का पुनीत पाठ पढ़ाया। राजा राममोहनराय को आधुनिक भारत का जनक कहा गया है। यद्यपि वे ब्रिटिश शासन के प्रशंसक थे फिर भी वे उन अन्यायों से अवगत थे जिनसे भारतवर्ष पीड़ित था। स्वामी दयानन्दजी का तो राष्ट्रप्रेम असंदिग्ध है। उन्होंने अपने सर्वश्रेष्ठ ग्रन्थ सत्यार्थ प्रकाश में लिखा है 'कोई कितना ही करे परन्तु जो स्वदेशी राज्य होता है वह सर्वोपरि उत्तम होता है अथवा मतमतान्तर के आग्रहरहित अपने और पराये का पक्षपातशून्य प्रजा पर माता पिता के समान कृपा न्याय और दया के साथ विदेशियों का राज्य भी पूर्ण सुखदायक नहीं है।' स्वामी विवेकानन्द का हृदय जहाँ वेदान्त की शिक्षाओं से आप्लावित था वहाँ उनके हृदय में देशभक्ति की उत्ताल तरंगें भी हिलोरें लेती रहती थीं। नवयुवकों के लिए उनका सन्देश था, मेरे तरुण मित्रो! बलवान् बनो! तुम्हारे लिए मेरी यही सलाह है। तुम भगवद्गीता के स्वाध्याय की अपेक्षा फुटबाल खेलकर कहीं अधिक सुगमता से मुक्ति प्राप्त कर सकते हो। जब तुम्हारी रगें और पट्ठे अधिक दृढ़ होंगे तो तुम भगवद्गीता के उपदेशों पर अधिक अच्छी तरह चल सकोगे। गीता का उपदेश कायरों को नहीं प्रत्युत अर्जुन को दिया गया था जो बड़ा शूरवीर पराक्रमी और क्षत्रिय शिरोमणि था।

(11) आर्थिक कारण—शुरू में जब ईस्ट इण्डिया कम्पनी केवल मात्र वाणिज्य संस्था ही थी जिसमें मुख्य सामान लाती और उसे भारत के वस्त्र दस्तकारियों तथा अन्य विलास की चीजों में बदल लेती तब भारतीय उद्योगों को बड़ा बल मिला और कारीगरी की चीजों में भारत निर्यात वाणिज्य बहुत बढ़ गया। लेकिन उस समय हालत बिल्कुल बदल गई जब कि इंगलैण्ड में औद्योगिक क्रान्ति के परिणामस्वरूप शिल्पकारों का एक नया वर्ग तैयार हो गया। इंग्लैण्ड में सारी राजनीतिक शक्ति का आ जाना भारत की कलाओं और दस्तकारियों के लिए प्राण घातक सिद्ध हुआ। गाडगिल के शब्दों में इस आर्थिक संक्रान्ति में [illegible] एकमात्र [illegible] घटना (भारत में) पुरानी दस्तकारियों का पतन है। वास्तव में इन दस्तकारियों का आमूल विनाश आकस्मिक ढंग से हो गया।[1]

(12) भारतीय शिल्पकारों का पतन—भारतवर्ष से जिन पदार्थों का इंगलैण्ड में आयात होता था उन पर भारी कर लगा दिए जिससे यहाँ का निर्यात व्यापार नष्टप्राय हो गया। इसी समय भारत के कारीगरों को निर्मम दमन का सामना करना

१ डी० आर० गाडगिल— दि इण्डस्ट्रियल एवोल्यूशन ऑफ इण्डिया इन रीसेंट टाइम्स पृ० ६।

पड़ा। सरकार ने भारत में स्वतन्त्र वाणिज्य की भी छूट दे दी। परिणाम यह हुआ कि ब्रिटेन के यन्त्र उद्योगों से तैयार की हुई सस्ती चीजों की प्रतियोगिता में भारतवर्ष के छोटे मोटे उद्योग धन्धे बिल्कुल नहीं ठहर सके। रेल और सवाहन साधनों की उन्नति ने विदेशियों का भारत के सम्पूर्ण बाजार का शोषण करने और दस्तकारियों के पतन में सहायता दी।

विद्रोह के पश्चात् ब्रिटिश सरकार की बराबर यह कोशिश रही कि भारत इंगलण्ड के उद्योगपतियों के हितार्थ कच्चे माल का पूरक और तैयार माल का ग्राहक बना रहे। इसके लिए उसने यहाँ के उद्योग धन्धों के विरुद्ध विभेद की नीति अपनाई। इसी समय भारत में आधुनिक उद्योग धन्धे विकसित होने लगे लेकिन उनके संरक्षण का उपाय नहीं किया गया चेष्टा यह की गई कि उनका उत्कर्ष न हो सके। लार्ड लिटन के प्रतिगामी शासन-काल में कपास से ही आयात कर उठा लेना इसका उदाहरण है। भारत पुरानी दस्तकारियों पर ब्रिटिशराज का जो प्रभाव पड़ा डा० पट्टाभि सीतारामय्या ने उसका सविस्तार वर्णन किया है। उन्होंने लिखा है— पुरातन कला कौशल दस्तकारियाँ नष्ट कर दी गईं। खद्दर जो ईस्ट इण्डिया द्वारा जहाजों में भर भर कर बाहर भेजा जाता था और जिसके बनाने में गाँव के जुलाहे छीपी धाबी और रंगारी आदि को पर्याप्त धन मिलता था लंकाशायर के कपड़े के आयात के साथ समाप्त होने लगा। लंकाशायर से आने वाले कपड़े का मूल्य १८०४ में तीन लाख था १८२६ में उन्नीस लाख हुआ और १९२९ में बढ़ते-बढ़ते बहत्तर करोड़ तक जा पहुँचा।[1] जब भारत में बाहर से यन्त्र निर्मित सस्ता सामान आने लगा तो देहाती कर्मियों को अपनी जीविका से हाथ धोना पड़ा। बीस लाख जुलाहे अपने कुटुम्ब के लोगों को मिलाकर जिनकी संख्या एक करोड़ तक पहुँचती थी जीविका से वंचित हो गए। इसके साथ ही साथ तीन करोड़ सूत कातने वाले जिनकी वजह से पाँच लाख करघे चलते थे अपनी रोजी से हाथ धो बैठे। इस प्रकार चार करोड़ व्यक्तियों की रोजी जाती रही। अन्यान्य शिल्प जीवियों का भी यही हाल हुआ। नगरों में कूचा हटाने वाली गाड़ी के लिए मोटर टायरों के आयात ने बढ़ई की रोटी छीन ली। बर्मिघम और एन्टवर्प से आने वाले तार खूँटी कब्जे ताला तार और जालियाँ आदि के कारण लोहार की आय मारी गई। जूते भी बाहर से ही आने लगे फलतः चमार की जीविका का भी कोई ठिकाना नहीं रहा। रोगन और चीनी के सामान की वजह से कुम्हार अपनी जीविका खो बैठा।[2] अंग्रेजों ने भारत की पुरानी दस्तकारियों का अन्त करने के साथ

---

१ पट्टाभि सीतारामय्या—हिस्ट्री ऑफ नेशनलिस्ट मूवमेंट इन इण्डिया पृ० ५

२ पट्टाभि सीतारामय्या—हिस्ट्री ऑफ नेशनलिस्ट मूवमेंट इन इण्डिया पृ० ५ ६।

ही साथ यहाँ के माल तैयार करने के कई उद्योग धन्धों को भी कुचल डालने की कोशिश की।'[1]

कृषि पर प्रभाव—निर्धनता और असंतोष—भारतीय कारीगरों की विपुल बेकारी और शिल्पकलाओं के ह्रास के कारण नगरों की जन संख्या कम हो गई। लोग शहरों को छोड़ छोड़कर गाँवों में जा बसे और जीविकोपार्जन के लिए उन्होंने कृषि की शरण ली। जमीन पर बढ़ते हुए दबाव, अंग्रेजों की भूमि सम्बन्धी नीति, जमींदारी प्रथा और भारतीय कृषि की परम्परागत दुर्बलताओं से खेती को बड़ा धक्का पहुँचा। फलतः चारों ओर दरिद्रता प्रसरित हो गई और लोगों का रहन-सहन का स्तर नीचे गिर गया। इसने स्वाभाविक रूप से असंतोष को जन्म दिया। यह स्पष्ट रूप से दीखने लगा कि भारत की दुर्गम आर्थिक समस्या गरीबी को उस समय पर्यन्त नहीं सुलझाया जा सकता जब तक कि भारतवर्ष ब्रिटिश साम्राज्यवाद से मुक्ति नहीं पा लेता।

व्यापारियों और शिक्षित भारतीयों में असंतोष—जनता की बढ़ती हुई गरीबी के कारण जो बेचैनी फैल रही थी उसको भारत के उदीयमान बोरजुआजी (Bourgeoisie) और मध्यवर्गीय शिक्षित जनों के असंतोष से भी बल मिला। भारतीय व्यापारी यह अच्छी तरह समझ गए कि देश की औद्योगिक उन्नति में ब्रिटिश राज बहुत बड़ी बाधा है। ऊँची सरकारी नौकरियों के दरवाजे अपने लिए बन्द देख कर शिक्षित भारतीयों की भी क्रोधाग्नि भड़क उठी। विद्रोह के पश्चात महारानी विक्टोरिया ने अपने घोषणापत्र में जो आशाएं दिलाई थीं उनको निर्मूल होता देख कर उन्हें और भी परेशानी हुई। वस्तुतः आई० सी० एस० की परीक्षा में बैठने की अवस्था में कमी कर देने का आशय यही था कि भारतीय शासन सम्बन्धी किसी भी महत्वपूर्ण पद को न पा सकें। ऐसे कृत्यों का जिस प्रकार देशव्यापी विरोध हुआ इसका हम पहले ही

---

१ ब्रिटेन ने भारतवर्ष के साथ कपास-वस्त्रों का जो वाणिज्य किया उसके इतिहास को 'इंगलैण्ड की ओर से भारतवर्ष के प्रति किए गए अन्याय का एक ज्वलन्त उदाहरण' बताते हुए होरेस विल्सन ने लिखा है—यदि इस प्रकार के निषिद्ध कर और व्यवधान न लगे होते तो मानचेस्टर और पेस्ले के कारखाने शुरू में ही बन्द हो जाते और फिर भाप की शक्ति से भी उन्हें चालित करना कठिन हो जाता। भारतीय शिल्प के बलिदान के बल पर उनका निर्माण हुआ। यदि भारत स्वतन्त्र होता तो वह प्रतिकार करता। उसे आत्म रक्षा के इस साधन से वंचित रक्खा गया। वह विदेशियों की दया का मुहताज रहा। बिना किसी प्रकार का कर चुकाए विदेशी माल का यहाँ स्वतन्त्रतापूर्वक आयात किया गया। विदेशी व्यापारी ने अपने इस प्रतिपक्षी को पछाड़ने और अन्त में उसका गला घोंट देने के लिए राजनीतिक अन्याय का आश्रय लिया जिसके सम्मुख बराबरी की मर्यादा पर वह बिल्कुल नहीं ठहर सकता था। जे० एस० मिल द्वारा उद्धृत— प्रिजेंटेटिव पृ० ३८५।

उल्लेख कर चुके हैं। यह स्मरणीय है कि शिक्षित मध्य वर्ग का असन्तोष जिसने भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन की गेंद को हिलते डुलते रखा, कुछ तो आर्थिक था और कुछ राजनीतिक। यह भी महत्वपूर्ण है कि भारतीय व्यवसायियों ने भी राष्ट्रीय स्वातन्त्र्य संघर्ष में सहयोग दिया। अधिकतर उन्होंने पर्दे के पीछे से काम किया परन्तु उनका प्रभाव बहुत था। स्वदेशी आन्दोलन और विदेशी चीजों का बहिष्कार करो नारे में उनका बहुत बड़ा हाथ रहा। दूसरे शब्दों में यह कहा जा सकता है कि राष्ट्रीय आन्दोलन में व्यापारी वर्ग के आर्थिक स्वार्थ निहित थे।

(८) राजनीतिक एकीकरण—भारतवर्ष के प्रशासनिक एकीकरण, आवागमन के आधुनिक साधनों की उन्नति और अंग्रेजी शिक्षा प्रदान के प्रसार ने राष्ट्रीय चेतना और एकता के लिए सहायक वातावरण तैयार कर दिया। भारतीय जनता की बढ़ती हुई गरीबी ने असन्तोष में वृद्धि की और इस तरह राष्ट्रीयता की ज्वाला को भड़का दिया।[1] परन्तु भारतीय राष्ट्रीयता के प्रवाह को सबसे अधिक शक्ति राजनीतिक कारणों से ही प्राप्त हुई।

इन सब राजनीतिक कारणों में सबसे अधिक शक्तिशाली जातीय द्वेष (racial discrimination) था। कोई भी पराधीन जाति विदेशी प्रभुता को सदैव सहन नहीं कर सकती। कभी न कभी जल्दी अथवा देर में उसके प्रति असन्तोष उत्पन्न हो ही जाता है। भारतवर्ष में विदेशी शासन ने अत्यन्त उद्धत भाव से आचरण किया अतः उसके प्रति असन्तोष की भावना शीघ्र ही जाग्रत हो गई। अंग्रेज भारतीयों को अपने से हीन नस्ल का आधा वनमानुष और आधा हब्शी (Half negro half gorrilla) समझकर घृणा की दृष्टि से देखते थे। इस प्रकार के दृष्टिकोण से भारतीयों के बीच अनिवार्य रूप से ब्रिटिश विरोधी भावनाओं का विस्तार हुआ। इसकी वजह से भारतीयों और उनके श्वेत शासकों के बीच बहुत चौड़ी खाई उत्पन्न हो गई। चूंकि सभी उच्च सरकारी नौकरियों पर यूरोपियनों की ही नियुक्ति होती थी इससे ब्रिटिश विरोधी भावनाओं में और भी वृद्धि हुई। इस जातीय भेदभाव और भारतीय प्रतिभा के तिरस्कार का शिक्षित भारतीयों ने प्रचण्ड रूप से विरोध किया। गरेट ने ठीक ही कहा है कि भारतीय राष्ट्रीयता के उदय में जातीय भेदभाव एक प्रधान कारण था।

अंग्रेजों ने जिस अविश्वास और दमन की नीति पर आचरण किया उसके कारण असन्तोष और प्रचण्ड हो उठा। लार्ड लिटन के भ्रान्तिमय शासनकाल में जो

---

[1] ड्यूक आफ आर्गील ने जो लार्ड नार्थब्रुक के शासन काल में भारत में राज मन्त्री भी थे भारत की दरिद्रता का निम्न शब्दों में वर्णन किया है "ग्रामीण भारतवर्ष की विशाल जनसंख्या में जिस दयनीय दरिद्रता और जीवन निर्वाह के निम्न स्तर के दर्शन होते हैं पाश्चात्य संसार में उसका उदाहरण कहीं नहीं मिलेगा।"

प्रतिक्रियावादी काम किए गए उन्होंने असन्तोष के ज्वालामुखी को उस स्थिति तक पहुँचा दिया कि अब उसके फटने की ही देर रह गई थी। मूर्खतापूर्ण अफगान युद्ध के कारण भारत की आर्थिक स्थिति पर कुप्रभाव पड़ा। जबकि देश भयंकर दुर्भिक्ष के पंजों में जकड़ा हुआ था जनता की कठिनाइयों की सर्वथा उपेक्षा कर लार्ड लिटन ने शानदार दिल्ली दरबार का आयोजन किया। उसने निरपराध भारतीयों के लिए हथियार रखना अपराध घोषित कर दिया जब कि यूरोपियनों के ऊपर ऐसा कोई अंकुश नहीं लगाया। समाचार पत्रों पर प्रतिबन्ध लगाकर उसने आलोचना के स्वर को बन्द करने की चेष्टा की। इन सब कामों की वजह से जनता के असन्तोष की पुञ्जीभूत ज्वाला बढ़ता ही चला गया।'[1] सर विलियम वेडरबर्न के शब्दों में रूसी पुलिस के दमन की विधियों से सयुक्त इन सभी प्रतिगामी कामों के कारण लार्ड लिटन के शासनकाल में भारत क्रान्तिकारी विस्फोट के अतीव समीप पहुँच गया था। मिस्टर ह्यूम का योग भी विलम्ब अत्यन्त घातक सिद्ध होता। लार्ड रिपन ने बिगड़ी हुई स्थिति को सम्भालने का भरसक प्रयास किया परन्तु इल्बर्ट बिल को लेकर यूरोपियनों ने विरोध का जो तूफान खड़ा कर दिया उसमें सब किया-कराया मिट्टी में मिल गया। अब भारतीयों को यह समझने देर न लगी कि यदि वे विदेशी शासन से टक्कर लेना चाहते हैं उसके दमन और शोषण से छुटकारा पाने के आकांक्षी हैं तो उन्हें संगठन के सूत्र में बंध जाना पड़ेगा। यह स्मरणीय है कि राष्ट्रीय महासभा का जन्म इल्बर्ट बिल सम्बन्धी वाद विवाद समाप्त होने के पूर्व ही हो गया था।

## ७ भारतीय राष्ट्रीयता ब्रिटिश शासन की देन।

ब्रिटिश शासन के द्विविध रूप क्रान्तिकारी और प्रतिगामी—भारतीय राष्ट्रीय आन्दोलन के जन्म के कारणों का उक्त विवेचन यह सुस्पष्ट कर देता है कि भारतीय राष्ट्रीयता ब्रिटिश शासन की स्वाभाविक यद्यपि अप्रत्याशित परिणाम थी। भारत में ब्रिटिश साम्राज्यवाद के दो परस्पर विरोधी पहलू थे। उसे कुछ अर्थों में तो क्रान्तिकारी और कुछ अर्थों में घोर प्रतिगामी कहा जा सकता है। स्वतन्त्रता और न्याय प्राप्ति के लिए जो राष्ट्रीय संघर्ष छेड़ा गया उसके जन्म और विकास में ब्रिटिश शासन का भी निर्विवाद श्रेय रहा है। हम यह लिख चुके हैं कि भारत के इतिहास में प्रथम बार अंग्रेजों ने ही उसे राजनीतिक एकता प्रदान की। इसके अभाव में राजनीतिक चेतना असम्भव हो जाती। अंग्रेजी शिक्षा पद्धति का सूत्रपात करके अंग्रेजों ने भारतीय राष्ट्रीयता की शक्ति सामर्थ्य में वृद्धि की। अंग्रेजी शिक्षा ने भारत के बुद्धिजीवी वर्ग का पश्चिम की ओर उन्मुख कर दिया जहाँ से शिक्षित भारतीयों ने व्यक्तिगत स्वाधीनता और राष्ट्रीय स्वातन्त्र्य के क्रान्तिकारी सिद्धान्त सीखे और अपने संघर्ष में उन्हें हस्तगत करने के लिए महती प्रेरणा भी प्राप्त की। यह सच है कि अंग्रेजों ने

---

1 ए० आर० देसाई—सोशल बैकग्राउण्ड ऑफ इण्डियन नेशनलिज्म पृ० २८९।

जान-बूझ कर भारतीय राष्ट्रीयता को प्रोत्साहन नहीं दिया। देश का राजनीतिक एकीकरण और पाश्चात्य शिक्षा पद्धति का सूत्रपात करने में उनका ध्येय यही था कि यहाँ वे अपने साम्राज्य की जड़ों को सुदृढ़ कर सकें परन्तु इन सब कार्यों का परिणाम उनकी आशाओं से भिन्न हुआ।

यदि ब्रिटिश शासन के प्रगतिशील पहलू ने भारतवर्ष में राष्ट्रीय भावना के उद्भव के लिए आवश्यक परिस्थितियों का निर्माण किया तो उसके प्रतिगामी पहलू ने भारतीय राष्ट्रीयता को उग्रता प्रदान की। यदि वास्तव में ब्रिटिश शासन उदार और व्युत्पन्न राज्य क्रम ( Enlightened despotism ) रहा होता तो वह असंतोष ही उत्पन्न नहीं होता जिसने राष्ट्रीय स्वतन्त्रता की इच्छा को जन्म दिया। यह तो सब विदित है ही कि प्रारम्भ में राष्ट्रीय महासभा राजभक्त भारतीयों और ब्र भारतीयों की संस्था थी जिनकी माँगें बहुत नरम थीं। यदि अंग्रेजों ने तनिक बुद्धि चातुर्य और दूरदर्शिता से काम लिया होता तो वे भारतवर्ष पर और अधिक समय तक शासन कर सकते थे और इसमें उन्हें जनता की सहमति भी मिल जाती। परन्तु उनके पास इन दोनों ही वस्तुओं का अभाव था। साम्राज्यवाद की तो कुछ प्रकृति ही ऐसी है कि वह न तो उदार ही होता है और न व्युत्पन्न ही। भारतीय परम्परा से ही सरल और शान्त स्वभाव के रहे हैं पर अपने जातीय दर्प के कारण अंग्रेज उनके घृणाभाजन बन गए। अंग्रेजों के अंधाधुंध आर्थिक शोषण ने भारतीय मस्तिष्क को असन्तुष्ट और अशान्त कर दिया। भारतीय राष्ट्रीयता के प्रवाह के आदि कारण अंग्रेज स्वयं ही थे उन्होंने उसे नियन्त्रित करने के लिए दमन के साधनों का प्रयोग किया। परन्तु राष्ट्रीयता का यह अजस्र प्रवाह उनके रोके नहीं रुका। भारतीय राष्ट्रवादी विदेशी शासन का समूल उन्मूलन करने के लिए बद्ध परिकर हो गए।

## ८ राष्ट्रीय महासभा का जन्म ( Birth of Indian National Congress )

एलेन आक्टेवियन ह्यूम—हम देख चुके हैं कि, राष्ट्रीय महासभा ( इण्डियन नेशनल कांग्रेस जिसे सुविधा के विचार से कांग्रेस ही कहेंगे) आर्थिक और राजनीतिक कारणों के संयोग और "राजनीतिक दासत्व की अनुभूति का परिणाम थी। साथ ही वह राष्ट्रीय पुनरुत्थान का प्रतिपादन करने वाली संस्था भी थी।"[1] इसकी स्थापना का विचार एलेन आक्टेवियन के मस्तिष्क में आया जो एक अवकाश प्राप्त सिविलियन थे। यद्यपि इसके लिए भूमि पहले से ही तैयार की जा चुकी थी। देश के विभिन्न प्रान्तों में राष्ट्रीय संगठनों की नींव पड़ चुकी थी। ये संगठन राजनीतिक रूप से सक्रिय भी थे सुरेन्द्रनाथ बनर्जी को राष्ट्रीय सम्मेलन ( Indian National Conference ) की स्थापना करने में सफलता मिल चुकी थी। परन्तु कांग्रेस ने इन सब सहायक नदियों को अपने में मिलाकर शीघ्र ही एक महान् तरंगिणी का रूप धारण कर लिया। इस प्रकार की एक संस्था का विचार वायुमण्डल में व्याप्त था कांग्रेस ने एक अखिल

---

1 पट्टाभि सीतारामय्या— दी हिस्ट्री ऑफ कांग्रेस पृ० १७।

भारतीय संस्था की उस आवश्यकता को पूर्ण किया जिसका अनुभव सभी देशभक्तों को हो रहा था।

यह निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता कि कांग्रेस की स्थापना का विचार सबसे पहले किस व्यक्ति के मस्तिष्क में उदित हुआ। सामान्यतः ह्यूम को ही इस संस्था का जन्मदाता समझा जाता है। देश के अन्दर बढ़ते हुए असन्तोष के खतरे को पहचान कर तथा सोचकर कि यह असन्तोष कहीं क्रान्ति का रूप धारण न कर ले उन्होंने १ मार्च, १८८३ ई० को कलकत्ता विश्वविद्यालय के ग्रेजुएटों के नाम एक पत्र लिखा जो अत्यन्त हृदयस्पर्शी था। इसमें उन्होंने ५० ऐसे निःस्वार्थ और निष्ठावान आदमियों की माँग की थी जो इस सिद्धान्त पर कि 'आत्म बलिदान और निःस्वार्थता सुख और स्वातन्त्र्य के अचूक पथप्रदर्शक हैं' काम करने के लिए तैयार हों। ह्यूम ने अपनी योजना के सम्बन्ध में नए वायसराय लार्ड डफरिन ( Lord Dufforin ) से वार्तालाप किया। लार्ड डफरिन ने उनकी बातों को ध्यानपूर्वक सुना और योजना के क्षेत्र को बढ़ा दिया। उमेशचन्द्र बनर्जी के अनुसार ह्यूम के मस्तिष्क में सबसे पहले यह विचार आया था कि भारत के प्रधान राजनीतिज्ञ साल में एक बार एकत्र होकर सामाजिक विषयों पर चर्चा कर लिया करें। वह यह नहीं चाहते थे कि चर्चा का विषय राजनीति रहे क्योंकि बम्बई, कलकत्ता, मद्रास और अन्य भागों में राजनीतिक मण्डल थे ही। लार्ड डफरिन ने ह्यूम साहब के विचार को राजनीतिक दिशा प्रदान की। उन्होंने कहा कि इस संस्था को 'इंगलैण्ड की तरह यहाँ सरकार के विरोध का काम करना चाहिए।'[1] उन्होंने यह इच्छा व्यक्त की कि यहाँ के राजनीतिज्ञ प्रतिवर्ष अपना सम्मेलन किया करें और सरकार को बताया करें कि शासन में क्या क्या त्रुटियां हैं और उनमें क्या सुधार किए जाएं।[2] ह्यूम ने अपनी योजना में वायसराय के निर्देशों के अनुसार सुधार किया और वे इंगलैण्ड पहुंचे। इंगलैण्ड में उन्होंने वहाँ के प्रमुख व्यक्तियों लार्ड रिपन, डलहौजी, जान ब्राइट और मि० स्लेग आदि से विचार विनिमय किया। भारत लौटने से पूर्व उन्होंने इण्डियन पालियामेण्टरी कमेटी का संगठन किया जिसका उद्देश्य पार्लमेण्ट के सदस्यों से यह प्रतिज्ञा करवाना था कि वे भारत के मामलों में दिलचस्पी लेंगे।

कांग्रेस के प्रथम अधिवेशन के सम्बन्ध में यह निश्चित किया गया था कि वह पूना में २५ से २८ दिसम्बर (१८८५) तक होगा। लेकिन पूना में हैजा शुरू हो जाने के कारण उक्त निश्चय में परिवर्तन करना पड़ा। यह ठीक समझा गया कि कांग्रेस का प्रथम अधिवेशन बम्बई में हो। २८ दिसम्बर १८८५ को दिन के १२ बजे गोकुलदास तेजपाल संस्कृत कॉलिज के भवन में कांग्रेस का अधिवेशन हुआ। इस प्रकार कांग्रेस का जन्म हुआ जिसे 'देशी पार्लिमेण्ट का अंकुर' समझा गया। कांग्रेस की स्थापना भारत में

---

१ डब्ल्यू० सी० बनर्जी— 'इंट्रोडक्शन टू इण्डियन पॉलिटिक्स।'
२ 'वही'।

कांग्रेस का जन्म केवल ब्रिटिश साम्राज्य के रक्षणार्थ ही नहीं हुआ था—यह धारणा सर्वथा भ्रान्तिपूर्ण है कि कांग्रेस का जन्म ब्रिटिश साम्राज्य की रक्षा के लिए हुआ था और उसके मूल में ब्रिटिश साम्राज्यवादियों के स्वार्थ निहित थे। इसमें कोई सन्देह नहीं कि ब्रिटिश अधिकारियों ने उसके जन्म के अवसर पर प्रसन्नता प्रकट की थी कहना चाहिये कि कांग्रेस की स्थापना में उनका भी परिलक्षित हाथ था परन्तु उसके सम्बन्ध में अपना मत परिवर्तन करने में भी उन्हें देर न लगी। शीघ्र ही उसके सतर्क का उन्हें भान हो गया वे तुरन्त ही उसके विरोधी हो गए। उन्हीं लार्ड डफरिन ने जिन्होंने कांग्रेस की स्थापना का स्वागत किया था अब उसे सूक्ष्म अल्पसंख्यक वर्ग कहकर पुकारा। सर वलेंटाइन शिरोल ने कांग्रेस के प्रति शासन की नूतन प्रतिक्रिया को इन शब्दों में संक्षिप्त रूप से व्यक्त किया 'कांग्रेस भारत की केवल शतांश जनसंख्या का ही प्रतिनिधित्व करती है। उन्होंने कांग्रेस को साम्प्रदायिक हिन्दू नेताओं की प्रवक्ता बताया। वस्तु स्थिति यह है कि कांग्रेस शुद्ध राष्ट्रीय और स्वदेशी आन्दोलन के रूप में अवतरित हुई। इस प्रकार की देश व्यापी संस्था के लिए भारत की प्रादेशिक राजनीतिक संस्थाओं ने पहले से ही भूमि तयार कर ली थी किन्तु इस एक सार्वजनिक राष्ट्रीय संस्था का रूप दान का श्रेय श्री सुरेन्द्रनाथ बनर्जी को है जिन्होंने १८८३ में इसके सम्बन्ध में अपना मत प्रकट किया था। जब कांग्रेस का प्रथम अधिवेशन बम्बई में हो रहा था राष्ट्रीय सम्मेलन का अधिवेशन कलकत्ते में हो रहा था।[१] भारतवर्ष के महान देशभक्त दादाभाई नौरोजी उमेशचन्द्र बनर्जी सुरेन्द्रनाथ बनर्जी दिनशा वाचा एवं बदरुद्दीन तैयब जी प्रभृति जन प्रारम्भ में ही कांग्रेस में प्रविष्ट हो गए। इससे स्पष्ट हो जाता है कि कांग्रेस साम्राज्यवाद की पृष्ठपोषक मात्र नहीं थी।

अन्यमत —इसके अलावा कांग्रेस की उत्पत्ति के बारे में दो अन्य मत भी प्रचलित हुए हैं किन्तु उनका भी खंडन किया जा चुका है। श्रीमती एनिबेसेन्ट के अनुसार थियोसोफिकल आन्दोलन के फलस्वरूप कांग्रेस का जन्म हुआ। यह तो माना जा सकता है कि थियोसोफिकल सोसाइटी के कुछ कार्यकर्ता कांग्रेस के भी सदस्य थे किंतु एक राजनैतिक संस्था की उत्पत्ति का विषय एक सुधारवादी और आंशिक रूप से धार्मिक विचारधारा वाली संस्था से संयुक्त करना भूल होगी। इसी प्रकार लस्टर हचिन्सन ने कांग्रेस को धनिकवर्ग के हित में रचित संस्था मानते हैं। कांग्रेस के जन्म के प्रारम्भिक काल में इसके सदस्य धनिक वर्ग के अवश्य थे परंतु वह वर्ग कांग्रेस को कभी नियन्त्रित नहीं कर सका। कांग्रेस के प्रारम्भिककाल के सदस्य समाज के विद्वान व बौद्धिक व्यक्ति थे उनका संबंध साधारण जनता से बहुत कम था पर वे धनिक वर्ग के ही हितसमर्थक कभी नहीं थे। धनिक वर्ग साधारणतया सुधारनीति व परिवर्तन नीति में सक्रिय दिलचस्पी नहीं लेता है। इस वर्ग ने १९१९ तक देश की सेवा में सक्रिय भाग भी नहीं लिया।

१ ओ० एन०—"लण्डमार्क्स इन इण्डियन कान्स्टीटयूशनल एण्ड डवलपमेण्ट" पृ० ११२।

## सारांश

मूलरूप से तो राष्ट्रीय आन्दोलन का स्वरूप राजनीतिक था परन्तु उसकी जड़ें आर्थिक, सांस्कृतिक जातीय और राजनीतिक आदि विभिन्न कारणों में निहित है। आवागमन के साधनों की उन्नति भारत के राजनीतिक एकीकरण और सामान्य पराधीनता की भावना ने जनता को राष्ट्रीयता के सूत्र में पिरो दिया। अंग्रेजी शिक्षा और पाश्चात्य संस्कृति के सम्पर्क से नवोदित भारतीय राष्ट्रीयता को अपूर्व बल प्राप्त हुआ। पाश्चात्य शिक्षा के कारण भारतीयों का प्रशस्य मानसिक विकास हुआ। उनके हृदयों में अद्वितीय स्वाधीनता और राष्ट्रीय स्वातन्त्र्य के प्रति प्रगाढ़ प्रेम का उन्नति और प्रान्तीय भाषाओं के साहित्यिक विकास ने राष्ट्रीय आन्दोलनों को नूतन शक्ति प्रदान की। उन्नीसवीं शताब्दी के सामाजिक धार्मिक सुधार आन्दोलनों ने भी राष्ट्रीय आन्दोलनों पर विस्मयकारी प्रभाव डाला। पुरातन शिल्पकलाओं के ह्रास कृषि की अधोगति और जनता की बढ़ती हुई दरिद्रता ने व्यापक असन्तोष को जन्म दिया था। जातीय विद्वेष की भावना और अविश्वास तथा दमन की नीति के कारण भारतीय ब्रिटिश शासन से बहुत रुष्ट हो गए। शिक्षित भारतीयों ने अंग्रेजों को इस नीति से कि उन्होंने प्रयत्न तो बहुत किए, पर उन पर आचरण नहीं किया असन्तोष की प्रचण्ड लहर दौड़ गई। राष्ट्रीय आन्दोलन का नेतृत्व उन्होंने ही किया। भारतवर्ष के उदीयमान बोरजुआजी (Bourgeoisise) वर्ग ने राष्ट्रीय आन्दोलन को हार्दिक सहयोग प्रदान किया क्योंकि अंग्रेजों ने भारतीय उद्योग धन्धों की प्रगति में बाधाएं पहुंचाईं।

भारतीय राष्ट्रीयता ब्रिटिश राज की उत्पत्ति थी। उसे क्रान्तिकारी और प्रतिगामी दोनों प्रकार की शक्तियों से बल प्राप्त हुआ।

कांग्रेस की स्थापना जो राष्ट्रीय आन्दोलन का अग्रगण्य बन गई १८८५ में हुई थी। इस संस्था की स्थापना का विचार एलन ऑक्टेवियन ह्यूम के मस्तिष्क में उत्पन्न हुआ था। ह्यूम एक अवकाश प्राप्त सिविलियन थे और उन्हें इस खतरे का भान हुआ कि भारतीय जनता का असन्तोष एक क्रान्तिकारी विस्फोट के अत्यन्त समीप पहुंच गया है। वे ब्रिटिश साम्राज्य की इस प्रकार के विस्फोट से रक्षा करना चाहते थे। लेकिन कांग्रेस को ब्रिटिश साम्राज्यवाद का अवलम्बन मात्र समझना भूल है। इसके अतिरिक्त कांग्रेस जन्म के सम्बन्ध में जो दो अन्य मत प्रचलित हुए हैं उनमें आंशिक सत्यता व्याप्त है।

---

अध्याय ३

# उदार राष्ट्रीयता—कांग्रेस का प्रारम्भिक स्वरूप

## १० कांग्रेस "देश मे एक शक्ति"

**कांग्रेस की बढ़ती हुई शक्ति**—वास्तव मे कांग्रेस का इतिहास ही भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन का इतिहास है। वह संस्था जिसने बासठ वर्षों के अविराम और कठिन संघर्ष के उपरान्त स्वतन्त्रता प्राप्त की, आरम्भ मे अत्यन्त नरम थी। इसके प्रथम अधिवेशन मे जो १८८५ के अन्त मे बम्बई मे हुआ था ७२ प्रतिनिधियो ने भाग लिया जिन्होने अपने आपको प्रतिनिधि के रूप मे चुन लिया था। परन्तु कांग्रेस की शक्ति प्रतिवर्ष बढ़ती ही गई। दूसरे अधिवेशन मे प्रतिनिधियो की संख्या ४३३ और इसमे ४००० के लगभग दर्शक भी उपस्थित थे। तीसरे मे ६०७ और चौथे मे १२४८ तक जा पहुंची। जिस प्रकार एक बड़ी नदी का मूल एक छोटे से स्रोत मे होता है उसी प्रकार महान् संस्थाओ का आरम्भ भी बहुत मामूली होता है। जीवन की शुरू-आत मे वे बड़ी तेजी के साथ दौड़ती हैं परन्तु ज्यो ज्यो व्यापक होती जाती हैं त्यो त्यो उनकी गति मन्द किन्तु स्थिर होती जाती है। ज्यो ज्यो वे आगे बढ़ती है त्यो-त्यों उनमे सहायक नदियां मिलती जाती हैं और वे उसको अधिकाधिक सम्पन्न बनाती जाती हैं। यही उदाहरण हमारी कांग्रेस पर भी लागू होता है।[1] अपने जन्म के कुछ ही वर्षों के भीतर कांग्रेस ने एक अखिल भारतीय संगठन का रूप धारण कर लिया। प० मदन मोहन मालवीय के शब्दो मे भारत ने अन्त में अपनी आवाज को इस महान कांग्रेस मे पाया। सर हैनरी काटन ने जिन्होने कांग्रेस को जन्मकाल से ही उसके विकास का निरीक्षण किया था उसको लक्ष्य करके कहा कि इसके नेता देश में एक शक्ति बन गए हैं जिनकी आवाज देश के एक कोने से दूसरे कोने तक निनादित होती है।

**कांग्रेस इतिहास की तीन अवस्थाएं**—भारतीय राष्ट्रीय आन्दोलन के इतिहास को तीन विशिष्ट अवस्थाओ मे विभाजित किया जा सकता है। पहली अवस्था १८८५ से १९०५ तक की है। २० वर्षों के इस काल में उदार अथवा नरम राष्टीयता की प्रधानता रही। यही इस काल की विशेषता है। इस युग में कांग्रेस किसी भी प्रकार एक क्रांतिकारी संस्था नही थी। इस काल में कांग्रेस ब्रिटिश शासन के प्रति अपनी राजभक्ति की बातो को बार बार दुहराती रही और उसने आशा की थी कि अंग्रेजो से

---

१ पट्टाभि सीतारामय्या— दी हिस्ट्री आफ कांग्रेस' पृ० २९।

प्रार्थना करने पर कि वे अपनी परम्पराओं और भावनाओं के प्रति सच्चे बनें, यह भारत की राजनीतिक प्रगति पथ में सफल होगी। कांग्रेस के इस काल की सबसे बड़ी सफलता १८९२ का इण्डियन कौंसिल्स ऐक्ट है। दूसरा काल (१९०६-१९१८) उग्र राष्ट्रीयता की प्रधानता का युग है। इस काल में कांग्रेस की बागडोर उग्र राष्ट्रवादियों के हाथों में रही। उन्होंने कहा कि हाथ जोड़कर या प्रार्थनाएं करके तो भारत के राजनीतिक उद्देश्यों की पूर्ति नहीं की जा सकती। ब्रिटिश सरकार वायदे तो बहुत करती है लेकिन उन पर आचरण नहीं करती। उन्होंने इस बात पर बल दिया कि भारत के राजनीतिक साध्यों की प्राप्ति के लिए कठोर और क्रान्तिकारी उपायों का अवलम्बन ग्रहण करना पड़ेगा। १९०७ में कांग्रेस दो दलों में विभाजित हो गई और वे दोनों १९१५ तक अलग अलग काम करते रहे। १९१५ में उनमें पुनः एकता स्थापित हो गया। इस काल में ब्रिटिश शासकों की प्रेरणा से मुस्लिम पृथकत्व की भावना भी बहुत बढ़ गई। कांग्रेस इतिहास का तीसरा युग जिसे गांधी युग के नाम से सम्बोधित किया जा सकता है प्रथम विश्व महायुद्ध के अनन्तर प्रारम्भ होता है। यह युग उस समय से प्रारम्भ होता है जब कि गांधीजी अफ्रीका से वापस आने के पश्चात् महात्मा गांधी ने भारत की राजनीति में सक्रिय भाग लेना प्रारम्भ किया। उनके गतिशील नेतृत्व में कांग्रेस ने स्वतन्त्रता प्राप्ति के लिए सत्य और अहिंसा के शस्त्रों से संघर्ष किया। १९१८ में नरम दल के नेता कांग्रेस से बाहर निकल गए और उन्होंने आल इण्डिया लिबरल फेडरेशन का संगठन किया। इस युग में हिन्दू मुस्लिम वैमनस्य की पराकाष्ठा हो गई। मुस्लिम लीग ने पाकिस्तान के लिए आन्दोलन किया और अन्त में अभूतपूर्व महत्त्वपूर्ण रक्तपात बलात्कार तथा बर्बरता के बीच भारत का विभाजन हुआ।

## ११ कांग्रेस का प्रारम्भिक स्वरूप और कार्यक्षेत्र

एक राष्ट्रीय संगठन—कांग्रेस का प्रथम अधिवेशन ही उसके सार्वजनिक स्वरूप को व्यक्त करता है। ए० ओ० ह्यूम सर विलियम वेडरबर्न और सर हेनरी काटन जैसे कतिपय उदार अंग्रेजों के साथ ही साथ भारत की सभी जातियों के देशभक्त उसके सदस्य थे। कांग्रेस के प्रथम अध्यक्ष उमेशचन्द्र बनर्जी भारतीय क्रिश्चियन थे दूसरे दादा भाई नौरोजी पारसी थे तीसरे बदरुद्दीन तय्यबजी मुसलमान थे और चौथे तथा पांचवें अध्यक्ष जार्ज यूल और सर विलियम वेडरबर्न अंग्रेज थे। प्रारम्भ से ही कांग्रेस का दृष्टिकोण एवं आदर्श विशुद्ध राष्ट्रीय रहा है। दूसरी सामाजिक परिषद् के अवसर पर जिन शब्दों में गांधी जी ने कांग्रेस के राष्ट्रीय स्वरूप पर प्रकाश डाला था—सच्चे अर्थों में यह (कांग्रेस) राष्ट्रीय है। यह किसी विशेष जाति वर्ग अथवा हित की प्रतिनिधि नहीं है। यह समस्त भारतीय हितों और सब वर्गों की प्रतिनिधि होने का दावा करती है। मेरे लिए यह बताना सबसे अधिक प्रसन्नता की बात है कि इसकी उपज प्रारम्भ में एक अंग्रेज के मस्तिष्क में हुई। एलन ऑक्टेवियन ह्यूम को कांग्रेस के पिता के रूप में हम जानते हैं। दो महान् पारसियों

ने—फिरोजशाह मेहता और दादा भाई नौरोजी ने—जिन्हें सारा भारत 'वृद्ध पितामह' कहने में हर्ष अनुभव करता है इसका पोषण किया। प्रारम्भ में ही कांग्रेस में मुसलमान ईसाई ऐंग्लो-इंडियन आदि शामिल थे बल्कि मुझे यों कहना चाहिए कि इसमें सब धर्मों सम्प्रदायों और हितों का पूर्णता के साथ प्रतिनिधित्व होता था'।

कांग्रेस का सामाजिक आधार—वसे तो उपरोक्त कथनानुसार कांग्रेस का स्वरूप सदव ही राष्ट्रीय रहा है परन्तु शुरू में अपनी सबसे पहली अवस्था में उसको जन संगठन मान लेना भूल होगी। यद्यपि वह देश के सभी वर्गों की कठिनाइयों को मुखरित करती थी और राजनीतिक उत्थान के लिए उनके हृदय की उद्दाम लालसा को भी व्यक्त करती थी परन्तु मुख्यतः वह बुद्धिजीवियों, शिक्षितों और उच्च मध्य वर्गों तथा व्यापारी बोरजुआजी का ही प्रतिनिधित्व करती थी। कांग्रेस के प्रारम्भिक अधिवेशनों में वकीलों शिक्षा विशारदों पत्रकारों चिकित्सकों तथा व्यापारियों की ही संख्या अधिक रहती थी।

प्रारम्भ में कांग्रेस क्रान्तिकारी संस्था नहीं थी—कांग्रेस के कार्यक्षेत्र एवं स्वरूप के सम्बन्ध में दूसरा महत्वपूर्ण बात यह है कि प्रारम्भ में वह क्रांतिकारी संगठन नहीं था। उस समय उसकी बागडोर पूरी तरह से नरम राष्ट्रवादियों के हाथ में थी। अंग्रेजों की न्याय भावना में उनकी दृढ़ आस्था थी। उनका प्रमुख ध्येय यही था कि भारतीय शासन का प्रजातन्त्रीकरण हो तथा विधान सभाओं में भारतीय प्रतिनिधियों की संख्या बढ़ जाय। इन उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए उन्होंने किसी प्रकार के उग्र साधनों का अवलम्बन नहीं लिया अपितु सार्वजनिक भाषणों प्रचार प्रदर्शनों आवेदनों तथा प्रतिनिधिमण्डलों द्वारा अपने उद्देश्यों की पूर्ति का प्रयास किया।

## १२ प्रारम्भिक कांग्रेस के कार्य का संक्षिप्त सिंहावलोकन

कांग्रेस का प्रथम अधिवेशन १८८५—प्रारम्भिक वर्षों में कांग्रेस के प्रोग्राम और क्रियाकलापों का संक्षिप्त विवरण हम यह समझने में सहायता देगा कि उदार राष्ट्रवादियों के क्या ध्येय थे उनकी क्या कार्य पद्धति था और उनके नेतृत्व में इस संस्था का क्या दृष्टिकोण रहा। कांग्रेस का प्रथम अधिवेशन बम्बई में हुआ था। उसके अध्यक्ष उमेशचन्द्र बनर्जी थे और मन्त्री ए० ओ० ह्यूम। इस अधिवेशन ने भारत की कई सुप्रसिद्ध विभूतियां दादाभाई नौरोजी फिरोजशाह मेहता दीनशा एदलजी वाचा काशीनाथ त्र्यम्बक तेलंग नारायण गणेश चन्दावरकर पी० आनन्दाचालू वी० वह राघवाचार्य और एम० सुब्रह्मण्य आदि का संगम उपस्थित कर दिया। इस अधिवेशन में कई सरकारी अफसर भी उपस्थित थे जिनमें सर विलियम वेडरबर्न और श्री रानाडे का नाम विशेष रूप में उल्लेखनीय है। रानाडे ने तो इस अधिवेशन के विचार विमर्श में भी भाग लिया था। सभापति श्री उमेशचन्द्र बनर्जी ने कांग्रेस की गुरुता की ओर प्रतिनिधियों का ध्यान दिलाते हुए उसके उद्देश्यों को इस तरह बतलाया—

(क) साम्राज्य के भिन्न भिन्न भागों में देशहित के लिए लगन से काम करने वालों की आपस में घनिष्ठता और मित्रता बढ़ाना।

(ख) समस्त देश प्रेमियों के अन्दर प्रत्यक्ष मैत्री व्यवहार के द्वारा वंश धर्म और प्रान्त सम्बन्धी तमाम पूर्व दूषित संस्कारों को मिटाना और राष्ट्रीय ऐक्य की उन तमाम भावनाओं का, जो लार्ड रिपन के चिर स्मरणीय शासन काल में उद्भूत हुई, पोषण और परिवर्द्धन करना।

(ग) महत्वपूर्ण और आवश्यक सामाजिक प्रश्नों पर भारत के शिक्षित लोगों में अच्छी तरह चर्चा होने के अनन्तर प्राप्त परिपक्व सम्मतियों का प्रामाणिक संग्रह करना।

(घ) उन तरीकों और दिशाओं का निर्णय करना जिनके द्वारा भारत के राजनीतिज्ञ देशहित के कार्य करें।

कांग्रेस के प्रथम अधिवेशन में नौ प्रस्ताव पास किए गए थे। प्रथम प्रस्ताव में भारत के शासन कार्य के निरीक्षणार्थ एक रायल कमीशन बैठाने की मांग की गई। दूसरे में इण्डिया कौंसिल को तोड़ देने की राय दी गई। तीसरे प्रस्ताव के द्वारा धारा सभा की कमियों की ओर संकेत किया गया जिनमें अब तक नामजद सदस्य ही थे। प्रस्ताव में नामजद सदस्यों के स्थान पर निर्वाचित सदस्यों के रखने युक्तप्रान्त और पंजाब में कौंसिलें कायम की जाने और कामनसभा में स्थायी समिति की स्थापना करने की मांग की गई—इस आशय से कि कौंसिलों में बहुमत के आ विरोध हो उस पर उसमें विचार किया जाए। चौथे के द्वारा यह निवेदन किया गया कि आई० सी० एस० की परीक्षा इंगलैण्ड और भारत में एक साथ हो और परीक्षार्थियों की अवस्था में वृद्धि कर दी जाए। पांचवें एवं छठे का सम्बन्ध सैनिक व्यय से था। सातवें में अपर बर्मा का मिला लेने तथा उसे भारत में सम्मिलित कर लेने की नीति का विरोध किया गया था। आठवें के द्वारा यह आदेश किया गया कि ये प्रस्ताव राजनीतिक संस्थाओं में भेज दिए जाएं। अन्तिम प्रस्ताव में अगले अधिवेशन का स्थान कलकत्ता और ता० २८ दिसम्बर नियत हुई। विभिन्न वक्ताओं ने अपने भाषणों में ब्रिटिश राज के वरदानों का गुणगान किया, अंग्रेजों की न्याय भावना में अपना पूर्ण विश्वास व्यक्त किया और ब्रिटिश सिंहासन के प्रति अपनी राजभक्ति की उत्साहपूर्ण घोषणा की।

१८८६—कांग्रेस का दूसरा अधिवेशन कलकत्ते में हुआ। इसके अध्यक्ष दादा भाई नौरोजी थे। इस बार प्रतिनिधि सार्वजनिक सभाओं द्वारा निर्वाचित हुए थे। सुरेन्द्रनाथ बनर्जी और पंडित मदनमोहन मालवीय ने इसी वर्ष कांग्रेस में प्रवेश किया। दूसरे अधिवेशन में विधान-सभाओं के सुधार की मांग को दुहराया गया और कहा गया कि उनमें 50 प्रतिशत सदस्य निर्वाचित होने चाहिए, तथापि कांग्रेस में "अप्रत्यक्ष चुनाव का सिद्धान्त मान लिया गया। कहा गया कि प्रान्तीय कौंसिलों के सदस्यों का चुनाव तो म्युनिसिपल और लोकल बोर्डों, व्यापार-सभाओं तथा विश्वविद्यालयों के द्वारा हो और सर्वोच्च केन्द्रीय कौंसिल (Supreme Central Council) का चुनाव प्रान्तीय

कौंसिलों के द्वारा हो। देश के विधान मण्डलों में जनता के प्रतिनिधियों को भी स्थान मिलना चाहिए, इस माँग का समर्थन करते हुए एक डलीगेट ने स्वीकार किया हम राष्ट्रीय शासन की छत्रछाया में नहीं अपितु विदेशी नौकरशाही की अधीनता में रहते हैं। आगामी कांग्रेस अधिवेशनों में यह प्रस्ताव बार बार दुहराया गया फलतः १८९२ का इण्डियन कौंसिल एक्ट पास हो गया। कांग्रेस के दूसरे अधिवेशन में यह प्रस्ताव भी पास किया गया कि कार्यपालिका और न्यायपालिका को अलग अलग कर देना चाहिए।

१८८७—कांग्रेस का तीसरा अधिवेशन १८८७ में बदरुद्दीन तैयबजी की अध्यक्षता में हुआ। यह कांग्रेस के प्रथम मुस्लिम अध्यक्ष थे। इस अधिवेशन में अन्य कई प्रस्तावों के साथ-साथ एक प्रस्ताव यह भी पास किया गया कि भारतीयों को शिक्षा देने के लिए सैनिक विद्यालयों की भी स्थापना होनी चाहिए। एक नए सदस्य अर्डले नोर्टन (Eardley Norton) ने कांग्रेस के ऊपर लगाए गए इस दोषारोपण का कि वह एक राजद्रोही संस्था है इस अधिवेशन में मुँहतोड़ उत्तर दिया।[1]

१८८८ और १८८९—१८८८ का वर्ष इसलिए विशेष रूप से उल्लेखनीय है क्योंकि ब्रिटिश नौकरशाही को कांग्रेस के प्रति मुस्लिम विरोध का संगठन करने में सफलता मिल गई। इसी वर्ष सर सय्यद अहमद खाँ ने ऐंग्लो मुस्लिम डिफेन्स एसोसिएशन (Anglo Muslim defence Association) की नींव डाली और इस दिशा में भारतीय मुसलमानों का निश्चित नेतृत्व प्रदान किया कि वे कांग्रेस को अपना सहयोग न दें। इस विरोध का उस समय कोई विशेष प्रभाव नहीं पड़ा जो हुआ वह भी नाममात्र का और इस वर्ष के कांग्रेस अधिवेशन को जो कलकत्ते के एक व्यापारी जार्ज यूल की अध्यक्षता में हुआ था पूर्ववर्ती अधिवेशनों की अपेक्षा कहीं अधिक सफलता प्राप्त हुई। गोपालकृष्ण गोखले ने इसी वर्ष कांग्रेस में प्रवेश किया। इस अधिवेशन में पास किए गए प्रस्तावों में एक यह प्रस्ताव भी था जिसमें सरकार की भूमिकर सम्बन्धी नीति में सुधार करने की माँग की गई थी।

१८९३—१८९२ के इण्डियन कौंसिल एक्ट पास हो जाने के बाद कांग्रेस की

---

१ उन्होंने कहा सज्जनो! यदि अत्याचार का विरोध करना राजद्रोह हो यदि यह कहना कि जनता का अपने देश के शासन में अधिकाधिक हाथ रहना चाहिए राजद्रोह हो यदि कभी अत्याचार का विरोध करना दमन के खिलाफ अपनी आवाज उठाना अन्यायों का मुकाबला करना व्यक्तिगत स्वतन्त्रताओं का समर्थन करना और उत्तरोत्तर किन्तु सदैव विकासशील सुधार के सामान्य अधिकार को प्रमाणित करना राजद्रोह हो तो मैं निस्सन्देह राजद्रोही हूँ और मुझे राजद्रोही कहलाते समय अपूर्व प्रसन्नता होती है जब मैं आज अपने चारों ओर विराजमान राजद्रोहियों की गौरवपूर्ण पंक्ति में स्वयं को भी सम्मिलित पाता हूँ। —सी॰ वाई॰ चिन्तामणि द्वारा उद्धृत—'इण्डियन पालिटिक्स सिन्स म्युटिनी' पृष्ठ ४३।

माँगों में सर्वाधिक महत्त्व इस माँग को दिया गया कि आइ० सी० एस०
भारत और इंगलैण्ड में साथ-साथ हुआ करे। कांग्रेस हलचल के फलस्वरूप
की इस माँग के समर्थन में इंगलैण्ड की कामन-सभा ने एक प्रस्ताव प
परन्तु इंगलैण्ड और भारत दोनों ही जगह अधिकारियों ने इस प्रस्ताव को
स्वरूप नहीं दिया। १८९४ में कांग्रेस अधिवेशन की अध्यक्षता दूसरी बार
नौरोजी ने की जो कि इस बीच में इंगलैण्ड की कामन सभा के भी सदस्य
गए थे। कांग्रेस अधिवेशन का अध्यक्ष पद ग्रहण करने के लिए दादाभाई नौरो
भारत आए उनका अभूतपूर्व स्वागत किया गया जो कि सुरेन्द्रनाथ बनर्जी
में नरेशों और नृपतियों की भी ईर्ष्या का विषय है परन्तु उनकी पहुँच के बाह
कांग्रेस ने बेगार और रसदप्रथा के उन्मूलन की माँग की। इसके अलावा
ब्रिटिश भारत में तैयार होने वाले सूती माल पर कर लगाए जाने का विरोध
जो लंकाशायर के व्यवसायियों के हित संरक्षणार्थ भारत के बने हुए कपास उ
को नष्ट कर देने के लिए जानबूझ कर लगा दिया गया था। इस प्र
कांग्रेस ने प्रारम्भ से ही भारत के व्यावसायिक और औद्योगिक दोनों प्रका
पूँजीपतियों के हितों की रक्षा की है। लेकिन इसके साथ-साथ भारतीय जनता
दारिद्र्य-पंक से समुद्धार किया जाए इस आवश्यकता की ओर से भी उसने अप
आँखें नहीं मूँदी। आगामी कुछ वर्षों में कांग्रेस ने इस बात के लिए कोशिश
कि प्रवासी भारतीयों की दशा में सुधार हो प्रेस पर प्रतिबन्ध हटा दिए जाएँ औ
भारतीय कृषक जिस ऋण के भार से सदैव दबा रहता है उससे उसे मुक्ति प्राप्त हो
इसके अलावा उसने सरकार से १८९८ के राजद्रोह विधेयक (Sedition Act of 1898)
तथा १९०४ के सरकारी रहस्य विधेयक (Official Secrets Act of 1904) जैस
दमनकारी कानूनों को हटा लेने का बारम्बार विनती की। १९०५ तक कांग्रेस
समन्वय पथ पर दौड़ती रही। सार्वजनिक महत्ता का एक भी ऐसा विषय नहीं
जिसने उसका ध्यान अपनी ओर आकृष्ट न किया हो और विभिन्न विषयों पर पास
किए गए प्रस्तावों में उसका विचार आन्दोलन के नेताओं की राजनीतिक
राजनीतिक बुद्धिमत्ता के साक्षी थे।

था। यह स्थिति सर्वथा स्वाभाविक भी थी। उनमें से अधिकांश उच्चवर्गीय थे और पाश्चात्य शिक्षा का उन पर बहुत प्रभाव पड़ा था। यदि उस समय ब्रिटिश शासन का प्रचंड विरोध किया भी जाता तो प्रारम्भ से ही उसका दमन किया गया होता। अतएव हम यह देखकर कोई आश्चर्य नहीं होता कि राष्ट्रीय संघर्ष के प्रभात काल में भारतीय राष्ट्रीय ब्रिटिश शासन के उत्कट प्रशंसक थे परन्तु यह भी समझ लेना भ्रम होगा कि उन्हें ब्रिटिश शासन की त्रुटियों और दुर्बलताओं का कोई ज्ञान नहीं था। ब्रिटिश राज के उपकारों के प्रति उनके हृदय में कृतज्ञता का भाव था। क्या ब्रिटिश शासन ने भारत का राजनीतिक एकीकरण नहीं किया था, उसे केवल मात्र भौगोलिक नाम से बढ़ कर कुछ वस्तु नहीं बनाया था और उसमें राष्ट्रीय चेतना का संचार नहीं किया था? वे ब्रिटिश सम्बन्ध को भारत के लिए लाभकर समझते थे। वे अंग्रेजों की इस बात के लिए जी खोलकर सराहना करते थे कि उन्होंने पाश्चात्य सभ्यता और संस्कृति के सम्पर्क से भारत के सामाजिक जीवन को समृद्ध किया था नूतन राष्ट्रीयता की वाहक अंग्रेजी शिक्षा का सूत्रपात किया था और पाश्चात्य विचारधारा और साहित्य के संसर्ग से स्वाधीनता तथा प्रजातन्त्र के प्रति भारतीय नवयुवकों में प्रगाढ़ प्रेम उत्पन्न किया था। सुरेन्द्रनाथ बनर्जी कहा करते थे कि इंगलैंड हमारा पथप्रदर्शक है। ब्रिटिश शासन के सूत्रपात को एक ऐसा दैवी वरदान समझा गया जो भारत को मध्य युगीन अधोगति की दशा से ऊपर उठाकर राजनीति और आर्थिक उन्नति के शिखर पर पहुंचाने के लिए ही अवतीर्ण हुआ था।

इसमें कोई आश्चर्य नहीं है कि उदार राष्ट्रवादी ब्रिटिश सरकार के प्रति राजभक्ति की भावना से प्रणत रहते थे। इस प्रकार के दृष्टिकोण का स्पष्ट परिचय कांग्रेस के प्रथम अधिवेशन में ही मिलता था जो महारानी विक्टोरिया की जय-जयकार के साथ समाप्त हुआ था। ब्रिटिश सरकार के प्रति राजभक्ति की घोषणाएं करने में नरम राष्ट्रवादियों को किसी प्रकार के संकोच अथवा हीनता के भाव का अनुभव नहीं होता था। उस समय दादाभाई नौरोजी अपने सहयोगियों की सामान्य भावना को ही व्यक्त कर रहे थे जबकि उन्होंने यह घोषणा की कि आओ हम पुरुषों की तरह बोलें और घोषणा कर दें कि हम आमूड़ राजभक्त हैं।

सरकार भी प्रारम्भिक भारतीय राष्ट्रवादियों की मैत्री एवं भक्तिभावना से अपरिचित नहीं थी। क्योंकि वह उनके साथ रियायतें करके जब जब भारतीयों को ऊंचे पद अथवा स्थान देने का अवसर आया तब तब उन्हें (राष्ट्रवादियों) को उसके लिए चुनकर यही सिद्ध करती रही है।[1] सरकार ने उनमें से कइयों को ना टहुड और प्रतिष्ठा की अन्य उपाधियां प्रदान की। गोपालकृष्ण गोखले को सी० आई ई० की उपाधि प्रदान की गई। कुछ को विधान सभा का सदस्य नामजद किया गया कुछ कार्यकारिणी के सदस्य चुन लिए गए और कुछ हाई कोर्ट के जज बना दिए गए। वस्तुतः जिन कांग्रेस नेताओं को इन उपाधियों अथवा पदों के लिए चुना गया था वे

१ पट्टाभि सीतारमय्या— दी हिस्ट्री आफ कांग्रेस' पृ० १०२

अपनी योग्यता के आधार पर इनके उचित अधिकारी भी थे, उन लोगों को पदलोलुप मानना किसी भी प्रकार तर्कसंगत नहीं है। यह तो उनकी प्रतिभाओं के प्रति श्रद्धांजलि ही है कि सरकार को या यदि योग्य भारतीयों की आवश्यकता हुई तो इसकी पूर्ति के लिए उसे भी कांग्रेसियों का ही मुँह तकना पड़ता था'। दूसरे शब्दों में सरकार की इन रियायतों से यह सिद्ध होता था कि कांग्रेस ने सर्वप्रतिभ भारतीयों को बहुत बड़ी संख्या में अपनी ओर आकृष्ट कर रखा था।

**अंग्रेजों की न्याय प्रियता में विश्वास**—ब्रिटिश सरकार की न्याय प्रियता में उदार कांग्रेसियों की अटल श्रद्धा थी इसी कारण उसके प्रति उनके हृदय में प्रशंसा और राजभक्ति की भावना उत्पन्न हुई थी। कांग्रेस के बारहवें अधिवेशन (१८९६) के अध्यक्षपद से भाषण करते हुए मुहम्मद रहीमतुल्ला सयानी ने कहा 'अंग्रेजों से बढ़कर ईमानदार और शक्ति सम्पन्न जाति इस भूमण्डल पर कहीं नहीं है। हमारे कांग्रेसी बुजुर्ग समझते थे कि अंग्रेज तो बड़े प्रजातन्त्रवादी हैं, उनकी तो परम्परा ही ऐसी रही है, वे भारत में प्रजातान्त्रिक संस्थाओं के विकास का स्वागत करेंगे। क्या यह सत्य नहीं था कि अंग्रेजों ने उन परिस्थितियों का निर्माण किया जो राष्ट्रीय जागरण के लिए जिसकी कि कांग्रेस प्रतीक थी आवश्यकता थी? १८९३ में अधिवेशन के स्वागताध्यक्ष सरदार दयालसिंह मजीठिया ने कांग्रेस के विषय में कहा था कि 'यह भारत में ब्रिटिश शासन की कीर्ति का मुकुट है। इसी प्रकार के विचार कांग्रेस के तृतीय अधिवेशन में स्वागत समिति के अध्यक्ष पद से स्वागत भाषण देते हुए सर टी० माधवराव ने व्यक्त किए थे—कांग्रेस ब्रिटिश शासन का सर्वोच्च यश-शिखर और ब्रिटिश जाति का कीर्ति मुकुट है।' यह बात नहीं थी कि कांग्रेस के उदार नेताओं को ब्रिटिश नौकरशाही की गलतियों का ज्ञान नहीं था। वे उसकी त्रुटियों और गलतियों को अच्छी तरह से जानते थे फिर भी उनका यह विश्वास था कि यदि भारत की समस्या को स्पष्टता और प्रबलता पूर्वक ब्रिटेन की संसद तथा जनता के सम्मुख रख दिया जाय तो वह मांग करेगी कि भारत की परिस्थितियों में परिवर्तन होना चाहिए। यह आशा की जाती थी जैसा कि सर फिरोज शाह मेहता ने १८९० में कहा था मुझे इस बात में कोई सन्देह नहीं है कि ब्रिटिश राजनीतिज्ञ अन्त में जाकर हमारी पुकार पर अवश्य ध्यान देंगे। विश्वास की इस स्थिति में शुरू के भारतीय राष्ट्रवादी पथप्रदर्शन और प्रेरणा के लिए अंग्रेजों की ही ओर ताकते थे। सुरेन्द्रनाथ बनर्जी के निम्न शब्द उदार राष्ट्रवादियों की मनोवृत्ति को भली भांति स्पष्ट कर देते हैं। अंग्रेजों के न्याय बुद्धि और दयाभावना में हमारी दृढ़ आस्था है। संसार की महानतम प्रतिनिधि सभा संसदों की जननी ब्रिटिश कॉमन सभा के प्रति हमारे हृदय में असीम श्रद्धा है। अंग्रेजों ने सर्वत्र प्रतिनिधि आधार पर ही शासन की रचना की है।

**उदार राष्ट्रवादियों की विचारधारा और मांगें**—इस बात को उदार राष्ट्रवादियों ने गुप्त नहीं रखा कि कांग्रेस आन्दोलन का ध्येय स्वशासन को प्राप्त करना

है। यद्यपि उन्होंने अपनी अधिकांश शक्ति और ध्यान को शासन के कभी इस ओर कभी उस पहलू म सुधार करवाने के आन्दोलन मे ही लगाया था फिर भी व उस भविष्य की कल्पना कर सकते थे जबकि भारतीयों क हाथो म अपने भाग्य निर्माण का अधिकार आ जाएगा। १८८६ में कलकत्ता अधिवेशन म सुरेन्द्रनाथ बनर्जी ने कहा था स्वशासन प्रकृति की व्यवस्था है विधि का विधान है। प्रकृति न अपनी पुस्तक में स्वय अपने हाथों से यह सर्वोपरि व्यवस्था लिख रखी है। प्रत्यक राष्ट्र अपने भाग्य का आप ही निर्माता होना चाहिए।'[1] दादाभाई नौरोजी ने यूनाइटेड किंगडम अथवा उपनिवेशो क जसे स्वशासन या स्वराज्य' का जिक्र किया था। उन्होंने १९०५ में काग्रेस अधिवेशन क अध्यक्ष पद से भाषण देते हुए कहा था हमारा उद्देश्य स० रा० अमरिका क समान स्वराज्य प्राप्त करना है। स्वशासन अथवा स्वराज्य से प्रारम्भिक काग्रेसियो का आशयपूर्ण स्वाधीनता नही थी जिसको १९२९ म काग्रेस न अपने ध्येय की भाँति ग्रहण किया। वास्तव म ब्रिटिश साम्राज्य स सब सम्बन्ध विच्छेद कर लन का विचार तो उदारवादियो के मस्तिष्क मे कभी आया ही नही था। सम्भवत उन्होने यह कभी सोचा भी नही था कि औपनिवेशिक स्वराज्य किस कहते हैं। प्रारम्भिक काग्रेस का उद्देश्य भारत म प्रतिनिधिक सस्थाओ की स्थापना करना था।

वास्तव म उदारवादी राजनीतिज्ञ इस बात को भली भाँति जानते थे कि प्रतिनिधिक शासन के समीप वे केवल एक ही छलांग में नही पहुच सकते इसलिए उन्होंने सरकार से भी ऐसी कोई प्रार्थना नही की थी कि वह उन्हे तुरन्त ही प्रतिनिधि शासन प्रदान कर दे। व्यवस्थित विकास मे ही उनका विश्वास था। क्रमबद्धता ही उनके दर्शन की विशायक थी। हथेली पर सरसों जमाने की नीति के वे कायल नहीं थे। उस समय के काग्रेसी नेताओ की मांगें यही होती थी कि सरकारी नौकरियो का दरवाजा भारतीयो क लिए बन्द नहीं होना चाहिए जिससे कि ऊँचे पदों के योग्य बन सकें धारा सभाओ म जनता क निर्वाचित प्रतिनिधि होने चाहिए और उन्हे प्रश्न करने तथा बजट पर चर्चा करने का भी अधिकार मिलना चाहिए सनिक व्यय में कमी की जाय कर कम हों न्याय और शासन विभाग अलग अलग हों और नौकरियों के लिए भारत तथा इगलण्ड म एक साथ परीक्षाए ली जाए, प्रान्त और केन्द्र की कार्यकारिणियो और भारत मन्त्री की कौंसिल मे भारतीयो का भी स्थान मिलना चाहिए तथा भारतवर्ष को ब्रिटिश ससद में प्रत्यक्ष प्रतिनिधित्व मिले। सामाजिक आर्थिक क्षत्र म काग्रेस ने नमक कर म कमी करने की प्रार्थना की सूती माल पर लगाए उत्पत्ति कर को अन्यायपूर्ण बताया। सरकारी नौकरियो और विश्वविद्यालयों के पुनर्गठन ग्रामोद्योगों क पुनरुद्धार और खेती सम्बन्धी ऋणबद्धता से किसानों को छुटकारा मिले इस बात के लिए भी कांग्रेस प्रयत्नशील रही।

---

१ एनीबीसेंट— हाउ इण्डिया रॉट फार फ्रीडम पृ० २६।

**उनके साधन**—उदार राष्ट्रवादियों के साधन भी उनकी विचारधारा के सर्वथा अनुरूप थे। वे इस बात में यकीन नहीं करते थे कि भारत और ब्रिटेन के हित एक दूसरे के विरोधी हैं और दोनों में वैर कर का सा है। पहले से स्थापित की हुई व्यवस्था में आकस्मिक आमूल परिवर्तन करना भी उनके विश्वास की सीमाओं से बाहर की बात थी। इसलिए स्वभावतः आन्दोलन के सभी क्रान्तिकारी साधनों को उन्होंने वर्जित कर रखा था। हिंसा के प्रति उनके हृदय में घोर घृणा की भावना थी। तीन चीजों का उन्होंने कड़ा निषेध कर रखा था—विद्रोह, किसी आक्रमण की सहायता करना और अपराध को आश्रय देना। ब्रिटिश सरकार के प्रति राजभक्ति और सहयोगात्मक दृष्टिकोण के अनुकूल ही उन्होंने वैधानिक आंदोलन की टेकनीक को अपनाया। उन्होंने ऐसी प्रत्येक योजना अथवा साधन का अत्यन्त सतर्कतापूर्वक बहिष्कार किया जिसके लिए उन्हें शंका थी कि ब्रिटिश सरकार उसका विरोध करेगी। वे सरकार का कोप भाजन नहीं बनना चाहते थे। यहाँ तक कि दमन और अन्याय के कानूनों का सामना करना उन्हें ललकारना भी उनके प्रोग्राम में नहीं था। चूंकि अंग्रेजों की न्याय प्रियता में उनकी आस्था थी इसलिए उन्होंने सरकारी अधिकारियों के ध्यान को सार्वजनिक भाषणों, स्मृति पत्रों, प्रस्तावों, आवेदन पत्रों तथा शिष्टमण्डलों द्वारा जनता की उचित माँगों और कठिनाइयों की ओर आकृष्ट करना ही यथेष्ट समझा। कांग्रेस ने ब्रिटिश जनता और संसद के सामने भारत की समस्याओं को ठीक ठीक उपस्थित करने के इरादे से कई शिष्टमण्डल भेजे। इन साधनों के द्वारा नरम राजनीतिज्ञों ने भारतीय जनता को ऊपर उठाने और शिक्षित करने की कोशिश की और अंग्रेज भारतवासियों की न्याययुक्त माँगों को पूरा करना अपना कर्तव्य समझें। ब्रिटिश जनता को यह सम्यक परिज्ञान कराने के लिए कि भारत में राजनीतिक सुधारों की महती आवश्यकता है कांग्रेस ने १८८९ में एक ब्रिटिश समिति की स्थापना की और उसके संचालन के लिए पैंतालीस हजार रुपयों की स्वीकृति भी दी। चार वर्षों के उपरान्त कॉमन-सभा में जनमत को भारत के राजनीतिक विकास के पक्ष में संगठित करने के लिए सर विलियम वेडरबर्न ने भारतीय संसदीय समिति (Indian Parliamentary Committee) की रचना की। उग्र ख्याल के राष्ट्रवादियों के इन तरीकों को कभी कभी राजनीतिक भिक्षावृत्ति (Political mendicancy) कहकर वर्णित किया जाता है।

**आवेदन और प्रार्थनाएँ**—यह वर्णन कुछ अप्रिय अवश्य है पर असत्य नहीं है। वे सरकार के पास शिकायतों और सुधारों के लिए अत्यन्त विनीत भाव से हाथ जोड़कर जाने में यकीन रखते थे। उनको आवेदनों और प्रार्थनाओं में कितना भरोसा था व इन पर कितना बल देते थे यह पं० मदनमोहन मालवीय के निम्न शब्दों से स्पष्ट है जो उन्होंने कांग्रेस के तृतीय अधिवेशन में कहे थे "यद्यपि अपने प्रयत्नों में अभी तक हमें सफलता नहीं मिली है फिर भी हमें सरकार के समीप पुनः जाना

चाहिए और निवेदन करना चाहिए कि वह हमारी मांगों अथवा हमारी प्रार्थनाओं पर शीघ्रातिशीघ्र विचार करे।"[1]

### १४ उदार राष्ट्रीयता का मूल्यांकन

**उदार राष्ट्रवादियों की त्रुटियां**—कांग्रेस के शुरू के दिनों में उदार राष्ट्रवादियों ने जो काम किया आजकल उसके महत्त्व को कम समझा जाता है। कभी कभी तो लोग उसे अत्यन्त हेय दृष्टि से देखते हैं। इसमें कोई सन्देह नहीं कि उनमें कुछ त्रुटियां स्पष्टरूप से विद्यमान थीं जैसे—

**ब्रिटिश साम्राज्य के प्रति मिथ्या धारणा**—भारत में ब्रिटिश साम्राज्य का क्या वास्तविक आधार था अथवा उसकी क्या प्रकृति थी इस बात को उदारवादी नेता नहीं समझ सके। यह उनका मिथ्या अनुमान था कि दोनों देशों के हित परस्पर विरोधी न होकर एक दूसरे के साथ जुड़े हुए हैं। ब्रिटिश शासन के वरदानों के प्रति प्रशंसा और कृतज्ञता की धारणा भ्रान्तिजन्य थी। वे इस कटु सत्य को हृदयंगम करने में असफल हुए थे कि भारत ब्रिटिश पूंजीवाद के साम्राज्य अंग्रेजों का एक शोषित आर्थिक उपनिवेश था और इसलिए इंगलैण्ड के लिए यह सर्वथा स्वाभाविक ही था कि वह भारत के आर्थिक और औद्योगिक अभ्युत्थान में बाधाएं उपस्थित करे और उसे अपने यहां के उद्योगों के लिए कच्चे माल का स्रोत तथा तैयार माल के लिए मंडी बनाए रखे। यदि भारत में कुछ बड़े सुधार कर दिए जाते यदि जनता को अपने भाग्य निर्माण का अधिकार दे दिया जाता यदि भारत निवासियों को अपने देश का प्रबन्ध अपने आप करने की स्वतन्त्रता दे दी जाती तो ब्रिटेन अनिश्चित काल तक भारत को आर्थिक दासता के पाशों में निबद्ध नहीं रख सकता था। यह एक स्पष्ट सी बात थी जिसे उदार राष्ट्रवादी नहीं समझ सके। अंग्रेजों की न्याय भावना पर उनका विश्वास बना रहा। वे अपने इस विश्वास से कभी नहीं डिगे कि अंग्रेज एक जनतन्त्रप्रिय जाति है भारत में धीरे धीरे जनतन्त्र की स्थापना के उद्देश्य को पूरा करने में सहायक होगी परन्तु उनका यह विश्वास कितना आधारहीन कितना भ्रान्तिजन्य था यह इसी से स्पष्ट है कि १९१८ तक उनकी प्रमुख वैधानिक मांगों की भी जो चाहे कितनी ही नरम क्यों न रही हों अंग्रेज पूर्ति नहीं कर सके।

**राजनीतिक भिक्षावृत्ति की दुर्बलता**—सच बात तो यह है कि इन लोगों ने जिन साधनों और उपायों का प्रयोग किया वे ही इतने हल्के थे कि उनका सारा प्रभाव जाता रहा था। वे ब्रिटेन के द्वार पर भिक्षा मांग कर वहां की जनता की आत्मा को प्रार्थनाओं और आवेदनों से जागृति कर प्रतिनिधि शासन के उद्देश्य को पूर्ण करने की आशा करते थे। यह उनकी दुर्बलता का प्रमाण है कि उन्होंने अपनी शक्ति पर भरोसा करके साम्राज्यवादी सत्ता को चुनौती देने की बजाय अपने शासकों की अनुकम्पा पर ही विश्वास किया। गुरुमुख निहालसिंह का यह कथन सर्वथा

---

१ एनीबीसेंट— 'हाउ इण्डिया रौट फार फ्रीडम' पृ० ४५।

युक्तिसंगत है कि "तिलक और सम्भवतः गोखले को छोड़कर कांग्रेस के नरम नेताओं में स्वतन्त्रता के लिए व्यक्तिगत बलिदान करने और आपत्तियाँ सहने को कोई तैयार नहीं था।"[1] उनमें ऐसे लोग बहुत कम थे जो कि दीर्घ कारावास देश निर्वासन अथवा सरकार द्वारा अपनी सम्पत्ति का हरण किया जाना शान्तिपूर्वक सहन कर लेते। ये सब चीजें उस आगामी पीढ़ी के लिए जिसने महात्मा गांधी की पताका के नीचे काम किया था अति सामान्य हो गई थीं।

उनकी सफलताएं—परन्तु यह न तो आवश्यक ही है और न उचित ही कि हम प्रारम्भिक देशभक्तों के कार्यों को अवहेलना की दृष्टि से देखें। भारतीय राष्ट्रवादी आन्दोलन के इन मार्ग-दर्शकों के कार्य को सर्वथा निरर्थक नहीं कहा जा सकता उसके भी सुदूरव्यापी और अत्यन्त महत्त्वपूर्ण परिणाम हुए। हम १८९२ के इण्डियन कौंसिल्स एक्ट का उल्लेख कर चुके हैं जो कांग्रेस द्वारा राजनीतिक सुधारों के लिए किए गए आंदोलन का ही सीधा परिणाम था। परन्तु यह और इसी प्रकार की अन्यान्य रियायतें जो उन्होंने प्राप्त कीं उनकी सफलताओं में विशेष महत्त्वपूर्ण स्थान नहीं रखतीं।

भारतीयों को राजनीतिक शिक्षा—राष्ट्रीय आन्दोलन की उनकी वास्तविक देन यह है कि उन्होंने भारतीय जनता को राजनीतिक शिक्षा प्रदान की और उसमें प्रजातान्त्रिक आदर्शों को प्रसारित किया। उन्होंने सभी महत्त्वपूर्ण प्रश्नों पर विचार विमर्श के लिए एक 'फोरम' तथा सरकार की नीतियों और कार्यों से सम्बद्ध आलोचना की। सर्चलाइट का दिशा प्रदान कर प्रबल जनमत को संगठित किया किया था। न तो उनकी प्रार्थनाओं और न आलोचना ने ही नौकरशाही पर अधिक प्रभाव डाला परन्तु सुरेन्द्रनाथ बनर्जी की उस सरकार का खण्डन करते हुए पाना अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है जो कि अपने मग्नाचार्टा (Magna Charta) और हेबियस कारपस (Habias Corpus) एक्ट की शेखी बघारते हुए नहीं थकती। परन्तु भारतीय जनता को 'व्यक्तिगत स्वाधीनता का प्रारम्भ अधिकार देने से इन्कार करती है।

भारतीय राष्ट्रीयता के प्रणेता—यह बात तो हमें मुक्त कण्ठ से स्वीकार करनी ही चाहिए कि भारत की प्रथम राष्ट्रीय संस्था के प्रणेता उदार राष्ट्रवादी ही थे। उन्होंने देशवासियों को शिक्षा दी कि वे साम्प्रदायिक और प्रान्तीय धरातलों से ऊपर उठें तथा सामान्य राष्ट्रीयता की भावना को अपने हृदय में विकसित करें। गुरुमुख निहालसिंह के शब्द। "प्रारम्भिक कांग्रेस ने राजभक्ति की प्रतिज्ञाओं, नरम नीति आवेदन आवेदन ही नहीं अपितु भिक्षा वृत्ति के बावजूद भी उन्होंने राष्ट्रीय जागरण राजनीतिक शिक्षा, भारतीयों को एकता के सूत्र में ग्रथित करने और उनमें सामान्य भारतीय राष्ट्रीयता की भावना का निर्माण करने में कठिन परिश्रम किया

---

१ जी० एन० सिंह— लैण्डमार्क्स इन इण्डियन कान्स्टीट्यूशनल एण्ड नेशनल डेवलपमेण्ट' पृ० १२३।

था।[1] शुरू के कांग्रेसियों की नीति और क्रियाशक्ति को उपहास की दृष्टि से देखना अत्यन्त सुगम है परन्तु उस समय जब भारतीय राजनीतिक क्षेत्र में कोई नहीं था उन लोगों ने जो रुख ग्रहण किया था उसके लिए हम उन्हें दोष नहीं दे सकते। किसी भी आधुनिक इमारत की नींव में छः फीट नीचे जो ईंट पत्थर और पत्थर गड़े हुए हैं क्या उन पर कोई दोष लगाया जा सकता है? क्योंकि वही तो हैं जिनके ऊपर सारी इमारत खड़ी हो सकी है। पहले उपनिवेशों के ढंग का स्वशासन फिर साम्राज्य के अन्तर्गत होमरूल इसके बाद स्वराज्य और सबके ऊपर जाकर पूर्ण स्वाधीनता की मंजिलें एक के बाद एक बन सकी हैं।'[2]

## १५ राष्ट्रीय आन्दोलन के प्रति सरकार का रुख

कांग्रेस के जन्म और उसकी दिन प्रतिदिन बढ़ती हुई शक्ति ने सरकार के ऊपर क्या प्रतिक्रिया उत्पन्न की इसका अध्ययन अत्यन्त रोचक है। क्रमबद्ध के इस कथन को कि कांग्रेस के जन्म के समय ब्रिटिश अधिकारियों ने उसको आशीर्वाद दिया था हम किसी पूर्व अध्याय में उद्धृत कर चुके हैं। कांग्रेस की स्थापना के अवसर पर वायसराय लार्ड डफरिन ने उसके शीश पर अपना वरदहस्त रखा था और द्वितीय अधिवेशन में प्रतिनिधियों का स्वागत भी किया था। मद्रास के गवर्नर लार्ड कोनेमारा ने भी कांग्रेस के तृतीय अधिवेशन में (१८८७) उसी प्रकार के सौजन्यमय व्यवहार का परिचय दिया था और स्वागत समिति को, सरकारी कोषागार से रसद आदि दिलवाकर सहायता की थी।[3]

किन्तु कुछ ही समय के पश्चात् कांग्रेस के प्रति सरकार के रुख में आमूल परिवर्तन होगया। यद्यपि कांग्रेसी नेताओं ने अपने व्यक्तिगत सम्बन्ध के शासन के साथ अच्छे ही बनाए रखे परन्तु सरकारी अधिकारी कांग्रेस को सन्देह और शंका की दृष्टि से देखने लगे। लार्ड डफरिन ने ह्यूम साहब को परामर्श दिया था कि वे कांग्रेस का क्षेत्र सामाजिक न रखकर राजनैतिक भी बनावें। किन्तु वही लार्ड डफरिन कांग्रेस के शत्रु हो गए और उसे राजद्रोही संस्था कहने लगे। कुछ प्रान्तीय गवर्नर तो कांग्रेस के उग्र विरोधी थे। उत्तर पश्चिमी प्रान्त के (यू० पी०) के गवर्नर सर आकलैण्ड कॉल्विन की सम्मति में यह आन्दोलन केवल समय से पूर्व ही नहीं था अपितु खतरनाक भी था। १८८७ में एक सज्जन अपने जिलाधीश की इच्छा के विरुद्ध कांग्रेस अधिवेशन में सम्मिलित हुए थे जिसके अपराधस्वरूप उनसे २० ० ६० की जमानत मांगी गई। कांग्रेस के प्रति सरकार का कड़ा रुख उस गश्ती पत्र से अच्छी तरह प्रकट होता है जिसको बंगाल सरकार ने सब मन्त्रियों एवं सब विभागों के प्रमुख अफसरों के पास

---

१ जा एन० सिंह— लैण्डमार्क्स इन दी कान्स्टीट्यूशनल एण्ड नेशनल डवलपमेण्ट आफ इण्डिया पृ० १२३।

२ डॉ० पट्टाभि सीतारामय्या—' दी हिस्ट्री ऑफ कांग्रेस पृ० १६

३ सी० वाई० चिन्तामणि— इण्डियन पालिटिक्स सिन्स म्यूटिनी पृ० २६॥

भेजा था। इसमें उन्हें हिदायत दी गई थी कि भारत सरकार की आज्ञा के अनुसार ऐसी सभाओं में दर्शक रूप में भी सरकारी अफसरों का जाना ठीक नहीं है और ऐसी सभाओं की कार्यवाही में भाग लेने में सख्त मनाही की जाती है। १८९७ में 'राजद्रोहात्मक' भाषणों और कार्यवाहियों पर अंकुश रखने के विचार से 'इण्डियन पीनल कोड'[1] में दफा १२४ (अ) तथा दफा १५३ (अ) और जोड़ दी गई। प्रेस पर बहुत से प्रतिबन्ध लगा दिए और १८९८ में गुप्त प्रेस समितियों की स्थापना हुई। देशवासियों को आपस में लड़ाने की पूर्व परिचित नीति का इस राजनीतिक क्षेत्र में खुल कर प्रयोग किया गया और कांग्रेस के विरुद्ध मुसलमानों को संगठित करने के प्रयास किए गए। विद्रोह के पूर्व और बाद में भारतीय मुसलमान अंग्रेजों के विशेष कोप भाजन रहे थे परन्तु अब जैसे जैसे कांग्रेस की लोकप्रियता और शक्ति में वृद्धि होती गई सरकार मुसलमानों के प्रति अपने रुख में परिवर्तन करती गई। मुसलमानों को विशेष सुविधाएं देकर उन्हें अपनी विशेष मांगें रखने का प्रोत्साहन देकर नौकरशाही ने भारतवर्ष की दो प्रमुख जातियों के मध्य भेद की खाई को खोदने की कोशिश की। अविराम गति से बढ़ती हुई राष्ट्रीय एकता की भावना पर कुठाराघात करके ब्रिटिश सरकार ने शुरू शुरू में ही राष्ट्रीय आन्दोलन कुचल डालने का प्रयास किया। इस सम्बन्ध में कि मुसलमान कुछ भ्रष्ट पदाधिकारियों द्वारा जिनका कि 'फूट डालो और राज्य करो' की नीति में विश्वास था प्रयुक्त किए जा रहे थे। हमारे पास ए० ओ० ह्यूम की साक्षी विद्यमान है।[1] कांग्रेस के चौथे अधिवेशन (१८८८) में राजा रजा हुसैन ने धड़ल्ले के साथ कहा कि मुसलमान नहीं बल्कि उनके मालिक सरकारी हुक्काम हैं जो कि कांग्रेस के विरुद्ध हैं।[2]

## प्रारम्भिक भारतीय देशभक्त

### २१ सुरेन्द्रनाथ बनर्जी (1848 1925)

आधुनिक बंगाल के निर्माता और भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन के अग्रगामों में अग्रगण्य सुरेन्द्रनाथ बनर्जी भारत के प्रतिष्ठा प्राप्त व्यक्तियों में एक उच्च स्थान के अधिकारी हैं। वे उन व्यक्तियों में से थे, जिन्होंने इण्डियन सिविल सर्विस की परीक्षा में अत्यन्त शीघ्र सफलता प्राप्त कर ली थी। सन १८७१ में वे सिलहट के असिस्टेण्ट मजिस्ट्रेट नियुक्त हुए। दो ही वर्ष के पश्चात् सरकारी आचरण में कुछ दोष पाए जाने के कारण उन्हें नौकरी से हाथ धोना पड़ा। बाद में दो लेफ्टिनेण्ट गवर्नरों ने इस बात को स्वीकार किया था कि सुरेन्द्रनाथ बनर्जी का नौकरी से हटाया जाना सर्वथा अन्याय पूर्ण था। परन्तु यह, इस अवसर में वरदान ही सिद्ध हुआ। सी० वाई० चिन्तामणि ने

---

1 डॉ० पट्टाभि सीतारामय्या—'दी हिस्ट्री आफ दी कांग्रेस' पृ० १०८।
2 वही पृष्ठ ११०।

ठीक ही लिखा है शासन की हानि देश का लाभ बन गई।'[1] आई० सी० एस० से हटने के पश्चात सुरेन्द्रनाथ बनर्जी ने स्वयं को राष्ट्रीय अभ्युदय के कार्य में ही प्राणपण से निरत कर लिया। कुछ समय तक उन्होंने विद्यासागर कालिज में जो उस समय मेट्रोपोलिटन इन्स्टीट्यूट के नाम से विख्यात था, सबचरर के रूप में कार्य किया। बाद में उन्होंने रिपन कालिज की नींव डाली और उसमें अंग्रेजी के प्रोफेसर के रूप में कई वर्षों तक काम किया। तत्पश्चात् वे पत्रकार बने। इन्होंने बंगाली पत्र का सम्पादकत्व ग्रहण किया। इस पत्र के जन्मदाता उमेशचन्द्र बनर्जी थे। सरकार की तीक्ष्ण आलोचना करने के फलस्वरूप उन्हें १८८३ में दो मास के कारावास का दण्ड मिला।

१८७६ में सुरेन्द्रनाथ बनर्जी ने इण्डियन एसोसिएशन की स्थापना की जिसका मुख्य ध्येय आई० सी० एस० की परीक्षा में बैठने की अवस्था को २१ वर्ष से घटा कर १९ वर्ष कर देने के विरुद्ध आन्दोलन करना था। उन्होंने सम्पूर्ण देश का भ्रमण किया और शिक्षित भारतीयों में एक हलचल सी उत्पन्न कर दी। इस आन्दोलन के पक्ष में जनमत का संगठन करने में वे सफल हुए। इस प्रकार उन्होंने राष्ट्रीय चेतन की नींव डालने में सहायता दी जिसने शीघ्र ही राष्ट्रीय संगठन का रूप धारण कर लिया। कांग्रेस की स्थापना के दो वर्ष पूर्व राष्ट्रीय सम्मेलन की स्थापना करने में सुरेन्द्रनाथ का बहुत बड़ा हाथ था। राष्ट्रीय सम्मेलन प्रथम अखिल भारतीय राजनीतिक संगठन और कांग्रेस का अग्रवर्ती था। १८८६ में सुरेन्द्रनाथ बनर्जी तथा राष्ट्रीय सम्मेलन के अधिकांश नेताओं ने कांग्रेस में प्रवेश किया। राष्ट्रीय सम्मेलन ने भी स्वयं को कांग्रेस में विलीन कर लिया। १९१७ तक सुरेन्द्रनाथ बनर्जी कांग्रेस के अत्यन्त प्रभावशाली नेता रहे। इसके पश्चात् उग्र राष्ट्रीयता के अभ्युदय के कारण उन्होंने कांग्रेस से हाथ खींच लिया। यह भी कहा जाता है कि वे १९१९ के सुधार लागू करवाने के पक्ष में थे जबकि अन्य कांग्रेसी नेता इसका विरोध कर रहे थे। इसी तथ्य के फलस्वरूप १९१७ में उन्होंने कांग्रेस छोड़ दी। किन्तु १९१७ तक वे सार्वभौमिक और प्रभावशाली नेता रहे। वे कांग्रेस के दो बार, (१८९५ और १९०३ में) सभापति बनाए गए। उन्होंने ब्रिटिश जनता और संसद के सम्मुख भारतीय समस्या को स्पष्ट करने के लिए इंगलैण्ड जाने वाले कई शिष्टमण्डलों का नेतृत्व किया था। १९०५ में जब बंगाल का विभाजन किया गया सुरेन्द्रनाथ बनर्जी ने उसके विरुद्ध आन्दोलन करने में प्रमुख भाग लिया था। वे भारत के उन सबसे पहले देशभक्तों में से थे जिन्हें पुलिस के डण्ड खाने का सौभाग्य प्राप्त हुआ था।

सुरेन्द्रनाथ बनर्जी अत्यन्त प्रभावशाली वक्ता थे। एक अंग्रेज ने तो यहां तक कहा था कि सार्वजनिक वक्ताओं में ग्लैडस्टन के अलावा उनसे बढ़कर और कोई नहीं

---

१ सी० वाई० चिन्तामणि—इण्डियन पालिटिक्स सिन्स दी म्युटिनी पृ० ७१ ७२।

था। वे Indian Gladstone के नाम से इंगलैंड में प्रसिद्ध होगये। डॉ॰ पट्टाभि सीतारामय्या के शब्दों में भाषा प्रभुत्व रचना नैपुण्य कल्पना प्रवणता उच्च भावुकता वाराचित हुंकार इन गुणों में आपकी वक्तृत्व कला को पराजित करना कठिन है। आज भी कोई आपकी समता तो क्या आपकी निकटता को भी नहीं प्राप्त कर सकता।[1] मकॉले की तरह सुरेन्द्रनाथ की भी विलक्षण स्मरणशक्ति थी। दोनों ही अवसरों पर जबकि उन्होंने कांग्रेस की अध्यक्षता की बिना मुद्रित प्रति की सहायता के, भाषण दिए जिनमें मुद्रित प्रति से एक शब्द की भी गलती नहीं थी। यह उनकी अद्भुत स्मरण शक्ति का ही परिचायक था।[2]

सुरेन्द्रनाथ बनर्जी दृष्टिकोण और कार्य पद्धति दोनों में ही नरम राष्ट्रवादी थे। मजिनी के ग्रंथों द्वारा प्रभावित होने पर भी उन्होंने उसके क्रान्तिकारी कार्यक्रम को नहीं अपनाया। अंग्रेजी सभ्यता और संस्थाओं के प्रति उनके हृदय में बहुत अनुराग था। एक अवसर पर उन्होंने कहा था "अंग्रेजी सभ्यता संसार में सर्वोच्च है। यह इंगलैंड और भारत की शाश्वत एकता का चिन्ह है। यह सभ्यता भारतवासियों के प्रति अपूर्व आशीर्वादों तथा प्रसादों से परिपूर्ण है और अंग्रेजों के सुनाम को अपूर्व ख्याति दिलाने वाली है। उनकी आशा थी कि अंग्रेजों और भारतीयों का यह सम्पर्क अविच्छिन्न रहेगा तथा 'भारत समय आने पर चरित्र में अंग्रेजी और संस्थाओं में अंग्रेजी, स्वतन्त्र राज्यों के महान् संघ में अपना स्थान पा सकेगा।" इसमें कोई आश्चर्य की बात नहीं कि अंग्रेजों के प्रति राजभक्ति सुरेन्द्रनाथ की विचारधारा का केन्द्र बिन्दु था। उन्होंने कहा "राजभक्ति कर्तव्यों के उच्च क्रम में इंगलैण्ड हमारा राजनीतिक पथप्रदर्शक और नैतिक गुरु है।" कांग्रेस के १८ वें अधिवेशन में उन्होंने भारत में ब्रिटिश राज के स्थायित्व के लिए प्रार्थना की। लेकिन वे भारत में ब्रिटिश नौकरशाही की गम्भीर त्रुटियों से भी भली तरह से परिचित थे और उन्होंने उनके निवारण का भी यथाशक्ति प्रयत्न किया। तो भी उनका प्राथमिक ब्रिटिश सम्बन्ध के प्रति अटल राज भक्ति के साथ काम करना था क्योंकि उनका उद्देश्य भारत में ब्रिटिश शासन का अवरोध करना नहीं अपितु उसके आधार का विस्तार करना उसकी घटना को उदार बनाना उसके चरित्र की प्रतिष्ठा वृद्धि तथा उसे राष्ट्र के प्रेम की अपरिवर्तनीय आधार शिला पर स्थित करना था।

१७ दादाभाई नौरोजी (1825-1917)

भारत के पितामह दादाभाई नौरोजी जिनकी स्मृति भारतवासियों के प्रेम मंदिर में विराजती है हमारे प्रारम्भिक राष्ट्र निर्माताओं में मुख्य थे। सोलह वर्ष की आयु में उन्होंने स्वयं को सार्वजनिक सेवा के लिए समर्पित कर दिया। 'भारत का

---

१ पट्टाभि सीतारमय्या—दी हिस्ट्री ऑफ कांग्रेस पृ॰ १६३।
२ सी॰ वाई॰ चिन्तामणि—इण्डियन पॉलिटिक्स सिन्स दी म्युटिनी पृ॰ ७२।

सार्वजनिक जीवन कोटिक [illegible] गर्जों और निःस्वार्थ देश भक्तों की आकाश-गंगा से अलंकृत रहा है परन्तु हमारे समय में दादाभाई नौरोजी के समकक्ष कोई दूसरा नहीं हुआ।''[1] उन्होंने भारतवर्ष में तीस सार्वजनिक संस्थाओं की स्थापना की। उन्होंने इंगलैण्ड में 'इण्डिया सोसाइटी' और 'ब्रिटिश इण्डिया सोसाइटी' नामक संस्थाएँ स्थापित कीं। उन्होंने अपनी जीवनवृत्ति को प्रोफेसर के रूप में प्रारम्भ किया था परन्तु वे शीघ्र ही राजनीति की ओर मुड़ गए। वे एक सुविख्यात पत्रकार थे और उन्होंने बम्बई में प्रथम समाचार पत्र की स्थापना की थी।

कांग्रेस के साथ दादाभाई नौरोजी का सम्पर्क उसके जन्मकाल से ही रहा था और बीस वर्ष से अधिक काल तक यह सम्पर्क बना रहा। पट्टाभि सीतारामय्या के शब्दों में दादाभाई नौरोजी कांग्रेस की शुरुआत से लेकर अपने जीवन पर्यन्त उसकी सेवा करते रहे और उन्होंने कांग्रेस को सर्वसाधारण की शासन सम्बन्धी शिकायतें दूर कराने का प्रयत्न करने वाली जन सभा से बढ़ाते-बढ़ाते स्वराज्य प्राप्ति (कलकत्ता १९०६) के निश्चित उद्देश्य से काम करने वाली राष्ट्रपरिषद पर पहुँचा दिया।[2]

---

१ सी० वाई० चिंतामणि—'इण्डियन पालिटिक्स सिन्स दी म्युटिनी' पृष्ठ २०।

२ टिप्पणी—यह स्मरण रखना महत्वपूर्ण है कि दादाभाई नौरोजी और उनके समकालीन दूसरे नरम राष्ट्रवादियों की स्वराज्य अथवा स्वशासन सम्बन्धी मान्यता उस स्वतन्त्रता से भिन्न था जिसे कि भारत ने १५ अगस्त, १९४७ को प्राप्त किया। उन्हें इस बात की कल्पना नहीं थी कि भारत निकट भविष्य में पूर्ण स्वतन्त्रता प्राप्त कर सकता है। उनकी आकांक्षा यह थी कि भारत धीरे धीरे औपनिवेशिक स्वराज्य (Dominion Status) की दिशा में प्रगति करे। १९०६ के कांग्रेस अधिवेशन में जो स्व शासन-सम्बन्धी प्रस्ताव पास हुआ वह इस प्रकार है—

इस कांग्रेस की राय है कि स्वराज्य प्राप्त ब्रिटिश उपनिवेशों में जो शासन प्रणाली है वही भारतवर्ष में भी चलाई जाए और उसके लिए नीचे लिखे सुधार तुरन्त किए जाएँ—

(क) जो परीक्षाएँ केवल इंगलैण्ड में होती हैं वे भारतवर्ष और इंगलैण्ड में साथ साथ हों तथा भारतवर्ष में ऊँची नौकरियों पर जितनी नियुक्तियाँ होती हैं वे सब केवल प्रतिस्पर्द्धी परीक्षा द्वारा हों।

(ख) भारतमन्त्री की कौंसिल, वायसराय और मद्रास तथा बम्बई के गवर्नरों की कार्यकारिणियों में भारतीय प्रतिनिधि पर्याप्त संख्या में हों।

(ग) भारतीय और प्रान्तीय कौंसिलें बढ़ाई जाएँ, उनमें जनता के अधिक और वास्तविक प्रतिनिधि रहें और उन्हें देश के आर्थिक एवं शासन सम्बन्धी कार्यों में अधिक अधिकार रहें।

(घ) स्थानीय और म्युनिसिपल बोर्डों के अधिकार बढ़ाए जाएँ और उन पर सरकारी नियन्त्रण उससे अधिक न हो जितना ऐसी संस्थाओं पर इंगलैण्ड में लोकल गवर्नमेण्ट बोर्ड का रहता है।

१८८६, १८९३ और १९०६ में क्रमशः तीन बार वे कांग्रेस के सभापति निर्वाचित किए गए। दादाभाई नौरोजी का चरित्र अत्यन्त दृढ़ था। अपने परिचितों को वे प्रशंसा, ईर्ष्या और निराशा' से परिपूर्ण कर देते थे। यदि किसी से कोई भूल हो जाती तो वे क्रुद्ध नहीं होते थे, उनका व्यवहार बड़ा सदय बना रहता था। उनका कभी कोई व्यक्तिगत शत्रु नहीं रहा। चिन्तामणि ने लिखा है, 'उनसे अधिक सज्जन पुरुष का मैंने कभी दर्शन नहीं किया। उनकी तो उपस्थितिमात्र ही श्रद्धा का संचार करती है।' गोखले ने लिखा था, 'यदि कभी मनुष्य में दिव्यता का वास रहा तो वह दादाभाई नौरोजी में'। अधिकांश प्रारम्भिक राष्ट्रवादियों की तरह दादाभाई नौरोजी का भी अंग्रेजों की स्वाभाविक न्यायप्रियता और युक्तियुक्त व्यवहार में दृढ़ विश्वास था और यह विश्वास मृत्युपर्यन्त अविचल बना रहा। उनको इस बात में सन्देह लेशमात्र भी नहीं था कि भारत अपने राजनीतिक ध्येय को शांतिपूर्ण दबाव के उपायों और ब्रिटिश जनमत के शिक्षण द्वारा प्राप्त कर सकता था। उन्होंने घोषणा की थी, हम भारतीय एक बात में यकीन करते हैं और वह यह कि यद्यपि जान बूझकर सनिक मन्दबुद्धि है लेकिन यदि एक बार उसे कोई बात समझा दी जाय कि वह अच्छी और उचित है तो आप उसके कार्य रूप में परिणत किए जाने के प्रति विश्वस्त हो सकते हैं। सार्वजनिक नेता के रूप में दादाभाई नौरोजी की आवाज और भाषा बड़ी नरम रही थी परन्तु बाद के वर्षों में अंग्रेजों की प्रतिगामी नीति ने उन्हें कठोर भाषा का प्रयोग करने के लिए विवश कर दिया। दादाभाई नौरोजी ने भारतीयों की बढ़ती हुई दरिद्रता व गरीबी की ओर आँखें खोलीं। उनका कहना था कि अंग्रेज जाति भारत का आर्थिक शोषण कर रही है। उन्होंने इस संबंध में एक पुस्तक लिखी जिसका नाम था 'पावर्टी एण्ड अनब्रिटिश रूल इन इंडिया (Poverty & Unbritish Rule in India)' वे अंग्रेजी शासकों को भी उनके अन्यायों के प्रति जागरूक कराना चाहते थे। नौरोजी साधारणतया लार्ड सैलिसबरी के इस वाक्य को उद्धृत किया करते थे कि 'अन्याय एक सर्वशक्तिशाली राज्य को पतन के गर्त में डाल देता है।' (Injustice will bring down the mightiest to ruin) नौरोजी ने इन बातों पर जोर दिया—(१) भारतीयों को प्रतिनिधि सभाओं में प्रतिनिधित्व मिले (२) भारतीयों का प्रशासकीय सेवाओं में प्रवेश। १९०६ में जब दादाभाई कलकत्ता में कांग्रेस अधिवेशन के सभापति हुए सारा देश बंगविच्छेद के कारण 'मानों एक खौलते हुए कड़ाह में था। बंगाल असन्तोष से उबल रहा था। सरकार ने स्वदेशी आन्दोलन को विशेष कानूनों (आर्डिनेंसों) फौज और सशस्त्र पुलिस की तैनाती, व्यापक गिरफ्तारियों और अन्धाधुन्ध लाठी प्रहारों द्वारा कुचल डालने का प्रयास किया। इस जन आन्दोलन और नौकरशाही दमन के अवसर पर यह व्यक्ति दादाभाई नौरोजी ही थे जिन्होंने 'स्वराज्य' को कांग्रेस का ध्येय घोषित किया। किन्तु उन्होंने कभी भी क्रान्ति का पक्ष नहीं लिया।

१८ गोपालकृष्ण गोखले (1866 1915)

गोपालकृष्ण गोखले महाराष्ट्र के एक बीर पुत्र और महानतम राष्ट्रवादी नेताओं में से थे। उनका जन्म १८६६ में कोल्हापुर में हुआ था। उनका मस्तिष्क समुन्नत था और हृदय सुविशाल इन गुणों के कारण उन्होंने अपने जीवन में बड़ी शीघ्रता से उन्नति की। १८ वर्ष की वय में प्रोफेसर, ३२ वर्ष की वय में बम्बई विधान परिषद के सदस्य और ३९ वर्ष की वय में कांग्रेस के अध्यक्ष हुए। अपनी तरुणावस्था मे ही उन्होंने अपने जीवन को राष्ट्र देवता के चरणों में समर्पित कर दिया था। नंगे भूखे झुरिया पड़े हुए ठिठुरते और सिकुड़ते हुए सुबह से शाम तक दो रोटियों के लिए रात में कड़ा श्रम करने वाले चुपचाप धीरज के साथ न जाने कितना सहने वाले अपने मालिकों के पास जिनकी आवाज जरा भी नहीं पहुंचती, और ईश्वर तथा मनुष्यों के द्वारा जो कुछ भी बोझ उनकी पीठ पर लाद दिया जाता है और उसे बिना की चपड़ किए सदा सहने के लिए तैयार किसानों के लिए गोखले के हृदय में प्रेम का स्थान था। गोखले ने निर्धन और शोषित कृषक वर्ग के हितार्थ एक मन होकर एकनिष्ठा से काम किया। गोखले ने नमक कर का खण्डन किया था जिसके लिए बाद में महात्मा गांधी ने स्पष्ट रूप से कहा था कि यह कर तो गरीबी पर लगा हुआ कर है क्योंकि इससे तीन पाई वाली नमक की टोकरी की कीमत पांच आने हो जाती है। पांच गांवों में से चार गांव बिना किसी पाठशाला के हैं और बच्चों का विकास अज्ञान में ही होता है यह उन्होंने घोषणा की। गोखले इस अशिक्षा के लिए सरकार को ही उत्तरदायी ठहराते थे।

१८८६ में गोखले ने कांग्रेस में प्रवेश किया और वे शीघ्र ही अग्रिम पंक्ति में आ विराजे। जब वे कांग्रेस के २१ वें अधिवेशन (१९०५) के सभापति चुने गए इस गौरवपूर्ण पद पर पहुंचने वाले व्यक्तियों में उनकी अवस्था सबसे कम थी। सूरत विच्छेद (१९०७) के पश्चात् उन्होंने कांग्रेस के कामों में महत्वपूर्ण भाग लिया। वास्तव में वे तिलक के प्रतिकूल नरम दल के नेता और कई वर्षों तक कांग्रेस के कर्णधार का काम करते रहे। मुख्यतः यह उनके ही विरोध का परिणाम था जिससे कि उनके जीवन काल में गरम दल और नरम दल के बीच मेल होने के सारे प्रयास निष्फल हुए। भारतवर्ष के प्रतिनिधि के रूप में गोखले कई बार इंगलैण्ड गए और वहाँ के कई सुप्रतिष्ठित व्यक्तियों के प्रशंसा भाजन बने। सी० वाइ० चिंतामणि ने नेशन पत्र के सम्पादक श्री मैसिंघम को यह कहते हुए उद्धृत किया कि इंगलैण्ड में गोखले के समकक्ष कोई राजनीतिज्ञ नहीं था। १८८८ में गोखले बम्बई विधान परिषद के सदस्य हो गए। बाद में उन्होंने भारतीय विधान परिषद (Indian Legislative Council) में प्रवेश किया और कई वर्षों तक उसके प्रभावशाली सदस्य बने रहे।

१९०५ में गोखले ने भारत सेवक समिति नामक संस्था स्थापित की जो उनकी देश को सबसे बड़ी देन है। संस्था का उद्देश्य ऐसे सार्वजनिक कार्यकर्ताओं को

शिक्षित करना था "जो अल्प पारिश्रमिक पर मातृभूमि की सेवार्थ कठोर अनुशासन के पालनार्थ साम्राज्य के प्रति राजभक्ति के लिए वचनबद्ध हों। समिति के विधान की प्रस्तावना में गोखले ने लिखा था, "अब हमारे देशवासियों को काफी संख्या में आगे आजाना चाहिये और देशहित के कार्य में स्वयं को उसी भावना से समर्पित कर देना चाहिये जिस भावना से कि धार्मिक कृत्य किया जाता है। सार्वजनिक जीवन को आध्यात्मिकतामय होना चाहिए। देश प्रेम हृदय को इस प्रकार आप्यायित कर दे कि उसके सामने अन्यान्य सभी वस्तुएँ अत्यन्त तुच्छ मालूम पड़ने लगें।' वे दक्षिण अफ्रीका भी गए थे और उन्होंने कुछ समय तक महात्मा गांधी के साथ काम भी किया था। गांधीजी के सत्याग्रह धर्म के वे प्रशंसक हो गए थे। उन्होंने दक्षिण अफ्रीका के सत्याग्रह आन्दोलन के लिये फंड भी एकत्रित किया। १९१२ में वे सार्वजनिक सेवाओं से सम्बन्धित नियुक्त इसलिंगटन आयोग के सदस्य नियुक्त हुये।

गोखले का चरित्र और उनकी विचारधारा—गोखले के चरित्र में कई दुर्लभ गुण थे। अपनी स्पष्ट सत्यवादिता और बौद्धिक साहस के लिए वे विख्यात थे। वे अपनी राय को उस समय तक कभी प्रकट नहीं करते थे जब तक उसकी सच्चाई में उनका पूर्ण विश्वास न हो जाता था। जब वे एक बार कोई राय कायम कर लेते थे अथवा किसी आदर्श को अपना लेते थे तब न तो आलोचना और बदनामी ही उन्हें अपने निर्धारित पथ से विमुख कर पाती थी। वे एक निःस्वार्थ देशभक्त थे जिनके हृदय में कदापि कोई हीन विचार नहीं आया। यद्यपि उनका व्यवहार कभी-कभी रूखा प्रतीत होता था फिर भी उनका व्यक्तित्व आकर्षक था जो हृदय में उनके प्रति न केवल आदर अपितु प्रेमभाव का भी संचार करता था। यद्यपि उनके आदर्श बहुत ऊँचे थे परन्तु यथार्थ को भी वे अपनी आँखों से ओझल नहीं होने देते थे। वस्तुतः वे व्यावहारिक आदर्शवादी थे। वे एक ऐसे राजनीतिज्ञ थे जो स्पृहणीय आदर्श और ऐसे आदर्श के बीच, जो स्पृहणीय हो परन्तु साथ ही साथ प्राप्तव्य भी हो भेद समझ सकते थे। लार्ड मार्ले के कथनानुसार इनका मस्तिष्क राजनीतिज्ञ का मस्तिष्क था और इनमें शासन के उत्तरदायित्व की भावना थी। मैकियावली (Machiavelli) की भाँति वे उद्देश्य की पूर्ति के लिए किसी भी साधन को ठीक न समझते थे वरन् जीवन में प्रत्येक कार्य को नैतिकता के आधार पर रखते थे। लार्ड कर्जन ने उनको एक बार लिखा था "ईश्वर ने आपको असाधारण योग्यताओं से आभूषित किया है और आपने उन योग्यताओं को देश के हितार्थ प्रयुक्त किया है।'

गोखले नौकरशाही के विरोधी थे। वे जनतंत्र सरकार के समर्थक थे। उन्होंने स्वदेशी आन्दोलन का समर्थन किया था। उनकी माँग थी कि भारत में भारतीयों को सेवाओं में प्रवेश मिले। निर्वाचन प्रणाली की शुरुआत हो और विकेन्द्रियकरण किया जाए। गोखले का उग्र राष्ट्रीयता में विश्वास नहीं था। वे नरम राष्ट्रीयता के अनुयायी थे। अंग्रेजों ने भारतवर्ष को जो सहायता प्रदान की इसके वे प्रशंसक थे। ब्रिटिश

शासन के प्रति राज भक्तिपूर्ण सहयोग और भारत की नीति का व समर्थन किया करते थे। साम्राज्य गोखले जनता और सरकार के बीच मध्यस्थ का काम करते थे। व जनता की आकांक्षाएं वायसराय तक पहुंचाते थे और सरकार की कठिनाइयाँ जनता तक।' स्वभावतः इसके कारण इनकी स्थिति कभी कभी विषम हो जाती थी। उनके सहयोगी उनको बहुत नरम समझते थे और सरकार इनके ऊपर उग्र होने का दोषारोपण करती थी तथापि अपनी सारी नरमी के बावजूद भी गोखले दादाभाई नौरोजी अथवा फीरोजशाह मेहता की अपेक्षा कहीं अधिक निर्भीक वक्ता और नौकरशाही के कटु आलोचक थे। पट्टाभि सीतारामय्या के अनुसार उनमें बड़ी से बड़ी बात को भी मधुर भाषा में कहने का बड़ा गुण था।[1] परन्तु यदि वे आलोचना में कोमल शब्दावली का प्रयोग करते थे उनके मन में सन्देह का गुंजायश नहीं रहती थी। जब लार्ड कर्जन के प्रतिगामी कार्यों ने अंग्रेजों की नेकनीयती में उनके सारे विश्वास को नष्ट कर दिया तब उनकी भाषा भी कुछ कठोर हो गई। उन्होंने अपने स्वभाव के विरुद्ध तनिक बिगड़ कर यह कहा था तो अब मैं इतना ही कह सकता हूं कि लोक हित के लिए नौकरशाही से किसी तरह के सहयोग की तमाम आशाओं को नमस्कार। अपने जीवन के अंतिम वर्षों में गोखले का सरकार के ऊपर से विश्वास हटने लगा था और वे शिकायतें करने लगे थे कि नौकरशाही स्पष्टतः स्वार्थसाधु और खुल्लम खुल्ला राष्ट्रीय आकांक्षाओं के विरुद्ध होती जा रही है।' इसमें कोई आश्चर्य की बात नहीं है कि १९०५ के कांग्रेस अधिवेशन में जिसके कि वे अध्यक्ष थे उन्होंने स्वशासन के ध्येय पर समुचित प्रकाश डाला उसकी सुविस्तृत व्याख्या की राजनीतिक शस्त्र के रूप में बहिष्कार का समर्थन किया और कहा कि इसका प्रयोग तभी करना चाहिए जबकि अन्य कोई चारा न रह गया हो।

## १६. युग के अन्य राष्ट्रवादी

उन्नीसवीं शताब्दी के अंतिम चरण और बीसवीं शताब्दी के प्रारम्भिक वर्षों में भारत में कई असाधारण सार्वजनिक व्यक्ति हुए जिनका हम पहले ही उल्लेख कर चुके हैं। उनके अलावा उमेशचन्द्र बनर्जी दीनशा एदल जी वाचा फिरोजशाह मेहता बदरुद्दीन तयबजी सत्याघोश रानाडे आनन्दमोहन बोस जी० सुब्रह्मण्य एयर और सी० विजय राघवाचार्य आदि नक्षत्रों से देश गगन का आकाश जगमगा रहा था। वैसे तो बाल गंगाधर तिलक भी इसी युग में हुए परन्तु उनमें और नरम राष्ट्रीयता के उपासकों में अन्तर था। उनके वक्तृत्व और चरित्र का हम अगले अध्याय में वर्णन करेंगे।

उमेशचन्द्र बनर्जी (1844 1906)—उमेशचन्द्र बनर्जी का यहाँ पर उल्लेख करना केवल इसलिए ही आवश्यक नहीं है कि वे कांग्रेस की नींव डालने वालों में से थे और उन्होंने कांग्रेस के प्रथम अध्यक्षपद को सुशोभित किया था अपितु सुरेन्द्रनाथ

[1] पट्टाभि सीतारामय्या—'दी हिस्ट्री ऑफ कांग्रेस' पृ० १४८

बनर्जी की भाँति कांग्रेस की स्थापना करने में उन्होंने भी कठिन परिश्रम किया था। कांग्रेस के प्रथम अध्यक्ष पद से दिया गया उनका भाषण अत्यन्त महत्वपूर्ण है। डाक्टर पट्टाभि सीतारामय्या के शब्दों में "यदि प्रामाणिक रूप से जानना हो कि कांग्रेस का प्रारम्भिक उद्देश्य क्या था तो उसके प्रथम अधिवेशन के सभापति उमेशचन्द्र बनर्जी के भाषण की ओर ही निगाह दौड़ानी पड़ेगी।

दीनशा एदलजी वाचा—दीनशा एदलजी वाचा कांग्रेस के सर्वाधिक आदरणीय बुजुर्गों में से थे। पच्चीस वर्षों से अधिक काल तक वे कांग्रेस की राजनीति में प्रमुख भाग लेते रहे। वसे वे बहुत ही नरम थे और सरकार उन पर विश्वास करती थी लेकिन फिर भी वे कांग्रेस के फादर ग्रांड' के नाम से विख्यात हो गए थे। शासन की ओर से उन्हें 'नाइटहुड' की उपाधि प्रदान की गई थी और वे भारतीय विधान परिषद (Indian Legislative council) के लिए नामजद किए गए थे।

फिरोजशाह मेहता (1845 1915)—फिरोजशाह मेहता पारसी 'त्रिदेव' में से एक थे—दूसरे दादाभाई नौरोजी और तीसरे दीनशा एदलजी वाचा थे जिन्होंने प्रारम्भिक वर्षों में कांग्रेस का सेवा की और उसे शक्तिशाली बनाया। १९१५ में अपनी मृत्युपर्यन्त वे सार्वजनिक कार्यकर्ता रहे और उन्होंने अपने देश की प्रमुख सेवा की। अपनी रचनात्मक राजनीतिक मेधा के लिए वे सुविख्यात थे और उन्होंने बम्बई कार्पोरेशन बम्बई विधान परिषद तथा वायसराय की परिषद् के सदस्य के रूप में विशेष यश अर्जित किया। उन्होंने कांग्रेस के छठे अधिवेशन (१८९०) का सभापतित्व किया था और अपने भाषण में लार्ड सेलिसबरी के इस विचार का खण्डन किया कि प्रतिनिधि शासन पूर्वी परम्पराओं अथवा पूर्व के निवासियों की मनःस्थिति के अनुकूल नहीं है अपनी बात की पुष्टि में मि० चिसहोम एस्टे (Chisohm Aust y) का यह उद्धरण पेश किया कि "स्थानिक-स्वराज्य का जनक तो पूर्व ही है क्योंकि स्वशासन का अधिक से अधिक विस्तृत जो रूप हो सकता है उस रूप में यह प्रारम्भ से ही पूर्व मौजूद रहा है' अन्य नरम राष्ट्रवादियों की तरह अंग्रेजी शिक्षा तथा संस्कृति के प्राणवान् और उदार सिद्धान्तों में फिरोजशाह मेहता की भी असीम आस्था थी। वे 'समयानुकूल राजनीतिज्ञता दिखाने की प्रार्थना और बहुत ही नम्रता और संयम के साथ' करने के विश्वासी थे। इस विषय में उन्हें तनिक भी सन्देह नहीं था कि 'अन्त में ब्रिटिश राजनीतिज्ञ हमारी पुकार को अवश्य सुनेंगे।' नरम दल और गरम दल के बीच सूरत विच्छेद के पश्चात् मेहता धीरे धीरे कांग्रेस से ओझल हो गए और १९१० में उन्होंने दुबारा कांग्रेस के सभापति का आसन ग्रहण करने से इन्कार कर दिया।

महादेव गोविन्द रानाडे (1842 1901)—भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन में महादेव गोविन्द रानाडे का नाम भी महत्वपूर्ण और उल्लेखनीय है। बहुत बारीकी में उतरें तब तो उन्हें कांग्रेसी नहीं कहा जा सकता क्योंकि वे बम्बई सरकार के न्याय विभाग के उच्चाधिकारी थे सक्रिय यदि वे कांग्रेस के रंगमंच पर दिखाई नहीं देते

थे या बहुत कम दिखाई देते थे तो वर्षों तक पीछे से कांग्रेस का सूत्र संचालन करने वाली शक्ति वे बने रहे थे। अपने युग के ये महानतम भारतीय विचारक थे और कांग्रेस आन्दोलन के नेताओं पर उन्होंने अक्षुण्ण प्रभाव डाला था। गोखले उनके बहुत से शिष्यों में से एक थे। वे अविश्रान्त उत्साही सामाजिक कार्यकर्ता और भारतीय अर्थशास्त्र पर निबन्ध (Essay in Indian Economics) और मराठों का उत्थान (The Rise of the Maharatta Power) जैसी स्मरणीय पुस्तकों के लेखक थे जो कि अब भी अपने विषयों पर 'क्लासिक्स' मानी जाती हैं।

बदरुद्दीन तय्यबजी—तय्यबजी का भी उल्लेख करना आवश्यक है। वे कांग्रेस में प्रवेश करने वाले सर्वप्रथम मुस्लिम थे। कांग्रेस के तृतीय अधिवेशन (१८८७) का उन्होंने सभापतित्व किया था। बम्बई हाईकोर्ट के जज होने पर वे कई वर्षों तक कांग्रेस से अलग रहे लेकिन १९०४ में कांग्रेस में पुनः लौट आए और इसके दो वर्ष बाद तक अपनी मृत्युपर्यन्त अत्यन्त उत्साहपूर्वक काम करते रहे।

## २० १८९२ का इण्डियन कौंसिल्स एक्ट

कांग्रेस का एक कर्तृत्व—१८३३ में मैकॉले ने आशा व्यक्त की कि एक दिन वह आएगा जब भारतीय 'यूरोपीय संस्थाओं' की मांग करेंगे। मैकॉले ने तो किसी भावी युग की भाषा में बात की थी परन्तु वह दिन इतनी शीघ्र आ पहुँचा जिसका मैकॉले को स्वप्न में भी भान न रहा होगा। कांग्रेस की स्थापना १८८५ में हुई थी और उसने अपने प्रथम अधिवेशन में ही, 'यूरोपीय संस्थाओं' की मांग की। सरकार के तत्कालीन रवैये के प्रति उसने घोर असन्तोष प्रगट किया १८६१ के एक्ट के अन्तर्गत विधान परिषदों के सुधार और विस्तार की तथा संयुक्त प्रान्त (उत्तर प्रदेश) और पंजाब के लिए परिषदों को स्थापित करने की मांग की। एक प्रस्ताव द्वारा प्रान्तीय और केन्द्रीय परिषदों में अधिक निर्वाचित सदस्यों के प्रवेश' की मांग की गई। कांग्रेस के दूसरे अधिवेशन में जो प्रस्ताव पास किए गए थे उनमें कहा गया था—

(१) परिषदों के कम-से-कम आधे सदस्य निर्वाचित होने चाहिए।

(२) परिषदों को बजट समेत सभी आर्थिक प्रश्नों के विवेचन का अधिकार होना चाहिए।

(३) सुरक्षा की सीमाओं में रहते हुए परिषद के सदस्यों को शासन सम्बन्धी सभी मामलों में प्रश्न पूछने का अधिकार होना चाहिए।

इन मांगों को लेकर कांग्रेस ने दो शिष्टमण्डल इंगलैण्ड भेजे। इन शिष्टमण्डलों को भेजने में कांग्रेस का उद्देश्य यह था कि ब्रिटिश राजनीतिज्ञों को इस बात का विश्वास दिलाए कि भारत में प्रतिनिधि शासन के ध्येय की ओर पग बढ़ाने की गम्भीर आवश्यकता है। १८९२ का एक्ट स्पष्टतः इन प्रयासों का ही परिणाम था।

प्रतिनिधित्व का श्रीगणेश—भारतीय शासन में प्रतिनिधित्व के सूत्रपात की ओर प्रथम पग १८६१ के इण्डियन कौंसिल एक्ट के अन्तर्गत ही उठा लिया गया था।

इस एक्ट के अनुसार कानून बनाने के लिए गवर्नर जनरल की कौंसिल के सदस्यों की संख्या बढ़ाई गई और गवर्नर जनरल को कम से-कम छः तथा अधिक-से अधिक बारह सदस्यों के मनोनीत करने का अधिकार मिला। यह भी स्पष्ट कर दिया गया कि मनोनीत सदस्यों में कम से-कम आधे गैर सरकारी होंगे। इसी एक्ट में प्रान्तों में भी विधान परिषदों के संस्थापन की बात कही गई थी जिनमें कम-से-कम चार और अधिक से अधिक आठ मनोनीत सदस्यों को प्रवेश करने का अधिकार दिया गया था। इनमें कम से-कम आधे सदस्यों का गैर सरकारी होना आवश्यक था। इस एक्ट के अन्तर्गत निर्मित विधान परिषदों को विधान परिषद कहना उचित नहीं मालूम पड़ता वस्तुतः वे तो दरबार थी। इसमें भारतीय जनता को अपने प्रतिनिधियों को चुनने का अधिकार नहीं दिया गया था। वस्तुतः अधिकांश निर्वाचित गैर सरकारी सदस्य यूरोपियन ही होते थे। इसके अलावा परिषदों के अधिकार बड़े परिमित थे। उन्हें न तो बजट पर ही बहस करने का और न शासन सम्बन्धी मामलों में कार्यकारिणी से प्रश्न करने का अधिकार था।

१८६२ के एक्ट के उपबन्ध—भारतीय शासन विधान सम्बन्धी एक्टों में १८६१ के एक्ट के पश्चात् १८९२ का ही एक्ट महत्त्व का है। इस एक्ट के अनुसार (१) भारतीय और प्रान्तीय विधान परिषदों के सदस्यों की संख्या बढ़ाई गई। भारतीय विधान परिषद में गवर्नर जनरल की कौंसिल के अतिरिक्त, कम से कम दस और अधिक से अधिक सोलह सदस्य बढ़ाए जा सकते थे और प्रान्तीय विधान परिषदों में कम-से-कम आठ और अधिक-से अधिक बीस (२) गवर्नर जनरल को यह अधिकार मिला कि वे परोक्ष निर्वाचन प्रणाली का सूत्रपात करें—यद्यपि निर्वाचन शब्द का प्रयोग सब अथवा कुछ अतिरिक्त सदस्यों के चुनने के लिए नहीं हुआ था। वस्तुतः यह निश्चित किया गया कि कुछ गैर सरकारी स्थान तो नाम निर्देशन (Nomination) द्वारा ही पूर्ण किए जाते रहें और शेष स्थानों की पूर्ति उन नामजद किए गए व्यक्तियों में से कुछ को चुनकर की जाय जिनकी सिफारिश म्युनिसिपल कमेटियाँ डिस्ट्रिक्ट बोर्ड कार्पोरेशन, विश्वविद्यालय अथवा व्यापारिक मण्डल आदि करें। (३) कौंसिल के सदस्यों को बजट पर बहस करने का अधिकार मिला यद्यपि वे उस पर वोट देने के अधिकार से वंचित रह गए। जनहित के मामलों में उन्हें प्रश्न पूछने का भी अधिकार नहीं दिया गया।

एक्ट की आलोचना—एक्ट ने कुछ रियायतें तो दीं परन्तु वे बहुत अपूर्ण और अपर्याप्त थीं। परिषदों के आकार की वृद्धि 'शून्य और तुच्छ थी।' १८९२ के अपने अधिवेशन में कांग्रेस ने इस बात की शिकायत की कि 'स्वयं इस एक्ट के द्वारा लोगों को परिषदों के लिए अपने प्रतिनिधि चुनने का अधिकार नहीं दिया गया है। नई परिषदों को सरकार की आर्थिक नीति पर तो सामान्य ढंग से बहस करने का अधिकार दिया गया परन्तु उन्हें बजट पर मतदान का अथवा संशोधन उपस्थित करने का अधिकार नहीं दिया गया। सदस्यों को प्रश्न पूछने का अधिकार दिया गया, परन्तु

वे पूरक प्रश्न (Supplementary qu stions) करने के अधिकार से वंचित रखे गए।

## साराश

१८८५ में स्थापित कांग्रेस ने प्रभाव और लोकप्रियता में शीघ्र उन्नति की तथा यह देश म एक शक्ति बन गई। प्रारम्भ से ही उसका दृष्टिकोण और स्वरूप विशुद्ध राष्ट्रीय था और उसने देश के सभी हितों वर्गों जातियों और धर्मों का प्रतिनिधित्व किया।

अपनी पहली अवस्था म कांग्रेस एक क्रान्तिकारी नहीं अपितु सुधारवादी सगठन था। इस पर उदार अथवा नरम राष्ट्रवादियों का प्रभुत्व प्रभुत्व था जिनका ब्रिटिश जनता की ज म जात न्यायप्रियता तथा प्रजातान्त्रिक भावनाओं में असीम विश्वास था। ब्रिटिशराज से भारत को जो लाभ हुए उनकी वे प्रशसा करते थे और ब्रिटिशराज के प्रति राजभक्ति की घोषणाए करना शपथ लेना उनका स्वभाव था। इसम कोई सन्देह नहीं कि भारत म नौकरशाही के वे आलोचक थे परन्तु उनका विश्वास था कि वैधानिक उपायों से सहयोग की नीति द्वारा ही भारतवर्ष धीरे धीरे स्वशासन (ब्रिटिश शासन के अन्तर्गत) के लक्ष्य की ओर बढ़ता चला जायगा और सब अव्यवस्था एव अशान्ति ठीक हो जाएगी। प्रार्थनाओं और आवेदनों के प्रोग्राम में ही उनकी दृढ़ आस्था थी जिसे कि बाद में राजनीतिक भिक्षावृत्ति के नाम से अभिहित किया गया।

यह नरम राष्ट्रवादियों का भ्रम था कि उन्होंने भारत और इगलैण्ड के हितों को परस्पर सम्बद्ध समझा। साम्राज्यवाद के विरुद्ध सघर्ष करने मे विशुद्ध वैधानिकवाद की दुर्बलता का अनुभव करने म वे असफल सिद्ध हुए। परन्तु उनका कार्य भी निष्प्रयोजन नहीं था। वे भारतीय राष्ट्रीयता के निर्माता थे और उन्होंने उसे अपूर्व बल प्रदान किया। सार्वजनिक भाषणों और सार्वजनिक महत्व के प्रश्नो पर विचार विमर्श के द्वारा उन्होंने जनता को राजनीतिक शिक्षा दी। इसके अलावा १८९२ का इण्डियन कौंसिल्स एक्ट नरम राष्ट्रवादियों के उद्योगों का ही फल था।

कांग्रेस की स्थापना शासकों के सहयोग से हुई थी परन्तु ब्रिटिश अधिकारियों को शीघ्र ही कांग्रेस की मांगें और आलोचनाए अरुचिकर और असह्य प्रतीत होने लगी। परिणामत उन्होंने उसकी उन्नति मे रोड़े अटकाने शुरू किए। लार्ड डफरिन तक भी जिन्होंने कि कांग्रेस की स्थापना म योग दिया था अब उसके विरुद्ध हो गए और उन्होंने भारतीयों की अतिसूक्ष्म अल्प मत (Microscopic Minority) का प्रतिनिधित्व करने वाला राजनीतिक सस्था बताया। फिर भी सरकार ने कांग्रेस को असन्तुष्ट रखना उचित न समझा उसे राजी करने की कोशिश की और १८९२ का एक्ट उसकी उक्त नीति का फल था।

# अध्याय ४

# उग्र राष्ट्रीयता का विकास

## २१ भारत के राष्ट्रीय आंदोलन में नूतन प्रवृत्तियाँ

उग्रवादी (Extremists)—१८९२ के तुरन्त बाद ही, जब कि नया इण्डियन कौंसिल एक्ट पास किया गया था, भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन में एक नूतन प्राणधारा का विकास हुआ। इसने ब्रिटिश शासन के प्रति उग्र विरोध का स्वरूप धारण किया। यद्यपि कांग्रेस पर प्रभुत्व तो उदार दल का ही बना रहा, परन्तु संगठन के अन्तर्गत लोकमान्य बाल गंगाधर तिलक के नेतृत्व में एक नूतन शक्ति का आविर्भाव हुआ। इसके कुछ समय पश्चात् बंगाल के राजनीतिक नभमण्डल में भी विपिन चन्द्र पाल और अरविन्द घोष जैसे नेता चमके जिन्होंने कि भारत के राष्ट्रीय संघर्ष में नवीन जीवन धारा का संचार किया। महाराष्ट्र और बंगाल के जिन नेताओं ने कांग्रेस आन्दोलन की रागिनी में नया स्वर भरा, उसे नयी गति और नयी दिशा प्रदान की वे उग्रवादी (Extremists) के नाम से विख्यात थे क्योंकि उनका दृष्टिकोण क्रान्तिकारी था और वे ब्रिटिश साम्राज्यवाद के सक्रिय प्रतिकार पर बल देते थे।

उग्रवादी और उदारवादियों की तुलना—उदारवादियों से उनका मतभेद न केवल भारत में ब्रिटिश शासन के प्रति अपने दृष्टिकोण के ही सम्बन्ध में था अपितु भारत के राजनीतिक लक्ष्य को प्राप्त करने के लिए वे जिन साधनों का समर्थन करते थे उनकी दृष्टि से भी दोनों में मतभेद था। उदारवादी जैसा कि हम पूर्व ही देख चुके हैं ब्रिटिश साम्राज्य के प्रति अपनी राजभक्ति की स्पष्ट घोषणा करते थे। इसमें सन्देह नहीं कि भारत में ब्रिटिश-नौकरशाही के वे आलोचक थे परन्तु अंग्रेज जाति की तथाकथित उदात्त लोकतन्त्रात्मक भावनाओं में उनकी अपार अटल श्रद्धा थी। फलतः वे विश्वास करते थे कि अंग्रेजों की छत्रछाया में भारत राजनीतिक उन्नति और आर्थिक समृद्धि प्राप्त कर सकता है और भारत के राष्ट्रीय लक्ष्य की प्राप्ति के लिए विशुद्ध वैधानिक उपायों का ही प्रयोग करना चाहिए। उग्रवादी ब्रिटिश शासन का खुल्लम खुल्ला विरोध करते थे, उसे प्रतिगामी बताते थे, देश की आर्थिक अवनति व सांस्कृतिक अधोगति का उत्तरदायित्व उसके सिर मढ़ते थे। राजनीतिक भिक्षा वृत्ति की नीति में उनकी बहुत कम आस्था थी। अंग्रेजों की कृपाकार पर निर्भर रहने के बजाय वे चाहते थे कि भारतीय अपनी शक्ति पर ही भरोसा करें। उग्रवादी भारतीयों में स्वावलम्बन, आत्मनिर्भरता और आत्माभिमान उत्पन्न करना चाहते थे। उन्होंने स्वराज्य को अपना लक्ष्य घोषित किया और कहा कि इस लक्ष्य को राजशक्ति के

पारितोषिक के रूप में प्राप्त नहीं किया जा सकता। उन्होंने सहकारिता के प्रतिकूल प्रवज्ञा की नीति का प्रचार किया। उन्होंने अपने देश के लिए बलिदान करने और कष्ट सहने के लिए भारतीय जनता का आह्वान किया। उग्र और उदार दल के विरोध पर तिलक का कहना था राजनीतिक अधिकारों के लिए लड़ना पड़ेगा। उदार दल सोचता है कि वे समझाने से प्राप्त हो सकते हैं। हम सोचते हैं कि वे तीव्र दबाव से ही प्राप्त हो सकते हैं।'

**आतंकवादी (Terrorists)**—१८९२ के सुधारों के बाद के वर्षों में उग्र राष्ट्रीयता की एक अन्य धारा आतंकवादियों (Terrorists) का जन्म हुआ। उग्रवादी उदारवादियों के विशुद्ध वैधानिकवाद (Constitutionalism) का खण्डन करते थे परन्तु उन्होंने हिंसा के प्रयोग का कदापि समर्थन नहीं किया। वे राजनीतिक आन्दोलन व शान्तिपूर्ण विरोध में भरोसा करते थे। परन्तु आतंकवादी उग्र प्रकृति के राष्ट्रवादी थे। उन्होंने हिंसा का आश्रय ग्रहण किया। वे भारत की सम्पूर्ण साम्राज्यवादी व्यवस्था को कत्लों और डकैतियों आदि के प्रोग्राम द्वारा अस्त-व्यस्त करने की आशा रखते थे। राष्ट्रवादी आन्दोलन के एक भाग के रूप में हम आतंकवाद के अनुक्रम का इस अध्याय के अन्त में अध्ययन करेंगे।

## २२ उग्रवाद के प्रादुर्भाव के कारण

**१ नौकरशाही कुशासन और दमन**—भारतीय राष्ट्रवादियों में क्रान्तिकारी भावना के विकास के प्रमुखतम कारणों में से एक ब्रिटेन नौकरशाही की असाध्य प्रतिगामी नीति के प्रति बढ़ता हुआ असन्तोष था। १८९२ का इण्डियन कौंसिल एक्ट (Indian Councils Act) उदारवादियों तक को सन्तुष्ट करने में असफल हुआ था। सरकार राष्ट्रीय आकांक्षाओं को कुचलने की नीति का कठोरता पूर्वक अन्धाधुन्ध अनुकरण करती रही। १८९२ में गोखले को यह आवश्यक प्रतीत हुआ कि वे अधिकारियों को यह चेतावनी दें कि सरकार की जो प्रतिगामी नीति है उसके भयानक परिणाम हो सकते हैं। १८९७ में सरकार ने तिलक को गिरफ्तार किया और राजद्रोह के अपराध में उन्हें १८ मास के लिए कठोर कारावास का दण्ड दिया। दक्षिण के सुप्रसिद्ध और प्रभावशाली जमींदार—नाटु बन्धुओं को देश निकाला दे दिया गया और उनकी सम्पत्ति जब्त कर ली गई उनके ऊपर सन्देह यह किया गया था कि वे प्रान्त के राजनीतिक आन्दोलन से सम्बद्ध हैं। इन्होंने और इस प्रकार के दूसरे क्रूरतापूर्ण कृत्यों ने सम्पूर्ण देश में क्रोध तथा प्रतिशोध की लहर फैला दी। रमेशचन्द्र दत्त के शब्दों में ब्रिटिश शासकों की न्याय और सम दृष्टि भावना में भारतीय जनता का जो विश्वास था वह ऐसा हिल गया, जैसा कि पहले कभी नहीं।

**२ अकाल और महामारी**—बीसवीं शताब्दी के प्रथम दशक में उग्र राष्ट्रीयता के विकास का एक सहायक कारण अकाल और महामारी जैसी प्राकृतिक आपदाओं का प्रभाव भी था। शासकों ने उनके निवारण करने के प्रयासों में जिस उदासीनता और सुस्ती का परिचय दिया, उससे सम्पूर्ण भारतीय जनता सरकार के प्रति अतीव रुष्ट

हो गई। १८९६-९७ में दक्षिण में अत्यन्त भीषण दुर्भिक्ष पड़ा। इससे जनता को अत्यनाय कष्टों का सामना करना पड़ा और जन-जीवन की अपार हानि हुई। अकाल से छुटकारा पाने के लिए सरकार ने जिस मन्दगति से काम किया और लगान क्षमा कर देने के सम्बन्ध में जो शिथिलता दिखाई उसके कारण जनता ने बहुत से एसे कष्टों के लिए जिनका निवारण किया जा सकता था सरकार को ही दोषी ठहराया। १८९९-१९०० में पुन वर्षा न हुई व एक और अकाल पड़ा जो पहले अकाल की अपदा कहीं अधिक भीषणतर था। १८९७-९८ में पूना में प्लेग बड़े जोरों से फैली। एक तो लोग अकाल के मारे ही परेशान थे, प्लेग ने तो उनकी कमर ही तोड़ दी। सरकारी रिपोट में कहा गया था कि १७३००० व्यक्ति इस बीमारी के कारण काल कवलित हो गए। परन्तु यह तो सरकारी रिपोट की बात है जब कि यथार्थत इससे कहीं बड़ी संख्या में लोगों की मृत्यु हुई थी। इसमें कोई सन्देह नहीं कि इस संकट का सामना करने में अधिकारियों ने अपनी ओर से कुछ उठा न रखा परन्तु इस बीमारी को दूर करने के साधनों में सरकार ने जन साधारण की धार्मिक धारणाओं का कोई ध्यान न रखा इनके प्रयोग में बड़ी कठोरता से काम लिया और इस प्रकार से जनता के धार्मिक विश्वासों को चोट पहुँचाई। जनता बड़ी असन्तुष्ट हुई। पूना की प्लेग कमेटी के सभापति मि० रण्ड से जिन्होंने कि प्लेग विरोधी उपायों के लागू करने में ब्रिटिश सैनिक दस्तों को नियुक्त किया था जन साधारण विशेष रूप से क्रुद्ध था। इस बात का समाचार पत्रों और भाषणों के द्वारा तीव्र विरोध किया गया। एक दिन मि० रैण्ड और एक सैनिक अधिकारी लेफ्टिनेंट आयस्ट को गोली से मार दिया गया। इससे सारे भारत में सनसनी फैल गई। सरकार ने कठोर दमन नीति से काम लिया। फलत जनता में और भी असन्तोष बढ़ा।

(3) आर्थिक असन्तोष—आम तौर पर भारत में यह अनुभव किया जाता था कि जनता को जिन कष्टों व कठिनाइयों का सामना करना पड़ रहा है, व ब्रिटिश शासन की भारत के सम्बन्ध में अपनाई गई उस आर्थिक नीति के अनिवार्य परिणाम हैं जिसमें कि भारत के हितों की अपेक्षा इंगलैण्ड के हितों को ही अधिक प्रधानता दी जाती है। इसका स्वाभाविक फल यह हुआ कि जनता के हृदय में तीव्र से तीव्रतर ब्रिटिश विरोध भावनाएँ जागृत हुईं। दादाभाई नौरोजी रमेशचन्द्र दत्त दीनशा एदलजी वाचा आदि की रचनाओं ने यह सिद्ध किया कि भारत की बढ़ती हुई गरीबी का एक एकमात्र कारण विदेशी शासन की यह नीति है जिसके फलस्वरूप देश का धन खींचकर विलायत में पहुँचता जा रहा है। उन्होंने हमारी राष्ट्रीयता को आर्थिक व राजनीतिक नींव प्रदान करने में सहायता दी। भारतवर्ष के विनाशोन्मुख व्यापारीवर्ग को देश की औद्योगिक उन्नति की वेदी पर बलि किया जा रहा था इससे भारत की निर्धनता में वृद्धि न होती तो और क्या होता? कपास की बनी चीजों पर पहले ५% आयात कर था यह घटाकर ३.५ ही कर दिया गया। भारतवर्ष में तैयार किए गए कपास के कपड़ों आदि पर तथाकथित सुल्यसूचक शुल्क (Counter Vailing Excise duty)

लागू कर दिया गया। सब कृत्य प्रकट रूप से सरकार के साम्राज्यवादी घोषणा की नीति का परिचय देते थे।

सुशिक्षित मध्यवर्ग का शासन के उच्च पदों से निष्कासन कर दिया गया अतः उनके हृदयों में ब्रिटिश साम्राज्य के प्रति विरोधी भाव की चिंगारी सुलग रही थी। लार्ड कर्जन के शासनकाल में इस चिंगारी ने और भी तीव्र रूप धारण किया। १९०४ में लार्ड कर्जन ने घोषणा की कि उच्च सरकारी पदों पर केवल अंग्रेजों की ही प्रतिष्ठा होनी चाहिए। वह इतने से ही संतुष्ट नहीं हुआ उन्होंने यह कहकर कि आनुवंशिकता, शिक्षा, योग्यता और कार्यक्षमता आदि की दृष्टि से शासन के उत्तरदायित्व का भार वहन करने के लिए भारतीयों की अपेक्षा अंग्रेज अधिक उपयुक्त हैं कटे पर नमक छिड़का। लार्ड कर्जन की यह दर्पोक्ति भारत के जातीय अभिमान के ऊपर घातक प्रहार के तुल्य थी। देशभक्त भारतीयों के लिए यह सर्वथा असहनीय थी और १८५८ में महारानी विक्टोरिया ने जो घोषणा की थी, उसके बिल्कुल प्रतिकूल थी। अतः आश्चर्य नहीं कि नवयुवकों ने बहुत बड़ी संख्या में इस चुनौती को स्वीकार करने और स्वयं को भारतीय भूमि से ब्रिटिश शासन को जड़ से उखाड़ फेंक देने के महत्कार्य में संलग्न कर देने का दृढ़ निश्चय किया।

धार्मिक पुनरुत्थान और सांस्कृतिक नवजागरण—उग्र राष्ट्रीयता की नूतन चेतना को उन धार्मिक पुनरुत्थान के आन्दोलनों से भी प्रभूत प्रेरणा मिली जिन्होंने कि उन्नीसवीं शताब्दी के अन्तिम चरण में भारतीय जन जीवन को व्यापक रूप से प्रभावित किया था। विवेकानन्द, रामतीर्थ, दयानन्द और एनीबीसेण्ट की शिक्षाओं ने उग्र राष्ट्रीयता के नेताओं के ऊपर गम्भीर प्रभाव डाला। उग्रवादियों में धार्मिक उत्साह विशेष रूप से था। वे भारत और उसकी जनता के पश्चिमीकरण के घोर विरोधी थे। विपिन चन्द्र पाल, बाल गंगाधर तिलक और लाला लाजपतराय आदि की उग्र राष्ट्रीयता हिन्दू धर्म की कट्टरता पर आश्रित थी। धार्मिक पुनरुत्थान को उस समय के सांस्कृतिक नवजागरण से अप्रतिहत वेग प्राप्त हुआ। बंकिमचन्द्र चटर्जी, रवीन्द्रनाथ टैगोर, तिलक तथा अन्यान्य सामर्थ्यवान् विचारकों की रचनाओं ने भारतीयों को अपने देश पर और उसकी संस्कृति पर अभिमान करना सिखाया। उन्होंने भारत की राष्ट्रीय तरंगिणी को नूतन प्रवाह से आप्लावित कर दिया। पाश्चात्य संस्कृति का प्रवेश, प्रचार और प्रसार भारतीय जनता के हृदय में हीन भाव का संचरण कर सकता है अतः उसके प्रति सजग रहने की आवश्यकता है। भारत की आध्यात्मिक श्रेष्ठता में उनकी अपार निष्ठा थी और भारत के उच्च मन शिखर के सम्मुख वे पश्चिम को एक बच्चे के समान ही समझते थे। वे चाहते थे कि भारतीय अपने देश के अतीत गौरव से प्रेरणा ग्रहण करें। राष्ट्रीयता और धार्मिक पुनरुद्धार का गठबंधन पूर्णतः प्रगतिशील विकास नहीं था और हिन्दू संस्कृति पर दिया गया जोर भी खतरे से खाली नहीं था। परन्तु इतना असंदिग्ध भाव से कहा जा सकता है कि इससे जनता को एक नवीन चेतना अथवा

पुरुषोचित आत्म निर्भरता और विदेशी शासन के प्रतिकार करने का कष्ट सहने का और यदि आवश्यकता हो तो उत्सर्ग करने का दृढ़ निश्चय प्रदान किया।

**कर्जन का प्रतिगामी शासन**—लार्ड कर्जन के प्रतिगामी शासन ने भारत में सबसे अधिक असन्तोष उत्पन्न किया। उन्होंने जिस साम्राज्यवादी नीति का आश्रय लिया, उससे रुष्ट होकर नवयुवक बहुत बड़ी संख्या में ब्रिटिश शासन के तीव्र विरोधी हो गए। कर्जन तेज-तर्रार प्रकृति के व्यक्ति थे और वे अपने कुछ श्रेष्ठ प्रशासनिक सुधारों के लिए याद किए जाते हैं। परन्तु भारत में उनका शासनकाल सतत भारत विरोधी नीति से परिपूर्ण था। कर्जन सिर से पैर तक कट्टर साम्राज्यवादी थे भारतीयों के प्रति उनके हृदय में तीव्र अविश्वास की भावना थी और वे भारत में ब्रिटिश नौकरशाही के पांवों को अधिक से अधिक मजबूत करना चाहते थे। वे शासन में यंत्रतुल्य कुशलता का संचरण करना चाहते थे। अपने इस लक्ष्य को सिद्ध करने के लिए उन्होंने केन्द्रीयकरण की नीति को अति तक पहुंचा दिया और समस्त महत्वपूर्ण पदों पर अंग्रेज पदाधिकारियों की नियुक्ति की। यद्यपि, शिक्षा सफाई और सिंचाई आदि विषय प्रान्तीय सरकारों के नियंत्रण में थे कर्जन ने उनका केन्द्रीयकरण करके और बहुत से विशेषज्ञों की नियुक्ति के द्वारा शासन में एकरूपता लाने का प्रयास किया। इसके अलावा वे नम्बर एक के नौकरशाह थे वे कुशलता को सरकारी नियंत्रण का पर्याय मानते थे। उनका पहला प्रहार स्थानीय स्वशासन की संस्थाओं के ऊपर हुआ। ये संस्थाएं लार्ड रिपन के पश्चात् से अत्यन्त तीव्र गति से उन्नति कर रही थी। लार्ड रिपन ने यह आशा व्यक्त की थी कि स्थानीय स्वशासन की संस्थाएं भारतीयों को अपने देश का शासन स्वयं करने की कला में महत्वपूर्ण शिक्षण प्रदान करेंगी। इसके प्रतिकूल कर्जन ने यह अनुभव किया कि भारतीयों को इस प्रकार की शिक्षा देने की कोई आवश्यकता नहीं है। वे लोक उपक्रम (Popular Initiative) को अनुत्साहित करने और स्थानीय संस्थाओं के नौकरशाहीकरण में भरोसा रखते थे।

**कलकत्ता कार्पोरेशन एक्ट १८९९**—कलकत्ता कार्पोरेशन एक्ट (Calcutta Corporation Act of 1899) के द्वारा उनकी सरकार ने स्थानीय स्वशासन के विकास को अवरुद्ध करने का प्रयास किया। कार्पोरेशन के सदस्यों की संख्या ५० से घटा कर २५ कर दी गई। इस परिवर्तन का कारण सरकारी नीति के अनुसार यह था कि कार्पोरेशन के सदस्य व्यर्थ के वाद विवाद में लगे रहते थे और काम करने में आवश्यकता से अधिक विलम्ब लगता था। जनता के दृष्टिकोण से यह एक्ट कार्पोरेशन को सरकारी प्रभाव में रखने के लिए पास किया गया था और उसका उद्देश्य यह था कि भारतीय कर देने वालों का रुपया अंग्रेज मनोनीत सदस्य मनमाने ढंग से खर्च कर सकें और कार्पोरेशन की नौकरियों में यूरोपियन व यूरेशियन कर्मचारी भर दिए जाएं।

**भारतीय विश्वविद्यालय एक्ट १९०४**—लार्ड कर्जन ने कुशलता और प्रबन्ध योग्यता के नाम पर विश्वविद्यालयों का भी सरकारीकरण किया था। उन्हें भा

सरकारी नियन्त्रण में लेने की चेष्टा की। भारतीय विश्वविद्यालय एक्ट के द्वारा लार्ड कर्जन ने सीनेट के सदस्यों की संख्या को कम कर दिया, सिण्डीकेट और दूसरी प्रबन्ध समितियों के सगठन में सशोधन किए, किसी कॉलिज को विश्वविद्यालयों द्वारा स्वीकृति अथवा अस्वीकृति का अन्तिम निर्णय सरकार के हाथ में रखा और कालिजों के सरकारी निरीक्षण की व्यवस्था की। इस एक्ट ने विश्वविद्यालयों की अधिकाश स्वतन्त्रता या स्वायत्तता का अपहरण कर लिया और उन्हें कठोर नौकरशाही नियन्त्रण में ला पटका। फ्रेजर के अनुसार इस कार्य ने देश के अन्दर शक्तिशाली विरोध को जन्म दिया और शिक्षित भारतीयों को अनुभव हुआ कि 'वॉयसराय का अभिप्राय विश्वविद्यालय प्रणाली पर एक प्रहार करने का है।'[1]

(६) सैनिक व्यय—कर्जन की सैनिक नीति भी सतोषप्रद न थी। उनकी सीमान्त नीति, तिब्बत और फारस की खाड़ी के सैनिक अभियान और भारतीय सैनिक दस्तों को चीन भेजना आदि कार्य ऐसे थे जिनका कि भारतीय जनता ने विरोध किया क्योंकि इनका ध्येय भारतीय धनागार के मूल्य पर ब्रिटिश साम्राज्य का विस्तार करना था।

(१०) सरकारी गुप्त समितियों का कानून १९०४ (Official Secrets Act)—लार्ड कर्जन के शासनकाल के छठे वर्ष अर्थात् सन् १९०४ में सरकारी गुप्त समितियों का कानून पास हुआ। लार्ड कर्जन के शासनकाल का यह कार्य भी देशभक्त भारतीयों की भावनाओं पर एक कुठाराघात था। १८८६ और १८९८ के प्रारम्भिक सरकारी गुप्त समितियों के कानूनों ने शासन के हाथों में जो अधिकार प्रदान किए थे इसने उनमें और वृद्धि कर दी। इसके द्वारा सैनिक गुप्त बातों के अतिरिक्त सरकार की सार्वजनिक गुप्त बातों का भी प्रकाशन दण्डनीय निर्धारित हुआ और पत्रकारों की वे आलोचनाएं भी अपराधी बतलाई गईं जिनके कारण सरकार के प्रति सन्देह या घृणा उत्पन्न होती हो। मिस्टर नेविन्सन (Nevinson) के कथनानुसार इस विधेयक के फलस्वरूप भारतीय पत्र और पत्रकार केवल वे ही बातें प्रकाशित कर सकते थे जिनको सरकार पसन्द करे। १८९८ के कानून में राजद्रोह की जो परिभाषा की गई थी १९०४ के कानून ने उस परिभाषा में और अधिक विस्तार उत्पन्न किया।

(११) कर्जन का अभिमान और भारत विरोधी दृष्टिकोण—भारतीय जनता के प्रति अपने अभिमानी और घृणामूलक दृष्टिकोण द्वारा कर्जन ने रोष का तूफान खड़ा कर दिया और ब्रिटिश विरोधी भावनाओं में वृद्धि की। उन्होंने भारतीयों के प्रति अपना अविश्वास को अत्यन्त उद्धत भाषा में व्यक्त किया और खुल्लम खुल्ला इस बात की घोषणा की कि शासन के उत्तरदायित्वों के लिए भारतीय सर्वथा अनुपयुक्त हैं। सन् १९०४ में लार्ड कर्जन ने कलकत्ता विश्वविद्यालय के दीक्षान्त भाषण में हिन्दू और मुसलमानों के चरित्र पर भयंकर आक्षेप किए और इस बात पर जोर दिया कि

---

१ रोनाल्ड शे— लाइफ आफ लार्ड कर्जन खण्ड २ पृ० ३२२ गुरमुख निहाल सिंह द्वारा लैण्डमार्क्स इन इण्डियन कान्स्टीट्यूशनल एण्ड नेशनल डेवलपमेण्ट से उद्धृत।

पाश्चात्य देशों के नैतिक आचरण में सत्य का विशेष स्थान है और पौर्वात्य देशों के नैतिक आचरण में सत्य के स्थान पर मक्कारी और कूटनीतिज्ञता का प्रचार है। उनके विचारानुसार भारतीय साहित्य में भी इसी आचरण की प्रतिष्ठा है। प्राच्य देशों पर इस प्रकार का दोषारोपण नीतिमत्ता के विरुद्ध था विशेषकर उस भाषण में जिसे उन्होंने विश्वविद्यालय के कुलपति के पद से दिया था। भाषण के विरोध में समस्त देश में सार्वजनिक सभाएं की गई। कर्जन ने भारतीयों के गर्व और आत्म-सम्मान को पैरों तले रौंदा और यह घोषणा करके कि 'भारतीय राष्ट्र' नामक कोई वस्तु नहीं है असीम रोष को जन्म दिया। कांग्रेस के प्रति अपने विरोध भाव को छिपाने की उन्होंने कोई परवाह नहीं की और आशा प्रकट की कि उसका शीघ्र ही अन्त हो जाएगा।

(10) बंगाल का विभाजन १९०५—लार्ड कर्जन के उक्त सभी कार्यों से भारतीय जनता के हृदय में क्षोभ का दावानल सुलग रहा था और असन्तोष के बादल बड़ी तीव्रगति से घुमड़ रहे थे। परन्तु जिस चीज से तूफान उमड़ा, वह बंगाल का विभाजन था और इसको लार्ड कर्जन की सबसे बड़ी भूल के नाम से पुकारा गया है। इसमें कोई सन्देह नहीं कि सरकारी पक्ष में जो यह बताया गया कि बंगाल का प्रान्त बहुत बड़ा हो गया है सुशासन की दृष्टि से उसका दो भागों में बाँटा जाना आवश्यक है इस कथन में कुछ सत्यता अवश्य थी। उस समय बंगाल में उड़ीसा व बिहार भी शामिल थे और सब मिलाकर कुल प्रान्त की आबादी ८ करोड़ थी। यदि केवल मात्र सुशासन की ही दृष्टि से प्रान्त का विभाजन किया होता, तो औचित्यपूर्ण ठहराया जा सकता था परन्तु कर्जन का वास्तविक उद्देश्य यह न होकर कुछ और था। कर्जन भाषा के आधार पर भी प्रान्त के विभाजन की आकांक्षा न रखते थे। लार्ड कर्जन की स्कीम के अनुसार बंगाल दो हिस्सों में बँटा हुआ था, असली बंगाल जिसकी आबादी ५ करोड़ ४० लाख थी और जिसमें बंगला भाषा भाषी जनों की संख्या केवल १ करोड़ ८० लाख थी तथा पूर्वी बंगाल व आसाम जिसकी आबादी ३ करोड़ १० लाख थी और जिसमें २ करोड़ ५० लाख बंगाली बसते थे। महत्वपूर्ण बात यह है कि पूर्वी बंगाल में मुसलमानों का बहुमत था (उनकी जनसंख्या १ करोड़ ८० लाख थी)। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि बंगाल का विभाजन करने में कर्जन का प्रमुख उद्देश्य एक मुस्लिम-बहुल प्रान्त का निर्माण करना था। स्वभावतः बंगाल की जनता ने विभाजन को बंगाली राष्ट्रवाद की बढ़ती हुई दृढ़ता के ऊपर एक गुप्त आक्रमण[1] समझा। वस्तुतः कर्जन देशवासियों को आपस में लड़ाने की, उनमें फूट डालने की नीति पर ही आचरण कर रहे थे। दूसरे शब्दों में यह कहा जा सकता है कि बंगाल का विभाजन एक दण्ड था, जो बंगाल को दिया गया, इस अपराध पर कि उसने राष्ट्रीय आन्दोलन में बढ़ कर भाग

---

१ माडर्न इण्डियन कान्स्टीट्यूशनल एण्ड नेशनल मूवमेण्ट से उद्धृत।

सरकारी नियन्त्रण में लेने की चेष्टा की। भारतीय विश्वविद्यालय एक्ट के द्वारा लार्ड कर्जन ने सीनेट के सदस्यों की संख्या को कम कर दिया सिण्डीकेट और दूसरी प्रबन्ध समितियों के संगठन में संशोधन किए किसी कालिज को विश्वविद्यालयों द्वारा स्वीकृति अथवा अस्वीकृति का अन्तिम निर्णय सरकार के हाथ में रखा और कालिजों के सरकारी निरीक्षण की व्यवस्था की। इस एक्ट ने विश्वविद्यालयों की अधिकांश स्वतन्त्रता या स्वायत्तता का अपहरण कर लिया और उन्हें कठोर नौकरशाही नियन्त्रण में ला पटका। प्रो० जकर के अनुसार इस कदम ने देश के अन्दर शक्तिशाली विरोध को जन्म दिया और शिक्षित भारतीयों का अनुभव हुआ कि वायसराय का अभिप्राय विश्वविद्यालय प्रणाली पर एक प्रहार करने का है।[1]

(९) सैनिक व्यय—कर्जन की सैनिक नीति भी सन्तोषप्रद न थी। उनकी सीमान्त नीति, तिब्बत और फारस को खाड़ी के सैनिक अभियान और भारतीय सैनिक दस्तों को चीन भेजना आदि कार्य ऐसे थे जिनका कि भारतीय जनता ने विरोध किया क्योंकि इनका ध्येय भारतीय धनागार के मूल्य पर ब्रिटिश साम्राज्य का विस्तार करना था।

(१०) सरकारी गुप्त समितियों का कानून १६०४ (Official Secrets Act)—लार्ड कर्जन के शासनकाल के छठे वर्ष अर्थात् सन् १६०४ में सरकारी गुप्त समितियों का कानून पास हुआ। लार्ड कर्जन के शासनकाल का यह कदम भी देशभक्त भारतीयों की भावनाओं पर एक कुठाराघात था। १८८६ और १८९८ के प्रारम्भिक सरकारी गुप्त समितियों के कानूनों ने शासन के हाथों में जो अधिकार प्रदान किए थे इसने उनमें और वृद्धि कर दी। इसके द्वारा सैनिक गुप्त बातों के अतिरिक्त सरकार की सार्वजनिक गुप्त बातों का भी प्रकाशन दण्डनीय निर्धारित हुआ और पत्रकारों की वे आलोचनाएं भी अपराधी बतलाई गई जिनके कारण सरकार के प्रति सन्देह या घृणा उत्पन्न होती हो। मिस्टर नेविन्सन (Nevinson) के कथनानुसार इस विधेयक के फलस्वरूप भारतीय पत्र और पत्रकार केवल वे ही बातें प्रकाशित कर सकते थे जिनको सरकार पसन्द करे। १८९८ के कानून में राजद्रोह की जो परिभाषा की गई थी १६०४ के कानून ने उस परिभाषा में और अधिक विस्तार उत्पन्न किया।

(११) कर्जन का अभिमान और भारत विरोधी दृष्टिकोण—भारतीय जनता के प्रति अपने अभिमानी और घृणामूलक दृष्टिकोण द्वारा कर्जन ने रोष का तूफान खड़ा कर दिया और ब्रिटिश विरोधी भावनाओं में वृद्धि की। उन्होंने भारतीयों के प्रति अपने अविश्वास को अत्यन्त उद्धत भाषा में व्यक्त किया और खुल्लम खुल्ला इस बात की घोषणा की कि शासन के उत्तरदायित्वों के लिए भारतीय सर्वथा अनुपयुक्त हैं। सन् १६०५ में लार्ड कर्जन ने कलकत्ता विश्वविद्यालय के दीक्षान्त भाषण में हिन्दू और मुसलमानों के चरित्र पर भयंकर आक्षेप किए और इस बात पर जोर दिया कि

---

1 रोनाल्ड शे— लाइफ आफ लार्ड कर्जन खण्ड २ पृ० ३२२ गुरमुख निहाल सिंह द्वारा लैण्डमार्क्स इन इण्डियन कान्स्टीट्यूशनल एण्ड नेशनल डवलपमेण्ट से उद्धृत।

पाश्चात्य देशों के नैतिक आचरण में सत्य का विशेष स्थान है और पौर्वात्य देशों के नैतिक आचरण में सत्य के स्थान पर मक्कारी और कूटनीतिज्ञता का प्रचार है। उनके विचारानुसार भारतीय साहित्य में भी इसी आचरण की प्रतिष्ठा है। प्राच्य देशों पर इस प्रकार का दोषारोपण नीतिमत्ता के विरुद्ध था विशेषकर उस भाषण में जिसे उन्होंने विश्वविद्यालय के कुलपति के पद से दिया था। भाषण के विरोध में समस्त देश में सार्वजनिक सभाएं की गई। कर्जन ने भारतीयों के गर्व और आत्म-सम्मान को पग तल रौंदा और यह घोषणा करके कि 'भारतीय राष्ट्र' नामक कोई वस्तु नहीं है असीम रोष को जन्म दिया। कांग्रेस के प्रति अपने विरोध भाव को छिपाने की उन्होंने कोई परवाह नहीं की और आशा प्रकट की कि उसका शीघ्र ही अन्त हो जाएगा।[1]

(c) बंगाल का विभाजन १९०५—लार्ड कर्जन के उक्त सभी कार्यों से भारतीय जनता के हृदय में क्रोध का दावानल सुलग रहा था और असन्तोष के बादल बड़ी तीव्रगति से घुमड़ रहे थे। परन्तु जिस चीज से तूफान उमड़ा वह बंगाल का विभाजन था और इसको लार्ड कर्जन की सबसे बड़ी मूर्खता के नाम से पुकारा गया है। इसमें कोई सन्देह नहीं कि सरकारी पक्ष में जो यह बताया गया कि बंगाल का प्रान्त बहुत बड़ा हो गया है सुशासन की दृष्टि से उसको दो भागों में बाँटा जाना आवश्यक है इस कथन में कुछ सत्यता अवश्य थी। उस समय बंगाल में उड़ीसा व बिहार भी शामिल थे और सब मिलाकर कुल प्रान्त की आबादी ८ करोड़ थी। यदि केवल मात्र सुशासन की ही दृष्टि से प्रान्त का विभाजन किया होता, तो औचित्यपूर्ण ठहराया जा सकता था परन्तु कर्जन का वास्तविक उद्देश्य यह न होकर कुछ और था। कर्जन भाषा के आधार पर भी प्रान्त के विभाजन की आकांक्षा न रखते थे। लार्ड कर्जन की स्कीम के अनुसार बंगाल दो हिस्सों में बंटा हुआ था असली बंगाल जिसकी आबादी ५ करोड़ ४० लाख थी और जिसमें बंगला भाषा भाषी जनों की संख्या केवल १ करोड़ ८० लाख थी तथा पूर्वी बंगाल व आसाम जिसकी आबादी ३ करोड़ १० लाख थी और जिसमें २ करोड़ ४० लाख बंगाली बसते थे। महत्वपूर्ण बात यह है कि पूर्वी बंगाल में मुसलमानों का बहुमत था (उनकी जनसंख्या १ करोड़ ८० लाख थी)। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि बंगाल का विभाजन करने में कर्जन का प्रमुख उद्देश्य एक मुस्लिम-बहुल प्रान्त का निर्माण करना था। स्वभावतः बंगाल की जनता ने विभाजन को बंगाली राष्ट्रवाद की बढ़ती हुई दृढ़ता के ऊपर एक सुगम आक्रमण[1] समझा। वस्तुतः कर्जन देशवासियों को आपस में लड़ाने की, उनमें फूट डालने की नीति पर ही आचरण कर रहे थे। दूसरे शब्दों में यह कहा जा सकता है कि बंगाल का विभाजन एक दण्ड था जो बंगाल को दिया गया इस अपराध पर कि उसने राष्ट्रीय आन्दोलन में बढ़ चढ़ कर भाग

---

१ भारत इन इंडियन कांस्टीट्यूशनल एण्ड नेशनल डवलपमेंट से उद्धृत।

लिया था। ए० सी० मजुमदार के अनुसार मुसलमानों को एक बहुत बड़ी सभा भजन ने इस बात की स्पष्ट घोषणा कर दी थी कि बगाल का विभाजन करने में उसका लक्ष्य शासन म हो सहूलियत उत्पन्न करना नहीं था अपितु एक मुस्लिम प्रान्त का निर्माण करना था जहाँ कि इस्लाम प्रबल हो। बगाल ने इसको अपनी वेइज्जती समझा उनका मान भग किया था और उनके साथ धूर्तता का व्यवहार किया गया था। न केवल बगाल म ही अपितु आसतु हिमाचल सारे देश मे सनसनी फैल गई। लार्ड कर्जन के इस दुष्कृत्य का सवत्र ही प्रचण्ड रूप से विरोध किया गया। जनता के व्यापक विरोध का ही यह फल था कि १९११ म बगाल के विभाजन को रद्द कर दिया गया।

११ उपनिवेशों म भारतीयों के साथ दुर्व्यवहार—भारतीयों के साथ केवल भारत वर्ष म ही दुर्व्यवहार होता हो यह बात न थी अग्रेजी उपनिवेशों म उनके साथ और भी अधिक अभद्र व्यवहार किया जाता था उनकी अवस्था और भी अधिक शोचनीय थी। नटाल ट्रासवाल और दक्षिणी अफ्रीका के दूसरे उपनिवेशों म उनके साथ जो दुर्व्यवहार होता था वह अवर्णनीय है। नाना प्रकार के कठोर और अमानवीय प्रतिबन्धों के साथ उन्हें अपना जीवनयापन करना पड़ता था। नटाल म वे मताधिकार स वचित थ उन्हें पोल टक्स देना पड़ता और निर्धारित स्थानों मे रहना पड़ता था। वे सड़क की पटरियों पर न चल सकते थे रेल के डिब्बों म अग्रेजों के साथ न बैठ सकते थे और निर्धारित काल के पश्चात् अपने घर से बाहर न निकल सकते थे। विदेशों में भारतीयों के साथ जो दुर्व्यवहार होता था उसका कारण क्या था? देश भक्त भारतीयों को इस प्रश्न का यही उत्तर ज्ञात होता था कि चूकि भारत पराधीनता के पाश म आबद्ध है इसलिए विदेशों म उसकी सन्तति का अनादर अपमान व लाछन सहने के लिए विवश होना पड़ता है। दक्षिणी अफ्रीका म महात्मा गांधी के नेतृत्व म जिस सत्याग्रह आन्दोलन का सचालन किया गया भारत म उसकी भूरि भूरि प्रशसा हुई। इसके साथ ही साथ ब्रिटिश विरोधी भावनाए भी तीव्र से तीव्रतर होती गई।

१२ अन्तर्राष्ट्रीय घटनाओं का प्रभाव—जिन तत्वों ने भारतीय राष्ट्रीयता को उग्रता प्रदान की उनमे कतिपय महत्वपूर्ण अन्तर्राष्ट्रीय घटनाओं का प्रभाव भी था। गोरी जातियों की अजेयता और भारतीयों की असहायता के विचार सन् १८९४ में इटली के अबीसीनिया से और सन १९०५ मे रूस के जापान द्वारा पराजित होने से सर्वथा दूर हो गए। मिस्र ईरान और टर्की आदि सभी एशियाई राष्ट्र अपनी आलस्यमयी और तन्द्रामयी निद्रा का त्याग कर अगड़ाई ले रहे थे इन सभी देशों में स्वतन्त्रता आन्दोलन का जोर था भारत इनसे कैसे अछूता रह सकता था? जापान ने रूस को पराजित कर सम्पूर्ण एशिया के ललाट को उन्नत कर दिया। जापान की गौरवपूर्ण विजय का कारण यही ठहराया गया कि वहा के निवासी उग्र रूप से राष्ट्रवादी है। भारतवर्ष के राष्ट्रवादियों को इन अन्तर्राष्ट्रीय घटनाओं ने एक नूतन

आशा और नूतन निश्चय प्रदान किया। भारतीयों के हृदय में जिस आत्महीनता की भावना ने घर कर रखा था वह धीरे धीरे नष्ट होने लगी और उसके स्थान पर विदेशी शासन को विध्वंस करने की भावना बलवती होती गई।

(१) उदारवादियों के उपायों में विश्वास की कमी एवं तत्कालीन नेताओं का व्यक्तित्व—यह तथ्य, उपर्युक्त घटनाओं के आलोक में स्पष्ट हो जाता है कि तत्कालीन घटनाओं से न केवल ब्रिटिश विरोधी भावनाओं को ही तीव्र बल प्राप्त हुआ अपितु उन्होंने उदार प्रतिपादित उपायों में भी अविश्वास उत्पन्न कर दिया। नई राष्ट्रीयता को सबसे अधिक प्रभावित करने वाला कारण था आगन्तुक नेताओं का नेतृत्व। लाल, पाल, बाल हरदयाल अरविन्द घोष आदि नेताओं ने सरकार के इस असद व्यवहार व स्वार्थपूर्ण नीति का तीव्र विरोध किया। इन नेताओं ने स्पष्टत कहा कि यदि हम अपने राष्ट्रीय लक्ष्य को प्राप्त करना चाहते हैं तो हम ब्रिटिश नौकरशाही को राजभक्तिपूर्ण सहयोग देने की नीति का परित्याग करके अपने पैरों पर अपने आप खड़ा होकर विदेशी साम्राज्यवाद का प्राणपण से प्रतिकार करने के लिए प्रतिबद्ध रहना चाहिए। इस प्रकार इन्होंने जनता में सरकार के प्रति घृणा का वातावरण निर्मित कर सरकार विरोधी जनमत का निर्माण किया। रियायतों के लिये याचना करने की अपेक्षा राजनीतिक अधिकारों के लिए ताल ठोककर संग्राम करने की तत्परता उग्र राष्ट्रीयता का विधायक तत्व था।

## २३—महाराष्ट्र में राष्ट्रीयता

लोकमान्य बाल गंगाधर तिलक (1880 1920) उग्र राष्ट्रीयता सर्वप्रथम महाराष्ट्र में उद्भूत हुई और लोकमान्य बाल गंगाधर तिलक के रूप में उसने एक श्रेष्ठ नेता प्राप्त किया। तिलक असंदिग्ध रूप से देशभक्तों के हृदयहार' थे। उनकी विलक्षण बुद्धि, अप्रतिहत इच्छा शक्ति और देशसेवा की वेदी पर किए गए उनके अभूतपूर्व बलिदानों ने उन्हें पहले महाराष्ट्र का और बाद में सम्पूर्ण भारत का धन रहित सम्राट बना दिया था। अपनी गहन विद्वत्ता और अनन्य अभक्त धर्म निष्ठा के लिए तिलक सुविख्यात थे। पाश्चात्य दृष्टिकोण एवं संस्कृति के प्रति उनके हृदय में घोर विरक्ति थी। १८८० में उन्होंने केसरी मराठी में (साप्ताहिक) और मराठा' (अंग्रेजी साप्ताहिक) का प्रकाशन प्रारम्भ किया। राष्ट्रीयता की नूतन ज्योति को विकीर्ण करने में ये समाचार पत्र बहुत सहायक सिद्ध हुए। सन १८८१ में कोल्हापुर राज्य के तत्कालीन कुप्रबन्ध के सम्बन्ध में मराठा और केसरी में कुछ लेख निकले थे जिनके मूल लेखक तिलक या उनके सहयोगी आगरकर में से कोई न था। उनके कारण उक्त पत्रों के सम्पादक होने के नाते तिलक और आगरकर दोनों को १०१ दिन के कारावास का दण्ड मिला। इस कारावास ने जनता की आँखों में तिलक और उनके पत्रों का सम्मान बहुत बढ़ा दिया।

तिलक १८८६ में कांग्रेस में सम्मिलित हुए। उस समय उदारवादियों ने ही कांग्रेस पर प्रभुत्व जमा रखा था। तिलक उदारवादियों की नीति से सन्तुष्ट नहीं

थे। उन्होंने अपनी शक्तियों को महाराष्ट्र के राष्ट्रीय आन्दोलन को सुसंगठित करने में लगाया। उन्होंने महाराष्ट्र के नवयुवकों में आत्म निर्भरता आत्म बलिदान और आत्म विश्वास की भावना को जागृत करने के विचार से (Anti cow soci ties) गोवध विरोधी समितियों अखाड़ों और लाठी क्लबों की स्थापना की। वे चाहते थे कि भारतीय जो स्वतन्त्रता प्राप्त करें वह किसी की कृपाकोर के बल पर नहीं अपितु अपनी ही सामर्थ्य के बूते पर। उन्होंने स्वयं भी अपार कष्ट सहे और अपने अनुयायियों का प्रेम प्राप्त किया। यह भी स्मरणीय है कि तिलक के विरोधी उनकी कठोर और दृढ़ प्रवृत्ति के कारण उनसे बहुत खार खाते थे।

गणपति-उत्सव—१८९३ में तिलक ने गणपति उत्सव को संगठित किया। ऐसा करने में उनका लक्ष्य राजनीतिक भी उतना ही था जितना कि धार्मिक नवयुवकों और देशभक्तिपूर्ण प्राणवाही जीवनधारा से आप्लावित करने व उन्हें साहस उत्साह एवं अनुशासनपूर्वक मिल जुलकर काय करने की शिक्षा देने के साधन के रूप में इस उत्सव का उपयोग किया गया। उत्सव को अपने उद्देश्य में पूर्ण सफलता मिली।

शिवाजी-उत्सव—१८९५ में तिलक ने शिवाजी उत्सव प्रारम्भ किया। इस महान वीर की स्मृति को पुन प्रतिष्ठापित करने की योजना मे जिसने कि महाराष्ट्र को मुगल शासन की अधीनता से मुक्त कर स्वतन्त्रता के स्वर्णिम प्रभात मे ला खड़ा किया था स्पष्ट रूप से राजनीतिक उद्देश्य था। यह देश के नवयुवकों के लिए एक प्रत्यक्ष आह्वान था कि वे शिवाजी महाराज के उदाहरण को अपने सामने रखें उस पर आचरण करें और ब्रिटिश शासन के बन्धन से भारत को मुक्ति दिलाए। भाषण लाठी प्रदर्शन जलूस कवाएद और संगीत दल इन उत्सवों के अनिवार्य साज-बाज थे और स्वयं तिलक के अनुसार ही उन्होंने न केवल जनता के अन्तस्तल में धार्मिक उत्साह ही जाग्रत किया अपितु उसमे राष्ट्रीय चेतना का संचार किया और उन दिनों के जो महत्वपूर्ण प्रश्न थे उनके प्रति जनता के अन्तस्तल में अभिरुचि उत्पन्न की।

रंड और आयर्स्ट की हत्या व तिलक की कारावास यात्रा १८९७—इस प्रकार एक तो महाराष्ट्र पहले से ही क्रान्तिकारी और उग्र राष्ट्रीयता का गढ़ बना हुआ था कि तभी दुर्भिक्ष और प्लेग जसी प्राकृतिक आपत्तियों ने जनता को धर दबाया। सरकार ने जनता के कष्टों के प्रति उदासीनता का परिचय दिया और यदि उसने इस व्यापक रोग—प्लेग—के निवारण में कुछ साधनों का प्रयोग भी किया तो उसमें बहुत कठोरता बरती। यह एक प्रकार से जनता के क्रोधानल पर घृत छिड़कने का काम हुआ। चापेकर बन्धुओं जसे क्रान्तिकारियों ने अंग्रेजों के प्रति जनता के रोषानल को अधिकाधिक तीव्र किया उसे हिंसा के लिए और पृथ्वी को अपने शत्रुओं के जीवन रक्त से रंजित कर देने के लिए' उकसाया। इस प्रकार के विध्वंसात्मक भावनाओं से परिपूर्ण वातावरण में मि० रंड और लेफ्टिनेंट आयर्स्ट के वध की घटनाएँ घटित हुई। इस सम्बन्ध में दामोदर और बालकृष्ण चापेकर को गिरफ्तार किया गया और उन्हें प्राण-दण्ड हुआ। तिलक का इस जघन्य कृत्य से

किसी प्रकार का भी कोई सम्बन्ध नहीं था उन्होंने वस्तुतः केसरी में इ
खण्डन भी किया था। परन्तु अंग्रेजी समाचारपत्रों ने तिलक के विरोध में
तूफान खड़ा कर दिया और वह इस आधार पर कि ऐसा वातावरण उत्पन्न क
के लिए जिसमें आतंकवादी के कार्यों को प्रोत्साहन मिला तिलक ही उत्तरदायी
उनके ऊपर अभियोग चलाने की मांग की। २७ जुलाई १८९७ को राजद्र
अपराध पर तिलक गिरफ्तार किए गए। एक नवयुवक अंग्रेज न्यायाधीश (स्ट
स्ट्रैची) ने उनके अभियोग की सुनवाई की। जज ने पक्षपात शून्यता का कोई ख
भी नहीं रखा और तिलक को १८ मास के कठोर कारावास का दण्ड दि
तिलक के साथ होने वाले अन्याय ने न केवल महाराष्ट्र को ही अपितु सारे भार
और भी अधिक उग्र कर दिया। वेलेन्टाइन शिरोल ने इस विषय में लिखा है
तिलक की गिरफ्तारी के पश्चात् अनेक स्थानों पर दंगे हुए और जन साधार
भारी विरोध एवं रोष प्रकट किया। इससे ऐसा आभास होता है कि तत्का
समय में तिलक का जनता में कितना प्रभाव था।

**तिलक और सूरत की फूट १९०७**—तिलक ने इस बात की बारम्बार
की थी कि कांग्रेस 'राजनीतिक भिक्षावृत्ति' वाली दब्बूपन नीति को त्यागकर
सशक्त और सुदृढ़ नीति को अपनाए परन्तु चूंकि उस समय उदार वादियों का कांग्र
प्रभुत्व था अतः उन्हें अपने प्रयत्नों में सफलता प्राप्त न हो सकी। तिलक और
उग्र राष्ट्रवादियों एवं उदारवादियों के मध्य जो मतभेद था वह इतना तीव्र हो गया
१९०७ में कांग्रेस के सूरत अधिवेशन के अवसर पर दोनों में फूट पड़ गई। इसके
१९१६ तक जब तक कि दोनों दलों में पुनः ऐक्य स्थापित न हो गया का
बाहर ही रहे पर कार्य करते रहे। जब कि बंगाल और दूसरे स्थानों में ब
विरोध आन्दोलन उग्रता की चरम सीमा पर पहुंच रहा था, जन १९०८ में
को राजद्रोह के अपराध में पुनः पकड़ लिया गया क्योंकि 'केसरी' के 'देश का
और ये उपाय टिकाऊ नहीं हैं' आदि कुछ लेख आपत्तिजनक समझे गये। त
तिलक को ६ वर्ष का कारावास-दण्ड दिया गया और उन्हें मांडले भेजा गया।[1]
जेल में तिलक ने अपने दो सुप्रसिद्ध ग्रन्थरत्नों 'दि आर्कटिक होम आफ दि वेदा
'गीतारहस्य' की रचना की। इन दोनों ही ग्रन्थ रत्नों से तिलक के सुविस्तृत
ऐतिहासिक शोध-सम्बन्धी विचारोत्कृष्टता का परिचय मिलता है।

---

1 टिप्पणी—तिलक के प्रति होने वाले इस अन्याय ने जनता के
मात्रा में विक्षुब्ध कर दिया था। पुलिस के खास प्रबन्ध होने के बावजूद कई
पर दंगे हो गए। सर वैलेन्टाइन शिरोल ने लिखा है—"अभियोग के बाद ब
दंगे हुए। कभी-कभी तो इन दंगों ने बड़ा भयंकर रूप धारण कर लिया। ब
की यूरोपियनों को अपनी पिस्तौल व सैनिक दस्तों की आत्म रक्षार्थ मदद प
चलानी पड़ती थी .... । दंगों की पृष्ठभूमि से इस बात का पता चलता था
केवल उच्चवर्गीय लोगों के ही ऊपर अधिक प्रभाव [illegible] निम्न वर्गों के ऊपर भी ति

तिलक और होमरूल आन्दोलन—तिलक सरकार की आंखों में बाट की तरह खटकते थे वे बार बार उनके कोप भाजन बन कर कारागार भेजे गए परन्तु वे अपने निश्चय पर सदैव अडिग रहे। अपने देश की स्वतन्त्रता के प्रति उनके हृदय में जो भक्ति भाव था कठिनाइयों उसे डिगाने में असमर्थ सिद्ध हुई। तिलक ने ही देश के स्वातन्त्र्य योद्धाओं को यह अविस्मरणीय नारा दिया "स्वतन्त्रता मेरा जन्मसिद्ध अधिकार है और मैं उसे लेकर रहूंगा।" चिरोल ने अपनी पुस्तक मैन्स अदर रिलीजन (Man's Other religion) के एक भाग में टू तिलक्स (Two Tilaks) दो तिलकों का वर्णन किया, एक साधारण वायन तिलक जो एक क्रिश्चियन कवि थे और दूसरे बाल गंगाधर तिलक जो स्वराज्य का अधिकारी था। तिलक स्वराज्य को गीता का कर्मयोग मानते थे। उनके शब्दों में स्वराज्य भारत की नींव है न कि भावी उन्नति की चरम सीमा। होमरूल आन्दोलन के काल में जब कि उन्होंने श्रीमती एनीबीसेंट के साथ कंधे से कंधा मिलाकर कार्य किया वे भारत के प्रमुखतम नेता थे।

तिलक का चरित्र और दृष्टिकोण—तिलक एड़ी से चोटी तक राष्ट्रवादी थे। वर्तमान शताब्दी के प्रारम्भिक वर्षों में उनके विराट व्यक्तित्व ने भारत के सम्पूर्ण राजनीतिक नभो मण्डल को आच्छादित कर रखा था। वे एक जन्मजात योद्धा एवं आदर्शभूत मराठे थे। तिलक का यदि कोई एक मात्र जीवन ध्येय था तो यही कि "इस महादेश की सुषुप्त आत्मा को अपनी गहरी नींद में से जगाकर पुन उसके जर्जरीभूत कलेवर में उस प्राणवाही जीवन धारा का संचार किया जाय जिसके प्रताप से किसी समय उसके अतीत का भव्य निर्माण हुआ था।"[1] अपने राजनीतिक विचारों और कार्यों के लिए तिलक ने जितने कष्ट सहे उतने उनके समकालीन अन्य किसी राजनीतिज्ञ ने नहीं। उनका दृष्टिकोण धार्मिक था और प्राचीन भारतीय संस्कृति में जो कुछ भी श्रेष्ठ है उन सबका वे हार्दिक समर्थन करते थे। भारत के पश्चिमीकरण में उन्हें घृणा थी और प्राचीनकाल में भारत जिस गौरवपूर्ण पद पर प्रतिष्ठित था उससे उसको पदच्युत करने का उत्तरदायित्व वे अंग्रेजों के सिर मढ़ते थे। तिलक को हम आधुनिक भारत का कृष्ण अथवा कौटिल्य कह सकते हैं। उनमें संगठन करने की अपूर्व क्षमता थी। वे साध्य वस्तु के सम्मुख साधनों को गौण समझते थे। उन्होंने अपने इस विश्वास को गीता की शिक्षाओं पर आधारित किया था। उनका कथन था— "यदि हमारे शिक्षक और निकट से निकट सम्बन्धी भी अन्याय का पक्ष ग्रहण करें तो उनका भी वध कर देने में दोष नहीं है बशर्ते कि हम यह कार्य अनासक्त भाव से करें।" तथापि तिलक ने हिंसा का प्रतिपादन कदापि नहीं किया क्योंकि वे इस बात का अनुभव करते थे कि तत्कालीन परिस्थितियों में हिंसा सफल नहीं हो सकती थी। तिलक के विचारों और उनके राजनीतिक साधनों ने

1 कृष्ण वल्लभ द्विवेदी— भारत निर्माता' भाग दो पृ० ६२।

उन्हें क्रान्तिकारी कार्यकर्ताओं का ढियहार बना दिया। मांटग्यू (Montagu) ने एक बार कहा था 'भारत में केवल एक ही अकृत्रिम उग्र राष्ट्रवादी था और वे थे तिलक'।[1] तिलक उदारवादियों के इस विचार से सहमत नहीं थे कि भारत अपने लक्ष्य को स्मरण-पत्रों व प्रार्थनाओं द्वारा प्राप्त कर सकता है। उनकी यह मान्यता थी कि यदि भारत अपनी स्वतन्त्रता का प्रयत्न करना चाहता है तो उसके लिए सतत संघर्ष करते रहने की आवश्यकता है। उदारवादी नेता सी० वाई० चिन्तामणि के अनुसार उदारवादियों के चाहे कितने भी धनी हों परन्तु उनमें से अधिकांश जन वैयक्तिक त्याग करने से पीछे भागते थे। तिलक में यह बात न थी। वे बड़े से बड़ा वैयक्तिक त्याग करने को प्रस्तुत थे। उन्होंने तीन बार कारावास की यात्रा की और अपने लिए महान् का ताज हासिल किया।[2]

**तिलक और गोखले का तुलनात्मक अध्ययन**—तिलक और गोखले का तुलनात्मक अध्ययन अत्यन्त मनोरंजक है। दोनों ही महाराष्ट्र के यशस्वी सुपुत्र थे। परन्तु दोनों की विचारधारा और दृष्टिकोण में आकाश-पाताल का अन्तर था। राजनीति पर इन दोनों नेताओं की जो छाप पड़ी वह स्मरण रखने योग्य है। तिलक उन्हें हिमालय की तरह उच्च तथा अगम्य दिखाई पड़े परन्तु गोखले गंगा की पवित्र धारा के समान प्रतीत हुए जिसमें कि वे आसानी से गोता लगा सकते थे। पट्टाभि सीतारामय्या ने दोनों के अन्तर को निम्न शब्दों में अत्यन्त हृदयग्राही ढंग से स्पष्ट किया है। यदि हम स्थूल भाषा का प्रयोग करें तो कह सकते हैं कि गोखले नरम' थे और तिलक गरम'। गोखले चाहते थे कि वर्तमान विधान में सुधार कर दिया जाय परन्तु तिलक उसके पुनर्निर्माण के पक्षपाती थे। गोखले को नौकरशाही के साथ काम करना पड़ता था तो तिलक की नौकरशाही से निरन्तर टक्कर रहती थी। गोखले कहते थे—जहाँ सम्भव हो सहयोग करो जहाँ आवश्यक हो विरोध करो। तिलक का झुकाव अड़ंगा-नीति की तरफ था। गोखले शासन और उसके सुधार की ओर मुख्य ध्यान देते थे तिलक राष्ट्र और उसके निर्माण को सबसे मुख्य समझते थे। गोखले का आदर्श था प्रेम और सेवा तिलक का आदर्श था सेवा और कष्ट-सहन। गोखले विदेशियों का जीतने का उपाय करते थे तिलक उनको हटाना चाहते थे। गोखले दूसरे की सहायता पर आधार रखते थे तिलक स्वावलम्बन पर। गोखले उच्च वर्ग और बुद्धि-जीवियों की तरफ देखते थे तिलक सर्वसाधारण और करोड़ों की ओर। गोखले का अखाड़ा था कौंसिल भवन—तो तिलक का था गाँव की चौपाल। गोखले अंग्रेजी में लिखते थे परन्तु तिलक मराठी में। गोखले का उद्देश्य था स्वशासन जिसमें योग्य लोग अपने को अंग्रेजों की कसौटियों पर कस कर बनावें किन्तु तिलक का उद्देश्य था स्वराज्य जो कि प्रत्येक भारतवासी का जन्म सिद्ध

१ सी० वाई० चिन्तामणि— इण्डियन पोलिटिक्स सिन्स दी म्युटिनी पृ० ११७।

२ जी० एन० सिंह— लैंडमार्क्स इन इण्डियन कांस्टीट्यूशनल एण्ड नेशनल डवलपमेंट पृ० १२७।

परिवार है और जिसे वह विदेशियों की सहायता या बाधा की परवाह न करते हुए प्राप्त करना चाहते थे।[1] इस प्रकार गोखले समय के साथ थे और तिलक समय से आगे।

**तिलक और गांधी—एक तुलना**—राजनीतिक नेतृत्व एवं राष्ट्रमुक्ति आन्दोलन के देन की दृष्टि से लोकमान्य तिलक की महात्मा गांधी के साथ तुलना भी अत्यन्त समीचीन एवं रोचक है। लोकमान्य तिलक और महात्मा गांधी दोनों ही अपने अपने युग की सर्वश्रेष्ठ राष्ट्रवादी विभूतियाँ थी। दोनों ही नेताओं के व्यक्तित्व अपने अपने काल स्वतन्त्रता संग्राम के जीवित प्रतीक थे। प्रथम महायुद्ध के पश्चात् भारत के राजनीतिक रंगमंच पर महात्मा गांधी का जिस प्रकार एकछत्र आधिपत्य रहा प्रायः उसी प्रकार प्रथम महायुद्ध के पूर्व लोकमान्य तिलक भारतीय लोकमत के मुकुटरहित सम्राट थे। लोकमान्य तिलक जन्मजात योद्धा थे। राजनीति में उनके आदर्श श्रीकृष्ण कौटिल्य शिवाजी और पेशवा थे। उनकी जैसे को तैसा नीति में आस्था थी। वे साधुता को राजनीति के लिए अनुपयुक्त मानते थे। भारत में ब्रिटिश शासन के कृष्ण रूप को उन्होंने खूब अच्छी तरह समझा था। उनका अंग्रेजों की न्यायपरायणता में बिलकुल विश्वास नहीं था। वे कहा करते थे कि हम स्वराज्य अंग्रेजों से दान के रूप में नहीं मिल सकता प्रत्युत स्वराज्य को प्राप्त करने के लिए हमें विदेशी शासकों से डट कर संघर्ष करना है। वे राजनीति में साध्य और साधन के प्रभेद को स्वीकार नहीं करते थे। उनका मत था कि यदि हमारे आदर्श श्रेष्ठ हैं तो हम उनको हस्तगत करने के लिए चाहे जैसे साधनों का प्रयोग कर सकते हैं। यद्यपि तिलक का व्यक्तिगत जीवन गांधीजी के जीवन की भांति ही विमल और निष्कलंक था फिर भी उनके लिए राष्ट्र हित की वेदी पर सत्य का बलिदान करना कोई बड़ी बात नहीं था।

गांधीजी की राजनीतिक विचारधारा और कार्यपद्धति इससे भिन्न थी। वे स्वभाव से राजनीतिज्ञ नहीं प्रत्युत धार्मिक पुरुष थे। राजनीति में तो उन्हें आवश्यकतावश आना पड़ा था।[2] राजनीतिक जीवन के प्रारम्भिक काल में गांधीजी का भी उदारवादी नेताओं की भांति अंग्रेजों की न्यायप्रियता में अटल विश्वास था। यद्यपि बाद में उन्होंने भी ब्रिटिश शासन के कृष्णस्वरूप को तिलक के समान ही हृदयंगम कर लिया था। बाद में तिलक की भांति गांधीजी भी यह कहने लगे थे कि हमें स्वराज्य दान के रूप में नहीं मिल सकता उसे प्राप्त करने के लिए हमें संघर्ष करना होगा यद्यपि वह संघर्ष अहिंसात्मक होना चाहिए। तिलक के विपरीत गांधीजी साध्य और साधन के बीच कोई विभाजन रेखा नहीं मानते थे। उनका मत था कि हमें श्रेष्ठ साधनों का प्रयोग करना चाहिए। गांधीजी का साध्य और साधन के प्रश्न

१ पट्टाभि सीतारामय्या— दी हिस्ट्री आफ कांग्रेस पृ० १६६।
२ रोम्यां रोलां— महात्मा गांधी पृ० २३।

पर इतना प्रबल आग्रह रहता था यद्यपि उनकी देश निष्ठा में किसी को रत्तीमात्र भी सन्देह नहीं हो सकता। वे यह कहते नहीं थकते थे कि मेरी दृष्टि में सत्य का स्थान देशभक्ति से ऊपर है।

गांधीजी और तिलक दोनों के ही हृदय में भारतीय संस्कृति के प्रति अगाध श्रद्धा थी। परन्तु उनकी संस्कृति विषयक मान्यताओं में थोड़ी भिन्नता है। तिलक कट्टर हिन्दू थे। उनकी कट्टरता इतनी बढ़ी हुई थी कि वे हिन्दू धर्म के नाम पर बालविवाह जैसी सामाजिक कुरीतियों को भी सह लेते थे। उनका हिन्दू धर्म कर्मकाण्डमय हिन्दू धर्म था। गांधीजी के साथ यह बात नहीं थी। उनके धार्मिक विश्वासों में पुराणप्रियता अथवा अन्धविश्वासों के लिए कोई स्थान नहीं था। उनका जीवन सर्व धर्म सम भाव का जीता जागता उदाहरण था। तिलक गांधीजी की भांति पाश्चात्य जनतन्त्र व प्रतिनिधि सरकार के आलोचक नहीं थे। वे गांधी के अहिंसा शस्त्र को निरंकुश व अविचलित रूप में नहीं देखते थे। तिलक महान गणितज्ञ थे। उनका संख्या में अधिक विश्वास था। गांधीजी संख्या के उतने कायल नहीं थे। यदि वे किसी बात को ठीक समझते थे तो फिर इस बात की परवाह नहीं करते थे कि कोई उनके साथ है या नहीं। वे अकेले ही अपनी अन्तरात्मा की आवाज के अनुसार काम करने के लिए तैयार हो जाते थे क्योंकि अन्तरात्मा सम्बन्धी मामलों में बहुमत के लिए स्थान नहीं है।[1] बहुमत के निर्णय पर सीमित रूप में व्यवहार हो सकता है अर्थात् तफसीली मामलों में व्यक्ति को बहुमत की बात माननी चाहिए। किन्तु बहुमत का निर्णय चाहे जिस प्रकार का हो उसे मान लेना दासता है। बहुमत का यह अर्थ नहीं कि वह एक व्यक्ति की भी राय को यदि वह ठीक है कुचल दे। एक व्यक्ति की राय को यदि वह ठीक है बहुतों की राय की अपेक्षा अधिक महत्त्व देना चाहिये।[2]

कतिपय आधारभूत मतभेदों के होते हुए भी तिलक और गांधी दोनों ही भारतीय स्वतन्त्रता संग्राम के अप्रतिहत सेनानी थे। दोनों ने ही अपने प्रचण्ड व्यक्तित्व से राष्ट्रीय आन्दोलन को नूतन गति और नूतन दिशा दी। तिलक के पूर्व राष्ट्रीय आन्दोलन केवल कुछ मध्यमवर्गीय पढ़े लिखे अभिजात्य लोगों तक ही सीमित था। तिलक की राष्ट्र व आन्दोलन को सबसे बड़ी देन यह है कि वे अपने साथ मध्यम वर्ग को राष्ट्रीय आन्दोलन में खींच लाए और इस प्रकार उन्होंने राष्ट्रीय आन्दोलन के क्षेत्र को विस्तृत कर दिया। गांधीजी ने तिलक के काम को और आगे बढ़ाया। उन्होंने राष्ट्रीय आन्दोलन को न केवल जन आन्दोलन ही अपितु क्रान्तिकारी आन्दोलन भी बना दिया। महात्मा गांधी के नेतृत्व में राष्ट्रीय आन्दोलन का सन्देश देश के कोने-कोने में एक-एक किसान और एक-एक मजदूर के कानों में पहुँच गया। यह भारत का दुर्भाग्य

---

१ यंग इण्डिया भा० १ ८० ।

२ डा० जी० एन० धावन द्वारा उद्धृत — सर्वोदय तत्वदर्शन पृ० १२१

ही मानना चाहिए कि जब ही महात्मा गांधी ने भारत की सक्रिय राजनीति में प्रवेश किया तिलक गोलोकवासी हो गए।

## २४ बंगाल में उग्र राष्ट्रीयता

यस तो भारत में समस्त राष्ट्रीयता की लहर उठी बंगाल आगे आगे रहा था परन्तु लार्ड कर्जन के शासनकाल में उग्र राष्ट्रीयता की ओर उसका झुकाव स्पष्ट दृष्टि गोचर होने लगा। कर्जन के भारत विरोधी विचारों और दमनमूलक कार्यों ने जनता के असंतोष की अग्नि को अधिकाधिक प्रज्वलित किया। कर्जन के शासनकाल के अंतिम दिनों में बंगाल के अधिकांश जनता असंतोष की परिस्थिति में था। श्रीमती एनीबेसेन्ट ने भी उग्र राष्ट्रीयता के जागरण के लिए कर्जन को ही उत्तरदायी ठहराया था। उन्होंने लिखा था "कर्जन द्वारा बोए गए बीजों का प्रसार के दानों का फसल के रूप में पकना अवश्यम्भावी था।"[1] बंगाल के विभाजन ने जनता के साथ को एकदम से झटका दिया। बंग भंग को राष्ट्रीय एकता के ऊपर एक भयंकर कुठाराघात समझा गया। सरकार के इस दुष्कृत्य के विरोध में जो तूफान उत्पन्न हुआ वह तब तक शान्त न हो सका जब तक कि १९११ में बंग भंग को रद्द न कर दिया गया।

विभाजन विरोधी आन्दोलन—लार्ड कर्जन ने बंगाल का जो विभाजन किया था उसके पीछे एक कूटनीति काम कर रही थी। बंगाल विभाजन का उद्देश्य बंगाली जनता की राजनीतिक एकता और राष्ट्रीयता की नूतन प्राणधारा को अवरुद्ध कर देना था। बंगाल के विभाजन के मूल में सरकार की असली मंशा क्या है बंगाली राष्ट्रवादियों ने इसको अच्छी तरह से जान लिया था। वे इस बात को भली भांति समझ गए थे कि प्रान्त को दो भागों में विभाजित करके सरकार हिन्दू और मुसलमानों में फूट डालना चाहती है। कूटनीतिज्ञ कर्जन ने इस बात को अच्छी तरह से समझ लिया था कि भारतवर्ष में साम्प्रदायिक भेद भाव के बीज बो देना ब्रिटिश साम्राज्यवाद के हित की दृष्टि से अत्यन्त आवश्यक है। नूतन निर्मित पूर्वी बंगाल और आसाम प्रान्त के गवर्नर सर बैम्फील्ड फुलर के आचरण और नीति ने बंगाल विभाजन के वास्तविक उद्देश्य के सम्बन्ध में बचे खुचे सन्देहों का भी निराकरण कर दिया। उन्होंने हिन्दुओं के प्रति विरोध और मुसलमानों के प्रति पक्षपात की तुष्टीकरण नीति अपनाई। उन्होंने स्पष्ट शब्दों में यह कहकर कि हिन्दू और मुसलमान मेरी दो पत्नियाँ हैं जिनमें मुसलमान मुझे अधिक प्रिय है राष्ट्रीय भावनाओं को अधिकाधिक उत्तेजना प्रदान की। विभाजन की योजना को १९ जुलाई १९०५ को घोषित किया गया और जनमत के सभी वर्गों के विरोध किए जाने के बावजूद भी १६ अक्टूबर १९०५ को उसे क्रियान्वित कर दिया गया। वह दिन सम्पूर्ण बंगाल में राष्ट्रीय शोक का दिन माना गया। बहुत से लोगों ने उस दिन उपवास रखा।

---

१ एनीबीसेण्ट— हाऊ इण्डिया राट फार फ्रीडम पृ० २६।

महान् दार्शनिक माने जाते हैं। अरविन्द उच्च से उच्च कोटि के राजनीतिज्ञ थे परन्तु उनका झुकाव उग्रता की ओर अधिक था। 'वे राजनीति के आकाश में एक चमकते तारे के समान प्रकट और लुप्त हो गए।'[1] राष्ट्रीयता उनके लिए एक आध्यात्मिक मिशन और धार्मिक कर्तव्य था। कतिपय आतंकवादियों के साथ सम्बद्ध होने के आरोप पर उन्हें गिरफ्तार किया गया और उन पर मुकदमा चलाया गया। परन्तु जिस आरोप पर उन्हें गिरफ्तार किया गया था वह सच्चा साबित नहीं हुआ और इसलिए उन्हें छोड़ दिया गया। इसके पूर्व ही कि अधिकारी पुनः प्रयत्न में उन्हें जकड़ सकें उन्होंने ब्रिटिश भारत को त्याग कर पाण्डीचेरी में आश्रय ग्रहण किया। वहाँ पहुँचकर श्री अरविन्द ने राजनीति से संन्यास ले लिया एवं आश्रम की स्थापना की और स्वयं को आध्यात्मिक साधना में तल्लीन कर दिया।

**बहिष्कार और स्वदेशी आन्दोलन**—राष्ट्रवाद की नूतन प्राणधारा ने बहिष्कार और स्वदेशी आन्दोलनों में अभिव्यक्ति प्राप्त की। इन दोनों आन्दोलनों को बंगाल विभाजन के विरोध में प्रारम्भ किया गया था। इन्होंने विदेशी शासन के विरुद्ध भारत के राष्ट्रीय संघर्ष में एक नए अध्याय की सृष्टि की। विपिन चन्द्र पाल और सुरेन्द्रनाथ बनर्जी जैसे नेताओं ने दोनों बंगालों का दौरा किया, बड़ी बड़ी सभाओं में भाषण दिए और जनता से यह प्रतिज्ञा करवाई: 'ईश्वर को साक्षी देकर और भावी पीढ़ियों की उपस्थिति में खड़े होकर हम यह गुरु गम्भीर शपथ लेते हैं कि जहाँ तक व्यावहारिक होगा हम घर की बनी चीजों का प्रयोग करेंगे और विदेशी वस्तुओं के उपयोग का बहिष्कार करेंगे।' बहिष्कार और स्वदेशी के जुड़वां प्रोग्राम को धार्मिक उत्साह के साथ आगे बढ़ाया गया। ये आन्दोलन अपने प्रमुख उद्देश्य में राष्ट्रीयता की भावनाओं को उत्तेजित करने में यथेष्ट रूप से सफल हुए। उन्होंने नवयुवकों को अपनी ओर विशेष रूप से आकृष्ट किया। स्कूल और कालिजों के विद्यार्थी इन आन्दोलनों से सर्वाधिक प्रवाहित हुए। उन्होंने बड़ी बड़ी सभाएं कीं, खूब जोशीले भाषण दिए, वन्देमातरम् गाया, राष्ट्रीय नारे लगाए, विदेशी वस्त्रों की दुकानों पर धरने दिए और स्थान स्थान पर विदेशी वस्त्रों की होली जलाई।

**सरकार की दमन नीति**—इस आन्दोलन का दमन करने में सरकार ने भी अपनी ओर से कुछ उठा न रखा। राष्ट्रीय नेताओं और नवयुवकों की गिरफ्तारी उन दिनों एक आम बात हो गई। १९०८ में लाला लाजपतराय, लोकमान्य तिलक और विपिन चन्द्र पाल जैसे नेताओं को १८१८ के रेग्युलेशन के अन्तर्गत जिसे कि कानून रहित कानून के नाम से सम्बोधित किया गया, निर्वासन दे दिया। नवयुवक और विद्यार्थी नौकरशाही निर्दयता के विशेष भाजन थे। शिक्षा संस्थाओं के प्रधानों को इस बात की धमकी दी गई कि यदि उन्होंने विद्यार्थियों को सरकार विरोधी हलचलों में

---

१ जी. एन. सिंह— लैण्डमार्क्स इन इण्डियन कान्स्टीट्यूशनल एण्ड नेशनल डेवलपमेण्ट पृ. १५२।

भाग लेने से नहीं रोका तो उनको जो सरकार की ओर से सहायता मिलती है उसे बन्द कर दिया जायगा व विश्वविद्यालयों से उनका जो सम्बन्ध है उसे तोड़ दिया जाएगा। पूर्वी बंगाल में नौकरशाही का दमन चक्र बहुत तीव्र गति से घूमा। वहाँ की सार्वजनिक सभाओं में 'वन्देमातरम्' का गान भी गैर कानूनी घोषित किया गया। अप्रैल १९०६ में बंगाल प्रान्तीय कांग्रेस के वार्षिक अधिवेशन को बल प्रयोग द्वारा तितर बितर कर दिया गया और प्रतिनिधियों को पुलिस के द्वारा मारा गया। परन्तु ज्यों ज्यों सरकार का दमन तीव्र होता गया राष्ट्रीय आकांक्षा व उत्साह में वृद्धि हुई। सरकार ने अपनी दमन नीति द्वारा उत्साह को नष्ट नहीं किया जितनी की कि दमन ग्रस्त न किया। यह आन्दोलन तीव्र गति से न केवल बंगाल में ही अपितु सारे देश में उस समय तक चलता रहा जब तक कि १९११ में उस अपने उद्देश्य में सफलता न मिल गई अर्थात् बंगाल का विभाजन रद्द न कर दिया गया।

बंगाल विभाजन का अन्त १९११—बंगाल विभाजन के अन्त की घोषणा १२ दिसम्बर, १९११ को दिल्ली में हुए शाही राज्याभिषेक महोत्सव के अवसर पर स्वयं सम्राट जार्ज पंचम ने की। उसी समय भारत की राजधानी भी कलकत्ते से हटाकर दिल्ली ले जाई गई। नूतन व्यवस्था के अनुसार बिहार, उड़ीसा और छोटा नागपुर को बंगाल से अलग कर दिया गया। यद्यपि इस नाग... ...न थी परन्तु फिर भी बंगाल में और सारे देश में कर्जन की शरारत पूर्ण योजना की विफलता पर आम खुशियाँ मनाई गई।

## २५ लाला लाजपतराय (१८६५–१९२८)

भारत में उग्र राष्ट्रीयता के विकास का विवरण लाला लाजपतराय के बारे में कुछ शब्द कहे बिना तो अधूरा ही रह जाता है। वे न केवल निर्भीक एवं देशभक्त ही थे अपितु उच्चकोटि के परोपकारी, शिक्षा शास्त्री, धार्मिक सुधारक और सामाजिक कार्यकर्ता भी थे। वे आर्य-समाज के प्रमुखतम स्तम्भों में से एक थे और डी० ए० वी० कालिज लाहौर की स्थापना करने में उन्होंने महत्वपूर्ण भाग लिया था। कांग्रेस के अन्दर ही राष्ट्रीय दल की स्थापना करने में उन्होंने विपिन चन्द्रपाल और बाल गंगाधर तिलक के साथ कन्धे से कन्धा मिलाकर काम किया था। 'लाल-बाल-पाल' की त्रिमूर्ति उन दिनों राष्ट्रीय भारत में अत्यन्त लोक प्रिय थी। लाजपतराय ने कांग्रेस में १८८८ में प्रवेश किया था और वे शीघ्र ही अपने समय के सुविख्यात सार्वजनिक कार्यकर्ता हो गए। वे उच्चकोटि के सार्वजनिक वक्ता थे। सी० वाई० चिन्तामणि ने उनके बारे में लिखा है "मैं सार्वजनिक वक्ता के रूप में सरोजिनी नायडू और लाजपतराय का एक साथ स्मरण करता हूँ। जनता के जोश को जाग्रत कर देने की दोनों में समान क्षमता थी।"[1] अपने देश के राष्ट्रीय आदर्श के प्रति लाला लाजपतराय

१ सी० वाई० चिन्तामणि— इण्डियन पालिटिक्स सिन्स दी म्युटिनी, पृ० ११८।

में जो निर्भीक मतिभाव था उसने उन्हें पंजाब केसरी बना दिया। १९२० में वे कांग्रेस के अध्यक्ष निर्वाचित हुए।

१९०५ में एक शिष्टमण्डल का नेतृत्व लाला लाजपतराय ने गोखले के साथ इंगलैण्ड गए परन्तु वहाँ से लौट कर उन्होंने घोषणा की। बनारस अधिवेशन पर कांग्रेस अधिवेशन (दिसम्बर १९०५) में उन्होंने साफ साफ बता दिया कि यदि भारत स्वतन्त्रता प्राप्त करना चाहता है तो उसे अपने पैरों के ऊपर ही खड़ा होना पड़ेगा। अपने उग्र राष्ट्रवाद के कारण उन्हें असह्य कष्ट सहन पड़े। १९०८ में तिलक के साथ ही साथ उन्हें भी निर्वासित किया गया। जब वे छूटे तो सी० आई० डी० कुत्तों के समान उनके पीछे लगे रहते थे। फलतः अपने ही देश में उनका जीवन दूभर हो गया। युद्धकाल के बीच वे अमरिका और इंगलैंड में रहे। मॉन्टेग्यू चेम्सफोर्ड सुधारों के पास होने के पश्चात् उन्होंने स्वराज्य दल के कौंसिल प्रवेश कार्यक्रम का समर्थन किया। उन्होंने महात्मा गांधी द्वारा प्रारम्भ किए गए असहयोग आन्दोलन का कदापि हार्दिक अनुमोदन नहीं किया। पट्टाभि सीतारामय्या के शब्दों में— लाजपतराय एक योद्धा थे सत्याग्रही नहीं।[1] साइमन कमीशन विरोधी आन्दोलन में भी उन्होंने खुलकर हिस्सा लिया था। सन १९२८ में ही साइमन कमीशन के प्रति विरोध प्रदर्शन के समय एक गोरे सार्जेंट की लाठी के छाती पर हुए घातक प्रहार से उसके कुछ दिनों उपरान्त उनकी मृत्यु हो गई। जिस दिन कि उन पर यह लाठी प्रहार हुआ था उसी दिन सन्ध्या के समय भाषण देते हुए उन्होंने कहा था मेरे ऊपर किया गया लाठी का एक एक प्रहार ब्रिटिश साम्राज्य के ताबूत की कील बनेगा।

## २६ उग्र राष्ट्रवादियों के सिद्धान्त और साधन

**उग्र राष्ट्रवादी नेतृत्व के विरुद्ध विद्रोह**—जैसा कि हम देख चुके हैं उग्र राष्ट्रीयता उदारवादी अथवा नरम कांग्रेसी नेताओं के विरुद्ध भी उतना ही बड़ा विद्रोह था जितना कि स्वयं साम्राज्यवाद के विरुद्ध। उदारवादियों के प्रतिकूल उग्रवादियों का यह विश्वास था कि भारत और इंगलैंड के बीच में 'बेर केर' का सम्बन्ध है और ब्रिटिश साम्राज्यवाद के साथ चाहे कितना भी समझौता क्यों न किया जाये उसके द्वारा भारत अपने राजनीतिक लक्ष्य को प्राप्त नहीं कर सकता। विपिन चन्द्र पाल का कथन था कि ब्रिटेन के आर्थिक हितों की दृष्टि से यह अत्यन्त आवश्यक था कि भारत पर उसका अंकुश निरंतर बना रहे। उनके मत से युद्ध के बिना स्वतन्त्रता प्राप्त होना असम्भव था।

**उग्रवादियों का राजनीतिक लक्ष्य**—सम्भवतः तिलक ही वे पहले व्यक्ति थे जिन्होंने कि स्वराज्य को राष्ट्रीय संघर्ष का लक्ष्य बतलाया परन्तु उनके स्वराज्य की मान्यता दादाभाई नौरोजी के 'स्वराज्य' अथवा गोखले द्वारा घोषित स्वायत्त शासन

---

१ डा० पट्टाभि सीतारामय्या— हिस्ट्री आफ दी कांग्रेस पृष्ठ १७३।

उदारवादियों द्वारा प्रतिपादित निवेदनों, प्रार्थनाओं, स्मरणपत्रों और प्रतिनिधि मण्डलों की नीति में अणुमात्र भी विश्वास न करते थे। वस्तुतः वे उन्हें राजनीतिक भिक्षावृत्ति के नाम से पुकारते थे। कांग्रेस के बनारस अधिवेशन (१९०५) के अवसर पर लाला लाजपतराय ने कहा था, "अंग्रेज को भिखारी से बड़ी घृणा और विरोक्त होती है। मेरा विचार है कि भिखारी है ही इस योग्य कि उससे घृणा की जाए। इसलिए हमारा कर्त्तव्य है हम अंग्रेजों को दिखा दें कि हम भिखारी नहीं हैं।" तिलक ने उग्रवादी दृष्टिकोण को निम्न शब्दों में व्यक्त किया, "हमारा आदर्श दया याचना नहीं, आत्म निर्भरता है।"[1] शासकों के साथ राजभक्ति पूर्ण सहयोग करने के बजाय उग्रवादियों ने निष्क्रिय प्रतिरोध (Passive Res st nce) का क्रियात्मक प्रयोग राष्ट्र के सम्मुख रखा।

*बहिष्कार, स्वदेशी और राष्ट्रीय शिक्षा*—बहिष्कार और स्वदेशी आन्दोलन ब्रिटिश शासन के प्रति निर्भीक विरोध का नवीन प्राण धारा के प्रतीक थे। यद्यपि बहिष्कार आन्दोलन की मुख्य प्रवृत्ति विदेशी वस्तुओं के ही विरुद्ध निर्दिष्ट था परन्तु उसमें सरकार के साथ असहयोग और सरकारी नौकरियों, प्रतिष्ठाओं तथा उपाधियों का बहिष्कार भी शामिल था। उग्रवादी नेता दृढ़तापूर्वक स्वदेशी में विश्वास करते थे और जन साधारण में उसका प्रचार करने के उद्देश्य से उन्होंने देश व्यापी आन्दोलन का संगठन किया था। लाजपतराय इसको स्वदेश की मुक्ति का मार्ग समझते थे। उनकी मान्यता थी कि बहिष्कार विदेशी शासन की प्रतिष्ठा के ऊपर एक सीधा आघात है। इसके अलावा उनका यह भी विचार था कि दुकानदारों की जाति को नैतिकता के ऊपर आश्रित तर्कों की अपेक्षा व्यापार में घाटा होने की बात अधिक प्रभावित कर सकती है।

बहिष्कार और स्वदेशी आन्दोलनों को अप्रत्याशित सफलता प्राप्त हुई। कलकत्ते के एक ऐंग्लो इण्डियन समाचार पत्र 'दि इंग्लिशमैन' ने लिखा था, "यह बिल्कुल सत्य है कि कलकत्ते के गोदामों में कपड़ा इतना भरा हुआ है कि वह बेचा नहीं जा सकता। बहुत सी मारवाड़ी फर्में बिल्कुल नष्ट हो गई हैं और कई बड़ी से बड़ी यूरोपीय निर्यात दुकानों को या तो बन्द कर देना पड़ा है अथवा उनका व्यापार बहुत ही मन्द गति पर आ गया है। बहिष्कार के रूप में राज के शत्रुओं ने देश में ब्रिटिश हितों पर कुठाराघात करने का एक अत्यन्त प्रभावशाली शस्त्र पा लिया है।"[1] इसके साथ ही साथ आन्दोलन ने भारतीय उद्योग को अपूर्व बल प्रदान किया और कपड़ा बुनने के उद्योग

था कि "यदि सरकार मेरे पास आकर कहे कि स्वराज्य ले लो तो मैं उपहार के लिए धन्यवाद देते हुए उससे कहूंगा कि मैं उस वस्तु को स्वीकार नहीं कर सकता जिसको प्राप्त करने की सामर्थ्य मेरे हाथों में नहीं है।"

१ ए० आर० देसाई द्वारा उद्धृत, सोशल बैकग्राउण्ड ऑफ इण्डियन नेशनलिज्म, पृ० २०७।

की सहायता देने के लिए एक राष्ट्रीय कोष संगठित किया गया। कलकत्ते की एक ही सार्वजनिक सभा में सुरेन्द्रनाथ बनर्जी को तुरन्त ही ७०,००० रु० एकत्रित करने में सफलता मिली।[1] बहिष्कार और स्वदेशी का उद्भव या आन्दोलन राष्ट्रीय चेतना के विकास में एक महत्त्वपूर्ण अध्याय है। यह आन्दोलन असहयोग आन्दोलन का अग्रदूत था जिसको बाद में महात्मा गांधी ने शुरू किया था। इसने सिद्ध किया कि राजनीतिक दृष्टि से भारत जाग्रत हो चुका है।

**बहिष्कार और स्वदेशी आन्दोलनों की महत्ता**—बहिष्कार और स्वदेशी ने राष्ट्रीय आन्दोलन को सचमुच एक जन आन्दोलन के रूप में परिवर्तित कर दिया। बहिष्कार और स्वदेशी आन्दोलन जनता की सक्रिय सहायता पर आश्रित थे। लाला लाजपतराय ने इस आन्दोलन की महत्ता को लिखा है। "मैं व्याख्या करूँ तो हम सरकारी भवनों से अपने मुखों को हटा कर जनता की झोपड़ियों की ओर करना चाहते हैं। जहाँ तक सरकार से प्रार्थना करने का सम्बन्ध है अपने मुखों को बन्द करना चाहते हैं और उन्हें अपनी जनता में एक नई प्रवीन करने के लिए खोलना चाहते हैं। यही बहिष्कार का मनोविज्ञान है यही उसकी नैतिकता और आध्यात्मिक महत्ता है।"[2] स्वदेशी आन्दोलन ने यह सिद्ध किया कि उग्रवादियों के पास एक विध्वंसात्मक और रचनात्मक प्रोग्राम है। इतने से ही उग्रवादियों ने सन्तोष नहीं माना। उन्होंने देखा कि शासन द्वारा नियन्त्रित शिक्षा प्रणाली के विदेशी वातावरण में पल कर भारतीय नवयुवकों का मस्तिष्क अधिकाधिक दासतामय होता जा रहा है। भारतीय नवयुवकों को अंग्रेजी शिक्षा के इस दुष्प्रभाव से बचाने के लिए उन्होंने शिक्षा की एक ऐसी राष्ट्रीय प्रणाली की योजना प्रस्तुत किया जो कि राष्ट्र के द्वारा नियन्त्रित हो, देश के हितों के अनुकूल हो और नवयुवकों में राष्ट्रीय प्रवृत्तियों का विकास करे।

**उग्र राष्ट्रीयता और हिन्दू-पुनरुत्थान**—वर्तमान शताब्दी के प्रारम्भिक वर्षों के उग्रराष्ट्रवाद की एक महत्त्वपूर्ण विशेषता यह थी कि वह धार्मिक भावना के साथ सम्बन्धित था। अरविन्द ने घोषणा की कि राष्ट्रीयता एक धर्म है और वह ईश्वर के पास से आता है। उग्रवादी नेताओं के मस्तिष्कों पर हिन्दू धर्म के गौरव व पुनरुत्थान की गहरी छाप थी। उग्रवादी नेताओं ने हिन्दुओं के समक्ष प्राचीन चन्द्रगुप्त और अशोक के स्वर्णिम युग, राणा प्रताप एवं शिवाजी के वीरतापूर्ण कृत्यों तथा सन् १८५७ की झाँसी की रानी लक्ष्मीबाई के देश प्रेम की स्मृति को पुनः ताजा किया।[3] यह हम पहले ही देख चुके हैं कि महाराष्ट्र में तिलक ने जो कि पाश्चात्य सभ्यता के विरोधी

---

१ जी० एन० सिंह—'लैंडमार्क्स इन इण्डियन कांस्टीट्यूशनल एण्ड नेशनल डेवलपमेण्ट' पृ० १६२।

२ बुध द्वारा उद्धृत—'राइज ऑफ इण्डियन मिलिटेंट नेशनलिज्म' पृ० १४६।

३ ए० आर० देसाई—'सोशल बैकग्राउण्ड ऑफ इण्डियन नेशनलिज्म' पृ० ३०।

थे और भारत की गौरवमयी संस्कृति से प्रेरणा ग्रहण करना चाहते थे शिवाजी और गणपति महोत्सवों का पुनरुद्धार किया। विपिन चन्द्र पाल राष्ट्रीय चेतना व पुनर्जागरण को शक्ति-पूजा के प्राचीन आदर्श का पुनर्जागरण समझते थे। उन्होंने लिखा "दुर्गा काली जगद्धात्री भवानी आदि हिन्दू शक्ति पूजकों द्वारा प्रयुक्त गमा प्रतीकों ने नूतन आशय ग्रहण किया है। उन सभी पुरातन और परम्परागत देवी देवताओं को जो आधुनिक मस्तिष्क पर अपना प्रभाव खो चुके थे अब भारतीय की आत्मा और मस्तिष्क पर एक नूतन ऐतिहासिक राष्ट्रीय निर्वाचन सहित पुनर्प्रतिष्ठापित किया गया है।"[1] अरविन्द के मत से हमारे सभी आन्दोलनों में स्वतन्त्रता ही जीवन का ध्येय है और हिन्दू धर्म ही हमारी आकांक्षाओं की पूर्ति कर सकता है।

हिन्दू धर्म और विचार दर्शन पर यह जो विशेष बल दिया गया उसे सर्वथा निर्दोष नहीं कहा जा सकता। उसमें कई कमियां थीं। जहाँ इसने हिन्दुओं में देश प्रेम की प्राणधारा का संचार किया वहाँ इसने राष्ट्रीय आन्दोलन के प्रति मुसलमानों में उदासीनता ला दी। सरकारी कर्मचारियों ने मुसलमानों के खूब कान भर उनसे कहा कि यह जो ब्रिटिश विरोधी आन्दोलन खड़ा किया जा रहा है इसका उद्देश्य हिन्दू राज्य की स्थापना करना है। मुस्लिम जनता विदेशी नौकरशाही के इस बहकावे में आ गई और राष्ट्रीय आन्दोलन के प्रति बहुत कुछ निरपेक्ष सी रही। जवाहरलाल नेहरू के अनुसार उग्र राष्ट्रीयता सामाजिक रूप से निश्चित प्रतिक्रियावादी थी।

## २७ उग्र राष्ट्रीयता और कांग्रेस

इसने राष्ट्रीय आन्दोलन का क्षेत्र विस्तृत किया—वैसे तो उग्र राष्ट्रीयता कांग्रेस आन्दोलन के एक अविभाज्य अंग के ही रूप में उदभावित हुई थी परन्तु उग्र-वादियों का इस संगठन में था अल्पमत ही तथापि वे राष्ट्रीय आन्दोलन के कार्यक्षेत्र को व्यापक बनाने में समर्थ हुए। वे राष्ट्रीय आन्दोलन की वेगवती धारा में मध्यम वर्गों को समाविष्ट करने में कृतकृत्य हुए और उन्होंने जनसाधारण के बीच राष्ट्रीय चेतना का प्रचार करने में सहायता दी। विपिन चन्द्रपाल बाल गंगाधर तिलक और लाला लाजपतराय एक नूतन ग्रंथ में लोकनायक थे। १९०८ में तिलक को गिरफ्तार करने और उनके साथ किए गये अन्याय ने जनता को इतना विक्षुब्ध कर दिया था कि कई जगह दंगे हो गये। बम्बई की मिलों के मजदूरों ने सरकार के इस कार्य के विरोध में एक व्यापक हड़ताल की। लेनिन ने इस हड़ताल को भारत के श्रमिक वर्ग की पहली राजनीतिक कार्यवाही बताया था। कांग्रेस के अन्दर रह कर उग्रवादियों ने इस बात की चेष्टा की कि संगठन ब्रिटिश शासन के प्रति अपने रुख में परिवर्तन करे कुछ उग्र रूप धारण करे और ब्रिटिश साम्राज्य के प्रति सक्रिय विरोध की व आत्म निर्भरता की नीति अपनाये। कांग्रेस के अन्दर कोई क्रान्ति लाने में तो वे असफल सिद्ध हुए परन्तु बनारस अधिवेशन (१९०५) के अवसर पर उन्होंने अपने अविराम प्रयत्नों के फल-

१ जी० एन० सिंह द्वारा उद्धृत—लैण्ड मार्क्स इन इण्डियन कान्स्टीट्यूशनल एण्ड नेशनल डवलपमेण्ट पृ० १६५ ६६।

स्वरूप कांग्रेस को बहिष्कार और स्वदेशी का आन्दोलन स्वीकार करने के लिए तैयार कर लिया। यहाँ तक कि गोखले ने भी स्वदेशी के बारे में एक महत्वपूर्ण वक्तृता दे डाली। उन्होंने कहा, 'मातृभूमि के प्रति भक्ति भाव जो कि स्वदेशी में उच्चतम रूप से सुप्रतिष्ठित है एक प्रभाव है—इतना गुरुगम्भीर और इतना उत्तेजक कि इसका विचार मात्र ही स्फुरण पैदा कर देता है और इसका यथार्थ संस्पर्श व्यक्ति के मन [illegible] शिरा को [illegible] में उच्च कर देता है।'

स्वराज्य—२२वीं कांग्रेस (कलकत्ता १९०६) ने बहिष्कार और स्वदेशी के प्रस्तावों के अनुमोदन को दुहराया और सभापति दादाभाई नौरोजी ने 'उपनिवेशों के तुल्य स्वशासन अथवा स्वराज्य' को कांग्रेस का लक्ष्य घोषित किया। इसमें कोई सन्देह नहीं कि यह उग्रवादियों के ही दबाव का फल था परन्तु उदारवादी नेता स्वतन्त्रताप्राप्ति के लक्ष्य का नेतृत्व करने को प्रस्तुत नहीं थे। वे वर्तमान शासन-व्यवस्था में सतत सुधार के द्वारा वैधानिक उपायों से स्वशासन के आदर्श को प्राप्त करने में अपने पूर्ण विश्वास पर अडिग रहे। इसके प्रतिकूल उग्रवादी ब्रिटिश शासन के समूल उन्मूलन का प्रतिपादन करते थे वे केवल शासन सम्बन्धी सुधारों से ही सन्तुष्ट नहीं थे। कांग्रेस के इन दलों के बीच में राजनीतिक आदर्श को प्राप्त करने के उपायों के सम्बन्ध में जो मतभेद था वह बराबर बढ़ता ही चला गया। वैसे तो १९०६ में ही कांग्रेस में फूट पड़ जाती परन्तु यह तो दादाभाई नौरोजी की प्रतिष्ठा और चतुरता का फल था कि उस अवसर पर जैसे-तैसे करके यह बला टल गई। परन्तु दूसरे वर्ष यह मतभेद पराकाष्ठा पर पहुँच गया।

सूरत विच्छेद (१९०७)—उग्रवादी १९०७ के कांग्रेस अधिवेशन (सूरत) का सभापति तिलक को बनाना चाहते थे, परन्तु उदारवादी जिनका कि कांग्रेस में बहुमत था इस प्रस्ताव के विरुद्ध थे। उन्होंने अपने बहुमत का प्रयोग कर अपने मनोनीत डा० रास बिहारी घोष को कांग्रेस का सभापति बनाने में सफलता प्राप्त की। उग्रवादियों को यह भी आशंका थी कि उनके विरोधी बहिष्कार और स्वदेशी पर पास किए गए पहले वर्ष के प्रस्तावों को मुलतवी करना चाहते हैं। दोनों ही पक्षों में उत्तेजना की वृद्धि होती गई और समझौते के सारे प्रयास निष्फल हुए। अधिवेशन बड़े गुलगपाड़े के वातावरण में प्रारम्भ हुआ। अधिवेशन के दूसरे दिन की कार्यवाही पुलिस की उपस्थिति में सम्पन्न हुई परन्तु सभापति अभी अपने भाषण का ठीक से शुरू भी नहीं कर पाये थे कि प्रतिनिधियों में से एक प्रतिनिधि ने अपना जूता उठा कर फेंका, जो सुरेन्द्रनाथ बनर्जी को छूता हुआ सर फिरोजशाह मेहता को लगा। फिर क्या था मानों एक युद्ध प्रारम्भ हो गया कुर्सियाँ फेंकी गईं और डंडे चलने लगे जिससे कांग्रेस उस दिन के लिए स्थगित हो गई। पुलिस को बल प्रयोग से पंडाल खाली करना पड़ा। इसके बाद नरम दल के नेता जमा हुए, उन्होंने एक पृथक 'कनवेन्शन' का निर्माण किया और कांग्रेस का एक ऐसा नूतन विधान बनाया कि उग्रदल के लोग [illegible] संगठन में

था । ऐसे मत । [illegible] प्रवास में माण्डले जेल में भेज दिये गये और वहाँ सरकार के [illegible] तक [illegible] ज्ञात हुआ जब तक कि १९१६ में [illegible] के बीच पुनः [illegible] आरम्भ न हो गया ।

## २८ उग्र राष्ट्रीयता और शासन

उग्र राष्ट्रवादियों का नेतृत्व और दमनमूलक कानूनों का निर्माण — [illegible] उदारवादियों के प्रति भी शासन किसी प्रकार का अनिच्छापूर्ण सहिष्णुता प्रदर्शित करता रहा परन्तु उग्रवादियों का कड़वी गोली को निगलना उसके लिए दुःसाध्य था । उसका तो सतत मनोरंजन ही दमन था । क्रान्तिकारियों का दमन करने में जो नीति [illegible] की सरकार ने अपनाई थी अर्थात् जिन पर षड्यन्त्रकारी होने का अनुमान भी न हो होता उन्हें गाड़ियों में भर भर कर [illegible] वर्षों के लिये जेलों में भेज दिया जाता था करीब करीब यही नीति भारत में उग्र राष्ट्रवादियों का दमन करने में ब्रिटिश शासन ने अपनाई* ।

शासन ने कितने ही राष्ट्रभक्तों को देशनिर्वासन का दण्ड दिया और ऐसा करने में जनता की भावनाओं का कोई ख्याल नहीं रखा । नौकरशाही ने इस बात का पक्का निश्चय कर लिया था कि जैसे भी हो सके उग्र राष्ट्रीयता को फौलादी पंजे से कुचल देना है । इसी आदर्श को अपने सामने रखते हुए सरकार ने अपने दमन शस्त्रागार को कई नूतन कानूनों का निर्माण कर परिपूर्ण किया । जैसा कि हम पहले ही कह चुके हैं तिलक के प्रथम कारावास के पश्चात् इण्डियन पीनल कोड में १२४ अ और १५३ अ धाराएं जोड़ी गई । जब कि बंगाल विभाजन विरोधी आन्दोलन तूल पकड़ रहा था और देश के विभिन्न भागों में आतंकवादी हलचलों का जोर बढ़ता जा रहा था सरकार की ओर से एक से एक बढ़कर दमनमूलक कानूनों का निर्माण भी जोर शोर से होने लगा । एक विशेष अपराध अधिनियम (Crimes Act) ने अधिकारियों को यह शक्ति दी कि वे जिन राजनीतिक संगठनों की राजद्रोहात्मक प्रवृत्तियों को संदेहास्पद समझें उन पर प्रतिबन्ध लगा दें । इन्हें राजनीतिक अपराधियों की संक्षिप्त सुनवाई (Summary Trials) करने का भी अधिकार दिया गया । १९०७ में लार्ड मिण्टो ने सभाओं के नियम के अध्यादेश को सार्वजनिक सभाएं करने के अधिकार का अतिक्रमण करते हुए घोषित किया । १९१० का प्रेस विधेयक भी एक ऐसा दमनापूर्ण कृत्य था जिसने कि स्वतन्त्र और स्वस्थ प्रेस के विकास मार्ग को अवरुद्ध कर दिया ।

मार्ले मिण्टो सुधार—सरकार इस बात को जानती थी कि राष्ट्रीय आन्दोलन केवलमात्र दमन से ही नहीं कुचला जा सकता । जब से सरकार ने यह अनुभव किया कि उग्रवादियों से किसी प्रकार भी मेल नहीं किया जा सकता तो मुस्लिम साम्प्रदायवादियों और उदार राष्ट्रवादियों को उसने अपनी ओर करके अपना इष्ट साधन करना चाहा । १९०९ के इण्डियन कौंसिल्स एक्ट को जो कि मार्ले मिण्टो सुधारों के नाम से अधिक प्रख्यात है पास करके उसने इस आदर्श की पूर्ति की । उदारवादियों ने स्वशासन

के लिए सरकारी खजाने लूट लेना और सशस्त्र डकैतियाँ डालना, बम गिराना व हिंसात्मक षड़यन्त्र रचना भी उनके कार्यक्रम में शामिल था।

## ३० क्रान्तिकारी राष्ट्रवाद का प्रथम चरण

महाराष्ट्र में क्रान्तिकारी राष्ट्रवाद-क्रान्तिकारी राष्ट्रवाद का सबसे प्रारम्भिक केन्द्र महाराष्ट्र था जहाँ उसने स्वयं को १८६६ में रण्ड और आयर्स्ट की हत्याओं में व्यक्त किया। श्याम जी कृष्ण वर्मा, वी० डी० सावरकर और उनके भाई गणेश सावरकर व चापेकर बन्धु इस आन्दोलन के नेता थे। उनका कहना था प्राण देने से पूर्व प्राण ले लो। यह प्रतीत होता है कि रण्ड की हत्या में श्याम जी कृष्ण वर्मा का हाथ था। वे इस हत्या के तुरन्त बाद ही लन्दन चले गये। सावरकर बन्धुओं ने क्रान्तिकारी अभिनव भारत समाज की स्थापना की। १९०६ में विनायक दामोदर सावरकर लन्दन पहुंचे और वहां श्यामजी कृष्ण वर्मा का हाथ बटाने लगे। उन्होंने लन्दन से अपने भाई गणेश को जो महाराष्ट्र में आंदोलन का कार्य कर रहा था हथियार भेजने की कोशिश की हथियारों का पार्सल रवाना कर दिया गया लेकिन इसके पूर्व कि वह गणेश के पास पहुंचा गणेश को सम्राट के विरुद्ध युद्ध छेड़ने के अपराध में आजीवन देश निकाले का दण्ड दे दिया गया। प्रतिशोध की भावना से अभिनव समाज के एक सदस्य ने डिस्ट्रिक्ट मजिस्ट्रेट मि० जकसन को अपनी गोली का निशाना बना डाला। अभिनव समाज कई वर्षों से अत्यन्त क्रियाशील था और पड़ोस के कई राज्यों व पश्चिमी भारत के बहुत से भागों में उसकी शाखाओं का एक जाल सा बिछा हुआ था।

बंगाल में आतंकवाद-बंगाल के विभाजन ने बंगाल में आतंकवाद का विस्फोट कर दिया। प्रान्त में बेकारी पहले से ही फैली हुई थी विभाजन ने आग में घी का काम किया और भावुक युवक बंगालियों को हिंसा पथ का पथिक बना दिया। इस आन्दोलन के नेता बारीन्द्र घोष और भूपेन्द्रनाथ दत्त थे। उन्होंने हथियार उठाने और विदेशी शासन से युद्ध करने के लिए बंगाल के युवक वर्ग का आह्वान करते हुए जोरदार क्रान्तिकारी प्रचार किया। उनका कथन था इस देश में अंग्रेजों की संख्या १.५ लाख से अधिक नहीं है। प्रत्येक जिले में अंग्रेज पदाधिकारियों की संख्या कितनी है? यदि आप अपने संकल्प में दृढ़ हैं तो एक ही दिन में ब्रिटिश शासन का अंत कर सकते हैं। अपने प्राण दे दीजिये लेकिन पहले प्राण ले लीजिये। उन्होंने अनुशीलन समिति का संगठन किया जिसका मुख्य कार्यालय ढाका और कलकत्ते में था व जिसकी शाखाएं सम्पूर्ण बंगाल में फैली हुई थी। बंगाल में आतंकवादी आन्दोलन ने एक समय बहुत जोर पकड़ लिया था और इसके फलस्वरूप कई राजनीतिक हत्याएं हुई थीं।

पंजाब में- १९०७ में आतंकवाद की अग्नि शिखा पंजाब में भी चमक उठी। यहां सरदार अजीतसिंह भाई परमानन्द, उनके अनुज बाल मुकुन्द व लाला हरदयाल ने क्रान्तिकारियों का संगठन किया। १९१२ में लार्ड हार्डिंग के प्राण हरण का प्रयास

इन्हीं क्रान्तिकारियों का हाथ था। पंजाब में क्रान्तिकारी हलचलों को अमरिका से वापस आये हुए कुछ सिक्खों ने और भी मजबूत किया।

विदेशों में भारतीय क्रान्तिकारी—(१) इंगलैण्ड में—भारत के बाहर भी भारतीय क्रान्तिकारी सक्रिय थे। इंगलैण्ड में श्यामजी कृष्ण वर्मा ने इण्डिया होम रूल सोसाइटी स्थापित की और इण्डियन सोशियोलोजिस्ट नामक एक मासिक पत्र निकालना शुरू किया। उन्होंने क्रान्तिकारियों का एक छोटा सा सुसंगठित दल बनाया जिसका केन्द्र इण्डिया हाउस था। बाद में वी०डी० सावरकर भी उनका हाथ बटाने के लिए इंगलैण्ड पहुंच गये। इन नवयुवकों ने भारत में काम करने वाले क्रान्तिकारियों को हथियार व क्रान्तिकारी साहित्य भेजने का प्रयास किया। पहली जुलाई १९०९ को इस दल के एक सदस्य मदनलाल ढींगड़ा ने इण्डिया हाउस के सर विलियम विली की हत्या कर डाली। अधिकारियों के तुरन्त ही कान खड़े हो गए और उन्होंने इन युवक क्रान्तिकारियों का पीछा करना शुरू कर दिया व इस छोटे से दल को छिन्न भिन्न करने में सफलता प्राप्त की।

(२) यूरोप में—श्यामजी कृष्ण वर्मा के नेतृत्व में भारतीय क्रान्तिकारी यूरोप के अन्य देशों में भी क्रियाशील थे। उन्हें यूरोप की कतिपय विभूतियों का भी समर्थन प्राप्त था। पेरिस की मैडम कामा का नाम इनमें विशेष रूप से उल्लेखनीय है। मैडम कामा वन्दे मातरम् का सम्पादन करती थी। ये क्रान्तिकारी भारत में काम करने वाले क्रान्तिकारियों को पुस्तकें और पत्र-पत्रिकाएं आदि भेजा करते थे ताकि शिक्षित युवकगण में क्रान्तिकारी विचारधारा का प्रचार किया जा सके।

(३) अमेरिका में—अमेरिका में लाला हरदयाल ने क्रान्तिकारियों का संगठन किया व १९१३ में सान फ्रांसिस्को से 'गदर' नामक एक पत्र निकालना शुरू किया। यद्यपि परिस्थितियों से विवश हो लाला हरदयाल को अमेरिका छोड़कर स्विटजरलैण्ड चला जाना पड़ा लेकिन गदर आन्दोलन में शिथिलता नहीं आने पाई और क्रान्तिकारी अमेरिका में रहने वाले भारतीयों के बीच खूब प्रचार करते रहे। (गदर आन्दोलन पंजाब में भी सक्रिय था। यहां उसका नेतृत्व बाबा गुरुदत्तसिंह और अमेरिका से लौट कर आये हुए दूसरे क्रान्तिकारियों ने किया)। सर वलण्टाइन शिरोल ने इण्डो अमेरिकन एसोसिएशन' और यंग इण्डिया एसोसिएशन' नामक दो संस्थाओं की भी चर्चा की है। इनमें पहली तो एक प्रचार संस्था थी और फ्री हिन्दुस्तान' नामक पत्र निकालती थी व दूसरी एक गुप्त संस्था थी जो आयरलैण्ड के क्रान्तिकारी दलों की पद्धति पर बनी हुई थी। सर वलेण्टाइन शिरोल का कथन है कि इन दोनों ही संस्थाओं का भारत की समस्त राजद्रोही संस्थाओं से सम्बन्ध स्थापित था।

## ३१ क्रान्तिकारी आन्दोलन का उत्तरकाल

सत्याग्रह के सम्मुख आतंकवाद की निःसारता—भारत के राजनीतिक क्षेत्र में महात्मा गांधी के अवतरण से क्रान्तिकारी राष्ट्रवाद की प्रभा धीरे-धीरे क्षीण होने लगी थी।

गांधीजी की रणनीति ने देशभक्त भारतीयों को अधिक प्रभावित किया और आतंकवाद का निरूपण कर दिया। इसका यह अभिप्राय नहीं है कि क्रांतिकारी आतंकवादी कार्यवाहियों का पूर्ण उन्मूलन कर दिया। क्रांतिकारी भावना सतत समाप्त नहीं हुई और समय समय पर पुनर्जीवित रूप में संगठित पद्धति से राजनीतिक आतंकवाद की छिपाई हुई हलचलों में उसका विस्फोट होता रहा। भगतसिंह और हिन्दुस्तान सोशलिस्ट रिपब्लिकन पार्टी ने कुछ समय तक काम किया और पंजाब में आतंकवाद का सामना करने की कोशिश की। सरदार भगतसिंह, चन्द्रशेखर आजाद और यतीन्द्रनाथ दास जैसे राष्ट्रीय स्वतन्त्रता के उत्कृष्ट साधकों ने ब्रिटिश साम्राज्यवाद का अन्त करने की असफल चेष्टा में अपना सर्वस्व स्वाहा किया।

यह ठीक है कि ब्रिटिश साम्राज्यवाद के विरुद्ध महात्मा गांधी के शांतिमय आन्दोलन ने भारत की जनता को बहुत बड़े पैमाने पर अपनी ओर आकृष्ट किया लेकिन फिर भी हिंसा या उसकी धमकी राष्ट्रवादी आन्दोलन की पृष्ठभूमि में सदैव विद्यमान रही और उसने अंग्रेजों को भारत छोड़ने के लिए विवश करने में निर्णायक रूप से भाग लिया। १९४२ की क्रांति, सुभाष बोस की आजाद हिन्द फौज के स्वातन्त्र्य समर और भारतीय नौ सेना के विद्रोह ने इस बात की स्पष्ट चेतावनी दे दी थी कि यदि अंग्रेज समय रहते स्वेच्छा से भारत छोड़कर नहीं चले जाते तो उन्हें क्रान्ति विस्फोट द्वारा भारत से निकाल दिया जाता।

बीसवीं सदी के प्रारम्भ में एक नवीन उग्रवाद की उत्पत्ति हुई। इससे भारत के राष्ट्रीय रंगमंच पर नूतन नेताओं का प्रादुर्भाव हुआ। जन साधारण के मन में जो असन्तोष व्याप्त हो रहा था उसको उन्होंने व्यक्त किया। वे उदारवादियों द्वारा प्रतिपादित राजभक्तिवाद और वैधानिक आन्दोलन की नीति में विश्वास नहीं करते थे। वे सहयोग, प्रार्थनाओं और आवेदनों के उपायों का विरोध करते थे और उन्हें राजनीतिक भिक्षावृत्ति के नाम से पुकारते थे। वे विदेशी शासन को जड़ से उखाड़ फेंक देने के लिये सक्रिय संघर्ष का समर्थन करते थे। कुछ स्थानों में उग्र राष्ट्रीयता ने आतंकवाद का भी स्वरूप धारण किया।

उग्र राष्ट्रीयता की उद्भावना कई कारणों का परिणाम थी। नौकरशाही कुशासन, दुर्भिक्ष और प्लेग जैसी प्राकृतिक आपदाओं, बुद्धिजीवी वर्ग के आर्थिक असंतोष, विनाशोन्मुख मध्यमवर्ग के प्रभाव और धार्मिक पुनरुत्थान ने जनता के अंतराल में विदेशी शासन के प्रति घोर घृणा की भावना उत्पन्न कर दी। लार्ड कर्जन के दमन मूलक दुष्कृत्यों ने जनता के प्रचण्ड रोषानल पर घृत छिड़कने का काम किया। उन्होंने १९०५ में जनता की भावनाओं की अणुमात्र भी परवाह न करते हुए बंगाल को दो हिस्सों में बांट दिया। इसके विरुद्ध सारे देश में आन्दोलन का एक तूफान उठ खड़ा हुआ और वह तब तक शांत नहीं हुआ जब तक कि १९११ में बंग भंग को पुनः रद्द न कर दिया गया। ब्रिटिश सरकार की नीतियों से भारतीयों के साधु उ

दुर्व्यवहार किया जाता था उससे भी भारतवासियों के राष्ट्रीय अभिमान पर चोट पहुँचती थी। १८९६ में अबीसीनिया के हाथों इटली और १९०४-५ में जापान के हाथों रूस पराजित हुआ। इससे यूरोपियनों की अजेयता की कल्पना नष्ट हो गई। इन अन्तर्राष्ट्रीय घटनाओं ने भारतीयों को अपूर्व उत्साह प्रदान किया।

सर्वप्रथम उग्रवाद प्रमुखतः तिलक के काम के फलस्वरूप महाराष्ट्र में विकसित हुआ। तिलक महान् देशभक्त थे और उन्होंने स्वतन्त्रता देवी पर बड़े बड़े बलिदान किए। उन्होंने केसरी और मराठा पत्रों का सम्पादन किया और इनके द्वारा राष्ट्रीयता की नूतन प्राणधारा को प्रसारित किया। उन्होंने गणपति उत्सव (१८९३) और शिवाजी उत्सव (१८९५) प्रारम्भ किये। इन उत्सवों के द्वारा तिलक ने महाराष्ट्र के नवयुवकों को शिक्षित, संगठित और अनुशासित किया व उनमें देश हित के लिए बद्ध परिकर रहने की अदम्य भावना का संचरण किया। तिलक को कई बार कारावास का दण्ड मिला। तिलक एक गम्भीर विद्वान, चतुर राजनीतिज्ञ और जनता के अघोषित सम्राट थे। उन्होंने जनता को अंग्रेजों से कृपाकोर की भिक्षा माँगने के बजाय आत्म-निर्भरता और स्वतन्त्र कार्यवाही का पाठ पढ़ाया। उनका उग्रवाद उन्हें गोखले के विरोध में रखता था।

बंगाल में उग्रवाद जनता द्वारा प्राणपण से विरोध किए जाने के बावजूद भी अक्टूबर, १९०५ में प्रान्त को दो भागों में विभाजित कर देने के फलस्वरूप उत्पन्न हुआ था। बंगाल के दोनों भागों में एक तीव्र आन्दोलन उठ खड़ा हुआ। बहिष्कार और स्वदेशी का पालन बंग भंग विरोधी आन्दोलन के ही अंग थे। विपिनचन्द्र पाल, अरविन्द घोष और अश्विनीकुमार दत्त बंगाली उग्रवाद के प्रमुख नेताओं में से थे। पंजाब केसरी लाला लाजपतराय एक दूसरे महत्त्वपूर्ण उग्रवादी नेता थे।

उग्रवाद उस उदारवाद के नेतृत्व के प्रति जो ब्रिटिश जाति की न्यायनिष्ठा में विश्वास करता था और अपनी राजभक्ति की घोषणा करते न थकता था, एक प्रखर क्रान्ति थी। उदारवादियों का विश्वास था कि वे विशुद्ध वैधानिक उपायों से ही भारत के राजनीतिक लक्ष्य को प्राप्त कर सकते हैं। उग्रवादी ब्रिटिश साम्राज्यवाद के विरुद्ध सक्रिय विरोध का समर्थन करते थे और वे स्वतन्त्रता के पक्ष के वाहक थे। उग्रवादियों द्वारा प्रारम्भ किए गए बहिष्कार और स्वदेशी के आन्दोलनों ने भारत के राष्ट्रीय इतिहास में एक नूतन अध्याय की सृष्टि की। उन्होंने सिद्ध कर दिया कि भारतीय दासता के बन्धनों में बंधे रहने के लिए तैयार नहीं हैं और वे अपने राजनीतिक अधिकारों के लिए संग्राम करने को बद्ध परिकर हैं। उग्र राष्ट्रीयता का हिन्दू पुनरुत्थान से घनिष्ठ सम्बन्ध था, इस कारण उसका स्वरूप कुछ-कुछ प्रतिक्रियावादी-सा हो गया था।

उदारवादियों और उग्रवादियों के बढ़ते हुए मतभेद के ही कारण १९०७ में सूरत विच्छेद हुआ।

उग्र राष्ट्रवाद का एक पहलू क्रान्तिकारी राष्ट्रवाद था। क्रान्तिकारियों का शान्तिपूर्ण आन्दोलन में विश्वास नहीं था। वे हिंसक कार्यक्रम के अनुयायी थे। यह आन्दोलन सबसे पहले महाराष्ट्र में प्रकट हुआ। श्यामजी वर्मा और सावरकर बन्धुओं ने इसका संगठन किया। बंगाल में इसका विस्फोट बंग भंग के दिनों में हुआ। बारीन्द्र घोष और भूपेन्द्रनाथ दत्त इसके शक्तिशाली नेता थे। इसी समय के आसपास पंजाब में भी क्रान्तिकारी समितियाँ स्थापित हुईं। भारतीय क्रान्तिकारियों ने भारत के बाहर यूरोप और अमरीका में भी काम किया। भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन के क्षेत्र में महात्मा गांधी के अवतीर्ण होने पर क्रान्तिकारी आन्दोलन धीरे धीरे समाप्त हो गया।

परन्तु इतना अवश्य कहा जाता है कि भारतीय राजनीति के क्षेत्र में साम्प्रदायिकता के उद्भव और विकास का मुख्य उत्तरदायित्व अंग्रेजों के कन्धों पर ही डाला जाता है। [illegible] के अवसर पर [illegible] था [illegible] साम्प्रदायिकता की समस्या ब्रिटिश आगमन की परवर्ती है। [illegible] एक दूसरे के साथ मिलजुल कर निवास करते रहे थे [illegible] हिन्दुओं और मुसलमानों ने एक दूसरे के अनुरूप बनने और एक दूसरे के प्रति सहिष्णुता की स्वस्थ भावना को सुविकसित कर लिया था। यद्यपि कभी कभी [illegible] संघर्ष भी हो जाता था फिर भी दोनों ही जातियों ने एक दूसरे के साथ सम्पर्क स्थापित करने का तथा पारस्परिक आदान [illegible] सुविकसित करने में सफलता प्राप्त कर ली थी। अंग्रेजों ने स्वयं का इस [illegible] कर लिया। उन्होंने समस्त [illegible] कौशल के साथ [illegible] कि [illegible] कूटनीति का [illegible] सर्वाधिक शक्तिशाली [illegible] अंग्रेज शासकों ने सर्वप्रथम हिन्दू और मुसलमानों के मध्य में [illegible] करने एवं ऐसे साम्प्रदायिक त्रिभुज की रचना का निश्चय किया जिसके आधार वे स्वयं रहे।[2]

## ३३ ब्रिटिश शासन में भारतीय मुसलमानों की अधोगति

ऐंग्लो हिन्दू सहयोग का युग—भारतवर्ष में ब्रिटिश साम्राज्य की स्थापना इस देश में मुसलमानों की स्थिति पर एक महान कुठाराघात था। अंग्रेजों की प्रभुता के पूर्व मुसलमान ही इस देश के भाग्य विधाता थे। अपनी इस गौरव पूर्ण स्थिति से वे स्वच्युत हो गये और निरन्तर निर्धनता और अधोगति के महार्णव में डूबते गए। अपने शासन के प्रारम्भ से ही ईस्ट इण्डिया कम्पनी मुसलमानों से भय खाती थी और उसे आशंका थी कि मुसलमान अपनी अपहृत सत्ता को पुनः प्राप्त करने का स्वप्न देखते हैं। फलतः ब्रिटिश शासकों ने जैसे भी हो सका हर सम्भव उपाय से मुसलमानों का दमन करने की चेष्टा की और वे अपने प्रशासन के संचालनार्थ हिन्दुओं की सहायता और राजभक्ति पाने की ओर अधिकाधिक उन्मुख हुए। भारतवर्ष में ब्रिटिश शासन का प्रथम युग ऐंग्लो हिन्दू सहयोग का युग था।[3] १९वीं शताब्दी के अंतिम चरण तक अंग्रेजों ने हिन्दुओं के ऊपर अपनी कृपाकोर का वर्षण किया और जानबूझ कर मुस्लिम विरोधी नीति अपनाई। सीमन के अनुसार ब्रिटिश अधिकारियों ने यह निश्चय कर लिया था कि अपनी नूतन शक्ति के विस्तार और [illegible] के लिए एकमात्र उपाय यही है कि मुसलमानों का दमन कर दिया जाय और उन्होंने जानबूझकर ऐसी स्थितियों का आश्रय ग्रहण किया था जिनका उद्देश्य ही यह था कि मुसलमानों में बौद्धिक जड़ता आ जाये उनका अधःपतन

---

१ कूपलैण्ड— दी इण्डियन प्राब्लेम (१८३३-१९३५) पृ ६५।
२ मेहता और पटवर्धन— दी कम्यूनल ट्रायंगल पृ ५२।
३ डी० सेन— रेवाल्यूशन बाई कॉन्सेंट पृ १६९।

व आर्थिक विनाश हो जाय।[1] भारतवर्ष में अपने शासनकाल के पहले दौर में ब्रिटिश अधिकारियों ने मुसलमानों का विरोध करने और हिन्दुओं के साथ पक्षपात करने की जो नीति अपनाई थी उसकी सत्यता लाड एलनबरो के इस कथन से भी प्रकट होती है मुसलमान जाति मौलिक रूप से हमारे विरुद्ध है और इसलिए हमारी सच्ची नीति हिन्दुओं को प्रसन्न रखने की है।[2]

भारतीय मुसलमानों का आर्थिक विनाश—हिन्दुओं को अपना अनुकूल और मुसलमानों का दमन करने की ब्रिटिश साम्राज्यवादी नीति ने अपना स्वाभाविक परिणाम प्राप्त किया। इससे मुसलमानों के आर्थिक और सांस्कृतिक अधःपतन का पथ प्रशस्त हुआ। १८७१ में सर विलियम हंटर ने लिखा था— आर्थिक दृष्टि से व (भारतीय मुसलमान)ब्रिटिश शासन में एक विनष्ट जाति है।[3] उनकी दयनीय दशा का उसने निम्न प्रकार से वर्णन किया है— १७४ वर्ष पूर्व अच्छे घराने में उत्पन्न मुसलमान का गरीब होना असम्भव था अब उसका अमीर बने रहना असम्भव है।[4] बंगाल में भूमि के स्थाई बन्दोबस्त ने मुसलमानों के आर्थिक आधार पर घातक प्रभाव डाला। भारतीय दस्तकारियों का भी पतन हो गया। ब्रिटिश शासन ने मुसलमानों के लिए सरकारी नौकरियों का द्वार बन्द कर दिया। इससे उनकी गरीबी में और भी तीव्रगति से वृद्धि होने लगी। भारतवर्ष में ब्रिटिश शासन की स्थापना के पूर्व शासन के सभी महत्त्वपूर्ण पदों पर मुसलमान ही आसीन थे और सेना में भी उनका ही जोर था। परन्तु भारतवर्ष में ब्रिटिश शासन की स्थापना ने इस स्थिति को उलट डाला। ऊँचे ऊँचे पदों पर तो यूरोपियनों की प्रतिष्ठा की गई और छोटे पदों पर हिन्दुओं की। सभी भूमिकाओं में मुसलमानों की अपेक्षा हिन्दुओं के ऊपर अधिक अनुग्रह प्रदर्शित किया जाता था। जब कभी कोई जगह खाली होती थी बहुधा यह बात स्पष्ट कर दी जाती थी कि इन जगहों पर केवल हिन्दुओं को ही नियुक्त किया जाएगा।[5] इस सम्बन्ध में मोमन ने स्पष्ट आंकड़े दिए हैं। १८७१ में बंगाल में २१४१ गजटेड पद थे। इनमें से १३३८ पर यूरोपियन नियुक्त थे। ७११ पर हिन्दू नियुक्त थे और मुसलमान केवल ९२ पर।[6] यह स्पष्ट ही है कि अपने इस साम्राज्यवादी उद्यम में हिन्दुओं को केवल छोटे साझीदारों के रूप में ही प्रयुक्त कर रहे थे उन्होंने विश्वास और महत्त्व के समस्त पदों से हिन्दुओं को काफी दूर रखा था। बंगाल में आई० सी० एस० के समस्त २६३ पदों

१ मोमन—मुस्लिम इण्डिया पृ० २१।

२ आर०मेहताई द्वारा उद्धृत— सान्ज बैकग्राउण्ड आफ इण्डियन नेशनलिज्म' पृ० ३५४।

३ सर विलियम हंटर— दी इण्डियन मुसलमान्स' पृ० १५५।

४ सर विलियम हंटर— दी इण्डियन मुसलमान्स पृ० १५५।

५ कलकत्ते के तत्कालीन पत्र (दूर्बीन फारसी) ने सुन्दरवन के कमिश्नर के कार्यालय में भेदभाव की इस नीति पर आचरण होने का उदाहरण दिया था।

६ मोमन द्वारा उद्धृत— मुस्लिम इण्डिया' पृ० २१।

पर केवल यूरोपियन ही नियुक्त थे। बाग विभाग के ४७ उच्च पदों पर भी उन्हीं की सुप्रतिष्ठा थी। परन्तु मुसलमान कठोर अन्याय के भाजन थे। उच्च सत्ता में जो कि उनकी प्राचीन जीवन वृत्ति रही थी कहीं भी उन्हें नौकरी नहीं मिलती थी। हण्टर ने लिखा है कोई भी मुसलमान फौज में प्रवेश नहीं कर सकता। कुछ मुसलमान गवर्नर जनरल के अधीनस्थ द्वारा अवश्य चुने जाते हैं परन्तु जहाँ तक मैं समझता हूँ महारानी के कमान्डर द्वारा एक भी नहीं।[1]

अंग्रेजी शिक्षा और मुस्लिम अवनति—अंग्रेजी शिक्षा पद्धति के सूत्रपात ने मुसलमानों के आर्थिक और सांस्कृतिक अधःपतन को और भी तीव्र कर दिया। मेहता और पटवर्धन के मत में मुसलमानों के साथ सबसे अधिक अन्याय शिक्षा के मामले में किया गया।[2] १८३७ में अरबी और फारसी के स्थान पर अंग्रेजी अनिवार्य भाषा हो गई। इस परिवर्तन से मुसलमानों को बहुत धक्का पहुँचा। न्यायालयों और दफ्तरों में भी परम्परागत भारतीय शिक्षा प्रणाली को सब प्रकार की सहायता से वंचित कर दिया गया। भारतवर्ष में प्राचीन काल से यह रिवाज चला आता था कि यहाँ के राजा शिक्षा और देश सेवा के लिए कुछ भूमि अनुदान में अवश्य देते थे। मि० जेम्स ग्रान्ट एक लगान पदाधिकारी के अनुसार जब अंग्रेजों ने बंगाल का शासन सूत्र सम्हाला प्रान्त का चतुर्थांश शैक्षणिक उद्देश्यों के लिए मन्दिरों और मस्जिदों के अधिकार में था।[3] यह भूमि जो मन्दिरों और मस्जिदों के अधिकार में रहती थी उससे जो आय होती वह शिक्षा के कार्यों में लगती थी। अब मन्दिरों और मस्जिदों को मिली सम्पूर्ण भूमि को अंग्रेजों ने अपने आधीन कर लिया। फलतः ये पुरानी शिक्षण संस्थाएँ आर्थिक दृष्टि से अपाहिज हो गईं। मकतबों और पाठशालाओं को भूखे रख रख कर मार डालने का इससे अधिक प्रभावशाली अन्य कोई उपाय नहीं हो सकता था। दानशील मुसलमान पहले जो दान परम्परागत इस्लामी शिक्षा के प्रचारार्थ दिया करते थे अंग्रेजों ने उन्हें यह पाठ पढ़ाया कि वे उसको नूतन मिशन स्कूलों और कालिजों के सुधारार्थ के लिए दें। ब्रिटिश अधिकारियों का इस आचरण में भी भारतीय मुसलमानों को कुचल डालने का उद्देश्य क्रियाशील था। इस प्रकार के

---

१ हंटर—दी इण्डियन मुसलमान्स पृ० १६६।

२ मेहता और पटवर्धन—दी कम्युनल ट्रायंगल पृ० ८७।

३ मेहता और पटवर्धन—दी कम्युनल ट्रायंगल पृ० ५२।

एकत्रित दान द्वारा ही हुगली कालिज प्रारम्भ हुआ।[1] स्पष्ट है कि इस कालिज से जिसका कि संस्थापन और संधारण उस आय से होता था जो कि मुसलमानों के हित की दृष्टि से दान में दिया गया था मुसलमान बहुत ही कम लाभ उठाते थे। यहाँ तक कि १८७२ में भी उस कालिज में मुसलमान विद्यार्थी केवल तीन ही थे जबकि उसमें अन्य जाति के छात्रों की संख्या तीन सौ थी।[2] नूतन शिक्षा ने जिन सुयोगों की सृष्टि की थी मुसलमान उनसे लाभ उठाने की बहुत कम उत्सुकता प्रदर्शित करते थे। इसका कारण कुछ तो उनकी पुरानी शिक्षा थी और कुछ ब्रिटिश शासकों के प्रति रोष की भावना। इसके विपरीत हिन्दू नूतन शिक्षा के प्रति सुगमतापूर्वक आकृष्ट हो गए। यही कारण है जिससे सार्वजनिक व्यवसाय में [illegible] मुसलमानों की अपेक्षा हिन्दू बहुत आगे बढ़ गए। हावन के अनुसार १८५२ और १८६८ के बीच में २४० देशी वकीलों को वकालत द्वारा कोर्ट में प्रविष्ट किया गया। इनमें मुसलमान केवल एक ही था।[3] इन्हीं सब कारणों से हिन्दुओं में राजनीतिक चेतना का विकास मुसलमानों की अपेक्षा कहीं अधिक शीघ्रता से हो गया। सर्वथा ब्रिटिश शासन ही मुसलमानों की अधोगति का तथा नौकरशाही में हिन्दू जाति की बढ़ती की वृद्धि और मुसलमानों के लिए उन्नति मार्ग बन्द कर देने का उत्तरदायी था। सेना में उनकी भर्ती बहुत ही परिमित थी तथा नौसेना के क्षेत्र में उन्हें पंगु और असहाय कर दिया था।[4]

इस प्रकार मुसलमानों का अकारण दमन किया गया उससे वे ब्रिटिश शासन के प्रति घोर असन्तोष की भावना से आन्दोलित हो उठे। १८५७ का विप्लव इस असन्तोष का प्रकटीकरण था ही परन्तु उसके पूर्व बहावी आन्दोलन के रूप में भी यह व्यक्त हुआ।

---

१ टिप्पणी—हुगली ट्रस्ट की स्थापना हाजी मोहम्मद मोहसिन और उनकी बहन की विशाल धनराशि से हुई थी। यह निर्धारित किया गया था कि ट्रस्ट की आय शिक्षा सम्बन्धी कार्यों के लिए प्रयुक्त की जाय। १८१७ में ट्रस्ट का नियन्त्रण सरकार ने अपने हाथों में ले लिया और इसी आय से हुगली कालिज को संस्थापित किया। १०५,००० का संचित कोष भवन निर्माण में व्यय किया गया। ५,००० पौंड की वार्षिक आय का अधिकांश भाग साधारणतया व्यय किया जाने लगा। इतना सब हो जाने के पश्चात् मुस्लिम शिक्षा के एक छोटे से स्कूल के लिए केवल ३५० पौंड ही अवशिष्ट रह गये। यह कथन मेहता और पटवर्धन के द्वारा उद्धृत किया गया है। दी कम्युनल ट्रायंगल पृ० ८७-८८।

२ एच० सी० मारटन— इस्लामिज्म इन इण्डिया पृ० ८८।

३ मेहता और पटवर्धन—दी कम्युनल ट्रायंगल पृ० ४४।

४ मायन— मुस्लिम इण्डिया पृ० १६३।

नियुक्त हुये थे। ब्रिटिश शासन के प्रति उनके हृदय में प्रशंसा का भाव था। सर सय्यद अहमद खाँ राजभक्त अवश्य थे परन्तु अपने सार्वजनिक जीवन के प्रारम्भिक भाग में वे कट्टर राष्ट्रवादी भी थे। विद्रोह के पश्चात् उन्होंने ईसाइयों और मुसलमानों के बीच धार्मिक सामीप्य लाने के लिये अनथक परिश्रम किया। उन्होंने अपने सह-धर्मियों को ब्रिटिश शासन के प्रति राजभक्ति का दृष्टिकोण अपनाने और अंग्रेज शासकों का संरक्षण तथा अनुग्रह प्राप्त करने के लिये प्रोत्साहित किया। इन उद्देश्यों की सिद्धि के लिये उन्होंने अलीगढ़ आन्दोलन प्रारम्भ किया और मोहम्मेडन ऐंग्लो ओरियन्टल कॉलिज की स्थापना की। परन्तु यह स्मरण रखना महत्वपूर्ण है कि सर सय्यद अहमद खाँ अपनी दृष्टि में उस राजभक्ति को रखते थे जो ब्रिटिश शासन की घोर आधीनता से नहीं अपितु श्रेष्ठ शासन के कार्यों की निष्कपट प्रशंसा से उत्पन्न होती है।[1] वे नौकरशाही नीतियों की कठोर आलोचना करने से नहीं डरते थे और भारतीयों के प्रति ब्रिटिश अधिकारियों के दुर्व्यवहार की कठोर रूप से भर्त्सना करते थे। एक बार उन्होंने घोषणा की "इन अधिकारियों का मत यह है कि कोई भी भारतीय सज्जन नहीं हो सकता।[2] वे विधान मण्डलों में भारतीयों के प्रवेश का प्रतिपादन करते थे और जनता से कहते थे कि वह भय को त्याग दे और पुरुषोचित रूप से स्पष्टता और सभ्यतापूर्वक अंग्रेजों से कह दे कि उनकी क्या कठिनाइयाँ हैं।' सर सय्यद अहमद खाँ हिन्दू मुस्लिम एकता के भी समर्थक थे और इन दोनों जातियों को भारत माता की दो आँखें बताते थे।[3] इसी प्रकार के विचार उन्होंने केन्द्रीय व्यवस्थापिका सभा में व्यक्त किये और अपने एक भाषण में यहाँ तक कहा कि हिन्दू शब्द में हिन्दू और मुसलमान दोनों ही समाविष्ट हैं।[4] इसका कारण उन्होंने यह बताया कि दोनों ही हिन्दुस्तान के निवासी हैं। २७ जनवरी १८८४ को गुरुदासपुर

---

१ जी० एन० सिंह—लैण्डमार्क्स इन इण्डियन कान्स्टीट्यूशनल एण्ड नेशनल डवलपमेंट पृ० १९९।

२ मेहता और पटवर्धन—'दी कम्युनल ट्रायंगल इन इण्डिया' पृ० २३।

३ मेहता और पटवर्धन—वही पृष्ठ २३।

४ "राष्ट्र शब्द से मैं हिन्दुओं और मुसलमानों दोनों को सम्मिलित करता हूं क्योंकि इसका केवल यही वह अभिप्राय है जिसे मैं ग्रहण कर सकता हूं। मैं इस बात को विचारने योग्य नहीं समझता कि उसका धार्मिक विश्वास क्या है क्योंकि हम इसमें ऐसी कोई चीज नहीं देखते। हम देखते हैं वह यह है कि हम एक ही देश के निवासी हैं हम एक ही शासन के भाजन हैं लाभ के स्रोत सबके लिए एक से हैं और अकाल की पीड़ाओं को भी हम सब समान रूप से भोगते हैं। यही वे विभिन्न कारण हैं जिनके आधार पर मैं इन दोनों ही जातियों को जो हिन्दुस्तान में निवास करती हैं, हिन्दू शब्द से अभिहित करता हूँ यह कहने का अभिप्राय यह है कि वे हिन्दुस्तान के निवासी हैं।' मेहता और पटवर्धन द्वारा उद्धृत।

में दिये गये एक सार्वजनिक भाषण में उन्होंने कहा था 'हम (हिन्दुओं और मुसलमानों) को एक मन एवं प्राण हो जाना चाहिए और मिल जुल कर कार्य करना चाहिए। यदि हम संयुक्त हैं तो एक दूसरे को सम्भाल सकते हैं। यदि नहीं तो एक का दूसरे के विरुद्ध प्रभाव दोनों का ही अधःपतन और विनाश कर देगा।'[1]

जब कांग्रेस की स्थापना हुई और भारत की राष्ट्रीयता ने एक मत रूप धारण किया तब सर सय्यद अहमद खाँ के विचारों में अकस्मात् ही घोर परिवर्तन हो गया। वे कांग्रेस से पृथक ही नहीं रहे अपितु उन्होंने खुल्लम-खुल्ला उसका विरोध किया। उन्होंने इस बात की भी चेष्टा की कि मुसलमान इस राष्ट्रीय आन्दोलन को सहायता देने में कतई हाथ साथ लें। निःसन्देह यह एक महान परिवर्तन था। यह कैसे हुआ? भारतीय राजनीति के समस्त विद्यार्थियों के सम्मुख यह एक जटिल समस्या रही है। परन्तु अब इस समस्या का समाधान हो गया है। सर सय्यद अहमद खाँ के इस [illegible] के पीछे ब्रिटिश नौकरशाही का हाथ क्रियाशील था। जिस व्यक्ति ने सर सय्यद अहमद खाँ को राष्ट्रीय आन्दोलन से विमुख करके उन्हें एक पृथकतावादी आन्दोलन का अग्रदूत बना दिया वे एम० ए० ओ० कालिज के सर्वप्रथम प्रिंसिपल मि० बेक थे।

१८८५ में कांग्रेस की स्थापना हुई। यद्यपि कांग्रेस को वायसराय लार्ड डफरिन का अनुमोदन प्राप्त हो गया था और उसकी माँगें भी बहुत नरम थीं फिर भी ब्रिटिश सरकार और उसके पिट्ठुओं को उसमें विरोध की चेष्टाएं, घोर असन्तोष की काना फूसियाँ और निश्चित रूप से नई चुनौतियाँ दिखाई पड़ती थीं। जिस बात से उन्हें सबसे अधिक परेशानी हुई वह माँगों का अधिकार पत्र नहीं अपितु वह संगठित साम्प्रदायिक स्थान था, जिसका प्रतीक कांग्रेस थी।'[2]

भारतीय राष्ट्रीयता के प्रति भार (Counter weight) के रूप में मुस्लिम साम्प्रदायिकता का संगठन—ब्रिटिश साम्राज्यवाद को अपने लिए एक सम्भावित खतरा जान पड़ती थी। प्रति तोलन (Counter Poise) के सिद्धान्त पर आचरण करते हुए उत्साही पदाधिकारियों ने राष्ट्रीय आन्दोलन के प्रति भार (Counter weight) के रूप में मुस्लिम-साम्प्रदायिकता का संगठन करना प्रारम्भ कर दिया। 'फूट डालो और राज्य करो' के इस खेल में सफलता प्राप्त करने के लिए उन्हें सर सय्यद अहमद खाँ के से प्रभाव और प्रतिष्ठा वाले मनुष्य के सहयोग को प्राप्त करने में अपूर्व सफलता प्राप्त हुई। उन्होंने सर सय्यद अहमद खाँ को यह विश्वास दिला दिया कि 'अंग्रेजों और मुसलमानों का गठबन्धन मुसलमानों की दशा को उन्नत करने में सहायक होगा और उनका राष्ट्रवादियों से मिलना उन्हें पुनः खेद, श्रम और अश्रु में डुबा देगा। फलतः उनके (सर सय्यद अहमद खाँ के) अतुलनीय प्रभाव का उपयोग मुसलमानों को विशेष रूप से उत्तरी भारत में कांग्रेस से विमुख रखने में किया

१ बी० एन० सिंह— दि इन इ० कॉ० एण्ड ने० ब०" पृष्ठ २००।

२ बी० बेक—'रेवोल्यूशन बाई कान्सेंट" पृ० १६९-७०।

मुसलमान रक्षा-परिषद—मि० बेक के निष्कपट और निःस्वार्थ प्रयत्नों का फल १८८७ में स्पष्ट हुआ जबकि सर सय्यद अहमद खाँ ने खुलम खुल्ला कांग्रेस की आलोचना की। १८८६ में जब भारतवर्ष में प्रतिनिध्यात्मक शासन की स्थापना के उद्देश्य से ब्रिटिश पार्लियामण्ट में चार्ल्स ब्रैडला का बिल उपस्थित हुआ उसके विरोध में मि० बेक ने मुसलमानों का संगठन किया। उन्होंने इस आधार पर कि भारतवर्ष में प्रजातन्त्रात्मक सिद्धान्त का सूत्रपात अनुपयुक्त है, क्योंकि भारतवर्ष एक राष्ट्र नहीं मुसलमानों की ओर से बिल का विरोध करते हुए एक स्मृति-पत्र तैयार किया।[1] १८९३ में मुसलमान ऐंग्लो ओरिएण्टल रक्षा परिषद (Mohammedan Anglo-oriental Defence Association) की स्थापना में भी मि० बेक का बहुत बड़ा हाथ था। मि० बेक स्वयं इस संस्था के सेक्रेटरी बने। इस संस्था का उद्देश्य मुसलमानों के राजनीतिक अधिकारों की रक्षा करना था परन्तु यह तो केवल दिखावा मात्र था। वस्तुतः इस संस्था का वास्तविक उद्देश्य मुसलमानों को कांग्रेस में सम्मिलित होने से रोकना था। इस कथन की पुष्टि मि० बेक के एक निबन्ध से भी होती है जो किसी अंग्रेज पत्रिका में प्रकाशित हुआ था। उन्होंने लिखा था— कांग्रेस का उद्देश्य यह है कि देश का राजनीतिक प्रभुत्व अंग्रेजों के हाथों से हिन्दुओं के हाथों में आ जावे। मुसलमान इन माँगों से कोई सहानुभूति नहीं रख सकते। मुसलमानों और अंग्रेजों के लिए यह वांछनीय है कि वे इन आन्दोलन कर्त्ताओं से लड़ने और देश की आवश्यकताओं व परम्पराओं के अनुपयुक्त लोकतन्त्रात्मक शासन प्रणाली की स्थापना को रोकने के उद्देश्य से परस्पर संयुक्त हो जाएं इसलिये हम शासन के प्रति राज भक्ति और ऐंग्लो-मुस्लिम सहयोग का समर्थन करते हैं।'[2]

बंगाल का विभाजन—इस प्रकार हम देखते हैं कि ब्रिटिश शासकों की नीति में आमूल परिवर्तन ही हो गया। कहाँ तो उनका वरदहस्त हिन्दुओं के शीश पर था और मुसलमान उनकी दृष्टि में राजद्रोही थे और कहाँ अब उन्होंने अपना वरदहस्त मुसलमानों के शीश पर रखा और हिन्दू उनकी दृष्टि में राजद्रोही हो गए। बंगाल का विभाजन "देशवासियों के विरुद्ध देशवासियों के सम-बल" (Counter Poise of natives against natives) के कार्यक्रम में एक दूसरा कदम था। इसमें तो कोई सन्देह नहीं कि कर्जन ने शासन सम्बन्धी सुविधाओं के आधार पर बंगाल विभाजन का औचित्य सिद्ध करने की चेष्टा की, परन्तु सत्य तो यह है कि बंगाल विभाजन के मूल में हिन्दुओं और मुसलमानों के बीच विभाजन की खाई खोदकर राष्ट्रीयता की प्रवाह मान धारा को अवरुद्ध करने की नीति काम कर रही थी।

मुस्लिम शिष्ट-मण्डल और पृथक निर्वाचन (Separate Electorate) की माँग—१९०६ के अन्त में उग्रवादियों की शक्ति बहुत बढ़ गई थी। अब वे इस बात

---

[1] मेहता और पटवर्धन दी कम्युनल ट्रायंगल इन इण्डिया, पृ० ५८-९।
[2] मेहता और पटवर्धन वही पृ० ५९०।

का आन्दोलन करने लगे थे कि ब्रिटिश शासन का शीघ्रातिशीघ्र अन्त हो जाना चाहिये। उनकी शक्ति को अवरुद्ध करने के लिए सरकार का यह प्रयत्न प्रतीत होने लगा कि उग्र राष्ट्रवादियों को वैधानिक सुधारों की एक और खुराक दी जाय और इस प्रकार उन्हें सन्तुष्ट रखा जाय। अक्टूबर १९०६ में आगा खाँ के नेतृत्व में, मुसलमानों का एक शिष्टमण्डल तत्कालीन गवर्नर जनरल लार्ड मिण्टो की सेवा में उपस्थित हुआ। शिष्टमण्डल ने मुसलमानों को भारतीय शासन में जनसंख्या के अनुपातानुसार नहीं वरन् उनकी वास्तविक महत्ता और साम्राज्य की रक्षा में उनकी सेवाओं के आधार पर स्थान देने का आग्रह किया और इस बात पर जोर दिया कि उन्हें स्वयं अपने प्रतिनिधियों के निर्वाचन का अधिकार होना चाहिये। शिष्टमण्डल ने इस बात का भी आग्रह किया कि राज्य की नौकरियों में मुसलमानों का अधिक प्रतिनिधित्व होना चाहिये, वायसराय की कौंसिल में हिन्दुस्तानी सदस्यों की नियुक्ति के समय उनके हितों की रक्षा तथा एक मुस्लिम विश्वविद्यालय की स्थापना होनी चाहिए। शिष्टमण्डल ने यह विश्वास दिलाया कि सरकार मुसलमानों के हितों की वृद्धि करके उनकी राजभक्ति को और भी अधिक दृढ़ बना सकेगी। इस शिष्टमण्डल का वायसराय की सेवा में उपस्थित होने का अभिप्राय था कि हिन्दुओं और मुसलमानों के बीच भेद की खाई निरन्तर चौड़ी होती जा रही है। परन्तु इसके लिए भी भारत ब्रिटिश नौकरशाही और उन पृथकतावादी तत्वों के निकट हो जाती है जो कि उनके हाथों में खिलौने बनकर रहे। १९२३ में मौलाना मोहम्मद अली ने ठीक ही कहा था कि यह शिष्टमण्डल सरकारी आदेशानुसार निर्मित हुआ था। इस सारी कार्यवाही का प्रबन्ध मि० आर्चिबोल्ड ने जो कि मि० बैक के सुयोग्य उत्तराधिकारी थे और जिनके कन्धों पर मि० बैक के अधूरे कार्य को पूरा करने का उत्तरदायित्व आ पड़ा था, किया था। मि० आर्चिबाल्ड और वायसराय के प्राइवेट सेक्रेटरी कर्नल डनलप स्मिथ ने आपस में सारी लिखा पढ़ी कर रखी थी। शिष्टमण्डल के सम्बन्ध में प्रारम्भिक प्रबन्ध की जो बातें थीं, उन सबको इन व्यक्तियों ने आपस में अच्छी तरह से तय कर रखा था। उन दोनों ने यह भी निश्चित कर लिया था कि शिष्टमण्डल को वायसराय से क्या कहना है। यह मान लेना स्वाभाविक है कि वायसराय भी इन सारी कार्यवाहियों से अनभिज्ञ नहीं थे। १० अगस्त १९०६ के अपने पत्र में मि० आर्चिबोल्ड ने नवाब मोहसिनुल मुल्क को सारी हिदायतें दे दी थीं।[1] इसके अनुसार ही शिष्टमण्डल वायसराय की सेवा में उपस्थित हुआ। वायसराय का प्रत्युत्तर पूर्णतः सहानुभूतिमय था।[2] उन्होंने तुरन्त ही उनकी माँगों को स्वीकार कर लिया। अपने उत्तर में उन्होंने बलपूर्वक इस बात का समाश्वासन दिया कि मुसलमानों के राजनीतिक हितों की अवश्यमेव रक्षा की जाएगी। उन्होंने गुरुभार की माँग को पूर्णतः स्वीकार किया और कहा— आपका यह दावा न्याययुक्त है कि आपकी स्थिति का मूल्यांकन आपकी संख्या शक्ति के आधार पर नहीं

---

१. कूपलैण्ड— दी इण्डियन प्राब्लेम १८३३-१९३५ पृ० ३४।

२ टिप्पणी—अपने पत्र में मि० आर्चिबाल्ड ने लिखा— हिज एक्सेलेंसी दी

हिन्दुओं और मुसलमानों के बीच वमनस्य की वृद्धि होगी। व्यक्तिगत रूप से वे ऐसे मिले जुले निर्वाचनों के पक्ष में थे जिससे कि मुसलमानों को भी पर्याप्त प्रतिनिधित्व प्राप्त हो जाये परन्तु इसके साथ ही साथ साम्प्रदायिक विद्वेष भी नहीं बढ़े परन्तु यह भारत का दुर्भाग्य था कि उन्होंने लार्ड मिन्टो की योजना को स्वीकार ही कर लिया वे अपनी बात पर अड़े नहीं। ६ सितम्बर १६०६ के अपने पत्र में लार्ड मार्ले ने साम्प्रदायिक निर्वाचन और उनके कुपरिणामों के लिए लार्ड मिन्टो को ही उत्तरदायी ठहराया था। उन्होंने लिखा था मुसलमानों के झगड़े में मैं पुनः आपका अनुसरण नहीं करूंगा। मैं आपको एक बार फिर सिर्फ इतना याद दिलाए देता हूं कि उनके (मुसलमानों के) अतिरिक्त दावों के बारे में आपका ही एक प्रारम्भिक भाषण था जिसने कि उन्हें इसके लिए लालायित कर दिया। मुझे इस बात का दृढ़ विश्वास है कि मेरा ही निर्णय सर्वश्रेष्ठ था। अपनी इस आशातीत सफलता पर नौकरशाही ने जी खोलकर खुशियाँ मनाई। साम्प्रदायिक निर्वाचन का बीजवपन ब्रिटिश अधिकारियों की दृष्टि में एक बहुत बड़ी विजय थी।[१] मिन्टो को अपनी योजना की सफलता पर अपूर्व हर्ष हुआ था। जिस दिन मुस्लिम शिष्टमंडल उनसे मिला था उसे उन्होंने भारतीय इतिहास का एक युग विधायक दिन कह कर सम्बोधित किया था। यद्यपि बाद में लार्ड मार्ले ने पृथक निर्वाचनों की योजना को बहुत कुछ युक्तिमूलक करने की चेष्टा की थी परन्तु अब यह बात अच्छी तरह से ज्ञात है कि इस योजना के जन्मदाता लार्ड मिन्टो ही थे।

एक सहानुभूतिपूर्ण वायसराय से प्रोत्साहन पाने पर मुस्लिम शिष्टमण्डल के नेताओं ने ३ दिसम्बर १६ ६ को अखिल भारतीय मुस्लिम लीग की (भारतीय मुसलमानों के प्रथम साम्प्रदायिक राजनीतिक संगठन की) स्थापना की। इस संगठन के प्रमुख उद्देश्य निम्न प्रकार निश्चित थे।

(१) भारतीय मुसलमानों में अंग्रेजी सरकार के प्रति राजभक्ति बढ़ाना।

(२) भारतीय मुसलमानों के राजनीतिक तथा अन्य अधिकारों की रक्षा करना, और उनकी आवश्यकताओं एवं इच्छाओं को नम्र भाषा में सरकार के आगे रखना और

(३) यथासम्भव (१) और (२) के अन्तर्गत उल्लिखित उद्देश्य से बिना सम्बन्ध मुसलमानों तथा अन्य भारतीय जातियों में मैत्री स्थापित करना।

---

१ टिप्पणी—वायसराय के उच्च पदाधिकारी ने उनको इस सम्बन्ध में जो सन्देश भेजा था उसमें समस्त रहस्य स्पष्ट करते हुए उसने लिखा था— मेरे लिये श्रीमान् की सेवा में एक पंक्ति लिखकर भेजना अतीव आवश्यक है कि आज एक बहुत बड़ी घटना घटित हो गई है। राजनीतिज्ञता का एक ऐसा कार्य हो गया है जो कि भारत और भारतीय इतिहास को कई वर्षों तक प्रभावित करता रहेगा। ५ करोड़ २० लाख व्यक्तियों को राजद्रोही विरोध में सम्मिलित होने से पीछे खींच लिया गया है। लेडी मिन्टो की डायरी पृ० ४७–४८।

१९०९ के मार्ले मिण्टो सुधारों में साम्प्रदायिक निर्वाचन अंगीकृत—साम्प्रदायिक प्रतिनिधित्व के प्रश्न पर मुस्लिम लीग का अपने जन्मकाल से ही बहुत हठधर्मी का दृष्टिकोण रहा है। पृथक निर्वाचनों और नौकरियों में ज्यादा हिस्से के लिए १९०८ में मांग की गई और १९०९ में उसको दुहराया गया। लार्ड मार्ले इन मांगों के विरुद्ध थे उन्हें भी अपने अनुकूल करने के लिए शिष्ट मण्डल इंग्लैण्ड भेजे गए। लार्ड मिण्टो की सक्रिय सहायता के द्वारा इस उद्देश्य में भी सफलता प्राप्त हो गई। राष्ट्रवादी नेताओं ने इस नीति का घोर विरोध किया। रमजे मैकडानल्ड के अनुसार कुछ दूरदर्शी मुसलमान भी इस बात का अनुभव कर रहे थे कि यह कदम गलत दिशा की ओर उठाया गया है। उनमें से बहुतों ने इस योजना की कटु आलोचना की और कहा कि उनके कुछ नेता ब्रिटिश अधिकारियों के हाथों में कठपुतली की तरह नाच रहे हैं। परन्तु यह सारा विरोध निरर्थक साबित हुआ। भारत की राष्ट्रीय एकता को भंग करने पर तुले हुए ब्रिटिश अधिकारी टस से मस नहीं हुए। उन्होंने १९०९ में इण्डियन कौंसिल्स एक्ट (मार्ले मिण्टो-सुधार) में पृथक निर्वाचन के सिद्धान्त को स्वीकार कर भारतीय राजनीति के आगार में साम्प्रदायिक विष का इन्जेक्शन लगा दिया।

## ३५ साम्प्रदायिकता के उद्भव का सामाजिक आर्थिक पहलू

प्रारम्भ से ही ब्रिटिश शासकों ने भारतीय समाज के एक वर्ग को दूसरे वर्ग से लड़ाया और इस प्रकार से अपने हित को सुरक्षित रखा। पहले-पहल उन्होंने मुसलमानों के सामन्ती और व्यावसायिक वर्गों की स्थिति को पतनोन्मुखी करने के लिए हिन्दू पूंजीपतियों और बुद्धिजीवियों को अपने कार्य-साधन में प्रयोग किया। इसके बाद जब उन्होंने देखा कि औद्योगिक पूंजीपतियों की उन्नति हो रही है, तो उसे रोकने के लिए सामन्ती हितों को बीच में ला खड़ा किया। जब राष्ट्रवादी शक्तियों ने अधिकाधिक बल पकड़ना प्रारम्भ किया तब ब्रिटिश शासकों ने मुस्लिम पृथकता की नीति को जन्म दिया। गदर के बाद सरकार की मुस्लिम विरोधी और हिन्दू परस्ती की नीति जिस पर वह १८७० तक चलती रही 'वर्ग आधार' पर सेना का पुनर्गठन, बंगाल का विभाजन और साम्प्रदायिक निर्वाचनों की स्वीकृति आदि कृत्य 'फूट डालो और राज्य करो' की ही नीति के सूचक थे। इन सारे कार्यों के करने में शासकों का उद्देश्य यही था कि ब्रिटिश साम्राज्य पर किसी प्रकार की आंच न आने पाए वह निरन्तर सुरक्षित बना रहे। अशोक मेहता और अच्युत पटवर्धन के शब्दों में 'पृथकतावादी प्रवृत्तियों को उद्योगपूर्वक उत्पन्न किया गया और ब्रिटिश राज की सुरक्षा को समाश्वस्त करने के लिए कुशलतापूर्वक प्रयुक्त किया गया।'[1] भारतवर्ष में जहां भेदभाव थे, ब्रिटिश शासकों ने वहां उन्हें तीव्र किया और जहां भेदभाव नहीं थे, वहां उन्हें उत्पन्न किया। जातीय और सांस्कृतिक संश्लेषण की प्रक्रिया भारतवर्ष में शताब्दियों से चल रही थी अंग्रेजों ने उसमें बाधा पहुंचाई। अंग्रेजों ने भारतवर्ष के एक वर्ग को

१ मेहता और पटवर्धन—द कम्युनल ट्रायंगल इन इंडिया पृ० ९१।

दूसरे वर्ग के खिलाफ, एक बिरादरी को दूसरी बिरादरी के खिलाफ और एक जाति को दूसरी जाति के खिलाफ किया। उन्होंने भारत में सद्भावना और उसके नाम पर ब्रिटिश शासन की जड़ों को मजबूत किया। इन्होंने साम्राज्य विरोधी एक संयुक्त राष्ट्रीय मोर्चे के निर्माण को रोकने के लिए ब्राह्मणों, अब्राह्मणों, हिन्दुओं, मुसलमानों तथा स्पृश्य अस्पृश्यों के बीच भेद की दीवारें खड़ी कर दीं।[1]

इस प्रकार भारतीय राजनीति के क्षेत्र में साम्प्रदायिकता के विष-बीज बोने का उत्तरदायित्व मुख्य रूप से अंग्रेजों पर ही सिर पड़ता है। परन्तु इतना कह देने से ही भारतीय राजनीति की इस जटिल समस्या का समाधान नहीं हो जाता। साम्प्रदायिकता केवल एक राजनीतिक समस्या ही नहीं है, वरन् एक सामाजिक समस्या भी है। अंग्रेजों को एक संयुक्त राष्ट्रीय जनता के विकास को अवरुद्ध करने के अपने प्रयत्नों में भारत के सामाजिक धार्मिक जीवन के कतिपय तत्त्वों से भी सहायता मिली।

**हिन्दुओं और मुसलमानों के विकास में भेदभाव**—यह तो स्पष्ट है कि ब्रिटिश शासनकाल में प्रशासन, व्यवसाय, वाणिज्य और उद्योग के क्षेत्र में हिन्दू मुसलमानों से आगे बढ़ गए थे। यद्यपि यह हुआ दोनों जातियों की अपनी अपनी नीति के ही कारण, कोई किसी के निकट दोषी नहीं था—परन्तु अंग्रेजों ने इस बीच में लाभ उठाकर मुसलमानों को राष्ट्रीय आन्दोलन में सम्मिलित होने से रोकने की चेष्टा की। सर सय्यद अहमद खाँ ने भी नौकरशाही के मोहक संगीत को सुना और यह विश्वास कर लिया कि मुस्लिम जाति का हित कांग्रेस के साथ मिलकर विदेशी साम्राज्य को उखाड़ फेंकने में नहीं अपितु ब्रिटिश सरकार की कृपा और प्राप्त करने में है। आत्मरक्षा की भावना ने मुसलमानों को ब्रिटिश सरकार द्वारा भीख में डाले गए रोटी के टुकड़ों को लेने की ओर प्रेरित किया। सर सय्यद अहमद खाँ ने अपने अनुयायियों से कहा—"सेना में हमें ऊँचे पद मिलें, सरकार हमारी इस माँग की ओर अवश्य ध्यान देगी। आवश्यकता सिर्फ इस बात की है कि हम ऐसा कोई कार्य न करें जिससे कि सरकार को हमारी राजभक्ति में किसी प्रकार का भी सन्देह हो।"[2]

---

१ टिप्पणी—प्रतिभार की ब्रिटिश नीति के ऊपर ए० आर० देसाई ने लिखा है, "गदर के बाद राजाओं और जमींदारों ने प्रतिभार के रूप में काम किया। लार्ड लिटन ब्रिटिश राज को भारतीय कुलीनवर्ग की सहायता के ऊपर आधारित करना चाहते थे। लार्ड डफरिन ने जन विप्लव की बढ़ती हुई शक्तियों को रोकने के लिए उदार बुद्धिजीवी वर्ग का जो भारतवर्ष में विकसित हो रहा था प्रयोग करना चाहा और उस कांग्रेस की स्थापना करने में सहायता दी। तथापि उन्हें शीघ्र ही अनुभव हुआ कि कांग्रेस राजद्रोही होती जा रही है। उन्होंने बढ़ते हुए मुस्लिम व्यावसायिक वर्गों में उग्रराष्ट्रवादियों के विरुद्ध जिनमें कि मुख्यतः हिन्दू व्यावसायिक वर्ग और कांग्रेस के मध्यवर्ग समाविष्ट थे प्रतिभार प्राप्त किया।"—सोशल बैकग्राउण्ड ऑफ इण्डियन नेशनलिज्म, पृ० ३६।

२ हिन्दुस्तान रिव्यू, जनवरी १९०९, पृ० ५३।

उग्र राष्ट्रीयता और हिन्दू विचारधारा पर बल—१९वीं शताब्दी के अन्त में कांग्रेस के अन्तर्गत जिस उग्रवादी दल ने बहुत अधिक जोर पकड़ा वह भी हिन्दू और मुसलमानों के बीच की भेदभाव की खाई को चौड़ा करने में सहायक सिद्ध हुआ। तिलक, पाल, अरविन्द घोष और लाजपतराय आदि उग्रवादी नेता केवल प्रखर देशभक्त ही न थे वे कट्टर हिन्दू भी थे। दयानन्द और विवेकानन्द की शिक्षाओं का उन पर व्यापक प्रभाव पड़ा था। हिन्दू संस्कृति और हिन्दू धर्म के गौरव का बखान करते उनकी वाणी न थकती थी। हिन्दू संस्कृति और हिन्दू धर्म राष्ट्र के ऊपर इस प्रकार से बल देना मुसलमानों के लिए रुचिकर नहीं था। यही कारण है कि वे राष्ट्रीय आन्दोलन को बहुत कुछ शंका की दृष्टि से देखने लगे। उन्होंने सोचा कि ब्रिटिश शासन को नष्ट कर दल का अभिप्राय हिन्दुओं के शासन की स्थापना करना है। यह सत्य है कि उग्रवादियों का कोई संकुचित साम्प्रदायिक लक्ष्य नहीं था परन्तु ब्रिटिश नौकरशाही को राष्ट्रीय आन्दोलन का मिथ्या रीति से वर्णन करने में क्या कठिनाई हो सकती थी जब कि ऐसा करने से उनका अपना स्वार्थ सिद्ध होता हो? उन्होंने मुसलमानों के खूब कान भरे। उन्होंने कहा राष्ट्रीय आन्दोलन का लक्ष्य हिन्दुओं की सर्वोच्चता की प्रतिष्ठापना करना है। कुछ तो मुसलमानों को स्वतः ही शंका थी, अंग्रेजों के कान भरने ने रही सही कमी को भी पूरा कर दिया। इन्हीं कारणों से उग्रवादियों के स्वदेशी और बहिष्कार आन्दोलनों ने भी मुसलमानों के बीच बहुत ही कम उत्साह जाग्रत किया। हिन्दू उद्योगपतियों ने ही उनसे अधिकतर आर्थिक लाभ उठाया। फलतः अंग्रेजों ने जिनके कि आर्थिक हितों को स्वदेशी से सीधा खतरा उत्पन्न हो गया था मुसलमानों को अपनी ओर फोड़ने में कुछ उठा न रखा। उन्होंने मुसलमानों को बहकाया कि ऐंग्लो मुस्लिम हित परस्पर एक रूप हैं और इसलिए वे राष्ट्रवादियों के विरुद्ध हैं।

## सारांश

महात्मा गांधी के शब्दों में भारतवर्ष की साम्प्रदायिक समस्या ब्रिटिश-शासन की समकालिक है। अंग्रेजों ने प्रारंभ से ही देशवासियों के विरुद्ध देश-वासियों के भेद-भाव की नीति पर आचरण किया। भारतवर्ष में अपने शासन के प्रथम चरण में उन्होंने उच्चवर्गीय हिन्दुओं का समर्थन प्राप्त किया और मुसलमानों का दमन किया। उस समय वे मुसलमानों को सन्देह की दृष्टि से देखते थे। उन्हें आशंका थी कि मुसलमान अपने खोए हुए मुगल साम्राज्य को पुनर्स्थापित करने का स्वप्न देखते हैं। फलतः प्रशासन और सेना से मुसलमानों को बिल्कुल बाहर रखा गया, सांस्कृतिक दृष्टि से नष्ट प्राय कर दिया गया। विद्रोह के तुरन्त बाद ही अंग्रेजों की मुस्लिम विरोधी नीति और भी स्पष्ट दिखाई देने लगी थी।

१८७० के पश्चात् अंग्रेजों के दृष्टिकोण में आमूल परिवर्तन दिखाई देने लगा। भारतीय राष्ट्रीयता के उद्भव ने साम्राज्यवादियों को विवश कर दिया कि वे

मुसलमानों का प्रतिभार के रूप में प्रयोग करें। एम० ए० ओ० कॉलिज के प्रथम प्रिन्सिपल मि० बेक ने इस कार्य में प्रमुख भाग लिया। सर सय्यद अहमद खां को राष्ट्रीयता के पथ से विमुख कर ब्रिटिश साम्राज्यवादियों का मुखोपजीवी बना देने में मि० बेक का महत्वपूर्ण हाथ था। उनके अनवरत प्रयत्नों के फलस्वरूप सर सय्यद अहमद खां ने कांग्रेस का विरोध करने का और अपने प्रभाव का प्रयोग कर मुस्लिम समाज को उससे दूर रखने का कार्य अपने जिम्मे ले लिया। १८९३ में उन्होंने मुस्लिम रक्षा परिषद् की स्थापना की। मि० बेक भी इसके एक मन्त्री थे।

बंगाल का विभाजन मुस्लिम पृथक्तावाद को दृढ़ करने की दिशा में जानबूझ कर उठाया गया एक कदम था। मुसलमानों को पृथक् प्रतिनिधित्व देने की मांग के द्वारा मांग कराने के लिए वायसराय के निजी मन्त्री कर्नल डनलप स्मिथ ने स्वयं अलीगढ़ कालिज के तत्कालीन प्रिन्सिपल आर्चिबोल्ड को मुसलमानों का एक शिष्ट मण्डल वायसराय के पास भेजने को लिखा। तदनुसार आगा खाँ की अध्यक्षता में भारत के विभिन्न प्रान्तों से आए ३५ मुसलमानों का एक शिष्टमण्डल अक्तूबर १९०६ में वायसराय से मिला और उसने साम्प्रदायिक प्रतिनिधित्व की वही मांग की जिसको कि वायसराय लार्ड मिण्टो ने सहर्ष स्वीकार कर लिया। तत्कालीन भारत मन्त्री लार्ड मार्ले इस नीति के विरुद्ध थे वे संयुक्त निर्वाचनों और कुछ रक्षित स्थानों के पक्ष में थे परन्तु लार्ड मिण्टो ने उन्हें अपनी बात पर राजी कर लिया। अखिल भारतीय मुस्लिम लीग (स्थापित १९०६) ने पृथक्तावादी मांग को चालू रखा और कांग्रेस व कई दूरदर्शी मुसलमानों के विरोध के बावजूद भी १९०९ के मार्ले मिण्टो सुधारों के अन्तर्गत साम्प्रदायिक निर्वाचनों को भारत के ऊपर लागू कर दिया गया।

इस प्रकार साम्प्रदायिकता के उद्भव के लिए मुख्यतः अंग्रेजों की ही 'फूट डालो और शासन करो' की नीति उत्तरदायी थी तथापि यह भी स्मरणीय है कि अंग्रेजों को इस नीति में जो सफलता प्राप्त हुई उसका बहुत कुछ कारण ब्रिटिश शासन के अन्तर्गत दोनों जातियों हिन्दुओं और मुसलमानों का विषम विकास भी है। इससे मुसलमानों के हृदय में आत्म रक्षा की भावना जागृत हुई। ब्रिटिश शासकों ने मुसलमानों की इस भावना का लाभ उठाकर उन्हें राष्ट्रवाद के विरुद्ध ला खड़ा कर दिया। इसके अलावा कांग्रेस में जिस उग्र राष्ट्रीयता का विकास हुआ और जिसके नेता तिलक विपिनचन्द्र पाल और लाजपतराय थे वह भी राष्ट्रीय आन्दोलन से मुसलमानों को विमुख करने में सहायक हुआ। उक्त उग्रवादी नेता कट्टर हिन्दू थे और हिन्दू धर्म तथा हिन्दू संस्कृति के गौरव का बखान करते न थकते थे। मुसलमानों ने समझा कि राष्ट्रीय आन्दोलन का उद्देश्य हिन्दू राज्य की स्थापना करना है। अंग्रेजों ने उनके खूब कान भरे और उन्हें बहकाया कि ऐंग्लो मुस्लिम हित परस्पर एकरूप हैं और इसलिए वे राष्ट्रवादियों के विरुद्ध हैं। इसलिये अंग्रेजों की कुटिल नीति के कारण भारत का सारा राजनैतिक वायुमण्डल दूषित हो गया और १९४७ ई० में देश का बटवारा करने पर भी न सुधरा।

## अध्याय ९

# मार्ले-मिण्टो-सुधार

### ३६ सुधारों का उद्देश्य

(क) भारतवर्ष की राजनीतिक परिस्थिति का सामना करने की चेष्टा—१८९२ के इण्डियन कौंसिल्स एक्ट के पास होने के पश्चात् भारतवर्ष की राजनीतिक परिस्थिति में बहुत परिवर्तन हो गए थे। १८६१ के एक्ट के अन्तर्गत जिन व्यवस्थापिका सभाओं का निर्माण हुआ और १८९२ के एक्ट के अन्तर्गत जिन्हें बढ़ा दिया गया था उनसे उदार राष्ट्रवादी भी सन्तुष्ट नहीं थे। १८९२ के पश्चात् भारतवर्ष की राष्ट्रीय तरंगिणी ने भी प्रचण्ड रूप धारण कर लिया था। जन साधारण के ऊपर उग्रवादियों का प्रभाव दिन-दूना रात चौगुना बढ़ता जाता था। वे अब इस बात को खुल्लम खुला कहने लगे थे कि ब्रिटिश शासन भारतवर्ष के लिए एक घृणित अभिशाप है जितनी शीघ्र इसका अन्त हो जाए उतना ही भारतवर्ष की जनता के लिए हितकर है। आतंकवादी आग भी फैल रही थी। ये सब चीजें भारतवर्ष में ब्रिटिश साम्राज्यशाही के लिए भयंकर खतरे की सकेत थीं। इनकी अवहेलना न की जा सकती थी। लार्ड मिण्टो जो लार्ड कर्जन के पश्चात् भारतवर्ष के वायसराय नियुक्त हुए थे भारतीय राजनीतिक मनोवृत्ति के इस परिवर्तन से अनभिज्ञ न थे। १९०९ के मार्ले मिण्टो-सुधार भारतवर्ष की इस परिवर्तित राजनीतिक परिस्थिति का सामना करने के लिए ब्रिटिश कूटनीतिज्ञों की एक प्रभावशाली चेष्टा थी। इन सुधारों के द्वारा लार्ड मिण्टो उग्र राष्ट्रवादियों को दबाना नरम राष्ट्रवादियों को उनके विरुद्ध प्रतिभार के रूप में प्रयुक्त करना चाहते थे।

(ख) बढ़ती हुई राष्ट्रीय एकता पर कुठाराघात—भारतवर्ष की राष्ट्रीय शक्तियों को दुर्बल करने के लिए बढ़ती हुई राष्ट्रीय एकता पर भी कुठाराघात करने का निश्चय किया गया। भारत-सरकार के तत्कालीन गृहमन्त्री सर हेराल्ड स्टूअर्ट के हस्ताक्षरों सहित प्रकाशित प्रथम-सुधार-योजना ब्रिटिश इरादों को स्पष्ट रूप से सूचित करती थी। "यह स्पष्ट रूप से इस सिद्धान्त पर आधारित थी कि शिक्षित भारतीयों के प्रभाव के विरुद्ध एक प्रति-तोलन (Counter-poise) को प्राप्त किया हो जाना चाहिए, तथाकथित प्रसिद्ध पुरुषों की परिषद् में व अति तब से लाए गए वर्ग और साम्प्रदायिक प्रतिनिधित्व में खोजा गया।"[1] अन्ततः सरकार ने जो योजना सामने रखी वह इससे भी आगे बढ़ गई। उसने न केवल जातियों के ही लिए, अपितु बिरादरियों और व्यवसायों के लिए भी पृथक प्रतिनिधित्व का प्रस्ताव किया। लार्ड मिण्टो स्वयं भी

---

[1] सी० वाई० चिन्तामणि—"इण्डियन पालिटिक्स सिन्स दी म्युटिनी" पृ० ९४।

कांग्रेस के विरुद्ध एक उपयुक्त प्रतिभार (Counter weight) को बनाने में थे। अपने २८ मई १९०६ के पत्र में उन्होंने लार्ड मार्ले को लिखा था "कांग्रेस के उद्देश्यों के विरुद्ध एक प्रतिभार के विषय में मैं कुछ समय से बराबर सोच में रहा हूँ। मेरा विचार है कि एक राज परिषद अथवा एक वायसराय कौंसिल में जिसमें न केवल देशी नरेश हों अपितु कुछ और बड़े लोग भी सम्मिलित हों व जिनकी बन्द मीटिंग जब भी एक बार एक सप्ताह या पखवाड़े में होती हो निजी विचार-विमर्श के लिए बुलाकर हम इस समस्या का समाधान पा सकते हैं।"[1] तथापि राज परिषद के विचार ने उस समय मूर्तरूप धारण नहीं किया परन्तु जैसा कि हम पिछले अध्याय में देख चुके हैं वाइसराय मिण्टो कांग्रेस के उग्रवाद के विरुद्ध इसमें (राज परिषद में) के अधिक शक्तिशाली प्रतिभार का निर्माण करने में सफल हुए। यह थी मुस्लिम साम्प्रदायिकता। १९०९ के सुधारों ने इस विषबीज के संवर्द्धनार्थ पृथक निर्वाचनों और प्रतिनिधित्व में मुस्लमानों के पक्ष में पासंगों-वाली लगा दी। संक्षेप में सुधारों से ब्रिटिश शासन के दो उद्देश्य सिद्ध हुए। एक ओर तो इन्होंने उदारवादियों से मेल करके उग्रवादियों को दबाने की चेष्टा की। दूसरी ओर इन्होंने मुस्लिम पृथकतावाद को दृढ़ करके भारतवर्ष में ब्रिटिश साम्राज्य की रक्षा का समुचित प्रबन्ध कर लिया।

## ३७ १९०९ के एक्ट के मुख्य उपबन्ध

१९०९ का इण्डियन कौंसिलस एक्ट "जो कि कतिपय लेखकों की सम्मति में भारतीय प्रशासन के इतिहास में एक सीमा चिह्न था"[2] १८९२ के एक्ट से अवश्य कुछ आगे बढ़ा हुआ था। इस एक्ट के आधीन कौंसिलों के सदस्यों की संख्या वृद्धि की गई, प्रश्नोत्तर के अधिकार को बढ़ाया गया और सदस्यों को बजट के ऊपर प्रस्ताव उपस्थित करने की अनुमति मिल गई। प्रान्तों में गैर सरकारी सदस्यों का बहुमत स्थापित किया गया।'[3] नीचे इन बातों पर कुछ अधिक विस्तार से प्रकाश डाला जाता है।

१ विधान मण्डल का विस्तार (क) अतिरिक्त सदस्यों की संख्या में वृद्धि—नए एक्ट के अनुसार विधान मण्डलों में और अधिक विस्तार किया गया। गवर्नर जनरल की व्यवस्थापिका सभा में अतिरिक्त सदस्यों की संख्या १६ से बढ़ाकर ६० कर दी गई। बम्बई (पूर्वी) बंगाल और यू० पी० की व्यवस्थापिका सभाओं के सदस्यों की संख्या अधिक से अधिक ५० और बर्मा व पंजाब की व्यवस्थापिका सभाओं के सदस्यों की संख्या अधिक से अधिक ३० रखी गई। प्रत्येक विधान मण्डल तीन प्रकार

१ लेडी मिण्टो— इण्डिया मिण्टो एण्ड मार्ले पृ० २८-२९।

२ एम० आर० पाल— इण्डियन एडमिनिस्ट्रेशन पृ० ३३।

३ सी० वाई० चिन्तामणि— इण्डियन पालिटिक्स सिंस दी म्युटिनी पृ० ५६।

इस प्रकार के प्रस्ताव को उपस्थित करने के अधिकार का होना न होना बराबर ही था। यदि ये प्रस्ताव व्यवस्थापिका सभा में पास हो जाते तब भी उनका लागू किया जाना अवश्यम्भावी न था। उन्हें केवल सिफारिश ही समझा जा सकता था। इसके अलावा यदि अध्यक्ष समझता कि अमुक प्रस्ताव सार्वजनिक हित के अनुकूल नहीं पड़ता तो वह उसे रोक सकता था।

(ग) प्रश्न और पूरक प्रश्न—१८९२ के एक्ट में प्रश्न करने का अधिकार स्वीकार कर लिया था। मार्ले मिण्टो-सुधारों ने व्यवस्थापिका सभा के सदस्यों को पूरक प्रश्न करने का और अधिकार देकर उक्त अधिकार में वृद्धि कर दी। यदि किसी सदस्य को अपने मौलिक प्रश्न का उत्तर से सन्तोष न होता तो वह पूरक प्रश्न उत्तर के स्पष्टीकरण की मांग कर सकता था तथापि सम्बद्ध कार्यकारिणी परिषद को इन प्रश्नों का उत्तर देने के लिए बाध्य नहीं किया जा सकता था। अध्यक्ष को भी यह अधिकार था कि वह प्रश्नों को रोक दे।

कार्यकारिणी परिषदों में भारतीयों की नियुक्ति—१९०९ के इण्डियन कौंसिल्स एक्ट के अनुसार भारतवासी सबसे पहली बार इण्डिया कौंसिल और गवर्नर जनरल की कौंसिल के सदस्य नियुक्त किए जाने लगे। भारतवर्ष में नौकरशाही ने इस सुधार का घोर विरोध किया। परन्तु लार्ड मिण्टो ने इस सुधार को दो कारणों से स्वीकार कर लिया। एक कारण तो सुधार के अस्वीकृत किए जाने पर भारतवर्ष में तीव्र आन्दोलन के सूत्रपात हो जाने का भय था। दूसरा कारण यह था कि ब्रिटिश मन्त्रि मण्डल ने इसे सर्वसम्मति से पास किया था। इसके दबाव के कारण भी लार्ड मिण्टो ने इस सुधार को स्वीकार कर लेना ही,उचित समझा। फलत: एस० पी० सिन्हा को(बाद में लार्ड सिन्हा) गवर्नर जनरल की कार्यकारिणी-परिषद का विधि सदस्य नियुक्त किया गया। दो वर्ष पूर्व अगस्त १९०७ में दो भारतीयों को [1] भारत मन्त्री की कौंसिल का सदस्य नियुक्त किया जा चुका था।

## ३८ मार्ले मिण्टो सुधारों के दोष

व्यवस्थापिका सभाएं कार्यकारिणी पर नियन्त्रण स्थापित करने में असमर्थ थीं—कुछ लोगों की धारणा थी कि १९०९ के सुधारों के द्वारा भारतवर्ष को महत्वपूर्ण राजनीतिक अधिकार दिए गए हैं। कांग्रेस के नरम नेताओं का भी प्रारम्भ में यही विचार था। शुरू शुरू में तो उन्होंने इन सुधारों का स्वागत किया परन्तु कुछ ही दिनों बाद उन्हें भी इन सुधारों के खोखलेपन का भान हो गया। मार्ले मिण्टो सुधारों को कार्यान्वित करने के लिए भारत सरकार ने जिन नियमों उपनियमों की सृष्टि की वे

---

१ इनमें से एक हिन्दू (के० जी० गुप्त) और दूसरे मुसलमान (सय्यद हुसन बिलग्रामी) थ।

सुधारों के आधारभूत सिद्धान्तों के इतने विरुद्ध थे कि उन्होंने सुधारों का सफल होना कठिन कर दिया। भारतीय नेताओं ने इन नियमों और उप नियमों की तीव्र आलोचना की। सुरेन्द्रनाथ बनर्जी ने घोषणा की कि सुधारों को कार्यरूप में परिणत करने के लिए निर्मित नियमों और उपनियमों ने तो व्यावहारिक रूप में सुधार योजना का नष्ट प्राय ही कर डाला है। उनका प्रश्न था—भारत नौकरशाही ने अपनी इच्छानुसार उन अधिकारों का अपहरण करके अपना बदला लिया है जो हमें सुधारों से मिले हैं।[1] लेकिन केवल नियम और उपनियम ही दोषी न थे। सुधारों में स्वयं भी कई बड़े दोष थे। यह तो इस एक्ट ने, कतिपय अंशों में भारतवासियों को भी प्रशासन कार्य में भाग दिया परन्तु उससे देश के राष्ट्रवादी तत्वों को बिल्कुल सन्तोष नहीं हुआ। इस एक्ट ने व्यवस्थापिका सभाओं में विस्तार तो कर दिया परन्तु उनकी असली प्रकृति में कोई परिवर्तन नहीं किया वह पहले की तरह बनी रहीं। उन्हें अभी सभा नहीं अपितु दरबार ही समझा था।[2] वे कार्यकारिणी को केवल सलाह ही—सलाह दे सकती थीं यह आवश्यक नहीं था कि कार्यकारिणी उनकी सलाह को मान ही ले। कार्यकारिणी की नीतियों पर उनका किसी प्रकार का अंकुश न था। वे कार्यकारिणी सत्ता के हाथों में खिलौना थीं उसके कार्यों और नीति पर किसी प्रकार का नियंत्रण नहीं था।[3] चूंकि उनके अधिकार बहुत सीमित थे अतः वे अनुत्तरदायी कार्यकारिणी के किसी काम में रुकावट नहीं डाल सकती थीं। वे प्रश्न पूछ सकती थीं परन्तु कार्यकारिणी को उत्तर देने के लिए बाध्य नहीं किया जा सकता था। इसके अलावा अध्यक्ष इस अधिकार में कमी कर सकता था। यदि वह उचित समझता तो प्रश्नों को रोक सकता था। व्यवस्थापिका सभाएं प्रस्ताव पास कर सकती थीं परन्तु उनका लागू किया जाना बिल्कुल आवश्यक नहीं था। सरकार यदि चाहती तो उन्हें ताक में रख सकती थी। व्यवस्थापिका सभाएं बजट पर वाद विवाद कर सकती थीं परन्तु केन्द्रीय सरकारों या प्रान्तीय सरकारों की एक पाई की भी आय या व्यय उनके नियन्त्रण में नहीं था।[4]

गैर सरकारी बहुमत प्रभाव शून्य था—सरकार को कानून पास करने के लिए व्यवस्थापिका सभा के अनुमोदन की आवश्यकता होती थी परन्तु इस प्रकार का अनुमोदन प्राप्त करने में सरकार को किसी प्रकार की कठिनाई का सामना न करना पड़ता था सरकारी और मनोनीत गैर सरकारी सदस्यों में किसी प्रकार की फूट नहीं हो सकती थी। वे हमेशा सरकार का साथ देते थे अतएव कार्यरूप में व्यवस्थापिका सभाओं में गैर सरकारी सदस्यों का उतना प्रभाव न हो सका जितनी कि नरम नेताओं को आशा

---

१ एनी बीसेंट— 'हाउ इण्डिया रौट फौर फ्रीडम'—पृ० ४६५।
२ कूपलैण्ड—'दी इण्डियन प्राब्लेम १८३३–१९३५' पृ० २५।
३ पालन्दे— 'इण्डियन एडमिनिस्ट्रेशन' पृ० ३३–३४।
४ पालन्दे—"इण्डियन एडमिनिस्ट्रेशन" पृ० ३४।

थी। इस विषय में सन् १९१० में स्वर्गीय गोखले ने भारतीय व्यवस्थापिका सभा के सम्मुख अपने विचारों को इस प्रकार प्रकट किया था— "माई लार्ड, हम लोग इस बात से भलीभाँति परिचित हैं कि जब सरकार किसी विषय में अपना रास्ता निश्चित कर लेती है तो गैर सरकारी सदस्य चाहे कुछ हों क्या न कहें, वह अपने रास्ते से जरा भी नहीं हटती।"

**साम्प्रदायिक और विशेष निर्वाचन**—मार्ले मिण्टो सुधार का सबसे बड़ा दोष यह था कि उन्होंने साम्प्रदायिक निर्वाचन को जन्म दिया। वास्तव में इस विष बेल ने भारतीय राजनीति के क्षेत्र में अत्यन्त विनाशकारी कार्य किया। जवाहरलाल नेहरू के शब्दों में "हिन्दुस्तान के भविष्य पर यह एक असर डालने वाली चीज थी। भविष्य में मुसलमान सिर्फ पृथक मुसलमान निर्वाचन क्षेत्रों से ही खड़े हो सकते थे और चुने जा सकते थे। उनके चारों तरफ एक राजनीतिक दीवार खड़ी कर दी गई और उनको बाकी हिन्दुस्तान से अलहदा कर दिया गया। इस तरह आपस में घुल मिल कर एक हो जाने की वह प्रक्रिया जो सदियों से चल रही थी और जो स्वाभाविक प्रगति से लाजिमी तौर पर तेज हो रही थी अब उलट दी गई। यह दीवार शुरू में छोटी थी क्योंकि निर्वाचन क्षेत्र संकुचित था लेकिन जैसे जैसे मताधिकार बढ़ता गया यह दीवार बढ़ती गई और उसका सार्वजनिक और सामाजिक जीवन के सारे ढाँचे पर इस तरह असर पड़ा मानो सारे ढाँचे में घुन लग गया हो। इसका म्युनिसिपल और स्थानीय स्वशासन संस्थाओं में जहर फैला और आखिर में यह दूषित ढंग का विभाजन हुआ। काफी बाद पृथक मुस्लिम श्रमिक संघों, विद्यार्थी संघों और व्यापार मण्डलों की स्थापना हुई। पृथक निर्वाचन क्षेत्र मुसलमानों से शुरू हुए और बाद में ये दूसरे अल्पसंख्यकों और दूसरे समुदायों में भी फैल गये। यहाँ तक कि भारतवर्ष छोटे छोटे अलग अलग हिस्सों का एक जमघट बन गया। उनसे हर ढंग की अलहदगी की प्रवृत्तियाँ पैदा हुई हैं और आखिर में भारतवर्ष के ही बटवारे की माँग की गई है।"[1] गाँधीजी ने उचित ही कहा था कि यदि यह अधिनियम पारित नहीं होता तो हम (हिन्दू मुस्लिम) स्वयं इस जातिगत मालिन्य का समाधान कर लेते। भारतवर्ष में ऐसे अधिष्ठित स्वार्थों की कमी नहीं थी जिनको कि ब्रिटिश सरकार ने जान बूझ कर पैदा किया और उनकी रक्षा केवल ऐसा करने में उसका स्वयं अपना स्वार्थ था। अब पृथक निर्वाचन क्षेत्रों का भी शक्तिशाली स्वार्थ पैदा किया गया जिसका उद्देश्य यह था कि अलहदगी की भावना को बढ़ावा मिले और राष्ट्रीय एकता की उन्नति में बाधा पड़े। इसी उद्देश्य को सामने रख कर यूरोपियनों, जमींदारों, उद्योगपतियों और व्यापारियों आदि विशेष वर्गों के लिए भी पृथक निर्वाचन स्वीकार किया गया। स्पष्ट है कि इस योजना का वास्तविक लक्ष्य यही था कि ब्रिटिश साम्राज्यशाही के पिट्ठुओं की शक्ति को बढ़ाया जाय और इस प्रकार राष्ट्रीय तरंगिणी की गति को अवरुद्ध कर दिया जाय।

---

१ जवाहरलाल नेहरू— दी डिस्कवरी आफ इंडिया, पृ० ३९५-९६।

परिस्थिति का सामना करने की दृष्टि से हुआ था। इन सुधारों को पास करने में सरकार का उद्देश्य यह था कि कांग्रेस के नरम नेताओं को खुश कर लिया जाय और साम्प्रदायिकता की भावना को दृढ़ करके उग्रवाद और आतंकवाद की राष्ट्रीय शक्तियों को कुचल दिया जाय। उदारवादी नेताओं की धारणा थी कि इन सुधारों के द्वारा कौंसिल में जनता के निर्वाचित प्रतिनिधियों की संख्या बढ़ जायगी। प्रारम्भ में तो इन सुधारों का नरम नेताओं ने सहर्ष स्वागत किया परन्तु कुछ ही काल के उपरान्त यह हर्ष विषाद में बदल गया। इस एक्ट ने मुसलमानों जमींदारों उद्योगपतियों और व्यापारियों के लिए पृथक निर्वाचनों की सृष्टि की। इस प्रकार सुधारों ने एक हाथ से जो चीज दी दूसरे हाथ से वही ले ली।

नये एक्ट ने व्यवस्थापिका सभाओं के आकार और कार्य दोनों में वृद्धि कर दी। १९०९ के एक्ट ने १८९२ के एक्ट में निहित अप्रत्यक्ष चुनावों का अन्त कर दिया और प्रत्यक्ष चुनावों की परिपाटी को जन्म दिया। प्रान्तीय व्यवस्थापिका सभाओं में गैर सरकारी सदस्यों का बहुमत स्थापित किया गया। १९०९ के एक्ट के अनुसार व्यवस्थापिका सभाओं को बजट पर वाद विवाद करने सार्वजनिक हित के विषयों पर प्रस्ताव उपस्थित करने और पूरक प्रश्न पूछने का भी अधिकार मिल गया।

परन्तु ये सुधार प्रगतिशील होने के स्थान पर प्रतिगामी ही अधिक थे। १८९१ में भारतवासियों को शासनकार्य में सम्मिलित करने की जिस नीति का सूत्रपात किया गया था १९०९ का एक्ट उस नीति का किंचित विस्तार मात्र ही था और वह ऐसा विस्तार जो कि सरकार को अनिच्छापूर्वक परिस्थितियों की बाध्यता के कारण करना पड़ा था। कांग्रेस के सम्मुख भारतवर्ष में संसदीय प्रणाली की स्थापना करने का उद्देश्य था। इस एक्ट में इस उद्देश्य की ओर कोई ध्यान नहीं रखा गया उसे पैरों तले डाल दिया गया। इस एक्ट के अनुसार जो नई व्यवस्थापिका सभायें बनीं वे भी दरबार ही थीं संसद नहीं। अनुत्तरदायी कार्यकारिणी का उन पर कोई नियंत्रण नहीं था। व्यवस्थापिका सभाओं का सरकारी दल सदैव सरकार का साथ देता था। उसमें फूट और मतभेद को कोई स्थान न था। गैर सरकारी सदस्यों में एका था। अतः व्यवस्थापिका सभाओं में गैर सरकारी सदस्यों का कोई विशेष प्रभाव नहीं था। व्यवस्थापिका सभाओं को जो नये अधिकार मिले थे उन पर प्रतिबन्ध इतने अधिक लगा दिए थे कि उन अधिकारों का मिलना न मिलना बराबर ही था। इन सुधारों का सबसे बड़ा दोष यह था कि उन्होंने पृथक व साम्प्रदायिक निर्वाचनों की सृष्टि की जिन्होंने कि भारतवर्ष के सार्वजनिक जीवन को विषाक्त कर दिया असहृदयी की प्रवृत्तियों को बढ़ावा दिया और अन्त में भारतवर्ष के बटवारे की मांग को जन्म दिया। अतः निष्कर्ष रूप में कहा जा सकता है कि १९०९ के सुधार अपने तात्कालिक उद्देश्य ( भारतीयों को सन्तुष्ट करने ) में असफल रहे।

अध्याय ७

# प्रथम महायुद्ध के बीच भारतीय राजनीति

## ३९ भारतीय राजनीतिक जीवन का शान्त स्वर

भारतीय राजनीति का शान्तिकाल—मार्ले मिण्टो-सुधारों के उद्घाटन और तिलक तथा एनी बीसेण्ट द्वारा प्रवर्तित होमरूल आन्दोलन के बीच के वर्षों में भारतीय राजनीतिक जीवन का ज्वार उतार पर था। इसका कारण यह नहीं था कि सुधारों ने भारतवर्ष में सांविधानात्मक शासन का सूत्रपात कर दिया हो और यहां के देशभक्तों को सन्तोष हो गया हो। असली बात यह है कि नौकरशाही तो इस समय भी पहले की तरह बलवान थी और इन सुधारों के आधीन जिन परिषदों का निर्माण हुआ था वे भी वाद विवाद क्लबों से अधिक महत्व नहीं रखता था। जनता के वे निर्वाचित प्रतिनिधि, जो कि इन परिषदों में पहुँचते थे अब भी अपनी असहायता की भावना का निवारण न कर पाते थे। वे सरकार की आलोचना कर सकते थे परन्तु उसे नियन्त्रित नहीं कर सकते थे उनका विरोध निष्फल और निर्बल था। कूपलैण्ड का कथन है कि बहुधा गैर सरकारी दबाव कार्यकारिणी के कार्यों को प्रभावित करता था, परन्तु इस बात को वह भी स्वीकार करता है कि बहुधा का अभिप्राय सर्वदा नहीं है और प्रभाव को शासन नहीं कहा जा सकता।

राजनीतिक क्षेत्र से उग्रवादियों का तिरोहण—इस युग की भारतीय राजनीति में जो निष्प्राणता सी आ गई थी, उसका मुख्य कारण यह है कि सूरत विच्छेद (१९०७) के पश्चात् कांग्रेस की बागडोर पूर्णतया नरम दल वालों के हाथ में आ गई थी। तिलक माण्डले में निर्वासित कष्टों का जीवन बिता रहे थे। बंगाल के बहुत से उग्रवादियों को देश निकाले की सजा दे दी गई थी। अरविन्द घोष ने राजनीतिक जीवन से संन्यास ग्रहण कर लिया था और अब वे पाण्डीचेरी में योग साधन कर रहे थे। उग्रवादी नेताओं की अनुपस्थिति में कांग्रेस अपने यथास्थितिवाद के पुराने ढर्रे पर चल पड़ी थी। इस काल में कांग्रेस का नेतृत्व फीरोजशाह मेहता, सुरेन्द्रनाथ बैनर्जी, पं० मदनमोहन मालवीय और तेज बहादुर सप्रू जैसे उदार राष्ट्रवादियों के हाथों में था। यद्यपि ये मार्ले मिण्टो सुधारों की दुर्बलताओं से अवगत थे, साम्प्रदायिक निर्वाचनों का उन्होंने खुलकर विरोध किया, उन्हें लोकतन्त्र और राष्ट्रीयता दोनों का दुश्मन बताया था और उन्हें समाप्त कर देने के लिए भारतीय व्यवस्थापिका में एक प्रस्ताव भी उपस्थित किया था। फिर भी वे इन सुधारों को सद्भाव की भावना के साथ कार्यान्वित कर रहे थे।

लार्ड हार्डिंग की सौमनस्य स्थापित करने की नीति—भारतीय राजनीतिक क्षेत्र की इस शान्ति का दूसरा कारण यह था कि लार्ड मिण्टो के उत्तराधिकारी लार्ड हार्डिंग ने जिस नीति को अपनाया वह सौमनस्य स्थापित करने की नीति थी। हार्डिंग ने कांग्रेस की मांगों के प्रति सहानुभूति व्यक्त की। वे अन्तर्राष्ट्रीय राजनीति के बहुत अच्छे ज्ञाता थे और इस बात को जानते थे कि यूरोप युद्ध की ओर पग बढ़ा रहा है। लड़ाई में इंगलैण्ड को कांग्रेस समर्थन की बहुत आवश्यकता थी। दूरदर्शी हार्डिंग ने कांग्रेस के समर्थन को प्राप्त करने का रास्ता साफ कर लिया।

देहली दरबार (१९११) और बंगभंग का रद्द होना—उनके शासन-काल में सम्राट जार्ज पंचम भारत पधारे और उन्होंने देहली दरबार में घोषित किया कि अब भारत की राजधानी कलकत्ते से हटाकर दिल्ली स्थानान्तरित की जाती है और बंगाल विभाजन को रद्द किया जाता है।[1] इस राष्ट्रीय अन्याय के निराकरण का आंग्ल ब्रिटिश सम्बन्धों पर बहुत अच्छा प्रभाव पड़ा। इससे उदार राष्ट्रवादी बहुत प्रभावित हुए उन्होंने सम्राट की भूरि भूरि प्रशंसा की और अपनी राजभक्ति की भावना को व्यक्त किया। सम्राट जार्ज पंचम का स्वागत बड़े जोरों से हुआ और उन्हें भारत का 'मुक्तिदाता' कहा गया।

इस युग के बीच कांग्रेस का दृष्टिकोण और उसकी मांगें—इस युग के उदार वादियों का क्या दृष्टिकोण था अम्बिकाचरण मजूमदार के निम्न शब्दों से उस पर समुचित प्रकाश पड़ता है "प्रत्येक हृदय ब्रिटिश राजनीतिज्ञता के प्रति पुनर्जागरित कृतज्ञता व विश्वास से परिपूर्ण होकर भक्ति और श्रद्धा के संयुक्त स्वर में ब्रिटिश सिंहासन के गुणगान कर रहा है। हममें से कुछ लोगों ने ब्रिटिश न्याय और सत्यता की अन्तिम विजय में अपनी आशा कदापि विसर्जित नहीं की। अपनी परीक्षाओं और क्लेशों के तमतोम से भरे हुए दिनों में भी यह निश्चय यह आशा यह विश्वास हमारे हृदयों में निरन्तर बना रहा कि ब्रिटिश न्याय और सत्यता एक-न-एक दिन अवश्य ही विजयी होगी।" मद्रास कांग्रेस में भी यही भावना दृष्टिगत हुई। गवर्नर ने जब पण्डाल में प्रवेश किया तब सम्पूर्ण सभा ने खड़े होकर उनका जयकार किया। सभा की कार्यवाही रोक दी गई और सुरेन्द्रनाथ बनर्जी ने ब्रिटिश साम्राज्य के प्रति कांग्रेस की राजभक्ति के सम्बन्ध में एक प्रस्ताव उपस्थित किया।[2]

तथापि कांग्रेस ने ब्रिटिश सरकार की अपर्याप्त सुधार देने की नीति का विरोध बन्द नहीं किया। भारत की राजनीतिक प्रगति के प्रति ब्रिटिश सरकार जिस उपेक्षा वृत्ति से काम ले रही थी कांग्रेस ने उसकी निरन्तर कठोर आलोचना की। कांग्रेस ने स्वाभाविक रूप से १९११ के भारत सरकार-पत्रक का स्वागत किया। इस पत्रक में

---

१ विभाजन की समाप्ति के साथ ही साथ बिहार को बंगाल से पृथक कर दिया गया।

२ पट्टाभि सीतारामय्या—'दी हिस्ट्री आफ कांग्रेस' पृ० १०१।

प्रान्तीय क्षेत्र में स्व शासन के क्षेत्र का विस्तार करने की सिफारिश की गई थी। कांग्रेस ने इस सिफारिश का विवेचन इस प्रकार किया कि प्रान्तीय सरकारों के ऊपर न केवल केन्द्र का नियन्त्रण कम होना चाहिए, वरन् प्रान्तीय परिषदों का नियन्त्रण बढ़ना चाहिए। स्पष्ट है कि कांग्रेस ने अब उत्तरदायी शासन की भाषा में सोचना प्रारम्भ कर दिया था। यद्यपि गोखले यह कहने के लिए तैयार थे कि उत्तरदायी शासन को प्राप्त करने की मंजिल बहुत लम्बी और भारवाही होगी।"[1] परन्तु उन्होंने यह भी कहा कि इस दिशा में पग उठाने के लिए यह उचित समय है। १९१३ में कांग्रेस ने यह मांग की कि भारतीय व्यवस्थापिका परिषद में गैर सरकारी सदस्यों का और प्रान्तीय व्यवस्थापिका परिषदों में निर्वाचित सदस्यों का बहुमत होना चाहिए। उसने इस बात पर बल दिया कि प्रान्तीय व्यवस्थापिका परिषदों का 'कार्यकारिणी शासन के ऊपर प्रभावशाली नियन्त्रण होना चाहिए।'[2]

## 40 होमरूल आन्दोलन

श्रीमती बीसेण्ट—१९१४ में भारतीय राजनीतिक जीवन ने पुनः करवट बदली। अब तक भारतीय राजनीतिक जीवन सरकार की 'दमन और सुधार की जुड़वां नीति'[3] के कारण जो निरपेक्ष और निष्प्राण पड़ा हुआ था अब पुनः अंगड़ाई लेकर उठ खड़ा हुआ। १९१४ में तिलक अपने कारावास से छुटकारा पाकर स्वदेश वापस आ गए। इस समय उनकी लोकप्रियता का कुछ ठिकाना नहीं था व भारतीय जन जीवन के हृदय हार बने हुए थे। उन्होंने तुरन्त ही नेशनलिस्ट पार्टी का पुनर्गठन करके उग्रवादियों में नव प्राण फूंकना प्रारम्भ कर दिया।

इसी वर्ष श्रीमती एनीबीसेण्ट भी भारत के राजनीतिक अखाड़े में कूद पड़ीं और उन्होंने भारतवर्ष के राष्ट्रवादी आन्दोलन में नूतन प्राणधारा का संचार किया। थियासाफिकल आन्दोलन के नेता के रूप में उनका नाम पहले से ही विश्व विश्रुत हो चुका था। भारतवर्ष के धार्मिक, शैक्षणिक और सामाजिक पुनर्जागरण के लिए जो काम उन्होंने किया उसके कारण उनका नाम देश के घर घर में रोशन हो गया। वे भारतवर्ष को अपनी मातृ भूमि के रूप में मानती थीं। भारतवर्ष के राजनीतिक पुनरुत्थान के लिए संघर्ष करने के उद्देश्य को सम्मुख रखकर वे कांग्रेस में सम्मिलित हो गईं। इस प्रकार श्रीमती बीसेण्ट ने अपने सम्मुख चतुर्मुखीय कार्यक्रम रखा। वे इसके लिए सर्वथा उपयुक्त भी थीं। उनकी प्रतिभा बहुमुखी थी। उनकी शिक्षा अथाह थी और बुद्धि अलौकिक। उनकी इच्छा शक्ति हिमालय की तरह अटल और अचल थी। खतरों से जूझना उनका स्वभाव था और सहन उनका सबसे बड़ा गुण था। उनमें

[1] बुकलैण्ड—'दी इण्डियन प्राब्लेम्स' पृ० ४५।

[2] श्रीनिवास शास्त्री—'सेल्फ गवर्नमेण्ट फॉर इण्डियन अण्डर दी ब्रिटिश फ्लैग' उपयुक्त पुस्तक में उद्धृत पृ० ४५।

[3] बी० एन० सिंह—वही, पृ० २९३।

**लार्ड हार्डिंग की सौमनस्य स्थापित करने की नीति**—भारतीय राजनीतिक क्षेत्र की इस शान्ति का दूसरा कारण यह था कि लार्ड मिण्टो के उत्तराधिकारी लार्ड हार्डिंग ने जिस नीति को अपनाया वह सौमनस्य स्थापित करने की नीति थी। हार्डिंग ने कांग्रेस की मांगों के प्रति सहानुभूति व्यक्त की। वे अन्तर्राष्ट्रीय राजनीति के बहुत अच्छे ज्ञाता थे और इस बात को जानते थे कि यूरोप युद्ध की ओर पग बढ़ा रहा है। लड़ाई में इंगलैण्ड को कांग्रेस समर्थन की बहुत आवश्यकता थी। दूरदर्शी हार्डिंग ने कांग्रेस के समर्थन को प्राप्त करने का रास्ता साफ कर दिया।

**देहली दरबार (१९११) और बंगभंग का रद्द होना**—उनके शासन-काल में सम्राट जार्ज पंचम भारत पधारे और उन्होंने देहली दरबार में घोषित किया कि अब भारत की राजधानी कलकत्ते से हटाकर दिल्ली स्थानान्तरित की जाती है और बंगाल विभाजन को रद्द किया जाता है।[1] इस राष्ट्रीय अन्याय के निराकरण का आंग्ल ब्रिटिश सम्बन्धों पर बहुत अच्छा प्रभाव पड़ा। इससे उदार राष्ट्रवादी बहुत प्रभावित हुए उन्होंने सम्राट की भूरि भूरि प्रशंसा की और अपनी राजभक्ति की भावना को व्यक्त किया। सम्राट जार्ज पंचम का स्वागत बड़े जोरों से हुआ और उन्हें भारत का 'मुक्तिदाता' कहा गया।

**इस युग के बीच कांग्रेस का दृष्टिकोण और उसकी मांगें**—इस युग के उदार वादियों का क्या दृष्टिकोण था अम्बिकाचरण मजूमदार के निम्न शब्दों से उस पर समुचित प्रकाश पड़ता है प्रत्येक हृदय ब्रिटिश राजनीतिज्ञता के प्रति पुनर्जागरित कृतज्ञता व विश्वास से परिपूर्ण होकर भक्ति और श्रद्धा के संयुक्त स्वर में ब्रिटिश सिंहासन के गुणगान कर रहा है। हममें से कुछ लोगों ने ब्रिटिश न्याय और सत्यता की अन्तिम विजय में अपनी आशा कदापि विसर्जित नहीं की। अपनी परीक्षाओं और क्लेशों के तमतोम से भरे हुए दिनों में भी यह निश्चय यह आशा यह विश्वास हमारे हृदयों में निरन्तर बना रहा कि ब्रिटिश न्याय और सत्यता एक-न-एक दिन अवश्य ही विजयी होगी। मद्रास कांग्रेस में भी यही भावना दृष्टिगत हुई। गवर्नर ने जब पण्डाल में प्रवेश किया तब सम्पूर्ण सभा ने खड़े होकर उनका जयकार किया। सभा की कार्यवाही रोक दी गई और सुरेन्द्रनाथ बनर्जी ने ब्रिटिश साम्राज्य के प्रति कांग्रेस की राजभक्ति के सम्बन्ध में एक प्रस्ताव उपस्थित किया।

तथापि कांग्रेस ने ब्रिटिश सरकार की अपर्याप्त सुधार देने की नीति का विरोध बन्द नहीं किया। भारत की राजनीतिक प्रगति के प्रति ब्रिटिश सरकार जिस उपेक्षा वृत्ति से काम ले रही थी कांग्रेस ने उसकी निरन्तर कठोर आलोचना की। कांग्रेस ने स्वाभाविक रूप से १९११ के भारत सरकार-पत्रक का स्वागत किया। इस पत्रक में

---

१ विभाजन की समाप्ति के साथ ही साथ बिहार को बंगाल से पृथक कर दिया गया।

२ पट्टाभि सीतारामय्या— दी हिस्ट्री आफ कांग्रेस पृ० १०१।

कार्य करने की अनथक शक्ति थी और वे उस समय तक विश्राम करना नहीं जानती थीं जब तक कि उद्देश्य सिद्ध न हो जाए। इन गुणों के साथ-ही साथ उनकी अद्वितीय और अतुलनीय वक्तृत्व कला सोने में सुगन्धि का कार्य करती थी। उनका व्यक्तित्व बड़ा आकर्षक चुम्बकमय था। वस्तुतः वे शक्ति की साक्षात् प्रतिमा थीं।

आयरलैण्ड में उस समय जो होमरूल आन्दोलन चल रहा था एनीबीसेण्ट उससे बहुत अधिक प्रभावित हुई थीं। उन्होंने नौकरशाही के इस तर्क का कि भारतीय स्वशासन के योग्य नहीं है खुलकर विरोध किया। उनका कथन था कि भारतवर्ष अब वह शिशु नहीं रहा जो कि साम्राज्य की शिशुशाला में पलता रहे। उनका विश्वास था कि देश को जितनी शीघ्र स्व शासन प्राप्त हो जाए उतना ही श्रेष्ठ है। कांग्रेस का कार्य जिस मन्द गति से चल रहा था उससे वे सन्तुष्ट न थीं।[1] और उन्होंने कांग्रेस से निवेदन किया कि वह होमरूल आन्दोलन को प्रारम्भ करे। परन्तु उन्होंने देखा कि नरम दल के नेता तो पराङ्मुख शङ्कालु स्वभाव के हैं वे होमरूल आन्दोलन को चलाने में झिझकते हैं। इसलिए उन्होंने औपनिवेशिक स्व शासन अथवा डोमीनियन होमरूल का लक्ष्य प्राप्त करने के लिए एक पृथक संगठन का निर्माण करने का निश्चय किया। तिलक की तरह उनका भी यह विश्वास था कि युद्धकाल इस उद्देश्य की प्राप्ति के लिए वैधानिक आन्दोलन प्रारम्भ करने का अत्यन्त समुपयुक्त अवसर है। एनीबीसेण्ट ने गरम दल और नरम दल में मेल कराने के लिए भी अनथक उद्योग किया। परन्तु जब तक गोखले जीवित थे उनको अपने उद्देश्य में सफलता प्राप्त नहीं हुई। १९१५ में गोखले का स्वर्गवास हुआ। इस वर्ष के कांग्रेस अधिवेशन में श्रीमती बीसेण्ट को कांग्रेस संविधान में ऐसा संशोधन पास करवाने में जिससे कि तिलक और उनके अनुयायी पुनः संस्था में आ सकें सफलता प्राप्त हुई। १९१६ में कांग्रेस के दोनों दलों में पुनरैक्य स्थापित हो गया।

**तिलक और बीसेण्ट का सहयोग व कांग्रेस द्वारा आन्दोलन का अनुमोदन**—एनीबीसेण्ट ने पहली सितम्बर १९१६ को मद्रास में अखिल भारतीय होमरूल लीग की स्थापना की। इसके छः मास पूर्व तिलक महाराष्ट्र होमरूल लीग की स्थापना कर चुके थे। इसका केन्द्र पूना था। तिलक ने एनीबीसेण्ट को पूरा सहयोग दिया और दोनों नेताओं ने अपने सामान्य उद्देश्य को प्राप्त करने के लिए कन्धे से कन्धा मिलाकर कार्य किया। दिसम्बर १९१६ में कांग्रेस और मुस्लिम लीग ने सुधारों की एक सामान्य योजना को ग्रहण किया। उन्होंने अपनी योजना को जनता में लोकप्रिय बनाने के लिए होमरूल लीग के उपयोग करने का निश्चय किया।[2] तिलक और एनी बीसेण्ट ने इस आन्दोलन के लिये अनथक शक्ति से कार्य किया।

**होमरूल आन्दोलन के उद्देश्य**—होमरूल आन्दोलन के प्रवर्तकों ने अपने आन्दोलन को उसके उद्देश्यों और आदर्शों को अधिकाधिक लोकप्रिय बनाने के लिये

---

1 पट्टाभि सीतारामय्या— दी हिस्ट्री आफ कांग्रेस' पृ० २१२।
2 बी० एन० सिंह—वही पृ २९५।

अपूर्व उत्साह और प्रेरणा से कार्य किया। एनीबीसेण्ट के दैनिक पत्र 'न्यू इण्डिया' और साप्ताहिक पत्र 'कामन वील' ने इस दिशा में विशेष सेवा की। होमरूल लीग ने बड़े धड़ाके के साथ काम किया। श्रीमती बीसेण्ट ने सारे देश का तूफानी दौरा किया। अपने जोरदार भाषणों से जनता के अन्दर एक नई स्फूर्ति पैदा कर दी। वे भारतवर्ष को उसकी युग-युग व्यापी निद्रा से जगाना चाहती थी। 'मैं भारत में वैतालिक का कार्य कर रही हूं' उन्होंने घोषणा की 'और सोने वालों को जगा रही हूँ ताकि वे उठ बैठें और अपनी मातृभूमि के लिये कार्य कर सकें।' तिलक के पत्रों दैनिक 'केसरी' और साप्ताहिक 'मराठा' ने भी महाराष्ट्र में डटकर प्रचार कार्य किया।

होमरूल आंदोलन एक वैधानिक संघर्ष था। जिस समय यह चल रहा था उस समय महायुद्ध जारी था और भारत सुरक्षा अध्यादेश भी क्रियाशील थे। आंदोलन का यह उद्देश्य नहीं था कि सरकार को खामखाह परेशान किया जाये अथवा उसके युद्ध प्रयत्नों में बाधा डाली जाये। सच तो यह है कि एनीबीसेण्ट और तिलक दोनों ने ही भारतीयों को इस बात का परामर्श दिया था कि वे जर्मनी के खिलाफ सरकार की यथासम्भव सहायता करें परन्तु उन्होंने इस बात पर भी निरंतर बल दिया कि स्वशासित भारत साम्राज्य रक्षा के लिये अधिक सहायक हो सकेगा। एनीबीसेण्ट ब्रिटिश साम्राज्यवाद की शत्रु नहीं थी। उस समय उग्रदल क्रान्तिपथ की ओर झुक रहा था और वह क्रान्तिकारियों के साथ गठबन्धन स्थापित करने के लिये प्रवृत्त हो रहा था। श्रीमती बीसेण्ट ने उसे क्रान्तिपथ से अलग किया। उनकी योजना यह थी कि उग्रवादी भारतवर्ष को साम्राज्य में ही बनाये रखने को राजी हो जाए।[1] उग्रदल और नरमदल में पुनः ऐक्य हो तथा वे संयुक्त कांग्रेस में मिलकर साथ साथ काम करें यह भी उनका उद्देश्य था। इस उद्देश्य की सिद्धि के लिये उन्होंने प्राणपण से कार्य किया और उसमें उन्हें सफलता भी मिली। श्रीमती बीसेण्ट की यह आकांक्षा थी कि इंगलैण्ड और भारत एक दूसरे के समीप आएं, एक दूसरे को समझें। परन्तु उन्होंने इस बात पर बल दिया कि साम्राज्य का भाग्य भारत के भाग्य के साथ जुड़ा हुआ है और भारत को होमरूल देकर उसे सन्तुष्ट कर देना ब्रिटिश शासकों के लिये बुद्धिमानी की बात है।

श्रीमती बीसेण्ट का कथन था 'होमरूल भारतवर्ष का अधिकार है और राजभक्ति के पुरस्कार के रूप में उसे प्राप्त करने की बात कहना मूर्खतापूर्ण है।'

---

१ डा जकरिया— रिनेसेण्ट इण्डिया पृ १६५।

२ टिप्पणी—भारतवर्ष ने अपने पुत्रों और पुत्रियों के रक्त को इसलिए नहीं बहाया है कि उसके बदले में उसे स्वतन्त्रता मिले अधिकार मिलें। यह सौदेबाजी नहीं है। भारत एक राष्ट्र की हैसियत से साम्राज्य की जनता के बीच न्याय पाने के अधिकार का दावा करता है। भारतवर्ष ने इसे युद्ध के पूर्व मांगा था भारत इसे युद्ध के बीच मांगता है भारत इसे युद्ध के बाद मांगेगा परन्तु वह इसे एक पारितोषिक के रूप में नहीं अधिकार के रूप में मांगता है।

हाउ इण्डिया रॉट फॉर फ्रीडम पृ ५७५-५७६।

एनीबीसेण्ट के होमरूल का लक्ष्य वही था जो कि दादा भाई नौरोजी के स्वराज्य या स्वशासन का था। उन्होंने 'कॉमनवील' के प्रथम अंक में ही अपने लक्ष्य की व्याख्या की। उन्होंने लिखा था— राजनीतिक क्षेत्र में हमारा उद्देश्य ग्राम परिषदों से डिस्ट्रिक्ट और म्युनिसिपल बोर्डों तथा प्रान्तीय विधान सभाओं द्वारा एक राष्ट्रीय संसद तक जो कि शक्तियों में उपनिवेशों की स्वशासित विधान सभाओं के तुल्य हो पूर्ण स्वशासन का निर्माण करना है। हमारा यह भी लक्ष्य है कि जब इम्पीरियल पार्लियामेण्ट का अधिवेशन हो और उसमें साम्राज्य के स्वशासित राज्यों के प्रतिनिधि भाग लें तब भारतवर्ष को भी सीधा प्रतिनिधित्व प्राप्त होना चाहिये।[1] इस प्रकार होमरूल कोई नया आन्दोलन नहीं था साम्राज्य के अन्तर्गत स्वशासन के उत्तर लक्ष्य के लिये केवल एक नया नाम पा लिया गया था। इसमें कोई सन्देह नहीं कि इस नये नाम की प्रेरणा आयरलैण्ड के स्वतन्त्रता संग्राम से प्राप्त हुई थी।

नौकरशाही का दमनचक्र और एनीबीसेण्ट की नजरबन्दी—१९१७ में होम रूल आन्दोलन अपनी पराकाष्ठा पर पहुँच गया। यद्यपि यह आन्दोलन विशुद्धतः वैधानिक था और उसके नेताओं ने इस आन्दोलन को व्यापक बनाने में शान्तिपूर्ण उपायों का ही अवलम्ब किया, परन्तु फिर भी इसके प्राणवान प्रचार संघर्ष ने जनता के बीच एक नूतन हलचल पैदा कर दी। सरकार इससे घबरा उठी और उसके आन्दोलन को कुचल डालने का निश्चय किया। तिलक और एनीबीसेण्ट के कार्य-कलापों के ऊपर कई कठोर प्रतिबन्ध लगा दिये गये। १९१६ में तिलक से कहा गया कि वे साल भर तक बिलकुल शान्त रहें। उनको कुछ भारी जमानतें जमा करने का भी आदेश दिया गया। परन्तु बाद में जब तिलक की ओर से हाईकोर्ट में अपील की गई तब इस आदेश को वापस ले लिया गया। होमरूल प्रचार को रोकने के लिये दमनमूलक प्रेस एक्ट का खुलकर प्रयोग किया गया। श्रीमती बीसेण्ट से जिनका न्यू इण्डिया नामक दैनिक और कामन वील नामक साप्ताहिक पत्र होमरूल आन्दोलन का खूब धड़ल्ले से प्रचार कर रहा था प्रेस और पत्र के लिये २० ०) की जमानत मांगी गई और वह जब्त भी कर ली गई। परन्तु इन दमनकार्यों से आन्दोलन दबा नहीं वह और प्रचण्ड हुआ। १९१७ के प्रारम्भ में लार्ड पेण्टलैण्ड की सरकार ने सरकारी आज्ञापत्र नं० ५५६ के अनुसार विद्यार्थियों को राजनीतिक आन्दोलन में भाग लेने से रोक दिया। होमरूल की सभाओं में उपस्थित होना उनके लिये वर्जित कर दिया गया।[2] सरकार का दमनचक्र उस समय अपनी पराकाष्ठा पर पहुँच गया जबकि तिलक को पंजाब और दिल्ली में प्रवेश करने की मनाही कर दी गई और श्रीमती बीसेण्ट को उनके दो घनिष्ट सहयोगी जी० एस० एरेण्डल और बी० पी० वाडिया सहित नजरबन्द कर दिया गया। सरकार ने तो समझा कि श्रीमती

---

[1] एनीबीसेण्ट—'इण्डिया बाउण्ड आर फ्री ?' पृ० १३२–१३३।

[2] जी० एन० सिंह—वही पृ० २९६।

बीसेण्ट की गिरफ्तारी से होमरूल का आन्दोलन ठण्डा पड़ जायगा परन्तु नतीजा इसका बिलकुल उल्टा हुआ। इसने 'देश के एक कोने से लेकर दूसरे कोने तक विरोध और रोष का तूफान खड़ा कर दिया। सारे देश में श्रीमती बीसेण्ट की नजरबन्दी के विरोध में सभाएँ हुईं। वे राष्ट्रीय नेता जो कि अब तक होमरूल आन्दोलन से अलग रहे थे होमरूल लीग के सदस्य हो गये और उन्होंने उसमें उत्तरदायी पदों को सम्हाला।[1] एनीबीसेण्ट के छुटकारे के लिये सारे देश में प्रचण्ड आन्दोलन हुआ। तिलक ने सत्याग्रह तक प्रारम्भ करने का प्रस्ताव किया। परन्तु घटनाचक्र बड़ी तेजी से घूमता गया और २० अगस्त १९१७ की घोषणा ने जिसमें कि भारत में उत्तरदायी शासन के शनैः शनैः विकास का वचन दिया गया था भारतीय राजनीति की हवा के रुख को एकदम से बदल दिया और धीरे धीरे होमरूल आन्दोलन बिलकुल मरता गया। एनीबीसेण्ट का यश इस समय अपने सर्वोच्च शिखर पर पहुँच गया था और उन्हें १९१७ के कांग्रेस अधिवेशन का सभापति निर्वाचित किया गया।

## ५। हिन्दू मुस्लिम सम्बन्धों में एक सुखकर अध्याय

भारतीय मुसलमानों का राष्ट्रवाद की ओर झुकाव—मार्ले मिण्टो सुधार-काल में एक और महत्वपूर्ण बात हुई और वह यह कि भारतीय मुसलमानों की नई पीढ़ी राष्ट्रीयता की ओर झुकी। हम देख चुके हैं कि मुस्लिम लीग की स्थापना १९०६ में हुई थी और इसकी स्थापना में ब्रिटिश नौकरशाही का बहुत बड़ा हाथ था। मुस्लिम लीग की स्थापना का उद्देश्य यही था कि मुसलमानों को राष्ट्रीय आन्दोलन से पृथक रखा जाए। शुरू के सालों में मुस्लिम लीग के ऊपर अलीगढ़ के अद्ध सामन्ती और पृथकतावादी राजनीतिज्ञों के स्कूल का ही पूर्ण नियन्त्रण रहा था। परन्तु १९१२ के पश्चात् से शिक्षित नवयुवक मुसलमानों के दृष्टिकोण में परिवर्तन होने लगा। उनका हृदय देशभक्ति की भावनाओं से आप्लावित हो उठा। फलतः वे राष्ट्रवाद की ओर आकृष्ट हुए। इसके कारण मुस्लिम लीग के रंग-रूप में भी थोड़ा परिवर्तन हुआ। यद्यपि मुस्लिम लीग का मुख्य उद्देश्य तो मुसलमानों के हितों का संरक्षण करना ही रहा परन्तु उत्तरदायी शासन के प्रश्न पर वह कांग्रेस के समीपतर आ गई। परिणामस्वरूप दोनों संगठनों के बीच बन्धुत्वपूर्ण सहयोग का एक संक्षिप्त युग प्रारम्भ हुआ। १९१६ का कांग्रेस लीग समझौता हिन्दू-मुस्लिम सम्बन्धों के एक सुखकर अध्याय का चरम शिखर है।

मुख्य कारण टर्की की स्थिति—मुसलमानों में इस राष्ट्रवाद की भावना के विकास के कारण भी अनेक थे। इन कारणों में सबसे प्रमुख कारण अन्तर्राष्ट्रीय परिस्थिति थी। इंगलैण्ड और रूस टर्की के प्रति शत्रुतापूर्ण नीति का अनुसरण कर रहे थे। इससे भारतवर्ष के मुस्लिम बुद्धिजीवी वर्ग को बहुत धक्का पहुँचा। टर्की के सुल्तान अब्दुल हामिद के द्वारा प्रोत्साहित 'पान-इस्लामिक आन्दोलन' ने भारत के मुसलमानों

---

1 जी एन सिंह—वही पृ० २९६।

के ऊपर बहुत गहरा प्रभाव डाला था। सुल्तान हामिद इस्लाम के खलीफा भी थे। इन सब कारणों से टर्की इस्लाम की महानता का प्रतीक बन गया था। १६१२-१३ के बल्कान-युद्धों ने भारतवर्ष में टर्की के प्रति सहानुभूति की एक शक्तिशाली लहर पैदा कर दी। डाक्टर अन्सारी भारतवर्ष से टर्की को एक मेडिकल मिशन ले गए।

कांग्रेस के प्रति सरकारी दल में परिवर्तन—टर्की के प्रति ब्रिटिश दृष्टिकोण ने भारतीय मुसलमानों के बीच ब्रिटिश विरोधी भावनाएँ उत्पन्न कीं। ये भावनाएँ युद्ध के बीच और भी प्रबल हो गई जबकि टर्की ब्रिटेन और उसके मित्र राष्ट्रों के विरुद्ध लड़ा। जवाहरलाल नेहरू लिखते हैं—'अन्तिम बची हुई मुस्लिम शक्ति के समाप्त हो जाने का खतरा उत्पन्न हो गया था उनके विश्वास का मुख्य आधार डाँवाडोल हो रहा था।'[1] ब्रिटेन इस्लाम के शत्रु के रूप में प्रकट हुआ और उसने देशभक्त मुस्लिम मस्तिष्कों को उत्तेजित करना प्रारम्भ कर दिया। एक और कारण जिसने कि साम्प्रदायिकता को रोका और भारतीय मुसलमानों को कांग्रेस के नजदीक ला दिया यह था कि कांग्रेस के प्रति सरकारी रुख में परिवर्तन हो गया। यद्यपि मार्ले मिण्टो सुधारों में कतिपय दोष थे फिर भी कांग्रेस उन्हें कार्यान्वित करने की यथा-शक्ति चेष्टा कर रही थी। नए गवर्नर जनरल लार्ड हार्डिंग का कांग्रेस के प्रति सहानुभूतिपूर्ण दृष्टिकोण था। लार्ड हार्डिंग की मेल-जोल की नीति का फल यह हुआ कि मुस्लिम पृथकतावाद में पहले का-सा जोर नहीं रहा और वह धीमा पड़ गया। इसके अलावा १६११ में बंग-भंग को रद्द कर दिया गया। इसने मुसलमानों के ऊपर बहुत असर डाला। सरकार ने बंग-भंग को रद्द करने का निर्णय करने से पूर्व मुसलमानों से परामर्श तक भी नहीं किया फलतः वे अत्यन्त रुष्ट हुए अंग्रेजों की नेकनीयती में उनका जो विश्वास था उसकी जड़ें हिल गई। इस असन्तोष का फल यह हुआ कि मुसलमान भी राष्ट्रीय आन्दोलन में शरीक हो गए।

नए नेताओं का प्रभाव-अबुल कलाम आजाद-मुस्लिम राष्ट्रवाद के उदय का तीसरा और सबसे महत्वपूर्ण कारण अबुल कलाम आजाद अली-बन्धुओं मोहम्मद अली जिन्ना डा० अन्सारी और हकीम अजमल खां जैसे नए नेताओं का प्रभाव था। अबुल कलाम आजाद उस समय नवयुवक ही थे। उनकी गम्भीर विद्वत्ता और भारत के बाहर की इस्लामी दुनिया के ज्ञान की सर्वत्र धाक जमी हुई थी। उन लड़ाइयों ने जिनमें टर्की घिर गया था उनकी गहरी रुचि और सहानुभूति को उत्तेजित किया। फिर भी उनका रास्ता पुराने मुस्लिम नेताओं के रास्ते से भिन्न था। उनके व्यापक और बुद्धिसंगत दृष्टिकोण ने उन्हें पुराने नेताओं के सामन्ती संकुचित धार्मिक व पृथकतावादी दृष्टिकोण से अलग रखा और उन्हें सिर से पैर तक भारतीय राष्ट्रवादी बना दिया था।[2] १६१२ में अबुल कलाम आजाद ने उर्दू साप्ताहिक अल-हिलाल को

१ जवाहरलाल नेहरू—दी डिस्कवरी आफ इण्डिया पृ० २८९।

२ जवाहरलाल नेहरू—दी डिस्कवरी आफ इण्डिया पृ० २८९।

प्रकाशित करना प्रारम्भ किया। इस पत्र का जीवन संक्षिप्त परन्तु ऐतिहासिक रहा। जबसे मुस्लिम लीग प्रारम्भ हुई अबुल कलाम आजाद उसके सदस्य थे। मुस्लिम लीग पर अलीगढ़-कालिज ग्रुप का नियन्त्रण था। अबुल कलाम आजाद उसकी नीतियों से सन्तुष्ट नहीं थे। उन्होंने अपनी सामर्थ्यवान् लेखनी द्वारा 'अनुदारिता और अराष्ट्रीयता के इस शक्तिशाली दुर्ग पर आक्रमण किया।'[1] अल हिलाल ने 'मनुष्यों के मस्तिष्क को भय और निराशा से मुक्त करने में सहायता दी और उन्हें आशा व साहस के उच्चतर धरातल पर खड़ा किया।'[2] आजाद की रचनाओं ने अधिकारियों के रोष को जागृत कर दिया। अल-हिलाल से जमानतें मांगी गई और १९१४ में उसके प्रेस को जब्त कर लिया गया। इसका अर्थ यह हुआ कि अल हिलाल समाप्त हो गया। दो वर्षों बाद आजाद को चार वर्षों के लिए निर्वासित किया गया।

मौलाना मोहम्मद अली—(१८७८-१९३१) अबुल कलाम आजाद की आवाज के साथ ही मौलाना मोहम्मद अली जिनके कि अंग्रेजी पत्र 'कामरेड' और उर्दू पत्र 'हमदर्द' ने हमारी राष्ट्रीय पत्रकारिता के मन्दिर में अपने लिए एक आला अर्जित कर लिया था की आवाज मिली हुई थी।[3] मौलाना मोहम्मद अली इस्लामी परम्परा और आक्सफोर्ड शिक्षा का एक अजीब समन्वय उपस्थित करते थे। बंगाल-विभाजन के रद्द हो जाने से उन्हें बड़ा धक्का पहुंचा और अंग्रेजों की ईमानदारी में उनका जो विश्वास था उसकी नींव हिल गई। वे कट्टर राष्ट्रवादी हो गए। टर्की के लिए उन्होंने प्रचण्ड आन्दोलन किया। १९१५ में युद्ध-प्रयत्न उन्हें अपने भाई मौलाना शौकतअली के साथ ही साथ निर्वासित कर दिया गया। खिलाफत आन्दोलन में उन्होंने प्रमुख महत्वपूर्ण कार्य किया। उनके प्रभाव से मुस्लिम राजनीति में भी राष्ट्रवादी भावना प्रबल हो गई।

मोहम्मद अली जिन्ना—(१८७६-१९४८) मोहम्मद अली जिन्ना भी मुस्लिम लीग में राष्ट्रवादी तत्वों की विजय के लिए भरसक चेष्टा कर रहे थे। यद्यपि बाद के घटना प्रवाह को देखते हुए यह बात अत्यन्त आश्चर्यजनक लगती है, परन्तु इसमें कोई संदेह नहीं कि उस समय मोहम्मद अली जिन्ना ने जो कार्य किया वह अत्यन्त महत्वपूर्ण और प्रगतिशील था। उस समय मुस्लिम लीग प्रतिगामी और पृथक्तावादी तत्वों की अधीनता में था। मोहम्मद अली जिन्ना ने उसे कांग्रेस के निकट लाने का प्रयास किया और इसमें उन्हें थोड़ी बहुत सफलता भी मिली। यह उनके गतिशील नेतृत्व का ही प्रभाव था कि मुस्लिम लीग ने भी अपने १९१३ के लखनऊ-अधिवेशन में औपनिवेशिक स्वराज्य को अपना ध्येय घोषित कर दिया। इस समय आगा खाँ मुस्लिम लीग के अध्यक्ष थे। वे लीग की राष्ट्रवादी विचारधारा को पसन्द नहीं करते

---

[1] जवाहरलाल नेहरू— दी डिस्कवरी ऑफ इण्डिया।

[2] मेहता और पटवर्धन— कम्युनल ट्रायंगल इन इण्डिया' पृ० ५२।

[3] मेहता और पटवर्धन—वही पृ० ५२।

थे। १९१५ में उन्होंने लीग की अध्यक्षता से त्यागपत्र दे दिया। मुस्लिम लीग की बागडोर मोहम्मद अली जिन्ना के हाथों में आ गई।

मौलाना शिबली मोहानी—मौलाना शिबली मोहानी उच्चकोटि के राष्ट्रवादी थे और सर सय्यद खाँ के सहयोगी रह चुके थे। बाद में सर सय्यद अहमद खाँ साम्प्रदायिकता की ओर झुक गए और उन्होंने मुसलमानों को राष्ट्रीय आन्दोलन से पृथक रखने की चेष्टा की। मौलाना शिबली मोहानी को सर सय्यद अहमद खाँ की यह नीति बिलकुल पसन्द नहीं आई। उन्होंने इसकी कठोर आलोचना की। वे कहा करते थे कि मुसलमानों को राष्ट्रीयता की मुख्य धारा से पृथक रखने के लिए नौकरशाही ने सर सय्यद अहमद खाँ के नाम का अनुचित उपयोग किया है। भारतीय मुसलमानों के बीच राजनीतिक जागृति का विकास करने के लिए उन्होंने अपनी लेखनी के द्वारा राष्ट्रीय सहायता में जो आहुति दी उसके कारण भारत की राष्ट्रीयता के इतिहास में उनका नाम सदैव अमर रहेगा।

लीग कांग्रेस सहयोग की ओर—उदार कांग्रेस नेताओं ने मुस्लिम लीग की इस नई प्रवृत्ति का हार्दिक स्वागत किया। १९१३ के अपने अधिवेशन में कांग्रेस ने लीग के स्वराज्य के नूतन ध्येय की मुक्तकंठ से सराहना की। इस्लामी विश्व के प्रति अपनी सद्भावना का परिचय देने के लिए कांग्रेस ने टर्की और फारस की स्थिति के सम्बन्ध में गहरी चिन्ता व्यक्त करते हुए एक प्रस्ताव पास किया। अब यह प्रतीत होने लगा था कि भविष्य में कांग्रेस और लीग मिल जुल कर काम करेंगी और सामान्य राजनीतिक लक्ष्य को हस्तगत करने के लिए डटकर संघर्ष करेंगी। १९१४ के मुस्लिम लीग के अधिवेशन में राष्ट्रवादी मुसलमानों का प्रभाव सलक्ष्य था। इस अधिवेशन में हिन्दुओं और मुसलमानों के बीच सद्भाव कायम रखने की आवश्यकता पर विशेष बल दिया। हिन्दू मुस्लिम एकता के बढ़ते हुए चिह्नों को देखकर आंग्ल भारतीय समाचार पत्र घबरा उठे।[१] परन्तु यह श्रेष्ठ काम रुका नहीं बराबर चलता रहा और राष्ट्रवादी नेता इस बात के लिए निरन्तर प्राणपण से चेष्टा करते रहे कि हिन्दू-मुस्लिम एकता दिन दूनी रात चौगुनी बढ़े और हिन्दू तथा मुसलमान दोनों मिलकर सामान्य राजनीतिक लक्ष्य की ओर शक्तिशाली पग उठाएं तथा एक ऐसे महान् भारत का निर्माण कर सकें जो कि अशोक कालीन भारत से कहीं अधिक महत्तर और अकबर कालीन भारत से कहीं अधिक वृहत्तर हो।

कांग्रेस लीग समझौता १९१६—१९१५ में राष्ट्रवादी मुसलमानों ने मिस्टर जिन्ना के नेतृत्व में मुस्लिम लीग के ऊपर पूरा नियन्त्रण स्थापित कर लिया। उस वर्ष

---

१ एनी बीसेण्ट ने एक आंग्ल भारतीय समाचार पत्र के निम्न लेख को उद्धृत किया है— "ये लोग दोनों जातियों को क्यों एक करना चाहते हैं यदि यह उन्हें एक करना शासन के विरुद्ध नहीं है?" — हाउ इण्डिया राइट फार फ्रीडम पृ ५३१।

मुस्लिम लीग के अधिवेशन में महात्मा गाधी, पण्डित मदनमोहन मालवीय और सरोजिनी नायडू जैसे कांग्रेस के सुप्रतिष्ठित नेता भी सम्मिलित हुए। मि० जिन्ना ने एक प्रस्ताव उपस्थित किया जिसमें भारतवर्ष के लिए राजनीतिक सुधारों की एक योजना तयार करने के लिए एक ऐसी समिति की नियुक्त करने को कहा गया था जो कि कांग्रेस के साथ मिलकर काम करे। यह प्रस्ताव पास हो गया। फलत १९१६ में संयुक्त कांग्रेस लीग योजना तयार हुई—यह इतिहास में लखनऊ समझौते के नाम से प्रख्यात है। पूर्व वर्ष की तरह १९१६ में भी कांग्रेस और लीग के वार्षिक अधिवेशन एक ही स्थान पर (लखनऊ) और एक ही समय में हुए। दोनों ही संस्थाओं ने कांग्रेस लीग योजना को स्वीकार किया और उस मांगों के अधिकार पत्र के रूप में अधिकारी-वर्ग के सम्मुख उपस्थित किया। "लखनऊ-पैक्ट"[1] को या संवैधानिक सुधारों की कांग्रेस लीग योजना को भारतीय राष्ट्रवाद की एक बहुत बड़ी विजय कहा गया है।[2] परन्तु यह बात सर्वथा सत्य नहीं है। यह ठीक है कि लखनऊ-पैक्ट हिन्दू मुस्लिम एकता का प्रतीक था। वह इस बात का द्योतक था कि मुस्लिम लीग और कांग्रेस साथ-साथ मिल कर स्व शासन के लक्ष्य की ओर एक ठोस कदम उठायेंगी। एक आवाज के साथ कांग्रेस और लीग ने यह मांग की कि साम्राज्य के पुनर्गठन में भारतवर्ष को पराधीनता की श्रेणी से ऊपर उठाया जाकर आत्म शासित उपनिवेशों की भांति साम्राज्य के कामों में बराबर

---

१ यह पैक्ट मुख्यत उन सुधारों पर आश्रित था जिनका कि मेमोरण्डम आफ नाइण्टीन (१९ का आवेदन पत्र) में सुझाव दिया गया था। इस आवेदन-पत्र को इम्पीरियल (केन्द्रीय) व्यवस्थापिका सभा के १९ भारतीय सदस्यों ने तयार किया था। लखनऊ-पैक्ट के मुख्य उपबन्ध ये थे— (१) प्रान्तों को जितनी अधिक सम्भव हो सके प्रशासन और वित्त के क्षेत्र में केन्द्रीय नियन्त्रण से स्वतन्त्रता मिलनी चाहिए। (२) केन्द्रीय और प्रान्तीय व्यवस्थापिका सभाओं के ४/५ सदस्य निर्वाचित और १/५ मनोनीत होने चाहिए। (३) केन्द्रीय और प्रान्तीय सरकारों के कम से कम आधे सदस्य अपनी अपनी व्यवस्थापिका सभाओं के निर्वाचित सदस्यों के द्वारा निर्वाचित होने चाहिये। (४) जब तक कि कौंसिल द्वारा पास किये गये प्रस्तावों पर गवर्नर जनरल अथवा सपरिषद गवर्नर अपने निषेधाधिकार का प्रयोग न करें, प्रान्तीय और केन्द्रीय सरकारों को उनके अनुकूल ही आचरण करना चाहिए। (५) केन्द्रीय व्यवस्थापिका सभा को भारत सरकार के सैनिक, वैदेशिक और राजनीतिक मामलों में हस्तक्षेप करने का, जिन में कि युद्ध की घोषणा अथवा सन्धि करना भी सम्मिलित है, कोई अधिकार न होना चाहिए। (६) भारत मंत्री के भारत सरकार के साथ वही सम्बन्ध होने चाहिएँ जो कि औपनिवेशिक मन्त्री के डोमीनियनों की सरकारों के साथ होते हैं। कूपलैंड— दी इण्डियन प्राब्लेम १८३३-१९३५' पृ० ४८।

२ उपर्युक्त पुस्तक पृ० ५०।

सारभूत मात्रा मे स्व शासन प्राप्त हो सके। इन योजनाओं में एक योजना १६' का आवेदन पत्र था। [1] इस योजना को साम्राज्यीय व्यवस्थापिका सभा के भारतीय सदस्यों ने तयार किया था।

नाइन्टीन मेमोरेन्डम—१६ के आवेदन पत्र के ऊपर जिन सुप्रतिष्ठित व्यक्तियों के हस्ताक्षर थे उनम प० मदन मोहन मालवीय मो० मुहम्मद अली जिन्ना और तेज बहादुर सप्रू भी सम्मिलित थ। दूसरी बातों के साथ-ही साथ आवेदन पत्र म इस बात का भी प्रस्ताव किया गया था कि प्रांतीय और साम्राज्यीय सभी कार्यकारिणी परिषदों म आधी सख्या भारतीय सदस्या की होनी चाहिए भारतवष की सभी व्यवस्थापिका सभाओं मे निर्वाचित प्रतिनिधियों का सारभूत बहुमत होना चाहिए, जनता के मतदान के अधिकार को विस्तृत कर देना चाहिए अल्पसख्यक वर्गों को उचित प्रतिनिधित्व प्राप्त होना चाहिए भारत मन्त्री की परिषद को समाप्त कर देना चाहिए प्रान्तीय क्षेत्र मे स्वायत्तता की स्थापना होनी चाहिए और भारतवष को स्थानीय स्वशासन पूरी मात्रा म प्राप्त होना चाहिए। १६ के आवेदन पत्र में इस बात पर भी जोर दिया गया था कि भारतीय नवयुवकों को भी सना म वे ही सुविधाए मिलनी चाहिए जो कि यूरोपियनों को प्राप्त होती हैं।

कांग्रस लीग योजना—कांग्रस लीग योजना जिसका कि हम पहले ही जिक्र कर चुके हैं १६' के आवदन पत्र पर आधारित थी तथापि कांग्रस लीग योजना १६' के आवेदन पत्र से अधिक व्यापक थी और इसम साम्प्रदायिक निर्वाचनों के प्रश्न पर अधिक महत्व दिया गया था। परन्तु इन सुधार-योजनाओं म से किसी ने भी भारत वष मे उत्तरदायी शासन स्थापित करने की स्पष्ट माग नहीं की थी। उस पहली योजना को जिसने कि भारतवष मे उत्तरदायी शासन की शन शन स्थापना को नूतन सुधारों का आधार बनाया इगलिश राउण्ड टेबिल ग्रुप न तयार किया था। इगलिश राउण्ड टेबिल ग्रुप उन अग्रज कार्यकर्ताओं का एक समुदाय था जो कि भारतीय समस्याओं म प्रगाढ रुचि रखते थे। इस ग्रुप के नेता मि कर्टिस ने समाचार पत्रों में कई लेख लिखे और उनमें उत्तरदायी शासन व प्रतिनिधिक शासन के भेद को स्पष्ट किया। उनका यह मत था कि भारतवष म प्रतिनिधिक शासन की तो तुरन्त स्थापना की जा सकती है परन्तु उत्तरदायी शासन की स्थापना शन शनै ही हो सकता है। उन्होने कहा कि भारतवष की अशिक्षित जनता अभ मतन और

---

१ टिप्पणी—१६१५ मे एक सुधार योजना मद्रास के गवनर लार्ड विलिंगडन के आदेशानुसार गोखले ने तयार की थी। यह प्रलेख जो कि गोखले के राजनीतिक टेस्टामेंट के नाम से प्रख्यात हुआ अगस्त १६१७ म प्रकाशित किया गया। इसका मुख्य ध्येय यह था कि प्रांतीय सरकारों को स्वायत्तता प्राप्त हो और व केन्द्रीय नियन्त्रण स स्वतन्त्र हों। इस योजना म कायकारिणी के व्यवस्थापिका के प्रति उत्तरदायित्व के प्रश्न को नहीं लिया गया था।

बिरादरी आदि की प्राचीरों से आपस में बटी हुई है वह उत्तरदायी शासन के योग्य नहीं है, उसे इसके लिए शिक्षित करना पडेगा। ब्रिटिश अधिकारियों के ऊपर इस योजना की अच्छी प्रतिक्रिया हुई। काग्रेस लीग योजना में तो भारतीयों को तत्काल ही बहुत से अधिकार देने की माग की गई जो कि ब्रिटिश अधिकारियों के लिए अरुचिकर थी परन्तु इस योजना में ऐसी कोई माग नहीं थी।

ड्यूक आवेदन पत्र—उत्तरदायी शासन का विचार ही ड्यूक आवेदन पत्र का सार था जिसे १९१६ में इण्डिया कौंसिल के एक सदस्य व० मि० कर्टिस के एक सहयोगी सर विलियम ड्यूक ने तयार किया था। ड्यूक आवेदन पत्र में कहा गया था कि अब भारतीयों को उत्तरदायी शासन की कला में सिद्धहस्त करने का समय आ गया है। यह इस प्रकार किया जा सकता है कि कुछ सुरक्षित विभागों को (शिक्षा स्थानीय स्व शासन स्वच्छता आदि) प्रान्तीय सरकारों के अधीन कर दिया जाए तथा इस पर जनता के निर्वाचित प्रतिनिधियों का नियन्त्रण स्थापित किया जाए। तथापि इस आवेदन पत्र में यह भी स्पष्ट कर दिया था कि पुलिस जसे अन्य महत्वपूर्ण विभागों को सुरक्षा व निपुणता की दृष्टि से जनता के निर्वाचित प्रतिनिधियों के हाथों में न दिया जाए। इस प्रकार ड्यूक आवेदन पत्र ने द्वैध शासन प्रणाली की स्थापना का सुझाव दिया। द्वैध शासन प्रणाली का अभिप्राय यह था कि प्रान्तीय शासन को दो भागों में बाँट दिया जाए अर्थात् सुरक्षित विभाग तो कार्यकारिणी परिषदों के हाथों में रहे और वे केवल गवर्नर के प्रति ही उत्तरदायी हों। इसके विपरीत हस्तान्तरित विभाग जनता द्वारा निर्वाचित प्रतिनिधियों के हाथों में हों और वे व्यवस्थापिका के प्रति उत्तरदायी हों। ड्यूक आवेदन पत्र और राउण्ड टेबिल ग्रुप की सिफारिशें ही माटेग्यू चेम्सफोर्ड सुधार योजना की मूल मन्त्र बनी और १९१९ का भारतीय शासन सम्बन्धी एक्ट भी मुख्यत इन्हीं के ऊपर आधारित था।

भारत मन्त्री के पद पर माटेग्यू की नियुक्ति—प्रथम महायुद्ध के जमाने में मसोपोटामिया में युद्ध का प्रबन्ध अच्छा नहीं रहा था। इस सम्बन्ध में इगलण्ड की लोक-सभा में एक बहुत जोरदार बहस हुई। बहस में मि० माटेग्यू ने मि० आस्टिन चम्बरलन को जो कि भारत मन्त्री थे, बुरी तरह आडे हाथों इसलिए लिया कि मसोपोटामिया में सामग्री तथा सिपाही न पहुंचने के फलस्वरूप ही यह गड़बड़ी हुई थी। इसी के परिणामस्वरूप मि० चम्बरलन ने अपने पद से इस्तीफा दे दिया और उनके स्थान पर मि० माटेग्यू भारत मन्त्री नियुक्त हुए। मि० माटेग्यू १९१२ में भारत आ चुके थे और यहाँ उनकी बडी प्रतिष्ठा थी। वह भारत का सच्चा शुभाकांक्षी समझा जाता था। भारतवर्ष के प्रति मि० माटेग्यू के हृदय में अगाध सहानुभूति थी। मि० माटेग्यू का भारत मन्त्री बना दिया जाना भारतवर्ष ने अपनी एक बहुत बडी विजय समझी। ' मि० माटेग्यू का कथन था कि हमें भारतवर्ष पर वहाँ की जनता की सहमति से शासन करना चाहिए। स्वभावत एसे राजनीतिज्ञ की भारत मन्त्री के पद पर नियुक्ति होने से भारतीयों के हृदयों में ऊंची ऊंची आशाएं जाग्रत हो गई।

२० अगस्त, १९१७ की घोषणा–भारत मन्त्री के पद का कार्य भार सम्हालने के कुछ ही समय बाद २० अगस्त १९१७ को मन्त्रि मण्डल की ओर से मि० मॉन्टेग्यू ने निम्नलिखित घोषणा की— सम्राट सरकार की यह नीति है और उससे भारत सरकार पूर्णतः सहमत है कि भारतीय शासन के प्रत्येक विभाग में भारतीयों का सम्पर्क उत्तरोत्तर बढ़े और उत्तरदायी शासन प्रणाली का धीरे धीरे विकास हो जिससे कि अधिकाधिक प्रगति करते हुए इस शासन प्रणाली भारत में स्थापित हो और वह ब्रिटिश साम्राज्य के एक अंग के रूप में रहे। उन्होंने यह तय कर लिया है कि इस दिशा में जितना शीघ्र हो ठोस रूप से कुछ कदम आगे बढ़ाया जाय। घोषणा में यह भी कहा गया था इस नीति में प्रगति क्रमशः ही अर्थात् सीढ़ी दर-सीढ़ी होगा। ब्रिटिश सरकार और भारत सरकार ही जिनके ऊपर कि भारतीयों के हित और उन्नति का भार है इस बात की निर्णायक होगी कि कब और कितना कदम आगे बढ़ाना चाहिए।

मि० मांटग्यू की भारत यात्रा—२० अगस्त १९१७ की घोषणा का भारतवर्ष में सर्वत्र स्वागत किया गया। उसे भारतीय मगनाकार्टा के नाम से पुकारा गया। सुरेन्द्रनाथ बनर्जी ने लिखा "आंग्ल भारतीय इतिहास के पृष्ठ टूटी हुई प्रतिज्ञाओं के खण्डों से भरे पड़े हैं परन्तु अब शायद एक नूतन अध्याय प्रारम्भ होने को था।"[1] नवम्बर १९१७ में मि० मांटेग्यू देश के प्रमुख राजनीतिज्ञों के साथ विचार विनिमय करने के लिए भारत पधारे। उन्हें अपने काम की महत्ता का पता था और उनके हृदय में भारतीयों के प्रति सच्ची सहानुभूति थी। "मेरी भारत यात्रा का तात्पर्य यह है कि हम कुछ करने जा रहे हैं कुछ महत्त्वपूर्ण कार्य करने जा रहे हैं। मैं इंगलैंड को खाली हाथ या कोई साधारण वस्तु लेकर नहीं लौट सकता। जिस वस्तु को लेकर मैं लौटूंगा उससे नए युग का निर्माण होना चाहिए अन्यथा मेरे प्रयत्न निष्फल होंगे। उस वस्तु को भारतवर्ष के भावी इतिहास की कुंजी के समान होना चाहिए।"[2] मि० मांटेग्यू और उनके सहयोगियों ने ६ महीने तक सारे देश का दौरा किया परन्तु जब अन्तिम रूप से योजना तैयार होकर सामने आई तब मि० मांटेग्यू में वह उत्साह नहीं रहा था जिसका प्रदर्शन उन्होंने भारतवर्ष में आने के समय किया था। तथापि उनकी भारत यात्रा एक और दृष्टि से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण रही। उनके भारत आने से पूर्व श्रीमती एनीबीसेण्ट की नजरबन्दी के ऊपर सारे देश में काफी असन्तोष छाया हुआ था और कांग्रेस सत्याग्रह प्रारम्भ करने के प्रस्ताव पर सोच विचार कर रही थी। मांटग्यू ने भारतवर्ष में पदार्पण करते ही देश की राजनीतिक हवा के रुख को पलट दिया। उनकी पारदर्शी सहानुभूति ने भारतवर्ष के बहुत से महत्त्वपूर्ण नेताओं का समर्थन प्राप्त किया। एनीबीसेण्ट जो कि पहले बहुत उग्र थीं,

१ सुरेन्द्रनाथ बनर्जी— ए नेशन इन दी मेकिंग पृ० ३०३।
२ बी० एन० सिंह द्वारा उद्धृत—वही पृ० ३०८।

अपनी सारी तेजी भूल बठीं और एकदम नरम हो गई। सत्याग्रह के विचार को ठुकरा दिया गया। मि० माटग्यू इस बात का ठीक ही दावा कर सकते थे कि उन्होंने महायुद्ध के एक बहुत ही सकटकालीन अवसर पर भारतवर्ष को ६ महीने तक बिलकुल शान्त रखा।

माटेग्यू-चेम्सफोड प्रतिवेदन—'भारतीय वधानिक सुधारों के ऊपर सयुक्त माटेग्यू चेम्सफोड प्रतिवेदन के प्रकाशित होते ही भारतीय राजनीतिज्ञों को बहुत गहरा धक्का पहुचा। यह एक निराशाजनक प्रलेख था। इसमें इस बात पर बल दिया गया था कि भारतीय जनता का विशाल बहुमत अभी बहुत पिछड़ा हुआ है भारतवर्ष का विभिन्न जातियों में काफी मतभेद है हिन्दुओं की वर्ण-व्यवस्था लोकतन्त्र के सवथा विरुद्ध है और भारत इस योग्य नहीं है कि केन्द्रीय सरकार में कोई महत्वपूर्ण अन्तर किया जाए। साम्प्रदायिक निर्वाचनों का इस प्रतिवेदन में घोर विरोध किया गया था।[1] परन्तु फिर भी उसने साम्प्रदायिक निर्वाचनों को न केवल मुसलमानों तक ही सीमित रखा, अपितु सिक्खों के ऊपर भी उन्हें लागू करने की सिफारिश की। उसने प्रान्तों में उत्तरदायी शासन के प्रयोग को करने की सिफारिश की गई परन्तु जनता के प्रतिनिधियों को पूर्ण उत्तरदायित्व देने से इनकार कर दिया। उसने द्वध शासन प्रणाली की पुनः स्थापना का प्रस्ताव किया। जहा तक केन्द्र का सम्बन्ध है प्रतिवेदन ने कार्यकारिणी को पूर्ववत् ही अनुत्तरदायी रखने की आवश्यकता पर बल दिया, परन्तु उसने इस बात का सिफारिश की कि व्यवस्थापक मण्डल के दो सदन होने चाहिए और दोनों ही सदनों में निर्वाचित प्रतिनिधियों का बहुमत होना चाहिए। प्रतिगामियों की शक्तियों को और दृढ़ करने के उद्देश्य से एक नरेन्द्र मण्डल की स्थापना का प्रस्ताव किया गया। यद्यपि काग्रेस लीग योजना की साम्प्रदायिक सिफारिशों को स्वीकार कर लिया गया और उन्हें बना भी दिया गया था परन्तु सारी योजना को बहुत अधिक क्रान्तिकारी बताया गया।

माटग्यू चेम्सफोड प्रतिवेदन के प्रकाशन ने भारतीय जनमत को गहरा धक्का पहुचाया। युद्धकाल में भारतीय नेताओं ने जिन बडी बडी आशाओं का पाल रखा था वे सब ढह गई। थोडे से उदारवादियों और आंग्ल भारतीयों को छोड कर शेष सभी

१ धर्मों तथा वर्गों द्वारा विभाजन का अभिप्राय ऐसे राजनीतिक गुटों की सृष्टि करना है जो कि एक दूसरे के विरुद्ध हों। यह मनुष्यों को नागरिकों के रूप में नहीं पक्षपातियों के रूप में विचार करना सिखाता है। बहुधा ब्रिटिश सरकार पर दोषारोप किया जाता है कि उसने आदमियों पर शासन करने के लिए उनमें फूट डाल दी है। परन्तु यदि वह अनावश्यक रूप से उनमें उस समय फूट डालती है, जब कि उसका इरादा उन्हें स्व शासन के पथ का पथिक बनना होता है, उसे दम्भी तथा अदूरदर्शी के दोषारोप का सामना करना कठिन मालूम पडेगा। मॉटफोर्ड रिपोर्ट।

मे उसकी एक स्वर से निन्दा की। मुस्लिम लीग ने उसका विरोध किया और काँग्रेस लीग योजना का पुन अनुमोदन किया। एनाग्लो इण्डियन ने अपने पत्र न्यू इण्डिया मे लिखा कि यह योजना देना इगलण्ड के लिए अशोभन और भारतवर्ष के लिए इसका स्वीकार करना अपमानजनक था।

## साराश

मार्ले मिण्टो सुधारो के तुरन्त बाद ही जो युग प्रारम्भ हुआ वह भारतीय राजनीति के उतार का समय था। उग्रवादियो का राजनीतिक क्षेत्र से लगभग बहिष्कृत सा ही कर दिया गया था फलत यह शान्ति का समय था। नए गवर्नर जनरल लार्ड हार्डिंग ने काग्रेस के प्रति जो कि मार्ले मिण्टो सुधारो को क्रियान्वित करने की भरसक चेष्टा कर रही थी मन जान की नीति बरती। १९११ मे सम्राट जार्ज पचम भारत आए। उनका खूब जोर शोर से स्वागत किया गया। उन्होने बग भग को रद्द किया इससे भारत मे हर्ष की और ब्रिटिश साम्राज्य के प्रति प्रशसा की एक लहर दौड गई। परन्तु काग्रेस सरकार की निरन्तर आलोचना करती रही और इस बात पर बल देती रही कि भारत को स्व शासन प्राप्त होना चाहिए। काग्रेस ने इस बात की माग की कि प्रतिनिधिक शासन की दिशा मे कुछ ठोस कदम उठाने चाहिए और प्रान्तीय परिषदो को यह अधिकार मिलना चाहिए कि वे कार्यकारिणी शासन के कृत्यो पर नियन्त्रण स्थापित कर सके।

१९१४ मे तिलक जेल से छूट कर आ गए और एनी बीसेण्ट ने भारतीय राजनीति में पदार्पण किया। इसके बाद भारतीय राजनीतिक जीवन पुन अगडाई लेकर उठ बैठा। इन दोनो नेताओ ने होमरूल आन्दोलन को खडा किया। यह आन्दोलन दावानल की तरह चारो ओर फैल गया। सरकार ने इस आन्दोलन को कुचल डालने के लिए दमन के हथकण्डो का प्रयोग किया और २० अगस्त १९१७ की घोषणा के पश्चात् यह आन्दोलन धीरे धीरे समाप्त हो गया।

मार्ले मिण्टो सुधारों के युग मे हिन्दू और मुसलमानो के बीच भी सहयोग और सौहार्द की आश्चर्यजनक वृद्धि हुई। अबुल कलाम आजाद मोहम्मद अली जिन्ना और अली बन्धुओ जैसे नए नेताओ ने मुस्लिम लीग मे राष्ट्रवादी भावनाओ का सन्निवेश किया और १९१६ के काग्रेस लीग समझौते का पथप्रशस्त किया।

प्रथम महायुद्ध के बीच भारत ने जर्मनी के खिलाफ इगलैण्ड की तन मन धन से भरसक सहायता की। भारतवर्ष का आर्थिक सहयोग प्राप्त करने की वाछा से ब्रिटिश राजनीतिज्ञो ने इस प्रकार की घोषणाए कर दी कि अब भारत की समस्या को एक नए दृष्टिकोण से देखा जाएगा अब इगलैण्ड और भारत के सम्बन्धो मे ५०

नूतन अध्याय की सृष्टि होगी। भारतीय राजनीतिक नेताओं ने नए शासन सम्बन्धी सुधारों के लिए कुछ रचनात्मक सुझाव दिए। २० अगस्त १९१७ को मि० माण्टेग्यू ने अपनी ऐतिहासिक घोषणा की और इस बात का वचन दिया कि ब्रिटिश नीति का अन्तिम ध्येय भारत में क्रमशः उत्तरदायी शासन की स्थापना करना है। घोषणा के कुछ ही समय पश्चात् मि० माण्टेग्यू ने भारत की यात्रा की। इस यात्रा के लिए उन्होंने कहा कि वे भारत में एक नए युग का निर्माण करने वाली कुछ चीज करेंगे। परन्तु भारत सरकार के असहानुभूतिमय दृष्टिकोण के कारण मि० मांटेग्यू को अपनी आशाओं में सफलता नहीं मिली। जब सुधारों की अन्तिम योजना तैयार हुई मि० मांटेग्यू का सारा उत्साह शिथिल पड़ गया। माण्टेग्यू प्रतिवेदन ने भारत को बहुत हानि पहुंचाई। उसने साम्प्रदायिक निर्वाचनों को न केवल मुसलमानों तक ही सीमित रखा वरन् उन्हें सिक्खों के ऊपर भी लागू कर दिया।

---

अध्याय ८

# भारतीय शासन सम्बन्धी एक्ट १६१६

## ४३ माटेग्यू चेम्सफोर्ड योजना के मूलमन्त्र

प्रस्तावना—भारतीय संवधानिक सुधारों के ऊपर माटेग्यू चेम्सफोर्ड प्रतिवेदन ८ जुलाई १६१७ को प्रकाशित हुआ था। इस प्रतिवेदन की सिफारिशें १६१६ के भारतीय शासन सम्बन्धी एक्ट में समस्त कर ली गई। इस एक्ट को ब्रिटिश संसद ने १८ दिसम्बर १९१९ को पारित किया और पांच दिन पश्चात् सम्राट ने उस पर अपनी स्वीकृति दे दी। एक्ट की प्रस्तावना में १९१७ की घोषणा के साराश को दुहराया गया था।

मूलभूत सिद्धान्त—मोटफोर्ड प्रतिवेदन ने जो कि नूतन संविधान एक्ट का आधार बना घोषणा में कही हुई नीति को कार्यान्वित करने के लिये चार मूलभूत सिद्धान्तों को निर्धारित किया। वे सिद्धान्त निम्नलिखित थे—(१) जहां तक हो सके स्थानिक संस्थाओं में जनता का पूर्ण अधिकार हो। उनका नियन्त्रण उसी के द्वारा हो और वाह्य नियन्त्रण से उनको अधिकाधिक स्वतन्त्रता प्राप्त हो।' (२) प्रान्तीय सरकारों को सत्ता का विदान और प्रान्तों में आंशिक उत्तरदायित्व का सूत्रपात (३) भारत सरकार की ब्रिटिश संसद के प्रति अनवरत उत्तरदायिता पर तु केन्द्रीय विधान मण्डलों का जिन्हें कि शासन पर प्रभाव डालने का अधिक अवसर दिया जाए विस्तार (४) गृह सरकार के नियन्त्रण का शिथिलीकरण। भारतवर्ष के संवधानिक ढांचे में नूतन एक्ट द्वारा जो परिवर्तन किए गए उनके आधार ये ही मूलभूत सिद्धान्त थे।

मुख्य विशेषताएं (१) गृह सरकार के नियन्त्रण का शिथिलीकरण—सबसे पहली बात तो यह है कि सुधार एक्ट का उद्देश्य भारतीय मामलों में गृह सरकार के नियन्त्रण को शिथिल करना था परन्तु उसने भारत मन्त्री के अधिकारों में किसी प्रकार का औपचारिक परिवर्तन नहीं किया। इस सम्बन्ध में केवल यह पवित्र आशा व्यक्त की गई थी कि उचित अभिसमयों की वृद्धि के साथ ही साथ यह शिथिलीकरण अपने आप सम्पन्न हो जाएगा।

(२) केन्द्रीय कार्यपालिका को अनुत्तरदायी रखा गया परन्तु केन्द्रीय व्यवस्थापिका को उसे प्रभावित करने के लिए अधिक अधिकार दे दिए गए–दूसरी बात यह है कि केन्द्रीय शासन में उत्तरदायिता के तत्व की पुनः स्थापना नहीं की गई। सपरिषद् गवर्नर जनरल को पूर्ववत केन्द्रीय व्यवस्थापिका के नियन्त्रण से पूर्णतः मुक्त रखा गया। नूतन केन्द्रीय व्यवस्थापिका में दोनों सदनों में प्रत्यक्ष रूप से निर्वाचित बहुमत किया गया। इसके अलावा केन्द्रीय व्यवस्थापिका के अधिकारों में वृद्धि कर दी गई जिससे कि

वह कार्यपालिका को यदि नियन्त्रित नहीं तो प्रभावित अवश्य कर सके इस प्रकार यह एक्ट दो विरोधी वस्तुओं का संयोग था। केन्द्रीय क्षेत्र में इस एक्ट ने स्वेच्छाचारी कार्यपालिका और किंचित लोकतन्त्रात्मक व्यवस्थापिका के बीच समन्वय से जो कठिनाइयाँ उत्पन्न हो सकती थीं उन्हें दूर करने के उद्देश्य से गवर्नर जनरल को कुछ विशेष अधिकार दिए गए। यदि वह भारतवर्ष या उसके किसी भाग की सुरक्षा शांति अथवा उसके हितों के लिए कुछ कानूनों की आवश्यकता समझता तो वह उन्हें व्यवस्थापिका की सहमति के बिना भी अपने इन विशेषाधिकारों के जोर से अधिनियमित कर सकता था।

(३) विकेन्द्रीकरण—तीसरी बात यह है कि इस एक्ट ने केन्द्रीयकरण की उस नीति को, जो लार्ड कर्जन के शासन काल में अपनी उन्नति के सर्वोच्च शिखर पर पहुंच गई थी समाप्त कर दिया। प्रशासन और राजस्व के कतिपय विषयों का विकेन्द्रीकरण कर लिया गया अर्थात् उन्हें केन्द्रीय सरकार के नियन्त्रण से हटाकर प्रान्तीय सरकारों के नियन्त्रण में दे दिया गया। विकेन्द्रीकरण और प्रान्तीय स्वायत्तता की नीति को प्रान्तों में उत्तरदायी की स्थापना करके भी अभिपुष्टित किया गया।

(४) प्रान्तों में आंशिक उत्तरदायित्व—द्वैध शासन—एक्ट ने प्रान्तों में एकदम से ही उत्तरदायी शासन की स्थापना नहीं कर दी। उसने प्रान्तीय शासन को दो भागों में बाँटा। एक भाग में संरक्षित विषय सम्मिलित थे। इन विषयों को अटल अचल कार्यकारिणी परिषदों के अधीन रखा गया जो केवल गवर्नर के ही प्रति उत्तरदायी थे और व्यवस्थापिका द्वारा निष्कासित नहीं किए जा सकते थे। दूसरे भाग में हस्तान्तरित विषय सम्मिलित थे। इन विषयों को मन्त्रियों की अधीनता में रखा गया। ये मन्त्री व्यवस्थापिका के सदस्यों में से ही चुने जाते थे और अपने कार्यों व नीति के लिए पूर्णतः सदन के प्रति उत्तरदायी थे। इस एक्ट के अधीन विधान सभाओं को लोकतन्त्रात्मक बनाया गया। उनमें पर्याप्त विस्तार किया गया निर्वाचित सदस्यों का सारभूत बहुमत रखा गया और उनके अधिकारों में वृद्धि कर दी गई।

(५) निर्वाचन और मताधिकार—पाँचवें इस एक्ट ने प्रत्यक्ष निर्वाचनों का सूत्रपात किया और मताधिकार को बढ़ा दिया। निर्वाचन नियमों के अनुसार भारतवर्ष की वयस्क जनसंख्या के लगभग 10% भाग को मतदान का अधिकार दिया गया। यह स्मरणीय है कि इस एक्ट ने न केवल मार्ले मिण्टो सुधारों के अन्तर्गत एक मात्र मुसलमानों के लिए पुनः स्थापित पृथक् साम्प्रदायिक निर्वाचन को ही कायम रखा अपितु इस पद्धति को पंजाब में सिक्खों के लिए तीन प्रान्तों को छोड़ कर बाकी सब प्रान्तों में यूरोपीयों के लिए दो प्रान्तों में आंग्ल भारतीयों के लिए और एक प्रान्त में भारतीयों के लिए और एक प्रान्त में भारतीय ईसाईयों के लिए भी लागू कर दिया। इस प्रकार मॉटफोर्ड प्रतिवेदन के रचयिताओं द्वारा निन्दित दोष को उस संविधान में और भी अधिक बढ़ा चढ़ा कर सम्मिलित किया गया जिसका कि निर्माण उनकी सिफारिशों के अनुसार ही किया गया था।

(६) प्रयोगकालीन व सक्रान्तिकालीन उपाय—इसी बात यह है कि १९१९ का एक्ट स्पष्टतः एक प्रयोगकालीन व सक्रान्तिकालीन उपाय था। २० अगस्त, १९१६ की घोषणा में जो वायदे किए गये थे उनको कार्यान्वित करने का यह प्रथम प्रयास था। उस समय भारत में जो नौकरशाही प्रशासन विद्यमान था इस एक्ट ने उसमें थोड़ा सा सुधार करने की चेष्टा की यद्यपि वह सुधार भ्रान्ति ही था। इस नामकरण का था। लार्ड मेस्टन के शब्दों में स्वच्छन्दता उस समय तक हाथ में हाथ मिला कर साथ साथ चलने के लिए बाध्य थे जब तक कि प्रजातन्त्र स्वयं चलना न सीख ले और अकेला चलने के विश्वास योग्य न हो जाय। मान्टफोर्ड सुधारों ने १० वर्ष बाद नई योजना के आधीन की गई उन्नति का अध्ययन करने के लिए और यह निश्चय करने के लिए कि पूर्ण उत्तरदायी शासन के लक्ष्य की ओर एक कदम और आगे बढ़ाया जा सकता है या नहीं एक रायल कमीशन की नियुक्ति का विधान करके स्वतः ही अपनी प्रयोगकालीन व सक्रान्तिकालीन प्रकृति का परिचय दिया था।

## गृह-सरकार

### ४४ गृह-सरकार का आशय

सरकार के दो भाग—१९१९ के भारतीय शासन सम्बन्धी एक्ट का विस्तृत विश्लेषण करने से पूर्व उस एक्ट के आधीन स्थापित शासन की एक प्रमुख विशेषता की ओर इंगित कर देना बहुत आवश्यक है। यह प्रमुख विशेषता भारतीय थी शासन का दो भागों में विभाजन जिनमें से कि एक भाग तो इंगलैण्ड में कार्य करता था और दूसरा भारत में। यह द्वैधता भारतवर्ष में ब्रिटिश-साम्राज्यवाद के अनोखेपन का अनिवार्य परिणाम था। भारत के पूर्ववर्ती विजेता (उदाहरणार्थ मुसलमान) यहीं स्थायी रूप से बस गए उन्होंने इसी देश को अपनी मातृभूमि और पितृभूमि बनाया। वे किसी विदेशी सत्ता के दबाव में नहीं रहे। फलतः यहां उन्होंने जिस शासन प्रबन्ध की नींव डाली, *वह किसी भी विदेशी सत्ता के आदेश या नियन्त्रण की आधीनता में नहीं था।* अंग्रेज विजेताओं ने भारतवर्ष को अपना स्थायी घर बनाना स्वीकार नहीं किया। यद्यपि ब्रिटिश साम्राज्यवाद ने यहां अपनी जड़ जमा ली थी परन्तु फिर भी जो अंग्रेज उसकी सेवार्थ आते थे वे केवल कुछ ही समय यहां ठहरते थे व भारतवर्ष को अपना देश कदापि नहीं मानते थे उनकी आँखें सदैव इंगलैण्ड की ओर ही लगी रहती थी और व यहां जैसे ही अपना कार्य पूरा कर लेते इंगलैण्ड की राह पकड़ते थे।

(क) इंगलैण्ड में क्रियाशील गृह सरकार—साम्राज्य की सम्पूर्ण सत्ता का स्नायु केन्द्र इंगलैण्ड ही बना रहता था। *भारतीय प्रशासन की सम्पूर्ण प्रणाली वहीं से नियन्त्रित* होती थी। इंगलैण्ड में विद्यमान्ति संस्थाओं का सामूहिक नाम गृह सरकार था। इसके पांच मुख्य अंग थे—सम्राट मन्त्रिमण्डल संसद भारत मन्त्री और उनकी कौंसिल। परन्तु चूंकि गृह सरकार प्रशासन के वास्तविक दृश्य से बहुत दूर थी अतः उसका नियन्त्रण और निरीक्षण अत्यन्त साधारण प्रकृति का था।

(ख) भारत में क्रियाशील केन्द्रीय और प्रान्तीय सरकारें—भारतवर्ष में दिन प्रतिदिन के प्रशासन का कार्य स्वाभाविक रूप से केन्द्रीय और प्रान्तीय सरकारों के पदाधिकारियों के हाथ में रखा गया था। ब्रिटिश सरकार का यह भाग भारतवर्ष में ही गृह सरकार के अभिकर्त्ता के रूप में कार्य करता था।

## ४५ भारत मन्त्री

पद की प्रकृति—भारत मन्त्री के पद की सृष्टि १८५८ में हुई थी जबकि ईस्ट इण्डिया कम्पनी को समाप्त कर दिया गया था और भारत का शासन प्रबन्ध सीधा ब्रिटिश क्राउन के हाथों में चला गया था। कोर्ट आफ डाइरेक्टर्स और बोर्ड आफ कण्ट्रोल पहले शासन सम्बन्धी जिन जिन अधिकारों का उपभोग करते थे भारत मन्त्री ने उनको उत्तराधिकार में प्राप्त किया। वह राज्य का एक प्रमुख मन्त्री व ब्रिटिश मन्त्रिमण्डल का सदस्य होता था। इसका अभिप्राय यह हुआ कि वह लोक-सदन में बहुमत वाले दल का सदस्य होता था। वह अपने पद को उस समय सम्भालता था जबकि दल अपने मन्त्रिमण्डल का निर्माण करता था। भारत मन्त्री अपने पद को दो ही परिस्थितियों में त्यागता था—या तो उस समय जबकि मन्त्रिमण्डल लोक सदन का विश्वास खो देता था उस समय जबकि पाँच वर्ष अथवा उससे पूर्व अपने यथाक्रम जीवन के अन्त पर वह (मन्त्रिमण्डल) भंग हो जाता। भारत मन्त्री का पद संयुक्त उत्तरदायित्व के सिद्धान्त के अनुकूल था। भारत-मन्त्री पूर्णतः ब्रिटिश संसद का एक अभिकर्त्ता या सेवक था वह अपनी नीतियों और कार्यों के लिए उसके प्रति उत्तरदायी था। इसलिए यह कहा जा सकता है कि ब्रिटिश-संसद भारत मन्त्री के द्वारा ही भारत प्रशासन का नियन्त्रण व निरीक्षण करती थी।

१९१९ के एक्ट ने एक असंगति को दूर कर दिया—ब्रिटिश संसद के एक अभिकर्त्ता अथवा सेवक के रूप में भारत मन्त्री के पद का ऊपर जो वर्णन किया गया है उससे यही निष्कर्ष निकलता है कि भारत मन्त्री का वेतन अपने स्वामी अर्थात् ब्रिटिश संसद से ही मिलना चाहिए परन्तु १९१९ के भारतीय शासन सम्बन्धी एक्ट के पारित होने के पूर्व ऐसा नहीं था। उस समय स्वयं भारत मन्त्री एवं उसके विभाग के व्यय का भार ब्रिटिश-संसद सहन नहीं करती थी अपितु वह भारत को ही सहने पड़ता था। यह बात नीति विरुद्ध भी थी और न्याय विरुद्ध भी। इस पद्धति के समर्थन में यह लचर दलील उपस्थित की जाती थी कि चूँकि यह व्यय भारतीय प्रशासन के निरीक्षण में लगाया जाता है अतः इसका भार भारत के ही कंधों पर पड़ना चाहिये। यह विशुद्ध उपनिवेशवाद था और उक्त तर्क में इस तथ्य की पूर्ण उपेक्षा कर दी गई थी कि भारत का और भारतीय जनता का उस मन्त्री पर जिसके लिए उसे प्रतिवर्ष लाखों रुपए की राशि व्यय करनी पड़ती थी तनिक भी नियन्त्रण नहीं था। यह बात नियम विरुद्ध थी क्योंकि अधिराज्यों (Dominions) और उपनिवेशों के लिए जो मन्त्री नियुक्त होते थे उन सबको ब्रिटिश राजकोष से वेतन मिलता था। इस अन्यायपूर्ण व्यवस्था का भारतीय लोकमत ने सख्त विरोध किया था। १९१९ के एक्ट ने

इस असंगति को दूर कर दिया और निर्धारित किया कि भारत मन्त्री का वेतन उसके उपमन्त्रियों का वेतन और उसके विभाग के अन्य व्यय भारतवर्ष की आय में से चुकाने के बजाय संसद द्वारा प्रदत्त राशि में से चुकाए जा सकते हैं और भारत मन्त्री का वेतन इसी प्रकार चुकाया जायगा।¹ इस सम्बन्ध में जायगा और सकते हैं शब्दों का प्रयोग अर्थपूर्ण था। जो व्यवहार में हुआ वह यह है कि जैसे ही एक्ट क्रियारूप में परिणत हुआ भारत मन्त्री का वेतन तो ब्रिटिश आय में से चुकाया जाने लगा पर न्तु विभाग के खर्चों के लिए ब्रिटिश राजकोष ने १५०,००० पौंड वार्षिक का ही अनुदान निश्चित किया। परन्तु इतनी अल्पराशि से भारत मन्त्री के विभाग का सारा खर्चा नहीं चल सकता था फलतः बाकी सारा व्यय भारत के मत्थे पड़ता था।

✓ परिवर्तन का वैधानिक महत्व—वैधानिक दृष्टि से इस परिवर्तन का बहुत अधिक महत्व था। इसका अभिप्राय यह हुआ कि भारत मन्त्री के ऊपर ब्रिटिश संसद का सीधा नियन्त्रण स्थापित हो गया। इसमें कोई सन्देह नहीं कि कम से कम सद्धान्तिक दृष्टि से ब्रिटिश संसद को भारत के मामलों में हस्तक्षेप करने का और भारत मन्त्री व उसके विभाग की नीतियों की देखरेख करने तथा उन्हें निर्देश देने का सदैव ही अधिकार प्राप्त था। परन्तु अब नियन्त्रण उस समय जबकि संसद को भारत मन्त्री के वेतन और उसके विभाग के लिए कुछ व्यय प्रदान करने की नौबत आई प्रत्यक्ष और नियमित हो गया। वार्षिक बजट में इस प्रयोजन के लिए जो राशि स्वीकृत की जाती थी उसके मतदान के अवसर पर भारतीय मामलों ने स्वभावतः संसद के ध्यान को अपनी ओर अधिकाधिक आकृष्ट करना प्रारम्भ कर दिया।

भारत मन्त्री के अधिकार—जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है भारत मन्त्री ब्रिटिश संसद का अभिकर्ता था। उसका कर्तव्य यह था कि वह भारत के शासन और राजस्व से सम्बन्धित समस्त क्रिया-कलापों का निरीक्षण व नियन्त्रण करे। १९१९ के भारतीय शासन सम्बन्धी एक्ट ने उल्लिखित रूप से इसको उपबन्धित किया। इस एक्ट ने भारतवर्ष के गवर्नर जनरल के लिए और उसके माध्यम से प्रान्तीय गवर्नरों के लिए यह आवश्यक कर दिया कि वे सभी महत्वपूर्ण विषयों के सम्बन्ध में भारत मन्त्री को निरन्तर सूचना देते रहें व उसके आदेशों का उचित रूप से पालन करें। भारतवर्ष में सम्राट जितनी भी नियुक्तियाँ करते थे वे सब भारत मन्त्री के परामर्श के अनुसार करते थे। भारत मन्त्री को यह अधिकार प्राप्त था कि वह जिसको चाहे अपने पद से च्युत कर दे। उसकी स्वीकृति के बिना विनिश्चित महत्तम से ऊंचे वेतन वाले किसी भी पद का न तो निर्माण हो और न उन्मूलन ही किया जा सकता था। अखिल भारतीय सेवाओं की भरती और उनके नियन्त्रण का दायित्व भी उसी के कन्धों पर था। व्यवस्थापिका क्षेत्र में भी अन्तिम सत्ता का वही उपभोग करता था। भारतीय व्यवस्थापिका अथवा प्रान्तीय विधान सभाओं में कोई भी महत्वपूर्ण कानून उसकी अनुमति के बिना पुनर्स्थापित नहीं किया जा सकता था। यही बात वित्तीय विषयों के ऊपर भी लागू होती थी। व्यय या कर के कोई भी नए मुद्दे भारतीय बजट या

प्रान्तीय बजटों में उसकी सहमति के बिना पुनर्स्थापित नहीं किए जा सकते थे। वस्तुत भारत मन्त्री का वित्तीय नियन्त्रण इतना अधिक व्यापक था कि बहुधा यह कहा जाता था कि उसकी स्वीकृति के बिना भारतवर्ष में एक आना तक भी खर्च नहीं किया जा सकता था।

**१९१९ के एक्ट के अधीन भारत मन्त्री की सत्ता का शिथिलीकरण**—कानूनी दृष्टि से १९१९ के एक्ट ने भारत मन्त्री को भारत के शासन व राजस्व विषयक मामलों में पूरा स्वामी बना दिया था। तथापि प्रान्तों में उत्तरदायी शासन के आंशिक सूत्रपात व भारतीय (केन्द्रीय) व्यवस्थापिका के अधिकारों के विस्तार को दृष्टि में रखते हुए यह आवश्यक समझा गया कि भारत मन्त्री की सत्ता को कुछ शिथिल कर दिया जाए। हस्तान्तरित विषयों के सम्बन्ध में यह स्पष्ट कर दिया गया कि जहाँ तक सम्भव हो भारत मन्त्री किसी प्रकार का हस्तक्षेप न करे। सुरक्षित और केन्द्रीय विषयों के सम्बन्ध में भी यह स्पष्ट कर दिया गया कि यदि भारत सरकार और भारतीय व्यवस्थापिका सभाएं किसी विशुद्ध भारतीय विषय में एक मत हों तो भारत मन्त्री उनको अपनी इच्छानुसार काम करने दे और कुछ आवश्यक अवसरों को छोड़कर उनके कार्यों में किसी प्रकार का हस्तक्षेप न करे। संसद के दोनों सदनों की संयुक्त प्रवर समिति ने वित्तीय स्वायत्तता अभिसमय का अंगीकार करने की सिफारिश उपस्थित की। यह सुझाव दिया गया कि आयात निर्यात करों के बारे में भारत की व्यवस्थापिका व सरकार समझौते के द्वारा उन करों को लागू करने के लिए ब्रिटेन व ब्रिटिश सौदागरों के हितों की अपेक्षा न रखते हुए भारतीय सौदागरों व उपभोक्ताओं के हितों में आवश्यक समझें तो स्वतन्त्र होनी चाहिएँ। इस अभिसमय की सिफारिश इस सन्देह को कि भारतवर्ष की वित्तीय नीति इंगलैण्ड के वाणिज्य के हित में ह्वाइट हाल से उधार प्रसारित की जाती है दूर करने के दृष्टिकोण से उपस्थित की गई थी।[1]

**भारत मन्त्री का गवर्नर जनरल के साथ सम्बन्ध**—भारत मन्त्री के अधिकारों के उक्त वर्णन से यह स्पष्ट है कि कानूनी दृष्टि से वह भारतीय प्रशासन के प्रमुख गवर्नर जनरल का अधिपति होता था। गवर्नर जनरल के लिए यह आवश्यक था कि वह भारत मन्त्री के आदेशों का उचित रूप से पालन करे। परन्तु उन दोनों के सम्बन्ध

[1] मुखर्जी— दी इण्डियन कान्स्टीट्यूशन भाग २ पृ० ५२३।

यह देखना बहुत सुगम है कि ब्रिटिश संसद के प्रति प्रत्यक्षत उत्तरदायी भारतीय सरकार (अर्थात गवर्नर जनरल और कार्यकारिणी परिषद) और भारतीय लोकमत का प्रतिनिधित्व करने वाली भारतीय व्यवस्थापिका सभा उन विषयों के सम्बन्ध में जो भारतीय वाणिज्य के अनुकूल और ब्रिटिश वाणिज्य के प्रतिकूल पड़ते थे पूर्णत एकमत नहीं हो पाती थी। अत यह पवित्र सिफारिश जितनी देखने में मालूम पड़ती थी उससे न्यूनतर गुण विधायिनी थी।

बहुत कम कानून के मसविदे अनुरूप होते थे। गवर्नर जनरल भारत में ही उपस्थित रहता था यहाँ कार्य और व्यवस्था के संचालन का उत्तरदायित्व पूर्णतः उसी के कंधों पर था अतः यह सम्भव न था कि वह भारत से छः हजार मील की दूरी पर विराजमान भारत मन्त्री के हाथ का खिलौना बन सकता। आवश्यकता न होने पर बहुत से काम उन्हें स्वयं ही सोच विचार कर करने पड़ते थे। भारत मन्त्री ने भी उसे ऐसे कार्य करने की पर्याप्त स्वतन्त्रता दे रखी थी। भारत मन्त्री ऐसा करने के लिए लाचार था। यह आवश्यक है कि सात समुद्र पार मनुष्य मीलों के फासले पर अवस्थित रह कर देश के शासन का पूर्णतः नियन्त्रण करने में असमर्थ था। इस सम्बन्ध में बहुत कुछ व्यक्तिगत तत्व पर भी निर्भर रहता था। यदि भारत मन्त्री कोई दृढ़ स्वभाव का पुरुष होता उसके पास कोई निश्चित नीति होती जिसे कि वह कार्यान्वित करना चाहता तो वह गवर्नर जनरल को अपने अभिकर्त्ता के रूप में प्रयुक्त कर सकता था। इसके विपरीत यदि भारत मन्त्री नरम स्वभाव का व गवर्नर जनरल प्रभविष्णु होता तो भारत मन्त्री गवर्नर जनरल के कार्यों में विशेष हस्तक्षेप न करता था उसे मनचाही नीति बरतने देता था और उसके सब निर्णयों पे सेंत मेंत में हामी भर देता था। इस प्रकार यदि भारत मन्त्री के प्रति गवर्नर जनरल की आधीनता के तथ्य का विरोध नहीं किया जा सकता तो इतना तो अवश्य कहा ही जा सकता है कि वे एक ही ऊँचे प्लेटफार्म पर खड़े होने वाले साथी व सहयोगी थे परन्तु उनके दरजों में थोड़ा सा अन्तर था।[1]

## ४६ इण्डिया कौंसिल

इसकी सृष्टि कब और क्यों की गई—इण्डिया कौंसिल की सृष्टि १८५८ में ईस्ट इण्डिया कम्पनी के अन्त होने के पश्चात की गई थी। जैसा कि हम ऊपर कह चुके हैं भारत मन्त्री उन सब शक्तियों का उत्तराधिकारी बन गया जिनका कि पहले बोर्ड आफ कन्ट्रोल व कोर्ट आफ डायरेक्टर्स प्रयोग करते थे। संसद के सर्वोच्च व अंतिम नियन्त्रण के अधीन भारतीय प्रशासन के निरीक्षण व संचालन का कार्य उसके सुपुर्द किया गया। यह आवश्यक था क्योंकि भारतीय सरकार एक विदेशी नौकरशाही थी जिसके ऊपर भारतीय जनता का अणुमात्र भी नियन्त्रण नहीं था। इन परिस्थितियों में केवल भारत मन्त्री का निरीक्षण व नियन्त्रण ही इस नौकरशाही को निरंकुश स्वेच्छाचारी बनने से रोक सकता था। परन्तु यह स्पष्ट था कि भारत मन्त्री के पद पर किसी ऐसे व्यक्ति की नियुक्ति भी सर्वथा सम्भाव्य थी जिसे कि भारत के बारे में बहुत कम ज्ञान हो या बिलकुल ही ज्ञान न हो। यदि उसे अपने महान अधिकारों का ठीक ठीक प्रयोग करना था तो यह आवश्यक था कि उसे कुछ ऐसे व्यक्तियों की सहायता मिला करे जिन्हें कि भारत की दशा के बारे में उच्चकोटि का ज्ञान हो जो भारतवर्ष में काफी समय तक रह चुके हों काम कर चुके हों।

---

१ पलन्दे— इण्डियन एडमिनिस्ट्रेशन पृष्ठ ५६।

थे 'विशेषज्ञ' भारत मन्त्री का मार्ग-दर्शन कर सकते थे, उसे परामर्श दे सकते थे ताकि वह अपने कर्त्तव्यों का उचित रूप में पालन कर सके। इस प्रकार इण्डिया कौंसिल का उद्‌भव हुआ।

**इण्डिया कौंसिल का संक्षिप्त इतिहास**—१८५८ के एक्ट के उपबन्धों के अधीन इण्डिया कौंसिल में १५ सदस्य होते थे जिनमें से कम-से-कम ९ ने भारतवर्ष में १० वर्ष तक काम या निवास किया हो और अपनी नियुक्ति की तिथि १० वर्षों से अधिक के पूर्व भारत को न छोड़ा हो। वे सदाचरण पर्यन्त अपने पद पर नियुक्त रहते थे और १२०० पौण्ड प्रतिवर्ष वेतन पाते थे। कौंसिल का कार्य यह था कि वह भारतीय सरकार के साथ जो पत्र-व्यवहार हो वे इङ्गलैण्ड में भारतीय सरकार से सम्बन्धित जो कुछ भी कार्य व्यापार हो उन सबको भारत मन्त्री के आदेशों के अनुसार प्रबन्ध करे। कौंसिल की सप्ताह में एक बार बैठक होती थी और भारत मन्त्री उसका अध्यक्ष होता था। कुछ उल्लिखित विषयों को छोड़कर भारत मन्त्री कौंसिल के बहुमत के निर्णय का उल्लंघन कर सकता था। हाँ उसे उन कारणों की व्याख्या अवश्य करनी पड़ती थी जिनके फलस्वरूप कि उसने ऐसा किया। इसके अलावा भारत मन्त्री गोपनीय व आवश्यक प्रपत्रों को जो कि भारत सरकार से सम्बन्धित हों बिना कौंसिल के समक्ष उपस्थित किए ही भेजा या प्राप्त कर सकता था।

१८८९ में इण्डिया कौंसिल के सदस्यों की संख्या को १५ से कम कर १० कर देने का निश्चय किया गया। १९०७ में इसमें पुनः परिवर्तन किया गया। अब की बार यह निर्धारित किया गया कि कौंसिल के सदस्यों की संख्या १५ से अधिक और १० से कम नहीं होना चाहिए। नए एक्ट ने प्रत्येक सदस्य का कार्य काल ७ वर्ष निश्चित किया व वार्षिक वेतन १२००पौ० से घटाकर १०००पौ० कर दिया। इसी वर्ष सर्वप्रथम बार दो भारतीयों को इण्डिया कौंसिल में नियुक्त किया गया।

**माण्टफोर्ड सुधारों के पश्चात् इण्डिया कौंसिल में परिवर्तन**—१९१९ के एक्ट के आधीन इण्डिया कौंसिल के संविधान में और भी परिवर्तन किए गए। (१) अब से इसके सदस्यों की संख्या ८ से कम नहीं और १२ से अधिक नहीं रखी गई। इन सदस्यों में कम से कम आधे ऐसे होते थे जिन्होंने कम से कम १० वर्ष तक भारतवर्ष में कार्य या निवास किया हो और इस देश को अपनी नियुक्ति की तिथि के ५ वर्ष पूर्व न छोड़ा हो। (२) इस पद का कार्य-काल ७ वर्ष से घटाकर ५ वर्ष का कर दिया गया। (३) प्रत्येक सदस्य की वार्षिक आय पुनः बढ़ाकर १२०० पौ० कर दी गई। प्रत्येक भारतीय सदस्य को ६०० पौ० का ऊपर भत्ता मिलता था। (४) भारतीय सदस्यों की संख्या बढ़ाकर ३ कर दी गई। सन् १९१९ के एक्ट के अनुसार भारतीय हाई कमिश्नर का एक नया पद बनाया गया। हाई कमिश्नर इङ्गलैण्ड में भारत सरकार के एजेंट की हैसियत से कार्य करता था। भारतीय हाई कमिश्नर सपरिषद् गवर्नर जनरल के अधीन था। (५) कौंसिल की बैठकें अब सप्ताह में एक बार नहीं अपितु महीने में एक बार

लिए हुए परिवर्तनों का क्या प्रभाव होता है यह न मालूम हो। इस बीच भारतीय व्यवस्थापिका परिषद् को परिवर्धित किया जाएगा और इसमें जनता के अधिक प्रतिनिधि चुनाव का यत्न किया जाएगा तथा शासन प्रबन्ध पर प्रभाव डालने का इसको अधिक अवसर दिया जाएगा। इस प्रकार नूतन एक्ट ने जिस केन्द्रीय व्यवस्थापिका की सृष्टि की वह मार्ले मिन्टो सुधारों के अधीन वर्तमान व्यवस्थापिका से अधिक लोकतन्त्रात्मक थी। परन्तु इस परिवर्धित और अधिक प्रतिनिधि व्यवस्थापिका को कार्यकारिणी अर्थात् सपरिषद् गवर्नर जनरल पर नियन्त्रण स्थापित करने का अधिकार नहीं दिया गया। केन्द्रीय कार्यकारिणी अब भी ब्रिटिश संसद के ही प्रति उत्तरदायी बनी रही। वह किसी भी प्रकार भारतीय जनता व्यवस्थापिका में उसके प्रतिनिधियों के प्रति उत्तरदायी नहीं थी।

## ९. गवर्नर जनरल

पद का इतिहास—१९१९ के एक्ट ने भारतवर्ष की कार्यकारिणी शक्ति सपरिषद् गवर्नर जनरल में न्यस्त कर दी। भारतवर्ष के गवर्नर जनरल के पद की सृष्टि १७७३ के रेगुलेटिंग एक्ट के अधीन की गई थी। इसके पूर्व बंगाल, बम्बई और मद्रास की तीनों प्रेसीडेंसियाँ एक दूसरे से पृथक् थीं। उनका एक एक गवर्नर होता था। भारत में अंग्रेजों के अधीन जो प्रदेश था उनका नियन्त्रण व शासन प्रबन्ध करने के लिए कोई एक केन्द्रीय सत्ता नहीं थी। परन्तु इस प्रकार कब तक काम चल सकता था ? एक केन्द्रीय सत्ता की स्थापना और तुरन्त आवश्यकता थी। १७७३ के एक्ट ने इस आवश्यकता की पूर्ति की। इस एक्ट के अनुसार बंगाल का गवर्नर बंगाल का गवर्नर जनरल बना दिया गया और उसे तीनों प्रेसीडेंसियों के शासन प्रबन्ध का निरीक्षण व नियन्त्रण करने का अधिकार प्राप्त हो गया। एकीकरण की इस प्रक्रिया ने बहुत धीरे धीरे सफलता प्राप्त की क्योंकि जो प्रेसीडेंसियाँ पहले स्वतन्त्र थीं उन्हें केन्द्रीय सत्ता के नियन्त्रण का अभ्यस्त होने में कुछ समय लगा। १७८४ के एक्ट ने युद्ध, शान्ति और प्रशासन के मामलों में तीनों प्रेसीडेंसियों के ऊपर बंगाल के गवर्नर जनरल की सर्वोच्च सत्ता व नियन्त्रण का और भी अधिक बलपूर्वक प्रतिपादन किया। १८३३ के एक्ट ने बंगाल के गवर्नर जनरल का नाम बदल दिया। अब बंगाल के गवर्नर जनरल को भारत का गवर्नर जनरल कहा जाने लगा। इस एक्ट के अनुसार सपरिषद् गवर्नर जनरल को कम्पनी के समस्त भारतीय प्रदेशों के लिए नियम बनाने का आदेश देने का और उनका नियन्त्रण व संचालन करने का अधिकार मिल गया। परन्तु बंगाल के शासन प्रबन्ध का सीधा उत्तरदायित्व अब भी उसके ही सिर रहा। १८५४ के एक्ट द्वारा उसे इस भार से छुटकारा मिला। इस एक्ट ने बंगाल के लिए एक उप गवर्नर जनरल की नियुक्ति कर दी। गदर के पश्चात् ईस्ट इण्डिया कम्पनी समाप्त कर दी गई और भारत का शासन प्रबन्ध ब्रिटिश क्राउन के हाथों में चला गया। इसके कारण भारतीय गवर्नर जनरल की स्थिति में भी एक अत्यन्त महत्वपूर्ण परिवर्तन हो गया। अब वह वायसराय हो गया तथा भारत में ब्रिटिश सम्राट के प्रतिनिधि की हैसियत से काम करने लगा।

मॉण्टफोर्ड सुधारों के अन्तर्गत गवर्नर जनरल की नियुक्ति, पदावधि और वेतन—१८५८ के एक्ट के पश्चात अन्य जितने भी एक्ट अधिनियमित हुए उनमें से किसी ने भी गवर्नर जनरल की सत्ता व स्थिति में कोई विशेष परिवर्तन नहीं किया यहाँ तक कि मॉण्टफोर्ड सुधारों ने भी प्रान्तों में आंशिक उत्तरदायी सरकार की पुनः स्थापना के अलावा गवर्नर जनरल की स्थिति में कोई महत्वपूर्ण अन्तर नहीं किया। भारत के गवर्नर जनरल का पद महान उत्तरदायित्व और गौरव से परिपूर्ण था। गवर्नर जनरल की नियुक्ति सम्राट ब्रिटिश प्रधान मन्त्री की सलाह पर किया करते थे। इस सम्बन्ध में प्रधान मन्त्री भारत मन्त्री से परामर्श ले लिया करते थे। साधारणतः उसका कार्यकाल पाँच वर्ष का होता था। गवर्नर जनरल को २५६००० रु० वार्षिक वेतन व रहने के लिए बिना किराए का शानदार भवन मिलता था। इसके अलावा उसे १७२७०० रु० वार्षिक से अधिक के विभिन्न भत्ते प्राप्त होते थे। कानून निर्माण, वित्त व प्रशासन के क्षेत्र में उसके अधिकार बहुत बढ़े चढ़े थे। भारत के शासन प्रबन्ध की पूरी जिम्मेदारी उसके कन्धों पर थी। देश के सैनिक व नागरिक शासन का संचालन निरीक्षण व नियन्त्रण करने का उसे पूरा अधिकार प्राप्त था। बंगाल, मद्रास और बम्बई के गवर्नरों को छोड़कर बाकी सभी महत्वपूर्ण नियुक्तियाँ वही करता था। भारत मन्त्री द्वारा नियुक्तियाँ की जाने की स्थिति में भी गवर्नर जनरल से परामर्श लिया जाता था और साधारणतः उसकी सिफारिशें स्वीकार की जाती थीं।

गवर्नर जनरल की विधायिनी शक्तियाँ—गवर्नर जनरल की विधायिनी शक्तियाँ विपुल थीं। व्यवस्थापिका सभाओं के अधिवेशनों को आहूत करना, उनका सत्रावसान करना और उनका कार्यकाल बढ़ाना या घटाना उसके हाथों में था। व्यवस्थापिका सभाओं के अधिवेशन का समय और स्थान भी वही निश्चित कर सकता था। उसे व्यवस्थापिका सभाओं में भाषण देने का अधिकार था। वह चाहता तो दोनों में अलग अलग भाषण दे सकता था और चाहता तो दोनों के संयुक्त अधिवेशन में भाषण दे सकता था। कोई रोक टोक न था। अनेक ऐसे विषय (सार्वजनिक ऋण, भारत की आय, सेना, वैदेशिक मामले, धार्मिक विषय आदि से सम्बन्धित) थे जिनके बारे में गवर्नर जनरल की पूर्व अनुमति के बिना व्यवस्थापिका सभाओं में कोई प्रस्ताव पेश न किया जा सकता था। यदि वह किसी विधेयक या उसकी किसी धारा को देश की शान्ति व सुरक्षा के लिए खतरा समझता तो उन पर विचार करना रोक सकता था। व्यवस्थापिका द्वारा पारित प्रत्येक विधेयक के ऊपर उसकी स्वीकृति आवश्यक होती। उसकी स्वीकृति के बिना कोई भी कानून संविधि पुस्तक में दर्ज नहीं किया जा सकता था। यदि व्यवस्थापिका किसी विधेयक को अस्वीकार कर देती परन्तु गवर्नर जनरल उसे ब्रिटिश भारत की शान्ति व सुरक्षा की दृष्टि से आवश्यक समझता तो वह अपने हस्ताक्षर द्वारा ही उस विधेयक को कानून का रूप दे सकता था। वायसराय (या गवर्नर जनरल) की इस शक्ति को प्रमाणीकरण की शक्ति कहते थे। इस प्रकार गवर्नर जनरल को व्यवस्थापिका के निर्णयों के ऊपर निरंकुश 'वीटो' (निषेधाधिकार)

प्राप्त था। गवर्नर जनरल अध्यादेशों को जारी करके कानून निर्माण के अपने अपने अधिकारों का प्रयोग कर सकता था। अध्यादेश एक विशेष प्रकार का कानून होता था जिसे कि आपातों में ६ मास के लिए पारित किया जाता था। जब वह क्रियाशील होता तो उसका वही जोर होता था जो कि व्यवस्थापिका द्वारा पारित किसी कानून का।

गवनर जनरल की वित्तीय शक्तियाँ—गवनर जनरल की वित्तीय शक्तियाँ भी बहुत व्यापक व प्रभावशाली थी। बजट राज्य परिषद और व्यवस्थापिका सभा में एक ही समय गवनर जनरल की अनुमति से उपस्थित किया जाता था। दोनों सदनों को बजट पर वाद विवाद करने का अधिकार था परन्तु उनकी मदों पर विधान-सभा (निम्न सदन) में ही मत लिये जाते थे। बजट की मदें दो प्रकार की होती थीं। पहली वे जिन पर व्यवस्थापिका सभा का कोई अधिकार न था और दूसरी वे जिनका निर्णय वह मतो द्वारा करती थी। खर्चे की निम्नलिखित मदो पर सदन को वोट देने का अधिकार न था—भारतीय ऋण का सूद एवं व्यय जिसकी रकम कानून से निर्धारित की गई हो उन लोगो को पेंशन या तनख्वाह जो सम्राट द्वारा अथवा सम्राट की अनुमति से भारत मन्त्री द्वारा नियुक्त किय गये हो चीफ कमिश्नरों अथवा जुडीशियल कमिश्नरों का वेतन व व्यय जिसे सपरिषद् गवनर जनरल ने धार्मिक राजनीतिक अथवा सेना सम्बन्धी ठहराया हो। गवनर जनरल की पूर्व अनुमति के बिना व्यवस्थापिका के सदस्य इन मदो पर वाद-विवाद तक भी न कर सकते थे। यह स्पष्ट है कि ८०/बजट पर मतदान न हो सकता था। इसका अभिप्राय यह हुआ कि गवनर जनरल बजट के इतने भाग को व्यवस्थापिका के अनुमोदन के बिना भी मन चाहे ढंग से खर्च कर सकता था। गवनर जनरल का अधिकार था कि वह व्यवस्थापिका सभा द्वारा अस्वीकृत मांगो को अपनी प्रत्यानयन की शक्ति द्वारा स्वयं मंजूर करके व्यवस्थापिका सभा का निश्चय रद्द कर दे। इस प्रकार हम देखते हैं कि गवनर जनरल करीब करीब पर तरीके से भारत के राजकोष का स्वामी था।

गवनर जरनल की कार्यकारिणी परिषद—ऊपर गवनर जनरल की जिन व्यापक शक्तियों का उल्लेख किया गया है उनका प्रयोग करने में उसकी कार्यकारिणी परिषद उसे सलाह व सहायता देती थी। तथापि परिषद केवल एक परामर्शदात्री समिति-मात्र ही थी। अधिकतर परिषद गवनर जनरल के इशारे पर नाचा करती थी। यदि वह कभी गवनर जनरल के विरुद्ध भी जाती तो गवनर जनरल उसके निर्णय को ठुकरा सकता था।

गवनर जनरल एक वैधानिक शासक नहीं अपितु स्वेच्छाचारी शासक था—भारतीय गवनर जनरल एक अनूठा नौकरशाह था। उसके साधारण और असाधारण दोनों तरह के व्यापक अधिकारों ने उसे सामर्थ्यवान् सत्ताधारी पुरुष बना दिया था। भारतवर्ष के शासन प्रबन्ध में उसे जो अधिकार प्राप्त थे वे उन अधिकारों से बहुत बढ़ चढ़े थे जिनका कि उपभोग अमेरिका के राष्ट्रपति और इंगलैण्ड के प्रधानमन्त्री

अपने अपने देशों में करते थे। वह भारत में वैधानिक शासक की तरह नहीं अपितु स्वेच्छाचारी की तरह शासन करता था। यह सच है कि ब्रिटिश सम्राट भारत मन्त्री के द्वारा उस पर अपना नियन्त्रण रखता थी परन्तु जैसा कि हम ऊपर कह चुके हैं इस नियन्त्रण के बावजूद भी गवर्नर जनरल को पर्याप्त स्वतन्त्रता प्राप्त थी। चूंकि वह सम्राट का प्रतिनिधि था इसीलिए उसका राजकीय गौरव व दबदबा बहुत बढ़ा चढ़ा था। जैसे दूसरे राज्यों के प्रमुखों को क्षमा और प्रविलम्बन करने का अधिकार प्राप्त होता है ऐसे ही भारत के गवर्नर जनरल को भी यह अधिकार प्राप्त था। अपने कार्यों के सम्बन्ध में वह पूर्ण कानूनी विमुक्ति का उपभोग करता था। कार्यकारिणी जो कि उसे सलाह व सहायता देने के लिये थी, उसके हाथों में खिलौना मात्र थी। वह उसके निर्णयों को स्वतन्त्रता पूर्वक ठुकरा सकता था। व्यवस्थापिका में निर्वाचित प्रतिनिधियों का बहुमत था लेकिन गवर्नर जनरल उसकी इच्छा को भी रद्द कर सकता था। सच तो यह है कि किसी भी उत्तरदायी यहाँ तक कि अनुत्तरदायी कार्यकारिणी को भी इतने प्रचुर अधिकार प्राप्त नहीं थे जितने कि भारत के गवर्नर जनरल को प्राप्त थे। यह कहा जाता था—"इंगलैण्ड का सम्राट राज्य करता है परन्तु शासन नहीं करता अमेरिका का राष्ट्रपति शासन करता है परन्तु राज्य नहीं करता फ्रांस का राष्ट्रपति न राज्य करता है न शासन करता है परन्तु भारत का गवर्नर जनरल राज्य और शासन दोनों करता है।"

## ५० गवर्नर जनरल की कार्यकारिणी-परिषद

१९१९ के एक्ट के अधीन किए गए परिवर्तन—बंगाल बम्बई और मद्रास की तीन प्रेसीडेंसियों को एक केन्द्रीय सत्ता के अधीन करने के लिए जब गवर्नर जनरल के पद की सृष्टि की गई उसी समय गवर्नर जनरल को सहायता व परामर्श देने के दृष्टिकोण से १७७३ के रेगुलेटिंग एक्ट के अन्तर्गत एक कार्यकारिणी परिषद का भी निर्माण किया गया। कार्यकारिणी-परिषद् के संविधान व स्थिति में निरन्तर परिवर्तन होता रहा। १७८६ के पश्चात् से गवर्नर जनरल को परिषद के बहुमत को अस्वीकार करने का अधिकार प्राप्त हो गया था यदि वह इस अधिकार का प्रयोग करना भारतवर्ष की शांति सुव्यवस्था व सुशासन के लिए आवश्यक समझता। १९१९ के भारतीय शासन सम्बन्धी एक्ट ने कार्यकारिणी-परिषद् की रचना में कतिपय परिवर्तन उपस्थित किए। इसके सदस्यों की संख्या के ऊपर जो अनुचित मर्यादा थी, उसे हटा दिया गया। परन्तु यह निश्चित किया गया कि कौंसिल के कम से कम तीन सदस्य ऐसे होने चाहिए जो दस वर्ष तक भारत में सरकारी नौकरी कर चुके हों और कम से कम एक सदस्य ऐसा अवश्य होना चाहिये जो इंगलैण्ड या स्काटलैण्ड का बैरिस्टर अथवा भारतवर्ष का वकील रहा हो और कम से कम दस वर्ष तक किसी हाईकोर्ट में वकालत करता रहा हो। यदि परिषद् की बैठकें प्रान्तीय गवर्नरों के अधीनस्थ प्रान्तों में होतीं, तो वे उसमें असाधारण सदस्य के रूप में नहीं बैठ सकते थे।

**कार्यकारिणी परिषदों की नियुक्ति कार्यावधि और वेतन**—कार्यकारिणी परिषद के सदस्य भारत मन्त्री की सलाह पर सम्राट के द्वारा नियुक्त किए जाते थे। उनके पद की अवधि पाँच वर्ष की थी परन्तु उन्हें पुनर्नियुक्त किया जा सकता था। प्रत्येक कार्यकारिणी पार्षद केन्द्रीय व्यवस्थापिका के दोनों सदनों में से किसी एक के लिए मनोनीत किया जाता था। परन्तु कार्यकारिणी परिषद के सदस्य सदन के प्रति उत्तरदायी नहीं होते थे यदि सदन उनके ऊपर अविश्वास का प्रस्ताव भी पारित कर देता तब भी उन्हें हटाया नहीं जा सकता था। कार्यकारिणी परिषद के सदस्यों में से एक की नियुक्ति गवर्नर जनरल करता था। गवर्नर जनरल द्वारा नियुक्त सदस्य परिषद के उप सभापति के रूप में कार्य करता था। गवर्नर जनरल और प्रधान सेनापति (कमाण्डर इन चीफ) को छोड़कर प्रत्येक कार्यकारिणी परिषद का सदस्य ८० ० रु प्रतिवर्ष वेतन प्राप्त करता था।

**कार्यकारिणी पार्षद की शक्तियाँ व कृत्य**—सपरिषद गवर्नर जनरल का कार्य भारतवर्ष में शांति सुव्यवस्था व सुशासन का संचालन करना था। कार्यकारिणी के पार्षद पोर्टफोलियो पद्धति के अनुसार कार्य करते थे अर्थात प्रत्येक पार्षद के अधीन एक या एक से अधिक विभाग रहते थे। माण्टफोर्ड सुधारों के दरम्यान कार्यकारिणी परिषद में गवर्नर जनरल व प्रधान सेनापति को मिलाकर कुल ६ सदस्य सम्मिलित थे। वैदेशिक व राजनीतिक विभाग गवर्नर जनरल के अधीन थे और सुरक्षा व सेना विभाग प्रधानमन्त्री की अधीनता में थे। अवशिष्ट विभागों में गृह विभाग जो सर्वाधिक महत्वपूर्ण होते थे अंग्रेज पार्षदों के हाथों में रखे जाते थे और भारतीय सदस्यों को शिक्षा स्वास्थ्य तथा श्रम विभागों से ही संतोष ग्रहण करना पड़ता था।

**पोर्टफोलियो प्रणाली**—पोर्टफोलियो परिषद के सदस्यों के बीच गवर्नर जनरल के द्वारा वितरित किए जाते थे। पोर्टफोलियो पद्धति के अन्दर अपने अपने विभाग से सम्बद्ध सभी मामलों को प्रत्येक सदस्य स्वतः व्यक्तिगत निबटाता था। उन विषयों को जो कि अधिक महत्व के थे और प्रांतीय सरकारों के दृष्टिकोणों का प्रत्याख्यान करते थे गवर्नर जनरल की सलाह से निश्चित किया जाता था। परन्तु वे सब विषय जो कि बहुत ही अधिक महत्व के होते थे और जिनका प्रभाव दो या दो से अधिक विभागों पर पड़ता था पूरी कार्यकारिणी परिषद के सम्मुख विचारार्थ उपस्थित किए जाते थे।

**कार्यकारिणी परिषद की बैठकें—गवर्नर जनरल का प्रभुत्व**—साधारणतः कार्यकारिणी परिषद की बैठक एक सप्ताह में एक बार हुआ करती थी। बैठकें गवर्नर जनरल के द्वारा आहूत होती थीं। बैठकों की अध्यक्षता गवर्नर जनरल करता था और उसकी अनुपस्थिति में उसके द्वारा मनोनीत उप सभापति। गवर्नर जनरल बैठकों के लिए कार्यक्रम भी निश्चित करता था। परिषद के निर्णय बहुमत के आधार

पर होते थे, परन्तु गवर्नर जनरल को अधिकार था कि यदि वह देश की शान्ति व सुरक्षा के लिए आवश्यक समझता तो परिषद् के निर्णयों के प्रतिकूल भी जो चाहता सो कर सकता था। सच तो यह है कि गवर्नर जनरल परिषद का पूरे तरीके से स्वामी था। गवर्नर जनरल की कार्यकारिणी व ब्रिटिश मन्त्रिमण्डल में आकाश-पाताल का अन्तर था। परिषद के सदस्य गवर्नर जनरल के सहयोगी नहीं, सेवकमात्र थे। ब्रिटिश मन्त्रिमण्डल के सदस्य प्रधानमन्त्री के सेवक नहीं सहयोगी होते हैं।

कार्यकारिणी परिषद व्यवस्थापिका के प्रति उत्तरदायी नहीं थी—ब्रिटिश मन्त्रिमण्डल और कार्यकारिणी परिषद् में एक और बड़ा अन्तर था। ब्रिटिश मन्त्रि[illegible] रूप से कामन सभा के प्रति उत्तरदायी होता है और उसके द्वारा [illegible] है। इसके विपरीत भारतीय कार्यकारिणी परिषद के सदस्य [illegible] सदस्यों में से नहीं चुने जाते थे। चूंकि कार्यकारिणी परिषद के [illegible] जनरल की सलाह पर भारत मन्त्री करता था अतः उनमें किसी [illegible] होती थी। इसके सिवा परिषद् के सदस्य सामूहिक या व्यक्तिगत [illegible] के प्रति उत्तरदायी नहीं थे। कोई भी सदस्य चाहे उसके कार्य [illegible] कितने ही बदनाम क्यों न हों व्यवस्थापिका के द्वारा अपने स्थान से हटाया जा सकता था। दूसरे शब्दों में कार्यकारिणी परिषद् सिर से पैर तक एक नौकरशाही निकाय थी। उसके सदस्य गवर्नर जनरल के मार्ग-दर्शन में, जो कि वस्तुतः एक अधिनायक होता था कार्य करते थे।

## ५.१ केन्द्रीय व्यवस्थापिका

द्विसदनात्मक पद्धति का सूत्रपात—१९१९ के एक्ट के अनुसार भारतीय व्यवस्थापक मण्डल में अनेक परिवर्तन किए गए। यद्यपि केन्द्रीय कार्यकारिणी केन्द्रीय व्यवस्थापिका के प्रति उत्तरदायी नहीं थी परन्तु केन्द्रीय व्यवस्थापिका में जनता के निर्वाचित प्रतिनिधियों की संख्या में वृद्धि करके उसके स्वरूप को और अधिक लोकतन्त्रात्मक बनाने की चेष्टा की गई। अभी तक भारतीय व्यवस्थापिका का केवल एक ही सदन था, अब उसके दो सदन कर दिए गए। एक का नाम कौंसिल आफ स्टेट अथवा राज्य परिषद था और दूसरे का नाम लेजिस्लेटिव असेम्बली या विधानसभा था। यह पद्धति विश्व के अधिकांश लोकतन्त्रात्मक देशों में प्रचलित पद्धति के अनुरूप थी। परन्तु भारतवर्ष में ब्रिटिश सरकार एक और विचार से प्रभावित हुई थी। चूंकि अब लोक सदन में जनता के निर्वाचित प्रतिनिधियों का बहुमत था, अतः सरकार एक ऐसे कुलीनतन्त्रीय सदन की स्थापना के लिए उत्सुक हो गई थी जिसको कि निम्न सदन अथवा लोक-सदन के प्रतिभार के रूप में प्रयुक्त किया जा सके।

दोनों भवनों की रचना (क) राज्य-परिषद—राज्य परिषद् नूतन व्यवस्थापक मण्डल का उच्च सदन था। १९१९ के एक्ट के अनुसार उसके सदस्यों की संख्या ६० थी। इन सदस्यों में से एक को नियुक्ति गवर्नर जनरल सभापति के रूप में करता था

अवशिष्ट सदस्यों में से ३४ प्रत्यक्ष निर्वाचन प्रथानुसार साम्प्रदायिक निर्वाचन क्षेत्रों द्वारा चुने जाते थे ( २० साधारण निर्वाचन क्षेत्रों से १० मुस्लिम निर्वाचन क्षेत्रों से एक सिक्खों द्वारा और ३ यूरोपियनों द्वारा ) परिषद् में १९ मनोनीत सरकारी सदस्य होते थे और ६ मनोनीत गैर सरकारी सदस्य होते थे।[1] ( ६० )

(ख) भारतीय विधान सभा—विधान सभा के १४४ सदस्यों में से १०३ सदस्य निर्वाचित सदस्य थे और ४१ गवर्नर जनरल द्वारा मनोनीत। मनोनीत सदस्यों में से अधिक से अधिक २५ ही सदस्य सरकारी पदाधिकारी हो सकते थे। एक्ट ने यह भी निर्धारित कर दिया कि विधान सभा का प्रथम अध्यक्ष गवर्नर जनरल द्वारा नियुक्त एक ऐसा गैर सरकारी सदस्य होगा जिसका कि संसद अनुभव बहुत बड़ा चढ़ा हो।[2] 3 OTT

दोनों सदनों के लिए मताधिकारी—राज्य-परिषद के लिए बहुत संकुचित मताधिकार उपबन्धित किया गया था। मताधिकार मुख्यत बहुत ऊंची सम्पत्ति अर्हताओं पर आश्रित था। राज्य परिषद के लिए मतदान का अधिकार केवल उन्हीं लोगों को प्राप्त था जो १०,००० रु० से लेकर २०,००० रु० तक की वार्षिक आय पर कर देते थे अथवा ७५० रु० से लेकर ५,००० रु० तक का वार्षिक भूमि लगान देते थे। मतदान का अधिकार उन व्यक्तियों को भी दिया गया जो कि

(१) नगरपालिकाओं जिला निकायों या केन्द्रीय सहकारी बैंकों के अध्यक्ष अथवा उपाध्यक्ष रह चुके हों।

(२) भारत के किसी विधायक निकाय के सदस्य रहे हों।

(३) सरकार द्वारा शम्सुल उलेमा या महामहोपाध्याय जैसी प्राच्य पाण्डित्य सम्बन्धी उपाधियों से विभूषित किए गए हों।

---

१ मोंटफोर्ड रिपोर्ट ने एक ऐसे उच्च सदन का सुझाव दिया था जिसके कि कुल सदस्यों की संख्या ५५ हो इन सदस्यों में से २९ तो सरकार द्वारा मनोनीत हों और शेष सदस्य मुख्यत प्रान्तीय व्यवस्थापिकाओं के गैर सरकारी सदस्यों द्वारा निर्वाचित हों। उसका विचार एक ऐसे सीनेट की प्रकृति के से उच्च सदन का निर्माण करना था जो सरकार को उन आवश्यक कानूनों के पारित कर देने में समर्थ कर दे जिनको कि प्रतिनिधि निम्न सदन ने अस्वीकार कर दिया हो। परन्तु संयुक्त संसद समिति ने इस विचार को अस्वीकृत कर दिया और राज्य परिषद को सच्चा द्वितीय सदन बनाने के पक्ष में फैसला किया। अंशत राज्य परिषद को पुनरीक्षण करने वाला एवं ऐसा सदन बनाने का फैसला किया गया जिसके पास कि भ वित्तीय व्यवस्थापन में विधानसभा के तुल्य ही अधिकार हों।

२ सर फ्रेडरिक व्हाइट मनोनीत अध्यक्ष थे। असेम्बली के प्रथम निर्वाचित अध्यक्ष सुविख्यात वी० जे० पटेल थे।

१९२५ मे राज्य परिषद के लिए ब्रिटिश भारत से कुल मतदाताओं की सख्या १५,००० से कम थी। निर्वाचित क्षेत्र साम्प्रदायिक आधार पर निर्मित हुए थे प्रत्येक प्रान्त को एक इकाई माना जाता था। स्त्रियों को मतदान के अधिकार से वंचित रखा गया था। अति तक पहुँची हुई ऊँची सम्पत्ति विषयक अर्हताओं ने राज्य परिषद को न्यस्त स्वार्थों का एक गढ़ बना दिया तथा दूसरी निर्वाचन विषयक अर्हताओं ने यह निश्चित कर दिया कि उसमें बुद्धिजीवी व सार्वजनिक व्यक्तियों की उपस्थिति बहुत ही कम रह सकेगा।

असेम्बली के लिए मताधिकार अधिक कम प्रतिबन्धित था। मतदाताओं के पास निम्नलिखित अर्हताओं में से एक का होना आवश्यक था —

(१) कम से कम २,००० रु० से लेकर ५,००० रु० तक की वार्षिक आय पर आयकर देना।

(२) ५० रु० से लेकर १५० रु० तक का वार्षिक भूमि कर देना।

(३) कम से कम १५ रु० से लेकर २० रु० तक के प्रतिवर्ष म्युनिसिपल कर देना।

(४) १५० रु० वार्षिक के किराए के मूल्य वाले मकान का अधिवास या स्वामित्व।

विभिन्न प्रान्तों में आर्थिक या राजनीतिक परिस्थितियों के अन्तर के कारण मतदान की अर्हताओं में थोड़ा बहुत उलट फेर करना आवश्यक हो जाता था। १९३४ में भारतीय व्यवस्थापिका सभा के कुल मतदाताओं की सख्या १४१५८६२ थी जिनमें स्त्री मतदाताओं की कुल सख्या ८१,६०२ थी।

भारतीय व्यवस्थापक मण्डल के अधिकार व कृत्य (क) कानून-निर्माण सम्बन्धी—केन्द्रीय व्यवस्थापक मण्डल को केवल उन विषयों को छोड़कर, जिन्हें कि प्रान्तीय समझा जाता था, प्रायः सब प्रकार के विषयों पर कानून निर्माण का अधिकार प्राप्त था। तथापि उसके अधिकार प्रयोग के ऊपर कई प्रतिबन्ध लगे हुए थे। भारतीय व्यवस्थापक मण्डल को किसी संसद के कानून को जो भारतवर्ष के ऊपर लागू हो सकता था संशोधित या रद्द करने का अधिकार नहीं था। भारत मन्त्री के समर्थन के बिना वह एक भी कानून को पारित नहीं कर सकता था जो कि किसी उच्च न्यायालय का उन्मूलन करता हो। कुछ विधेयक (धार्मिक विषय या रीतियाँ जल थल-नभ सेनाएं प्रान्तीय विषयों का नियन्त्रण किसी प्रान्तीय नियम को रद्द करने वाले प्रस्ताव गवर्नर जनरल के एक्ट और अध्यादेशों से सम्बन्ध रखने वाले प्रस्ताव इत्यादि) ऐसे थे जिन्हें गवर्नर जनरल की पूर्व अनुमति के बगैर व्यवस्थापिका सभा में पुनःस्थापित नहीं किया जा सकता था। इसके अलावा यदि गवर्नर जनरल किसी भी विधेयक को, या उसकी किसी धारा को भारत की शान्ति सुरक्षा व व्यवस्था में बाधक समझता तो उसके आवर्तन को तुरन्त रोक सकता था। व्यवस्थापिका द्वारा

पारित प्रत्येक विधेयक पर गवर्नर जनरल की स्वीकृति आवश्यक होती थी तदनन्तर ही वह कानून बन सकता था। गवर्नर जनरल जिस किसी विधेयक को चाहता व्यवस्थापिका के पास पुनर्विचार के लिए वापस कर सकता था अथवा उसे सम्राट के सोचने विचारने के लिए रक्षित रख सकता था। अपने प्रमाणीकरण के अधिकार द्वारा गवर्नर जनरल को भारतीय व्यवस्थापिका के निर्णयों के उल्लंघन करने के निषेधात्मक अधिकार भी प्राप्त थे। यदि व्यवस्थापिका किसी विधेयक को अस्वीकार कर देती और गवर्नर जनरल उस ब्रिटिश भारत व उसके किसी भी भाग की शांति सुरक्षा एवं कल्याण की दृष्टि से आवश्यक समझता तो उस अपने हस्ताक्षर के आधीन ही पारित घोषित कर सकता था। इस रीति से पारित विधेयक सम्राट की स्वीकृति के बिना लागू नहीं हो सकता था। इसके अलावा देश की शांति व सुरक्षा के लिए गवर्नर जनरल को अध्यादेश जारी करने का अधिकार था। ये अध्यादेश ६ मास से अधिक काल के लिए लागू नहीं हो सकते थे।

(ख) वित्तीय अधिकार—भारतीय व्यवस्थापिका को कुछ नाममात्र की वित्तीय शक्तियाँ प्रदान की गई थीं। सम्पूर्ण वर्ष का आय व्यय का अनुमानित लेखा-जोखा गवर्नर जनरल व्यवस्थापिका के सम्मुख उपस्थित करते थे। साधारण रूप से बजट के ऊपर वाद विवाद किया जा सकता था। परन्तु मतदान बजट के थोड़े ही भाग पर हो सकता था। बजट का अधिकांश भाग (८०% से अधिक होता था) जिस के ऊपर कि व्यवस्थापिका सभा को मतदान का अधिकार ही न था।[1] जिन विषयों पर बजट का ८०% से अधिक धन खर्च होता था उन पर व्यवस्थापिका गवर्नर जनरल की पूर्व अनुमति के बिना वाद विवाद भी नहीं कर सकती थी। व्यय की निम्नलिखित मदों पर व्यवस्थापिका को मत देने का अधिकार न था—गवर्नर जनरल व उनके कार्यकारिणी परिषदों के वेतन भारत मंत्री और सम्राट द्वारा नियुक्त व्यक्तियों की पेंशनें और तनख्वाह चीफ कमिश्नरों अथवा जुडीशियल कमिश्नरों का वेतन यह खर्च जिस कि सपरिषद गवर्नर जनरल ने धार्मिक राजनीतिक अथवा सेना सम्बन्धी ठहराया हो। जहाँ तक उन मदों का प्रश्न है जिन पर व्यवस्थापिका को मतदान का अधिकार प्राप्त था वह उनका अनुमोदन करने उनका अस्वीकार करने अथवा उनमें कमी करने के लिए अधिकृत थी। परन्तु यहाँ भी गवर्नर जनरल की सत्ता अबाध थी। उसे अधिकार था कि वह व्यवस्थापिका द्वारा अस्वीकृत माँगों को स्वयं मंजूर करके व्यवस्थापिका का निश्चय रद्द कर दे। विशेष परिस्थितियों

---

[1] १३१ करोड़ के कुल जोड़ में से (रेलवेज को बाहर रखते हुए) केवल १६ करोड़ ही मतापक्षी हैं। पुनश्च इस अमतापक्षी राशि में से ६७ करोड़ सैनिक व्यय के लिए है। पट्टाभि सीतारामय्या कृत दा हिस्ट्री आफ कांग्रेस में प० मोतीलाल नेहरू और सी० आर० दास के वक्तव्य से उद्धृत पृ० ४५६।

में वह ऐसे खर्चों को भी मंजूर कर सकता था जो उसकी राय में देश की रक्षा और शान्ति के लिए आवश्यक था।

कार्यकारिणी को प्रभावित करने के अधिकार—यद्यपि कार्यकारिणी व्यवस्थापिका के प्रति अनुत्तरदायी ही रही परन्तु व्यवस्थापिका कार्यकारिणी की नीतियों और कार्यों की कई तरह से आलोचना कर सकती थी। व्यवस्थापिका के सदस्य कार्यकारिणी से प्रश्न कर सकते थे। वे किसी महत्वपूर्ण विषय पर प्रस्ताव पास कर सकते थे और प्रस्ताव पास करके सभाओं के अधिवेशनों को स्थगित करा सकते थे। उनको यह भी अधिकार प्राप्त था कि किसी विभाग की आर्थिक माँग को स्वीकार न करें या अपना विरोध प्रकट करने के लिए उनमें नाममात्र की कमी कर दें। तथापि व्यवस्थापिका की पूर्वोक्त बातों का मानना शासन विभाग के लिए अनिवार्य न था।

दोनों सदनों के बीच सम्बन्ध—भारतीय व्यवस्थापक मण्डल के दोनों सदन समान अधिकारों का उपयोग नहीं करते थे। अवित्तीय विधेयकों की स्थिति में राज्य परिषद् और असेम्बली दोनों के अधिकार एक दूसरे के बराबर थे। एक किसी विधेयक को किसी भी एक सदन में उपस्थित किया जा सकता था परन्तु वह कानून तब तक नहीं बन सकता था जब तक कि उसे दोनों सदन पारित न कर दें। यह अवश्य था कि गवर्नर जनरल दोनों सदनों में से किसी के द्वारा अस्वीकृत विधेयक को प्रमाणीकृत कर सकता था। तथापि वित्तीय विधेयकों की स्थिति में राज्य परिषद् के अधिकारों का दर्जा असेम्बली के अधिकारों के दर्जे से नीचा था। यह सर्वथा स्वाभाविक भी था। अधिकांश पाश्चात्य देशों में द्वितीय सदनों का दर्जा प्रथम सदनों की तुलना में निम्न ही माना जाता है। राज्य परिषद् का जन साधारण से कोई सम्बन्ध नहीं था। अतः राज्य परिषद् को असेम्बली के समकक्ष ही दर्जा देना सर्वथा अन्यायपूर्ण होता। बजट के ऊपर दोनों ही सदन वाद विवाद कर सकते थे परन्तु मतदेय मदों (Votable Items) पर मतदान का अधिकार केवल निम्न सदन को ही प्राप्त था। यदि इन मतदेय मदों पर निम्न सदन का मतदान हो चुकता तो उसे फिर उच्च सदन के समक्ष उपस्थित नहीं किया जाता था परन्तु चूँकि अवित्तीय मामलों के निर्णय के क्षेत्र में दोनों सदनों को तुल्य अधिकार प्राप्त थे अतः यदि वे किसी विधेयक के ऊपर सहमत न हो पाते तो उस स्थिति में गतिरोध उत्पन्न होने की सम्भावना रहती थी।

गतिरोधों को दूर करने का उपाय—गतिरोध मिटाने के लिए तीन विभिन्न उपायों की व्यवस्था की गई थी। वे उपाय थे—

(क) संयुक्त समिति—किसी सभा में पारित होने के पूर्व विधेयक को यदि वे सहमत हो जाएँ तो दोनों सभाओं की एक संयुक्त समिति के विचाराधीन कर देना। इससे असन्तुष्ट सदन के दोषों का पता चल सकता था और अनिश्चय से होने वाले संघर्ष व मतभेदों को दूर किया जा सकता था।

(ख) संयुक्त सम्मेलन—दूसरा उपाय यह था कि यदि सदन आरम्भक सदन (Originating house) द्वारा विधेयक के पारित किए जाने के पश्चात् उदासीन होता तो उस स्थिति में दोनों सदन अपने मतभेदों को एक संयुक्त सम्मेलन के लिए सहमत होकर दूर कर सकते थे। संयुक्त सम्मेलन में दोनों सदनों के बराबर बराबर प्रतिनिधि सम्मिलित होते थे। यदि संयुक्त सम्मेलन आपस में वाद विवाद करके किसी एक सम झौते पर पहुंच जाता, उस स्थिति में वह दोनों सदनों के पास कुछ सिफारिशें भेजता था जिन्हें कि साधारणतः स्वीकार कर लिया जाता था।

(ग) संयुक्त अधिवेशन—यदि संयुक्त सम्मेलन भी कोई समझौता कराने में असफल रहता तो गवर्नर जनरल दोनों सदनों का संयुक्त अधिवेशन करा सकता था। संयुक्त अधिवेशन में राज्य परिषद का अध्यक्ष सभापति का आसन ग्रहण करता था और प्रत्येक निर्णय उपस्थित सदस्यों के बहुमत के द्वारा होता था। अधिवेशन के बहुमत द्वारा पारित विधेयक को दोनों सदनों के द्वारा पारित मान लिया जाता था। चूंकि संयुक्त अधिवेशन में असेम्बली के सदस्यों की संख्या राज्य परिषद के सदस्यों की संख्या से अधिक होती थी अतः असेम्बली की ही इच्छा के कार्यान्वित होने की अधिक सम्भावना रहती थी।

## ५२ मोंटफोर्ड के अधीन केन्द्रीय व्यवस्थापिका का मूल्यांकन

प्रतिगामी राज्य परिषद के बावजूद भी केन्द्रीय व्यवस्थापिका अधिक लोकतन्त्रात्मक थी—१६१६ के भारतीय शासन सम्बन्धी एक्ट ने निश्चित रूप से ही केन्द्रीय व्यवस्थापक मण्डल को अधिक लोकतन्त्रात्मक स्वरूप प्रदान किया। १९१९ के सुधारों के पूर्व भारतीय व्यवस्थापक मण्डल एक दरबार या बनावटी संसद के ही तुल्य था। इन सुधारों ने केन्द्रीय व्यवस्थापिका में निर्वाचित प्रतिनिधियों का प्रभावशाली बहुमत करके व उसके वित्तीय व वाद-विवाद सम्बन्धी अधिकारों को बढ़ाकर उसे जनमत की प्रतिनिधि संस्था बनाने का प्रयास किया। १६१६ के एक्ट के अन्तर्गत जिस प्रतिगामी राज्य परिषद की सृष्टि की गई उसकी कोई आवश्यकता नहीं थी। सपरिषद गवर्नर जनरल की विशेष शक्तियां काफी बड़ी-चढ़ी थी। वह लोक सदन की प्रत्येक ऐसी चेष्टा को जिसे कि वह अनुचित समझता अपनी इन विशेष शक्तियों के द्वारा निष्फल कर सकता था। यह सही है कि व्यवस्थापिका अटल और स्वेच्छाचारी कार्यकारिणी के समक्ष बिलकुल निस्सहाय थी, तथापि यह भी सही है कि नई व्यवस्थापिका नौकरशाही कार्यकारिणी के बिलकुल अधीन भी नहीं थी।

व्यवस्थापिका कार्यकारिणी को प्रभावित कर सकती थी—वह उन अनुदानों को अस्वीकार कर सकती थी जो कि शासन यन्त्र के कुछ पहियों के संचालनार्थ आवश्यक थे। उसे कार्यकारिणी द्वारा वांछित कानूनों को अस्वीकृत कर देने का भी अधिकार प्राप्त था। यह सही है कि गवर्नर जनरल व्यवस्थापिका द्वारा अस्वीकृत

प्रत्येक अनुदान को अपनी विशेष शक्तियों के प्रयोग द्वारा मंजूर कर सकता था और व्यवस्थापिका द्वारा प्रतिषिद्ध प्रत्येक विधेयक को भी सर्टीफाई कर सकता था। परन्तु इन असाधारण शक्तियों के बारम्बार प्रयोग से तो यही पता चलता था कि सरकार और जनता के बीच बहुत भारी अन्तर है। इसके अलावा केन्द्रीय व्यवस्थापिका प्रश्नोत्तरों व स्थगन प्रस्तावों आदि के द्वारा भी कार्यकारिणी के ऊपर अप्रत्यक्ष रीति से पर्याप्त प्रभाव डाल सकती थी। सरकार सदैव ही इस प्रभाव की अवहेलना नहीं कर सकती थी। यह सत्य है कि वह लोकमत के प्रति उत्तरदायी नहीं बनी, परन्तु वह लोकमत को सर्वथा ठुकराती भी नहीं रह सकती थी।

कार्यकारिणी व्यवस्थापिका के नियन्त्रण से स्वतन्त्र रही— १९१९ के एक्ट में एक बड़ी भारी त्रुटि और थी और वह यह कि कार्यकारिणी उसके नियन्त्रण से सर्वथा स्वतन्त्र थी। लोकतन्त्र के अनुसार यह आवश्यक है कि कार्यकारिणी व्यवस्थापिका के द्वारा नियन्त्रित हो। परन्तु १९१९ के सुधारों में इस बात की ओर बिल्कुल ध्यान नहीं दिया गया। इस एक्ट के अधीन कार्यकारिणी जब चाहती तब व्यवस्थापिका की इच्छा को ठुकरा सकती थी इसके ऊपर व्यवस्थापिका का कोई अंकुश न था।

व्यवस्थापिका के पास प्रभुत्व शक्ति का अभाव था—स्पष्ट है कि केन्द्रीय व्यवस्थापिका प्रभुत्व-शक्ति से पूर्णतः वंचित रखी गई थी। उसकी शक्तियाँ बहुत परिमित थीं। उनके ऊपर बड़े-बड़े प्रतिबन्ध लगे हुए थे। वह ब्रिटिश संसद सर्वोच्च सत्ता के अधीन था और वह ऐसे किसी अमेन्ड व कानून को जो कि भारतवर्ष के ऊपर लागू हो सकती हो, संशोधित या रद्द नहीं कर सकती थी। इसके अलावा देश का आय का ४/५ भाग ऐसा था जिसके ऊपर व्यवस्थापिका वाद-विवाद भी न कर सकती थी और अवशिष्ट १/५ भाग भी पूर्णतः उसके नियन्त्रण में नहीं था। यह माना जा सकता है कि केन्द्रीय व्यवस्थापिका एक प्रभावशाली निकाय थी परन्तु वीटो और प्रमाणीकरण की विशेष शक्तियों ने उसकी स्थिति विधि-शून्य हीन सभा के तुल्य कर दी थी।

## प्रान्तीय सरकारें

### ५३ केन्द्रीय सरकार और प्रान्तीय सरकारों के सम्बन्ध

प्रान्तों का विकास, तीन प्रेसीडेन्सियों की स्वतन्त्रता केन्द्रीकरण की वृद्धि— ईस्ट इण्डिया कम्पनी की व्यावसायिक बस्तियाँ सबसे पहले बम्बई मद्रास और कलकत्ते के तीन समुद्र तटीय नगरों में स्थापित हुई थीं—१७६५ में बंगाल की दीवानी को हस्तगत करने के पश्चात उनकी स्थिति में अन्तर हो गया। अब वह अपने अधीनस्थ प्रदेशों की राजनीतिक प्रभु हो गई। जैसे-जैसे कम्पनी ने और प्रदेशों को विजित किया वह उन्हें उन बस्तियों के साथ जोड़ती गई जिसके कि वे सान्निध्य में पड़ते थे। इस प्रकार तीन बड़ी प्रेसीडेन्सियों का विकास हुआ। इनमें से प्रत्येक प्रेसीडेन्सी एक गवर्नर

की अधीनता में थी। गवर्नर या प्रेसीडेण्ट परिषद् के रूप में अपनी अपनी अधीनस्थ प्रेसीडेन्सियों का शासन करते थे। प्रारम्भ में ये प्रेसीडेन्सियाँ एक दूसरे से पूर्णतः स्वतन्त्र थीं व सीधे लन्दन से शासित होती थीं। परन्तु इस सम्बन्ध में कई खतरे निहित थे। इस बात की महती आवश्यकता मालूम पड़ने लगी कि प्रेसीडेन्सियों को भारत में ही केन्द्रीय सत्ता के निरीक्षण व नियन्त्रण में रखा जाए। फलतः १७७३ के रेगुलेटिंग एक्ट से केन्द्रीयकरण की प्रक्रिया प्रारम्भ हुई।

**नूतन प्रान्तों की सृष्टि**—१७७३ के रेगुलेटिंग एक्ट के अनुसार बंगाल के गवर्नर को गवर्नर जनरल का नाम दे दिया गया और उसे तीनों प्रेसीडेन्सियों का निरीक्षण व नियन्त्रण करने का अधिकार दे दिया गया। वह बंगाल के ऊपर १८५४ तक सीधे शासन करता रहा। इसके बाद बंगाल के शासन प्रबन्ध के लिए एक उप-गवर्नर की नियुक्ति की गई। इसी बीच भारतवर्ष में ब्रिटिश अधीनस्थ प्रदेशों का निरन्तर विस्तार होता रहा था। प्रेसीडेन्सियाँ बहुत बड़ी हो गई थीं उनको कई प्रान्तों में बाँट दिया गया और फिर बाद में इन प्रान्तों को भी उप-विभाजित कर दिया था। इस प्रकार उत्तर पश्चिमी प्रान्त (जिसे कि बाद में आगरा और अवध का संयुक्त प्रान्त नाम दिया गया) को बंगाल से अलग किया गया। १८५९ में पंजाब की सृष्टि हुई। कुछ समय बीतने पर मध्य प्रान्त, बर्मा, आसाम और उत्तर पश्चिम सीमा प्रान्त का निर्माण किया गया। यह प्रक्रिया १९३५ तक चलती रही। १९३५ में उड़ीसा को बिहार से और सिंध को बम्बई से अलग कर दिया गया।

**प्रान्तों के भेद**—नए प्रान्तों की सृष्टि में किसी योजना के अनुसार कार्य नहीं किया गया। उसमें संस्कृति व भाषा विषयक समस्त प्रश्नों को उपेक्षा की दृष्टि से देखा गया था। इस प्रकार के प्रत्येक विभाजन में केवल एक ही सिद्धान्त के अनुसार कार्य किया गया था और वह सिद्धान्त था शासन की सुविधा का प्रश्न। फलतः ब्रिटिश भारत असमान इकाइयों का एक जमघट सा बन गया। रेगुलेशन और नान-रेगुलेशन प्रान्तों के बीच भेद किया गया। पुनः इन प्रान्तों को गवर्नर के प्रान्तों, उप-गवर्नर के प्रान्तों और चीफ कमिश्नर के प्रान्तों में भी बाँटा गया।

**प्रान्तों में एकरूपता**—इन प्रान्तों में केवल एक ही प्रकार की समानता थी और वह यह थी कि ये सब एक ही केन्द्रीय सत्ता की पूर्ण अधीनता में थे। १७७३ के पश्चात् से जिस केन्द्रीयकरण की प्रक्रिया का सूत्रपात हुआ था वह लार्ड कर्जन के शासन काल में अति तक पहुँच गई। यह बात सर्वथा अवांछनीय थी। प्रान्त केन्द्र के प्रशासनीय अभिकर्त्ता-मात्र ही रह गए। प्रशासनीय व्यवस्थात्मक और वित्तीय विषयों में केन्द्र का प्रान्तों के ऊपर पूर्ण आधिपत्य था।

**विकेन्द्रीकरण के प्रति नूतन प्रवृत्ति—मौंटफोर्ड सुधारों के अधीन केन्द्र व प्रान्तों के बीच सम्बन्ध**—इस अतिशय केन्द्रीकरण के फलस्वरूप केन्द्रीय सरकार का कार्य कठिन हो गया। १८७० के पश्चात् जबकि भारतवर्ष में ब्रिटिश शासन की

जड़ें काफी मजबूत हो गई। प्रादेशिक नियंत्रण विषयक एकरूपता की आवश्यकता भी घट गई। फलत अब विकेन्द्रीकरण के प्रति एक नूतन प्रवृत्ति उत्पन्न हुई। केन्द्र के नियंत्रण को धीरे धीरे शिथिल कर दिया गया और कुछ उल्लिखित क्षेत्रों में प्रांतों को भी थोड़ी सी स्वतंत्रता दे दी गई। परन्तु सत्ता का यह विभाजन शासन प्रबंध का विषय था। फिर भी सवैधानिक दृष्टि से केन्द्रीय सरकार ही सर्वशक्तिशाली रही। १९१९ के सुधारों के अधिनियमन तक प्रांतों के पास सच्ची स्वायत्तता नहीं थी। इस दिशा में माटफोर्ड सुधारों ने एक महत्वपूर्ण परिवर्तन किया। चूंकि प्रांतों में आंशिक उत्तरदायी शासन की स्थापना की गई अत केन्द्रीय और प्रान्तीय सरकारों के सम्बन्धों में कुछ महत्वपूर्ण परिवर्तन हुए।

केन्द्रीय और प्रांतीय सूचियां—१९१९ के एक्ट ने भारतवर्ष में संघीय राज्य तन्त्र की स्थापना नहीं की। वस्तुत इस विचार को योजना के आकलन के पश्चात् अस्वीकार कर दिया गया। तथापि यह बात निस्सदेह है कि प्रांतों को आंशिक स्वायत्तता प्रदान की गई। विधान नियमों के अधीन व्यवस्थापन और राजस्व के शासकों को दो सूचियों में बांटा गया (क) केन्द्रीय सूची में सुरक्षा, विदेशी और राजनीतिक सम्बन्ध, आयात शुल्क, डाक और तार, मुद्रा, नमक कर, आयकर, अफीम, व्यवहार विधान और दण्ड विधान तथा जनगणना आदि विषय सम्मिलित थे। (ख) प्रांतीय सूची में महत्वपूर्ण विषय निम्नलिखित थे—पुलिस, न्याय, जन शिक्षा, स्थानीय स्व शासन, सार्वजनिक स्वास्थ्य और स्वच्छता, दवाखानों का प्रबन्ध, भूमिकर, सिंचाई और जंगल आदि। १९१९ के एक्ट के अधीन कोई समवर्ती सूची नहीं थी और समस्त अवशिष्ट सत्ताएं अर्थात् वे सब विषय जो कि प्रांतीय सूची में सम्मिलित नहीं किए गए थे केन्द्रीय सरकार के अधीन रख गए थे। यदि केन्द्रीय और प्रांतीय सरकार के बीच किसी विषय को लेकर विवाद उठ खड़ा होता उस स्थिति में गवर्नर जनरल ही यह निश्चित करता था कि वह विषय प्रांत की अधीनता में है या केन्द्र की। तथापि यह स्मरणीय है कि सत्ताओं का उक्त विवरण पूर्ण स्वरूप नहीं था और केन्द्रीय सरकार कई उपायों से प्रान्तीय क्षेत्र को आक्रान्त कर सकती थी। तथापि यह निश्चित कर दिया गया था कि प्रांतीय सरकारों को 'हस्तान्तरित' विषयों के सम्बन्ध में पूर्ण स्वाधीनता मिलनी चाहिए। इन हस्तान्तरित विषयों को निर्वाचित मंत्रियों की अधीनता में रखा गया था जो कि प्रान्तीय व्यवस्थापिकाओं के प्रति उत्तरदायी थे।

वित्तीय विधान—केन्द्र और प्रान्तों के वित्तीय स्रोतों का भी १९१९ के एक्ट में पार्थक्य आरम्भ कर दिया गया। भूमिकर, सिंचाई, आबकारी, जंगल, खान, मुद्रा तथा पंजीयन और आयकर के एक भाग की रसीदें पाने के अलावा जिन्हें कि केन्द्रीय सरकार एकत्रित करती थी प्रांतीय सरकारें अपनी आय की पूर्ति करने के लिए कुछ अनुल्लिखित करों को केन्द्रीय सरकार की बिना अनुमति के लिए भी लागू करने के लिए

अधिकृत थीं। प्रान्तीय सरकारें इसी प्रकार के कुछ अन्य करों को केन्द्रीय सरकार की अनुमति लेकर लागू कर सकती थी। पुनश्च वे गवर्नर जनरल व भारत मन्त्री का अनुमोदन पाकर क्रमश भारतवर्ष में और विदेशों म सार्वजनिक ऋण भी एकत्रित कर सकती थी। राजस्व की मदों के विकेन्द्रीकरण के फलस्वरूप यह भय उत्पन्न हो गया कि केन्द्रीय सरकार आर्थिक दृष्टि से स्वावलम्बी नहीं रह सकेगी। केन्द्रीय सरकार के १० करोड़ रु० के वार्षिक घाटे को पूरा करने के लिए यह निर्धारित किया गया था कि प्रान्तीय सरकारें उसे कुछ वार्षिक अनुदान दिया करेंगी।

प्रत्येक प्रान्त का ठीक ठीक अनुदान मेस्टन एवार्ड के अनुसार निश्चित किया गया। परन्तु प्रान्तीय सरकारों ने इस अवार्ड की निरन्तर शिकायतें की फलत प्रान्तीय अनुदानों की पद्धति को १९२८ म समाप्त कर दिया गया। १९१९ के एक्ट के अन्तर्गत वित्तीय विषयों के वितरण म सबसे बड़ा दोष यह था कि आय के विस्तार शील व दमनशील स्रोतों को केन्द्रीय सरकार के अधीन रखा गया। इसके विपरीत प्रान्तीय सरकारों के कन्धों पर राष्ट्र का निर्माण करने वाले वस्तु कर्मों का भार रखा गया परन्तु उसकी आय के स्रोत भूमिकर और आन्त शुल्क आदि अत्यन्त अप्रिय व अनमनशील थे। परन्तु फिर भी यह बात निर्विवाद है कि १९१९ के एक्ट ने संघवाद की ओर एक निश्चित पग बढ़ाया। १९३५ के भारतीय शासन सम्बन्धी एक्ट में इसी को कतिपय सुधारों व संशोधनों के सहित क्रियान्वित किया गया।

## ५४ प्रान्तीय कार्यकारिणी—द्वैध शासन प्रणाली

प्रान्तीय स्वायत्तता की दिशा में प्रथम पग—रिपोर्ट के अनुसार मोंटफोर्ड-सुधारों की नवीनता इस बात मे सन्निविष्ट थी कि उन्होंने दोनों ही अर्थों—अर्थात् केन्द्रीय सरकार नियन्त्रण के शिथिलीकरण व प्रान्तीय कार्यकारिणी के व्यवस्थापिका के प्रति उत्तरदायित्व से प्रान्तीय स्वायत्तता की पुनःस्थापना की। २० अगस्त १९१७ की घोषणा मे जिस उत्तरदायी शासन की स्थापना का वचन दिया गया था १९१९ का एक्ट उस दिशा मे प्रथम पग था। इस अध्याय के प्रारम्भिक खण्ड में हम देख चुके हैं कि भारतीय संवैधानिक ढांचे की एकात्मक प्रकृति म कोई विशेष अन्तर किए बिना ही १९१९ के एक्ट ने प्रान्तीय क्षेत्र में सीमित स्वायत्तता की स्थापना की। यद्यपि भारतीय सरकार के नियन्त्रण को भी पूर्णत हटाया नहीं गया फिर भी प्रान्त अपने काम स्वयं कर सकें इसकी इन्हें थोड़ी सी स्वतन्त्रता दे दी गई।

द्वैध शासन एक मध्यम मार्ग—प्रान्तीय कार्यकारिणी को प्रान्तीय व्यवस्थापिका के प्रति उत्तरदायी बनाने के दृष्टिकोण से मोंटफोर्ड सुधारों ने द्वैध शासन प्रणाली का सूत्रपात किया। यह उपाय पूर्णत नौकरशाही और उत्तरदायी शासन के मध्य का मार्ग था। स्पष्ट है कि ब्रिटिश अधिकारी वर्ग प्रान्तों तक में पूर्ण प्रजातन्त्र की स्थापना करने के लिए तैयार नहीं था। सच्ची उत्तरदायी सरकार के लिए यह आवश्यक है कि कार्यकारिणी यथा सम्भव विस्तृत मताधिकार के आधार पर निर्वाचित व्यवस्थापिका

के अधीन हो। १६१६ के एक्ट के अधीन इसको उपबन्धित नहीं किया गया। उसने वस्तुत जो किया वह यह था कि प्रान्तीय सरकार को दो भागों में विभाजित कर दिया।

प्रान्तीय कार्यकारिणी के दो भाग ( सरक्षित और हस्तातरित विषय )—एक भाग जिसमें कि गवनर और उसकी परिषद शामिल थी पुलिस न्याय जेल राजस्व सिंचाई और सावजनिक सेवाओ आदि विषयो को नियन्त्रित करता था। प्रान्तीय सरकार का यह भाग पूववत ही नौकरशाह बना रहा। यह भाग गवनर के प्रति ही उत्तरदायी था। सरकार के दूसरे भाग में गवनर और मन्त्री सम्मिलित थे। मन्त्री हस्ता तरित विषयो, अर्थात् शिक्षा, कृषि स्थानीय स्वशासन सावजनिक स्वास्थ्य और स्वच्छता आबकारी और उद्योगो आदि का प्रबन्ध करते थे। मन्त्रियो को स्वय गवनर प्रान्तीय व्यवस्थापिका के निर्वाचित सदस्यो में से नियुक्त करता था। मन्त्री लोग अपनी नीतियो और कार्यों के प्रति व्यवस्थापिका के प्रति उत्तरदायी थे। व्यवस्थापिका अपने अविश्वास के प्रस्ताव द्वारा उन्हें उनके पदों से हटा सकती थी।

विभागों का बेढगा वितरण—कानूनी दृष्टि से प्रान्तीय सरकार के दोनो भाग एक-दूसरे से बिल्कुल अलग अलग थे उनमें से प्रत्येक विभाग अपने अपने क्षेत्र में स्वतन्त्र था। परन्तु यह विचार किया गया था कि वे एक दूसरे को सलाह देकर काय करेंगे। यथाक्रम उनके नियन्त्रण में जो विभाग थे उनका एक–दूसरे के ऊपर प्रभाव पड़ता था। इस दृष्टिकोण से उक्त बात बहुत आवश्यक थी। सरक्षित और हस्ता तरित विषयो के प्रधान विभागो का वितरण बहुत बेढगा था। उदाहरणाथ कृषि को तो हस्तान्तरित खण्ड में रखा गया और सिंचाई को सरक्षित खण्ड में। इस प्रकार के दोषयुक्त प्रबन्ध में इस बात की पर्याप्त सम्भावना रहती थी कि कहीं क्षेत्राधिकार के प्रश्न को लेकर एक विभाग का दूसरे विभाग के साथ झगड़ा न हो जाए। इसलिए यह उपबन्धित किया गया कि मतभेद के समय की स्थिति में अन्तिम निणय गवनर का ही मान्य होगा।

राजस्वों का वितरण—१६१६ के एक्ट ने सरकार के दोनो भागों के बीच प्रान्तीय राजस्वों के वितरण का भी विधान किया। यह सुझाव दिया गया था कि यह वितरण सामान्य बुद्धि व तकसगत आदान प्रदान की सरल प्रक्रिया' द्वारा सम्पन्न होगा। तथापि यह निश्चित किया गया कि यदि कहीं मतभेद उठ खड़े होंगे तो गवनर को इस बात का अधिकार होगा कि वह राजस्वों का सरक्षित और हस्तान्तरित विभाग के बीच बाँट दे। सावजनिक ऋण एकत्रित करने के प्रस्तावों पर शासन के दोनो भाग सयुक्त रूप से विचार करते थे परन्तु निणय उनमें से हरेक अलग अलग करता था।

## ५५ गवनर

निर्युक्ति और पदावधि—द्वैध शासन प्रणाली में गवनर का स्थान बड़े महत्त्व का था। वह कायकारिणी का प्रधान था और इसकी शक्तियाँ बहुत विस्तृत थी।

प्रसीडेंसियों के गवर्नरों की नियुक्ति भारत मंत्री की सलाह के अनुसार सम्राट् करते थे। आमतौर पर जिन व्यक्तियों को प्रसीडेंसियों का गवर्नर बनाया था वे उच्चकुलोत्पन्न अंग्रेज होते थे उनका सार्वजनिक जीवन का काफी गहरा अध्ययन होता था। दूसरे प्रान्तों के लिए सम्राट गवर्नर जनरल की सलाह के अनुसार गवर्नर नियुक्त करते थे। दूसरे प्रान्तों के लिए आमतौर पर जो गवर्नर नियुक्त किए जाते थे वे ऊँचे नागरिक सेवकों में से होते थे। साधारणतः एक गवर्नर का कार्यकाल पाँच वर्षों का होता था।

गवर्नर और उसकी कार्यकारिणी परिषद—गवर्नर सुरक्षित विषयों का शासन प्रबन्ध एक कार्यकारिणी परिषद् की सहायता से करता था। इस कार्यकारिणी परिषद् में अधिक से अधिक ४ और कम से कम दो सदस्य सम्मिलित होते थे।[2] १६१६ के एक्ट के अनुसार कार्यकारिणी में कम से कम एक एक सदस्य का होना आवश्यक था जो कि भारतवर्ष में कम से कम १२ वर्षों से सिविल सर्विस करता रहा हो। दूसरे सदस्य साधारणतः गैर सरकारी भारतीयों में से लिए जाते थे। अभिसमय के द्वारा परिषद् के अंग्रेज सदस्यों और भारतीय सदस्यों का दर्जा एक दूसरे के बराबर रखा जाता था। सदस्य सम्राट के द्वारा पाँच वर्षों के लिए नियुक्त किए जाते थे। व्यवहारतः उनके चुनाव में गवर्नर का बहुत हाथ रहता था। यद्यपि कार्यकारिणी परिषद् के सदस्य प्रान्तीय व्यवस्थापिका के भूतपूर्व सरकारी सदस्य होते थे तथापि वे उनके प्रति उत्तरदायी नहीं होते थे। कार्यकारिणी परिषद की बैठकों में गवर्नर सभापति का आसन ग्रहण करता था सभापति की स्थिति में उसे एक निर्णायक मत के प्रयोग करने का अधिकार होता था। परन्तु यदि वह अपने प्रान्त या उसके किसी भाग की शान्ति व सुरक्षा के लिए आवश्यक समझता तो कार्यकारिणी परिषद के बहुमत के निर्णय का भी उल्लंघन कर सकता था। कार्यकारिणी परिषद् व्यवस्थापिका के प्रति उत्तरदायी नहीं होते थे। व्यवस्थापिका सभा न तो उन्हें अपने स्थान से ही च्युत कर सकती थी और न उनके वेतन में ही किसी प्रकार की कमी कर सकती थी। अपने कार्यों के लिए कार्यकारिणी परिषद् गवर्नर के प्रति उत्तरदायी थे। इस प्रकार गवर्नर ही स्थिति का स्वामी होता था।

गवर्नर का मन्त्रियों के साथ काम करना—हस्तान्तरित विषयों का शासन प्रबन्ध गवर्नर के हाथों में था जिसे कि वह मन्त्रियों की सहायता से सम्पन्न करता था।

---

१ १९२१ में यू० पी० पंजाब बिहार और उड़ीसा सी० पी० तथा आसाम पूर्ण तरीके से गवर्नर के प्रान्त हो गए। १९२१ में बर्मा को और उसके एक वर्ष पश्चात उत्तर पश्चिमी प्रान्त को यह स्थिति प्राप्त हो गई।

२ केवल तीन ही प्रसीडेंसियाँ ऐसी थीं जिनमें कि गवर्नर की कार्यकारिणी परिषद् में ४ सदस्य होते थे। शेष सभी प्रान्तों में से परिषद् में २ सदस्य होते थे इन सदस्यों में से एक अंग्रेज सिविलियन होता था और दूसरा गैर सरकारी भारतीय।

एक्ट ने प्रान्तों में मन्त्रियों की कोई संख्या तो निश्चित नहीं की परन्तु व्यवहार में बड़े प्रान्तों में यह तीन होती थी और छोटों में दो। मन्त्रियों की नियुक्ति गवर्नर करता था। मन्त्री या तो वे लोग होते थे जो कि प्रान्तीय व्यवस्थापिका के निर्वाचित सदस्य होते थे अथवा वे लोग होते थे जो कि अपनी नियुक्ति के ६ महीने के भीतर ही भीतर प्रान्तीय व्यवस्थापिका के सदस्य निर्वाचित हो जाते थे। किसी व्यक्ति को मन्त्री पद पर नियुक्त करने से पहले गवर्नर को यह देखना पड़ता था कि वह व्यवस्थापिका के विश्वास को प्राप्त करने और अपने दायित्व का सम्यक निर्वहन करने में समर्थ हो सकेगा या नहीं। मन्त्रियों की स्थिति वही थी जो कार्यकारिणी के पार्षदों की थी। मन्त्रियों को भी वही वेतन मिलता था जो कि कार्यकारिणी के पार्षदों का परन्तु उनकी स्थिति में व्यवस्थापिका को उपलब्धियों में कमी कर देने का अधिकार था। बम्बई में वस्तुतः ऐसा ही किया गया। वहाँ प्रत्येक मन्त्री का वेतन ६४,००० रु० प्रति वर्ष से घटा कर ४८,००० रु० प्रति वर्ष ही कर दिया गया। जब व्यवस्थापिका सभा भंग होती मन्त्रियों को अपना पद त्याग करना पड़ता था। परन्तु व्यवस्थापिका सभा मन्त्रियों के ऊपर अविश्वास का प्रस्ताव पास करके उन्हें इसके पूर्व ही पदच्युत कर सकती थी। दूसरे शब्दों में मन्त्री व्यवस्थापिका के प्रति उत्तरदायी थे। इसके साथ ही साथ एक और ध्यान देने योग्य बात है वह यह कि मन्त्री गवर्नर के प्रसाद पर्यन्त ही अपने पदों पर नियुक्त रहते थे। यदि गवर्नर चाहता तो बिना किसी कारण का अध्यारोप किए भी उन्हें अपने पद से हटा सकता था।

साधारणतः गवर्नर से यह आशा की जाती थी कि वह मन्त्रियों के परामर्श के अनुसार कार्य करे परन्तु उसे मन्त्रियों के निर्णयों में हस्तक्षेप करने के व्यापक अधिकार प्राप्त थे। वह यदि उचित समझता तो किसी भी मन्त्री के परामर्श को ठुकरा सकता था। वह मन्त्री जिसके कि परामर्श की इस प्रकार अवहेलना की जाती अपने पद का त्याग कर सकता था। आपात की स्थिति में मन्त्रियों के रिक्त स्थानों की पूर्ति न करने के लिए गवर्नर स्वतन्त्र था। उस स्थिति में वह हस्तान्तरित विभागों का प्रबन्ध सीधे अपने ही हाथों में ले सकता था।

गवर्नर के व्यवस्थात्मक अधिकार—ऊपर जो कुछ कहा गया है उससे यह स्पष्ट है कि गवर्नर किसी प्रकार वैधानिक प्रमुख ही न था उसको जितने व्यापक अधिकार प्राप्त थे उनके कारण उसकी स्थिति एक स्वेच्छाचारी शासक के तुल्य हो गई थी। इस बात को इस तथ्य से ही समझा जा सकता है कि वह न केवल कार्यकारिणी परिषद को ही अपनी अधीनता में रख सकता था अपितु प्रान्तीय व्यवस्थापिका की इच्छा को भी बहुत अंशों में कुचल सकता था। इसके अलावा व्यवस्थापिका द्वारा पारित सभी कानूनों पर वह अपने निषेधाधिकार का प्रयोग कर सकता था। कुछ ऐसे विधेयक थे जिन्हें कि उसकी पूर्व अनुमति के बिना व्यवस्थापिका में पुनः स्थापित तक भी नहीं किया जा सकता था। यदि गवर्नर किसी विधेयक को आवश्यक समझता और व्यवस्थापिका उसे पारित करना अस्वीकार कर देती तो उस स्थिति में गवर्नर अपनी प्रमाणीकरण की शक्ति के प्रयोग द्वारा उस विधेयक को पारित घोषित कर सकता था। उसे गवर्नर जनरल की अनुमति प्राप्त करके अध्यादेशों को निर्मित का भी अधिकार प्राप्त था।

**गवर्नर के वित्तीय अधिकार**—गवर्नर के वित्तीय अधिकार भी इसी प्रकार बहुत विशाल थे। सरक्षित विषयों की स्थिति में व्यवस्थापिका द्वारा अस्वीकृत या घटाई गई ग्रांट को भी वह ज्यों की त्यों रख सकता था। हस्तान्तरित विषयों के सम्बन्ध में भी व्यवस्थापिका के विरोध के बावजूद भी गवर्नर यह कह कर किसी भी व्यय को प्रमाणीकृत कर सकता था कि वह प्रान्त की शान्ति और सुरक्षा अथवा अमुक विभाग के शासन प्रबन्ध के लिए आवश्यक है।

## ५६ प्रान्तीय व्यवस्थापक मण्डल

**प्रान्तीय व्यवस्थापक मण्डलों की नूतन स्थिति**—१९१९ के एक्ट ने प्रान्तीय व्यवस्थापक मण्डलों की रचना व शक्तियों में महत्वपूर्ण परिवर्तन किए। उनके आकार में पर्याप्त वृद्धि की गई और उन्हें अधिक लोकतन्त्रात्मक बनाया गया। प्रान्तीय व्यवस्थापक मण्डलों में निर्वाचित सदस्यों का सारभूत बहुमत रखा गया और उन्हें जनता की अधिक प्रतिनिध्यात्मक संस्थाएं बनाने के दृष्टिकोण से मताधिकार को भी विस्तृत किया गया। १९१९ के एक्ट के अधीन जो व्यवस्थापिकाएं निर्मित हुईं उनकी स्थिति पूर्वकाल की व्यवस्थापिकाओं से बिल्कुल भिन्न थी। अब वे कानून निर्माण के प्रयोजन के लिए कार्यकारिणी के हाथों की खिलौना मात्र ही नहीं रह गई थीं अपितु इसके विपरीत अब वे स्वतन्त्र संस्थाएं थीं और कार्यकारिणी के ऊपर किंचित नियन्त्रण भी स्थापित कर सकती थीं।

**उनका बढ़ा हुआ आकार**—प्रान्तीय व्यवस्थापक मण्डलों का आकार अलग अलग प्रान्तों में अलग अलग था परन्तु यह उपबन्धित किया गया कि सरकारी सदस्यों की संख्या अधिक से अधिक ४० प्रतिशत और निर्वाचित सदस्यों की संख्या कम से कम ७० प्रतिशत होनी चाहिए। अवशिष्ट सदस्य गवर्नर द्वारा मनोनीत गैर सरकारी सदस्य होते थे। विभिन्न प्रान्तों में व्यवस्थापिका सभाओं की वास्तविक रचना और निर्वाचित सरकारी और गैर सरकारी मनोनीत सदस्यों की प्रतिशत संख्या निम्न तालिका में दी गई है—

| प्रान्त | निर्वाचित सदस्य | सरकारी सदस्य (भूतपूर्व परिषदों को सम्मिलित करके) | मनोनीत गैर सरकारी सदस्य | कुल जोड़ |
|---|---|---|---|---|
| मद्रास | ९८ | ७ जमा ४ | २३ | १३२ |
| बम्बई | ८६ | १५ जमा ४ | ९ | ११४ |
| बंगाल | ११४ | १२ जमा ४ | १० | १४० |
| संयुक्त प्रान्त | १०० | १५ जमा २ | ६ | १२३ |
| पंजाब | ७१ | १३ जमा २ | ८ | ९४ |
| बिहार और उड़ीसा | ७६ | १३ जमा २ | १२ | १०३ |
| मध्यप्रान्त | ५५ | ८ जमा २ | ८ | ७३ |
| आसाम | ३९ | ५ जमा २ | ७ | ५३ |
| बर्मा | ८० | १४ जमा २ | ७ | १०३ |

मताधिकार और निर्वाचन—१९१९ के सुधारों के अधीन मताधिकार के क्षेत्र को मार्ले मिण्टो सुधारों की अपेक्षा और व्यापक कर दिया गया। परन्तु इतने पर भी वह रहा काफी संकुचित। १९२० में ब्रिटिश भारत में २४१.८ प्रयुत (Million) की कुल जनसंख्या में कवल ५.३ प्रयुत लोगों को अथवा वयस्क जनसंख्या के केवल ६ प्रतिशत भाग को ही मतदान देने का अधिकार प्राप्त था। मतदाताओं की महताएं अलग अलग प्रान्तों में अलग अलग थीं। साधारणतः नगर निर्वाचन क्षेत्रों में मतदान के अधिकारी वे ही लोग हो सकते थे जो या तो कम से कम २,००० रुपए वार्षिक आय पर आयकर देते हों अथवा ऐसे किसी मकान में रहते हों जिसका किराया कम से कम ३६ रु० प्रतिवर्ष हो अथवा कम से कम ३ रुपया प्रतिवर्ष के म्युनिसिपल उपशुल्क देते हों। देहाती निर्वाचन क्षेत्रों में मतदान के अधिकारी वे ही लोग हो सकते थे जो कि कम से कम १० रु० प्रतिवर्ष से लेकर ५० रु० प्रतिवर्ष तक का भूमि कर देते हों। जमींदार निर्वाचन क्षेत्रों से विहित की गई महता यह थी कि जो लोग ५०० रु० प्रतिवर्ष (पंजाब में) से लेकर ५००० रु० प्रतिवर्ष (यू० पी० में) तक का भूमिकर देते हों वे ही मतदान के अधिकारी हो सकते हैं। विश्वविद्यालय निर्वाचन क्षेत्रों में ७ वर्षों की स्टैंडिंग वाले रजिस्टर्ड ग्रेजुएट ५ वर्षों की स्टैन्डिंग वाले एम० ए० और विश्वविद्यालयों के पार्षद (Fellows) मतदान के अधिकारी थे। सैनिक सेवा भी एक महता मानी जाती थी और पंजाब व सी० पी० में लम्बरदार तथा गांव के मुखिया मतदाता हो सकते थे। मांटफोर्ड सुधारों ने प्रत्यक्ष निर्वाचनों की प्रणाली विहित की।

साम्प्रदायिक और विशेष निर्वाचक मण्डल—सभी निर्वाचनों का आधार 'जातियों और हितों' के लिए पृथक प्रतिनिधित्व का सिद्धान्त रखा गया। मॉन्टफोर्ड प्रतिवेदन के निम्न आधारों पर पृथक निर्वाचन मण्डलों का खण्डन किया था (१) वे विभिन्न सम्प्रदायों के बीच द्वेष भाव की सृष्टि करते हैं। (२) वे अल्पसंख्यक वर्गों को अनुन्नत दशा में यथापूर्व रखते हैं। (३) वे नागरिकता की श्रेष्ठ भावना के विकास में बाधा डालते हैं और (४) उत्तरदायी शासन के विकास का मार्ग अवरुद्ध कर देते हैं। इस अलगाववादात्मक पद्धति को समाप्त कर देने के लिए ये तर्क काफी वजनदार थे। परन्तु प्रतिवेदन ने इस पद्धति का केवल मुसलमानों के लिए ही कायम रखने की अपितु उसे सिक्खों के ऊपर और लागू कर देने की सिफारिश की। १९१९ के भारतीय शासन सम्बन्ध एक्ट के अधीन जो नियम बने, वे इससे भी आगे बढ़ गए और उन्होंने भारतीय ईसाइयों यूरोपियनों तथा आंग्ल-भारतीयों को पृथक निर्वाचक मण्डल प्रदान किए। इसके अलावा उन्होंने बहुल-सदस्य निर्वाचन क्षेत्रों में मद्रास में अब्राह्मणों के लिए और बम्बई में मराठों के लिए स्थानों के संरक्षण की भी उपबन्धित किया। जमींदारों व्यावसायिक और औद्योगिक हितों तथा विश्वविद्यालयों के लिए भी विशेष प्रतिनिधित्व की गारन्टी दी गई। एक दूसरा भेद देहाती और नागरिक निर्वाचन क्षेत्रों में किया गया। देहाती निर्वाचन क्षेत्रों को नागरिक निर्वाचन क्षेत्रों की अपेक्षा

अधिक वजन दिया गया। यद्यपि सरकार ने नागरिक और देहाती क्षेत्रों के बीच यही अंतर बनाया था जो कि प्रगति और जड़ता के बीच होना है। इस प्रकार सरकार की नीति यह थी कि नूतन कौंसिलों में अनुदार तत्वों और वर्ग स्वार्थों का ही आधिपत्य रहे। दूसरे शब्दों में व्यवस्थापक मण्डल न तो प्रस्तुत लोकतन्त्रात्मक ही थे और न वे यथार्थ जनता का प्रतिनिधित्व ही करते थे। सरकारी और मनोनीत गुट का प्रभाव जिसके साथ कि साम्प्रदायिक व विशेष हितों का प्रतिनिधित्व करने वाले सदस्य भी सम्मिलित हो जाते थे प्रान्तों में लोकतन्त्र की स्थापना के मार्ग में बहुत बड़ी बाधा थी।

व्यवस्थापिका सभाओं का कार्यकाल–व्यवस्थापिका सभा का अध्यक्ष—गवर्नरों के प्रान्तों की व्यवस्थापिकाएं तीन वर्षों के लिए निर्वाचित की जाती थीं परन्तु गवर्नर उनका अपने पूरे कार्यकाल के समाप्त होने के पूर्व ही भंग कर सकते थे अथवा विशेष परिस्थितियों में वे उनके जीवन को अधिक से अधिक एक वर्ष के लिए बढ़ा सकते थे। व्यवस्थापिकाओं को गवर्नर आहूत करता था उसे उन्हें कुछ काल के लिए स्थगित कर देने का भी अधिकार था। पहले चार सालों के लिए गवर्नर को अपने प्रान्त की व्यवस्थापिका के अध्यक्ष का नियुक्त करने का अधिकार प्राप्त था उपाध्यक्ष के निर्वाचन पर भी अपनी स्वीकृति देने का हक था। इसलिए सभा को अपना अध्यक्ष अपने आप ही चुनना था।

प्रान्तीय व्यवस्थापक मण्डलों की व्यवस्थात्मक और वित्तीय शक्तियां—१६१६ के एक्ट ने प्रान्तीय व्यवस्थापक मण्डलों की व्यवस्थात्मक वित्तीय और वाद विवाद करने की शक्तियों में वृद्धि की। इसके साथ ही साथ एक्ट ने उन्हें प्रान्तीय कार्यकारिणी के एक भाग को भी नियंत्रित करने का अधिकार दिया। परन्तु व्यवस्थापक मण्डलों की शक्तियों के ऊपर कई बड़े बड़े प्रतिबन्ध लगे हुए थे। उदाहरणार्थ व्यवस्थात्मक क्षेत्र में गवर्नर की वीटो और प्रमाणीकरण की शक्तियों ने प्रान्तीय व्यवस्थापक मण्डल की शक्तियों को बहुत परिमित कर दिया था। वह किसी भी विधेयक अथवा उसकी किसी धारा के आकलन को अथवा उसके संशोधन को रोक सकता था। यदि वह ऐसा करना प्रान्त की शान्ति और सुरक्षा के लिए आवश्यक समझता तो उसके इस कार्य में बाधा उपस्थित करने की व्यवस्थापक मण्डल को शक्ति नहीं थी। इसके अलावा कुछ विधेयक ऐसे थे जिन्हें कि गवर्नर की पूर्व स्वीकृति के बिना व्यवस्थापक मण्डल में पुनः स्थापित नहीं किया जा सकता था। इसी प्रकार वित्तीय क्षेत्र में भी प्रान्तीय बजट का अधिकांश भाग अमतापेक्षी था। मतापेक्षा भाग की स्थिति में भी व्यवस्थापिका द्वारा अस्वीकृत अथवा घटाई हुई ग्रांट यदि किसी सरक्षित विषय से सम्बद्ध होती था तो गवर्नर उसे यथापूर्व रख सकता था। आपात काल में यदि किसी व्यय की आवश्यकता होती तो गवर्नर उसे व्यवस्थापिका के अनुमोदन के बिना अधिकृत कर सकता था।

प्रान्तीय व्यवस्थापिकाओं का कार्यकारिणी से सम्बन्ध—जहाँ तक प्रान्तीय व्यवस्थापिका और कार्यकारिणी के सम्बन्धों का प्रश्न है, मन्त्री व्यवस्थापिका के प्रति उत्तरदायी थे। मन्त्रियों के वेतन और उनके विभागों से सम्बद्ध धन के अधिकांश अनुदानों पर व्यवस्थापिका को मतदान देने का अधिकार था। वह किसी भी मन्त्री को उसके ऊपर अविश्वास का प्रस्ताव पारित करके त्यागपत्र देने के लिए विवश कर सकती थी। परन्तु द्वैधात्मक कार्यकारिणी का दूसरा भाग अर्थात् कार्यकारिणी परिषद प्रान्तीय व्यवस्थापक मण्डल के प्रति उत्तरदायी नहीं था और न व्यवस्थापक मण्डल इन्हें (कार्यकारिणी परिषदों को) पदच्युत ही कर सकता था। परन्तु यदि व्यवस्थापिका सभा इस अर्द्ध भाग कार्यकारिणी को नियन्त्रित नहीं कर सकती थी तो कई परोक्ष रीतियों से प्रभावित अवश्य कर सकती थी। प्रश्नों व स्थगन प्रस्तावों के द्वारा और रक्षित विभागों से सम्बद्ध उन अनुदानों को जिनके ऊपर कि उसे मतदान देने का हक था अस्वीकार करके या घटा कर व्यवस्थापिका सभा कार्यकारिणी के ऊपर काफी जोर का दबाव डाल सकती थी और कभी कभी उससे अपनी बात मनवा लेती थी।

## ५७ द्वैधशासन प्रणाली की असफलता

द्वैधशासन प्रणाली के प्रयोग को सोलह वर्षों तक (१९२१–१९३७) चलाया गया परन्तु समस्त निरीक्षकों ने इसे एक बहुत बड़ी असफलता बताया। यह ठीक है कि इसमें कुछ सफलताएं प्राप्त की और भारतीयों को आंशिक रूप से देश के शासन में भाग लेने का अवसर प्राप्त हुआ। इस काल में शिक्षा, स्थानीय स्वशासन व स्वास्थ्य आदि विभागों में कुछ महत्वपूर्ण सुधार भी किए गए। परन्तु यह अपना मुख्य उद्देश्य प्रान्तीय प्रशासन के हस्तान्तरित भाग में उत्तरदायी शासन की स्थापना करने में सर्वथा असफल रही। ब्रिटिश लेखकों ने द्वैधशासन प्रणाली की असफलता का सारा दोष कांग्रेस के सिर मढ़ने का प्रयास किया है। उनका कथन है कि स्वराज्य दल ने अड़ंगा नीति का आश्रय लिया अथवा भारत में शिक्षा का अभाव था इसलिए द्वैधशासन प्रणाली असफल सिद्ध हुई परन्तु असफलता के असली कारण तो मोंटफोर्ड सुधारों के अधीन योजित उत्तरदायी शासन की अपरिपक्वता में ही सन्निविष्ट थे।

सैद्धान्तिक दृष्टि से दोषपूर्ण—द्वैध शासन का सिद्धान्त सैद्धान्तिक दृष्टि से गलत था। शासन को प्रायः एक शरीर के समान माना गया है अतः उसके विभिन्न अंगों को पृथक करने का मतलब होगा शरीर रूपी मशीन का बन्द हो जाना। परन्तु द्वैध शासन प्रणाली इस तथ्य की अवहेलना करती थी। हस्तान्तरित और रक्षित विषयों का दायित्व दो अलग अलग शक्तियों को सौंपा गया जो विरोधी उद्देश्यों से अनुप्राणित थीं। सर रैजीनाल्ड क्राडक ने लिखा है, "द्वैध शासन एक प्रकार की वर्णसंकर व्यवस्था है जो कभी सफल नहीं हो सकती क्योंकि किसी देश या प्रान्त का शासन दो पृथक शक्तियों द्वारा सफलता पूर्वक नहीं चलाया जा सकता।

गवनर की स्वेच्छाचारी शक्तियों ने उत्तरदायी शासन की वृद्धि को अवरुद्ध किया—१६१६ के एक्ट का सबसे बड़ा दोष यह था कि उसने गवनरों को हस्तान्तरित विभागों के सम्बन्ध में भी इतने अधिक अधिकार दे दिए थे कि वे उत्तरदायी शासन की वृद्धि को अत्यन्त सफलतापूर्वक अवरुद्ध कर सकते थे। गवनर को मन्त्रियों द्वारा प्रदत्त परामर्श की अवहेलना करने का अधिकार प्राप्त था। फलतः गवनर मन्त्रियों के साथ केवल परामर्शदाताओं अथवा गौरवान्वित सचिवों जैसा ही व्यवहार करता था। शासन प्रबन्ध की असली शक्ति मन्त्रियों के हाथों में न होकर अपितु गवनर के हाथों में थी। इसने एक असंगत स्थिति की सृष्टि की, मन्त्रियों को दो स्वामियों की सेवा करनी पड़ती थी। वह अपने पद पर व्यवस्थापिका के विश्वास पद न हो स्थिर रह सकते थे। इसके साथ ही साथ जब तक कि वे पदत्याग देने के लिए प्रस्तुत नहीं हो जाए उन्हें स्वेच्छाचारी गवनर के अधीन ही रहना पड़ता था। बहुत से मन्त्री ऐसे थे जो कि स्वतन्त्रता की अपेक्षा पद पर आरूढ़ रहना अधिक श्रेयस्कर समझते थे। मद्रास के एक मन्त्री ने खुल्लम खुल्ला यह कह दिया था कि वह व्यवस्थापिका सभा के प्रति नहीं अपितु गवनर के प्रति उत्तरदायी है।

मन्त्री व्यवस्थापिका सभा के निर्वाचित सदस्यों की अपेक्षा सरकारी गुट पर अधिक निर्भर रहते थे—मौंटफोर्ड सुधारों में दूसरा दोष यह था कि मन्त्री एक ठोस सरकारी गुट और मनोनीत सदस्यों की उपस्थिति में व्यवस्थापिका के प्रति सच्चे अर्थों में उत्तरदायी नहीं हो सकते थे। कुल मिलाकर उनकी संख्या व्यवस्थापिका सभा के कुल सदस्यों की संख्या की ३०% होती थी। परन्तु उनकी वास्तविक शक्ति इससे भी अधिक होती थी क्योंकि उन्हें जमींदारों, व्यवसायियों और उद्योगपतियों, यूरोपियनों व आंग्ल भारतीयों के प्रतिनिधियों का तथा साम्प्रदायिक निर्वाचक मण्डल के आधार पर निर्वाचित कुछ सदस्यों का समर्थन सदैव ही प्राप्त हो जाता था। यदि इतने पर भी व्यवस्थापिका के अवशिष्ट सदस्य बहुमत में रहते थे तो वे मिलकर साथ साथ काम नहीं करते। फलतः मन्त्रियों को निर्वाचित सदस्यों के समर्थन की अपेक्षा अपनी प्रयोजनसिद्धि के लिए सरकारी गुट का समर्थन प्राप्त करना अधिक आवश्यक प्रतीत होता था। यदि व्यवस्थापिका सभा में उनके समर्थकों की संख्या कम होती तब भी वह प्रतिगामी सदस्यों जो कि सदैव गवनर के इशारों पर नाचते थे की सहायता से ही अपने मन्त्रिपद पर आसीन रह सकते थे। फलतः मन्त्री व्यवस्थापिका के प्रति बिलकुल ही उत्तरदायी न रहे। वस्तु स्थिति में वे अनुत्तरदायी और अटल अचल कार्यकारिणी के प्रति उत्तरदायी रहते थे।

संयुक्त उत्तरदायित्व का अभाव—मोंटफोर्ड सुधारों में तीसरा दोष यह था कि उन्होंने संयुक्त उत्तरदायित्व के सिद्धान्त की उपेक्षा की। यह अत्यन्त अनुचित था क्योंकि संयुक्त उत्तरदायित्व के अभाव में किसी भी मन्त्रिमण्डल की गाड़ी आगे नहीं बढ़ सकती। व्यवहारतः गवनर मन्त्रियों को बिना किसी राजनीतिक एकाचिति (Political

homogeneity) की ओर ध्यान दिए ही चुन लेते थे। यदि सारे प्रान्तीय मन्त्री एक ही राजनीतिक दल के सदस्य होते तो सम्भवतः संयुक्त उत्तरदायित्व की प्रथा चल पड़ती। हुआ यह कि कभी कभी गवर्नर ने विरोधी दलों के मिश्रित सदस्यों को मन्त्री बना दिया था। फलतः मन्त्री एक टीम के रूप में काम नहीं कर सकते थे। वे मन्त्री थे, मन्त्रिमण्डल नहीं।[1] वस्तुतः मन्त्री अपने अपने विभाग के व्यक्तिगत प्रमुख होते थे। वे उस सुसंगठित टीम की तरह नहीं होते थे जो एक इकाई के रूप में व्यवस्थापिका का सामना करती है। कभी-कभी मन्त्री लोग सभा भवन में ही एक दूसरे का विरोध करने लगते थे।[2] यह ठीक है कि इस अवस्था के लिए कुछ हद तक राजनीतिक दल पद्धति का अभाव भी दोषी था। परन्तु इस अवस्था के मुख्य उत्तरदायी गवर्नर लोग भी थे। मुडीमैन कमेटी के सामने गवाही देते हुए कई भूतपूर्व मन्त्रियों ने इस दोष की जिम्मेदारी गवर्नरों के सिर मढ़ी थी। पंजाब के सम्बन्ध में गवाही देते हुए स्वर्गीय लाला हरिकिशन लाल ने अपने विचारों को इस प्रकार प्रकट किया था, "हम लोग कभी किसी बात पर एक साथ विचार न करते थे। प्रान्तीय गवर्नर मुझसे कहा करते थे कि नियमानुकूल प्रत्येक मन्त्री को व्यक्तिगत उत्तरदायित्व के आधार पर ही सारा काम करना चाहिए।" जब कि व्यवस्थापिका में इतने अधिक वर्गीय व साम्प्रदायिक समूहों को प्रतिनिधित्व दे दिया गया, तो स्वस्थ दल पद्धति का विकास कैसे हो सकता था? फलतः प्रान्तों में उस प्रकार का उत्तरदायी शासन स्थापित न हो सका जिसकी आशा की गई थी।

हस्तान्तरित और सुरक्षित विषयों का भेद—द्वैध शासन प्रणाली की असफलता का चौथा कारण हस्तान्तरित और सुरक्षित विषयों का भेद था। उत्तरदायी शासन की स्थापना के लिए यह सर्वथा अनुपयुक्त था। इन विषयों की अलग अलग सूचियाँ अवश्य बनाई गईं पर व्यवहार में इस प्रकार का विभाजन पूर्णतः दोषपूर्ण सिद्ध हुआ। मद्रास के के० वी० रेड्डी ने एक बार कहा था—"मैं जंगलों के बिना विकास मन्त्री था। मैं कृषि मन्त्री था परन्तु सिंचाई मेरे नियन्त्रण में न थी। मैं उद्योग मन्त्री था,

[1] इस सम्बन्ध में सम्भवतः मद्रास ही एक अपवाद था। वहाँ अब्राह्मणों की जस्टिस पार्टी का बहुमत था। उसने कुछ कुछ संयुक्त उत्तरदायित्व के सिद्धान्त का पालन किया। संयुक्त प्रान्त में श्री सी० वाई० चिन्तामणि और पं० जगतनारायण

परन्तु कारखानों, बिजली, जन शक्ति गारों और श्रम आदि किसी पर मेरा नियन्त्रण न था क्योंकि वे सरक्षित विषय थ । स्पष्ट है कि हस्तान्तरित विषयों से सम्बन्धित अपने किसी काय म मन्त्रियों को तब तक कोई सफलता नहीं मिल सकती थी जब तक कि उन्ह कार्यकारिणी परिषदों का जिनकी कि अधीनता मे सरक्षित विभाग थे सहयोग न मिल जाता । परन्तु मन्त्रियों को यह सहयोग शायद ही प्राप्त नहीं हो पाता था । फलत यद्यपि असफलता का उत्तर दायित्व तो सामान्य होता था तथापि व्यवस्थापिका के द्वारा केवल मन्त्री ही दण्डित किए जा सकत थ ।

**वित्तीय असंगतियाँ**—पाँचवें वित्त के सम्बन्ध म मन्त्रियों की जो स्थिति थी उस दृष्टि से भी उनका उत्तरदायित्व भग्न था । प्रान्तीय सरकारों के हस्तान्तरित और सरक्षित विभागों का बजट एक ही होता था । विभिन्न विभागों के लिए राजस्व का प्रतिस्थापन मन्त्रियों और कार्यकारिणी परिषदों के पारस्परिक विचार विमर्श के द्वारा सम्पन्न हो सकता था । परन्तु यदि वे एक दूसरे के साथ सहमत न हो पाते उस स्थिति मे प्रतिस्थापन निश्चित करना गवनर के हाथ म था । स्वभावत गवनर कार्यकारिणी परिषदों के दृष्टि बिन्दुओं को मन्त्रियों के दृष्टि बिन्दुओं की अपेक्षा अधिक सहानुभूति के साथ सुनता था । इस सम्बन्ध म मन्त्रियों को एक और कठिनाई का सामना करना पड़ता था । वित्त विभाग के ऊपर उनका कोई नियन्त्रण नहीं था वह पूर्ण रूप से एक कार्यकारिणी परिषद के हाथों मे था । वित्त विभाग व्यय के सभी नए प्रस्तावों का परीक्षण करता था । इसमे मन्त्रियों की ओर से उपस्थित किए जाने वाले प्रस्ताव भी सम्मिलित रहते थ । विभिन्न विभागों को कितना धन दिया जाय इस बात का निर्णय भी उसी के हाथ मे रहता था । इस सम्बन्ध म यह सरक्षित विभागों के प्रति पक्षपात का परिचय देता था । सरक्षित विभागों को परामर्श करने पर ही सब चीजें मिल जाती थीं और हस्तान्तरित विभागों को आवश्यकता होने पर भी बहुत सी चीजें नहीं मिलती थी । इस प्रकार मन्त्रियों को जिनके कि जिम्मे राष्ट्र निर्माण का उत्तरदायित्व था वित्तीय विभाग के अनुचित हस्तक्षेप के कारण अपने कार्यों मे बड़ी कठिनाई उठानी पड़ती थी । द्वैध शासन प्रणाली के अधीन वित्तीय प्रबन्ध की जो असंगतियाँ थी उन्होने इस बात को अच्छी तरह से सिद्ध कर दिया कि जब मन्त्रियों को कोष के ऊपर ही नियन्त्रण रखने का अधिकार नहीं है तो उत्तरदायी शासन की बात करना कोई अर्थ नहीं रखता ।[1]

**सिविल सर्विस और मन्त्रियों का सम्बन्ध**—द्वैध शासन प्रणाली के अन्तर्गत उत्तरदायी शासन की अवास्तविकता मन्त्रियों और उनके अधीन सरकारी कर्मचारियों के सम्बन्धों में भी स्पष्ट होती है । मन्त्रियों के अधीनस्थ विभागों के स्थायी प्रमुख या सेक्रेटरी होते थे । इनमें से अधिकांश व्यक्ति भारतीय सिविल सर्विस के सदस्य होते थे । उत्तरदायी शासन की स्थापना के लिए यह आवश्यक है कि मन्त्री जो भी

१ ए बी० कीथ— ए कान्स्टीट्यूशनल हिस्ट्री आफ इण्डिया पृ० २७८ ।

आदेश दे उसके अधीनस्थ पदाधिकारी उन आदेशों का अविलम्ब पालन करें परन्तु इस शासन प्रणाली के अन्दर यह स्थिति नहीं थी। साम्राज्यीय सचिवों के ऊपर भारत मन्त्री का ही नियन्त्रण बना रहा। १९१९ के एक्ट के अधीन सिविल सर्विसों के अधिकारों व प्राधिकारों की रक्षा करना गवर्नर का कर्तव्य ठहराया गया। व्यवहार में इसका अभिप्राय यह हुआ कि स्थायी पदाधिकारियों की नियुक्ति, स्थानान्तरण और तरक्की पर गवर्नर का नियन्त्रण होता था न कि उस मन्त्री का जिसके अधीनता में वे काम करते थे। उत्तरदायी शासन की भावना के प्रतिकूल इससे बढ़कर और कौन सी वस्तु हो सकती थी। एक ओर तो अपने विभाग के सम्यक् शासन प्रबन्ध के लिए मन्त्री व्यवस्थापिका के प्रति उत्तरदायी था और दूसरी ओर उसे इस बात की भी पूरी शक्ति नहीं दी गई थी कि वह अपने उन अधीनस्थ कर्मचारियों को दण्डित कर सकता जो कि उसकी नीतियों को कार्यान्वित करने में बाधक होते थे। यदि मन्त्रियों और सिविल सर्विस के सदस्यों में किसी प्रकार का मतभेद होता तो सिविल सर्विस के सदस्य मन्त्रियों की अवहेलना करके उच्चतर अधिकारियों की सहायता से अपनी ही बात रख सकते थे। यद्यपि अधिकांश अवसरों पर सिविल सर्विस के सदस्य मन्त्रियों के साथ सहयोग करते रहे फिर भी प्रत्येक प्रान्त में कुछ ऐसे अवसर अवश्य आए जब सिविल सर्विस के सदस्यों ने मन्त्रियों की बात न मानी और यदि मानी भी तो बेमन से। सिविल सर्विस और मन्त्रियों के पूर्वोक्त सम्बन्ध के कारण भी इस शासन प्रणाली कार्यरूप में दोषयुक्त और असफल सिद्ध हुई। उस समय प्रायः यह कहा जाता था कि कार्यकारिणी परिषद् का नया सदस्य सबसे पुराने मन्त्री से अधिक ऊंचा होता है।

## सारांश

१९१९ के भारतीय शासन सम्बन्धी एक्ट ने भारत की केन्द्रीय सरकार में कोई सारभूत परिवर्तन नहीं किया। उसने केन्द्रीय सरकार के नियन्त्रण को कुछ शिथिल कर दिया और केन्द्रीय व्यवस्थापिका के सदस्यों की संख्या और उनकी शक्तियों में थोड़ी सी वृद्धि कर दी। केन्द्रीय कार्यकारिणी व्यवस्थापिका के प्रति पूर्ववत् ही अनुत्तरदायी रही। व्यवस्थापिका को इतनी शक्तियां दे दी गई जिनसे कि वह कार्यकारिणी को नियन्त्रित तो नहीं परन्तु प्रभावित अवश्य कर सकती थी। प्रान्तों में द्वैध शासन प्रणाली के रूप में आंशिक उत्तरदायी शासन की स्थापना की गई। यद्यपि ब्रिटिश भारत की एकात्मक प्रकृति तो पूर्ववत् ही रही, तथापि प्रान्तों को थोड़ी स्वायत्तता दे दी गई।

गृह-सरकार—भारतवर्ष में सम्पूर्ण शासन संचालन का केन्द्र लन्दन ही रहा। भारत सरकार लन्दन में अवस्थित गृह-सरकार के अधीन था। गृह-सरकार में भारत मन्त्री और उसकी परिषद् सम्मिलित थे।

ईस्ट इण्डिया कम्पनी के भग होने के पश्चात भारत मन्त्री के पद की सृष्टि की गई। भारत-मन्त्री ने ईस्ट इण्डिया कम्पनी के बोर्ड ऑफ कन्ट्रोल और बोर्ड ऑफ डायरेक्टर्स की सम्पूर्ण शक्तियों को उत्तराधिकार में प्राप्त किया था। भारत मन्त्री ब्रिटिश मन्त्रिमण्डल का सदस्य होता था। भारत के राजस्व और शासन से सम्बद्ध प्रत्येक क्रिया कलाप के सचालन नियन्त्रण व निरीक्षण का उसे अधिकार था। भारतीय परिषद जो कि एक परामर्शदात्री समिति थी उसके काय म उसे सहायता देती थी। १६१९ के एक्ट के अनुसार भारत मन्त्री का वेतन ब्रिटिश राजकोष से दिया जाने लगा। इस प्रकार इस एक्ट ने एक असगति को दूर कर दिया।

१९१९ के एक्ट के अधीन भारतवर्ष के लिए एक हाई कमिश्नर की नियुक्ति की गई। यह हाई कमिश्नर गवर्नर जनरल के द्वारा नियुक्त और नियन्त्रित होता था। हाई कमिश्नर का कार्यालय लन्दन में होता था। वह भारत सरकार के अभिकर्त्ता के रूप में काय करता था। इगलण्ड में पढने वाले भारतीय विद्यार्थियो के हितो की देख भाल करने का काय भी उसके ही जिम्मे था।

भारत सरकार—१९१९ के एक्ट ने केन्द्र मे उत्तरदायी शासन की स्थापना नही की। गवनर जनरल भारत मन्त्री के माध्यम से ब्रिटिश ससद के प्रति उत्तरदायी बना रहा। गवनर जनरल की कायकारिणी परिषद एक नौकरशाही निकाय थी जिसके ऊपर केन्द्रीय व्यवस्थापिका का तनिक भी नियन्त्रण नही था।

गवनर जनरल का पद अत्यन्त शक्तिपूर्ण और महत्वपूर्ण था। वह पूर्णत स्वेच्छाचारी शासक था। भारतीय शासन प्रबन्ध मे उसका स्थान सर्वोपरि था। उसकी व्यवस्थापक शक्तियाँ बहुत बडी चढी थीं। वह केन्द्रीय व्यवस्थापिका के द्वारा पारित प्रत्येक विधेयक पर अपने निषेधाधिकार का प्रयोग कर सकता था। व्यवस्थापिका के द्वारा अस्वीकृत विधेयको को अपने प्रमाणीकरण के अधिकार के द्वारा गवनर जनरल कानून का रूप देने में समथ था। गवनर जनरल को अध्यादेश प्रख्यापित करने का भी अधिकार था। केन्द्रीय वित्त के ऊपर भी उसका ही पूर्ण आधिपत्य था। व्यवस्थापिका को बजट के केवल ३० भाग पर ही मतदान का अधिकार था। व्यवस्थापिका द्वारा अस्वीकृत या घटाई हुई सभी माँगो को गवनर जनरल कायम रखने का अधिकारी था। कायकारिणी परिषद के ऊपर भी गवनर जनरल का पूर्ण प्रभुत्व था। कायकारिणी परिषद किसी भी दशा मे मन्त्रि परिषद के तुल्य नहीं थी।

मोटफोर्ड सुधारो ने केन्द्रीय व्यवस्थापिका के दो सदन कर दिए। उच्च सदन को राज्य-परिषद् कहते थे। उसके सदस्यों की सख्या ६० होती थी जिसमें कि ३४ सदस्य निर्वाचित होते थे। निम्न सदन को भारतीय व्यवस्थापिका सभा कहते थे। उसके कुल सदस्यों की सख्या १४५ होती थी जिसमें कि ४१ सरकारी और गर सरकारी सदस्य मनोनीत होते थे। इस प्रकार दोनों सदनों में निर्वाचित सदस्यों का बहुमत होता था। परन्तु निर्वाचित सीटों की पूर्ति पृथक साम्प्रदायिक निर्वाचक गणों

और वह निर्वाचक गणों के माध्यम से होती थी। केन्द्रीय व्यवस्थापिका के पास प्रभुत्वशक्ति का अभाव था। वह कानून बनाने वाली संस्था थी परन्तु उसकी क्षमता के ऊपर गवर्नर जनरल की स्वेच्छाचारी शक्तियों के कारण बहुत प्रतिबन्ध लगे हुए थे।

प्रान्तीय शासन—१६१९ के एक्ट ने प्रान्तों में उत्तरदायी शासन के प्रयोग को प्रारम्भ किया। प्रान्तीय शासन प्रबन्ध को दो भागों में बांटा गया। एक भाग में गवर्नर अपनी कार्यकारिणी परिषद् के सहित सम्मिलित था। यह भाग राजस्व कानून और व्यवस्था इत्यादि सुरक्षित विभागों का प्रबन्ध करता था। शासन के इस भाग के ऊपर प्रान्तीय व्यवस्थापिका का बिल्कुल नियंत्रण नहीं था। दूसरे भाग में गवर्नर और मन्त्री सम्मिलित थे। यह भाग कृषि, शिक्षा, स्थानीय स्वशासन इत्यादि हस्तान्तरित विषयों का प्रबन्ध करता था। मन्त्री लोग व्यवस्थापिका के प्रति उत्तरदायी थे। व्यवस्थापिका उनके वेतन में कमी कर सकती थी और उनके ऊपर अविश्वास का प्रस्ताव पास करके उन्हें पदच्युत कर सकती थी।

गवर्नर ही सम्पूर्ण प्रान्तीय प्रशासन का सूत्रधार था। द्वैध शासन प्रणाली की स्थापना ने उसे हस्तान्तरित विषयों के सम्बन्ध में भी वैधानिक शासक नहीं बनाया। मन्त्रियों के परामर्श को मानना न मानना उसके हाथ की बात थी। वह उसकी अवहेलना कर सकता था। इसके अलावा गवर्नर जनरल की ही तरह उसकी भी कार्यकारिणी विधायिनी और वित्तीय शक्तियाँ बहुत बड़ी चढ़ी थीं।

१६१९ के एक्ट के अधीन प्रान्तीय व्यवस्थापिकाओं (व्यवस्थापिका परिषदों) को काफी विस्तृत कर दिया गया। मन्त्रियों से उनके द्वारा किए गए कार्यों का कारण पूछने का उन्हें नया अधिकार दिया गया। परन्तु गवर्नरों की प्रशासनिक सत्ता के कारण उनकी व्यवस्थापनात्मक व वित्तीय शक्तियों के ऊपर प्रतिबन्ध लगे हुए थे।

१९१९ के एक्ट के अधीन जिस द्वैध शासन प्रणाली की स्थापना की गई, उसे अपने उद्देश्य में सफलता नहीं मिली अर्थात् वह प्रान्तीय प्रशासन के हस्तान्तरित विभागों में उत्तरदायी सरकार की स्थापना न कर सकी। गवर्नर की स्वेच्छाचारी शक्तियाँ उत्तरदायी शासन की स्थापना में सबसे बड़ी बाधाएँ थीं। मन्त्री मनोनीत सदस्यों के गुट की सहायता से अपनी गद्दी पर जमे रह सकते थे। दूसरे शब्दों में व्यवस्थापिका के प्रति वे कम उत्तरदायी रहते थे। प्रान्तीय शासन में संयुक्त उत्तरदायित्व का अभाव था। सुरक्षित और हस्तान्तरित सूचियों के बीच विषयों का बँटवारा बहुत बड़ा था। वित्तीय विभाग जो कि एक कार्यकारिणी परिषद् के हाथों में था मन्त्रियों के कार्यों में काफी हस्तक्षेप कर सकता था। इन मन्त्रियों का अपने अधीनस्थ भारतीय सिविल सर्विस के सदस्यों के ऊपर कोई नियन्त्रण नहीं था। यदि मन्त्रियों और सिविल सर्विस के सदस्यों के बीच किसी प्रकार का मतभेद होता, तो सिविल सर्विस के सदस्य मन्त्रियों की अवहेलना करके, उच्चतर अधिकारियों की सहायता से अपनी बात रख सकते थे।

## अध्याय ९

# असहयोग आंदोलन

### ५८ प्रथम विश्वयुद्ध और भारतीय राष्ट्रीयता

**युद्ध और राष्ट्रीयता**—कूपलैंड ने लिखा है कि 'युद्ध राष्ट्रीयता को प्रकृष्ट कर देता है।'[1] प्रथम विश्वयुद्ध ने इसका एक दृष्टान्त प्रदान किया। ब्रिटिश और अमरीकन राजनीतिज्ञों द्वारा घोषित राष्ट्रीय आत्म निर्णय के सिद्धान्त ने यूरोप में एक उत्तेजना उत्पन्न कर दी। इसी सिद्धान्त के अनुसार कई नूतन राष्ट्रीय राज्यों की स्थापना की गई। पूर्व भी इससे अप्रभावित न रह सका। चीन और मध्यपूर्व में राष्ट्रीय स्वतन्त्रता के आन्दोलन जोर शोर से प्रारम्भ हुए। युद्ध ने भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन को भी अपूर्व सामर्थ्य प्रदान की। युद्ध के पश्चात भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन की गति और दिशा दोनों में परिवर्तन हो गया।

**आन्तरिक कारण** (क) **आर्थिक कठिनाइयाँ**—कई ऐसे आन्तरिक कारणों ने भी जो कि सीधे युद्ध से सम्बद्ध थे—राष्ट्रीय आन्दोलन की गति को तीव्र कर दिया। युद्धकाल में भारतवर्ष को भीषण आर्थिक कठिनाइयों का सामना करना पड़ा था। अनिवार्य सामग्रियों की कमी और महँगाई के कारण जनता को बहुत कष्ट उठाने पड़े थे। मध्यवर्ग और निर्धन वर्ग की जनता की तो मानो कमर ही टूट गई थी। चीजों के दाम बहुत ऊँचे चढ़ गये थे, दूकानदार मनमाना मुनाफा कमाते थे। अनुचित लाभ उठाने पर अंकुश उठाने अथवा बहुत जरूरी चीजों पर राशन लगाने की कोई कोशिश नहीं की गई थी। एक ओर तो भारत में भुखमरी फैल रही थी, दूसरी ओर सरकार ने महायुद्ध के लिए धन एकत्र करने में ज्यादती से काम लिया। भारत सरकार ने देश की आर्थिक दुर्व्यवस्था का तनिक भी ध्यान न रखते हुए ब्रिटेन को दस करोड़ पौंड की भेंट दी। जनता की आर्थिक दशा इतनी शोचनीय हो गई थी कि कुछ स्थानों पर मजदूरों ने हड़तालें कीं, कहीं कहीं बलवे हो गये और बाजार लूट लिये गये।[2] चम्पारन (बिहार) और खेड़ा (गुजरात) में हालत विशेष रूप से खराब हो गई थी। यहाँ की परिस्थितियों ने महात्मा गांधी को अपने सत्याग्रह अस्त्र का सफल प्रयोग करने का सुअवसर प्रदान किया।

---

१ कूपलैंड— इण्डिया ए रिस्टेटमेन्ट, पृ ११७।

२ इण्डिया इन १९१७-१८, पृ ९।

(ख) प्लेग और इन्फ्लुएंजा—एक ओर तो आर्थिक कठिनाइयाँ ही जनता के जीवन को भार बनाये दे रही थीं, उस पर रोग और अकाल ने भी हमला बोल दिया। १९१७ में वर्षा ठीक से नहीं हुई, फलतः अकाल की-सी परिस्थितियाँ पैदा हो गई। अकाल के पीछे पीछे प्लेग, इन्फ्लुएंजा, मलेरिया और हैजा जनता के ऊपर चढ़ दौड़े। जनता इनका भला क्या सामना करती? भूखे पेट रहने के कारण उसकी शक्तियाँ तो पहले से ही क्षीण हो चुकी थीं। लगभग ८ लाख व्यक्ति तो प्लेग की भेंट चढ़ गये और ८० लाख जानों को इन्फ्लुएंजा खा गया। जनता तड़पकर और खून के आँसू पीकर रह गई।

(ग) राजनीतिक कारण, सरकार का दमनचक्र—उपर्युक्त कारणों ने भारतवर्ष में जो अशान्ति उत्पन्न कर दी थी, वह कुछ राजनीतिक कारणों से और भी बढ़ गई। लार्ड चेम्सफोर्ड के शासनकाल में सरकार की ओर से जो दमनचक्र चला, उसने राष्ट्रीय आन्दोलन को, चाहे वह किसी भी रूप में क्यों न हो, तरह-तरह से कुचलने की चेष्टा की। प्रेस एक्ट और सेडीशन एक्ट का खुलकर प्रयोग किया। बंगाल में हालत विशेष रूप से खराब थी क्योंकि वहाँ पर नौकरशाही दमनचक्र जनता में तीव्र असन्तोष की भावना उत्पन्न कर रहा था। श्रीमती बीसेंट की नजरबन्दी और अली बन्धुओं के विरुद्ध सरकार की कार्यवाही का हम पहले ही उल्लेख कर चुके हैं। पंजाब में सर माइकेल ओ' डायर ने सारी राजनीतिक हलचलों को अपने फौलादी पंजे से कुचल डाला। उन्होंने तिलक और विपिनचन्द्र पाल जैसे नेताओं के पंजाब-प्रवेश पर प्रतिबन्ध लगा दिया।

महायुद्ध के लिये धन एकत्र करने और सिपाही भर्ती करने में ज्यादतियाँ—सरकार ने महायुद्ध के लिए धन एकत्र करने और सिपाही भरती करने में जिन तरीकों से काम लिया वह भी सर्वथा दोषपूर्ण और असन्तोषजनक थे। इन तरीकों के कारण, जिन्हें सरकार ने दबाव और समझाने के तरीके कहा था परन्तु जो दरअसल ज्यादतियाँ थीं, पंजाब और अन्य जगहों में आगे चलकर भयंकर स्थितियाँ पैदा हो गई।

मौंटफोर्ड सुधारों से निराशा—मौंटफोर्ड प्रतिवेदन में भारतवर्ष के लिये जिन वैधानिक सुधारों का प्रस्ताव किया गया था, उनसे भारत के राष्ट्रीय तत्वों में तीव्र निराशा छा गई। जनता में आम धारणा यह थी कि ब्रिटिश सरकार ने युद्ध-काल में की गई अपनी प्रतिज्ञाओं को तोड़ दिया है और भारत को बहुत हीन समझ रखा है। युद्धकाल में भारतवर्ष ने धन और जन दोनों से ही अपूर्व सहायता की थी, मौंटफोर्ड प्रतिवेदन के प्रकाशित होने के पश्चात् मालूम पड़ा कि वह सब सहायता बिल्कुल बेकार हो गई।

खिलाफत प्रश्न—खिलाफत प्रश्न के ऊपर भारतीय मुसलमान अत्यन्त रुष्ट थे। जब लड़ाई चल रही थी, ब्रिटिश सरकार ने उन्हें यह वचन देकर कि न तो टर्की-साम्राज्य का ही विघटन किया जायगा और न खिलाफत का ही अन्त किया जाएगा, उनकी सहायता प्राप्त की थी। परन्तु युद्ध समाप्त होने के पश्चात भारतीय

मुसलमानों को पता चला कि अंग्रेजों के ये सब वचन केवल उन्हें भुलावे में डालने के लिए ही थे। इस बात की काफी अफवाह थी कि मित्र राष्ट्र टर्की साम्राज्य का विघटन करने और खिलाफत को समाप्त करने के लिए कमर कसे हुए हैं। सीवर्स की सन्धि ने अंग्रेजों की दोहरी चाल का पर्दाफाश कर दिया। इससे भारत के मुसलमानों को गहरा धक्का पहुँचा और उन्होंने खिलाफत आन्दोलन को प्रारम्भ किया। राष्ट्रीयता की नई भावना के उत्पन्न होने का एक महत्त्वपूर्ण कारण यह भी था कि १९१५ में गोखले की मृत्यु होने के पश्चात् राष्ट्रीय आन्दोलन के नेतृत्व में परिवर्तन हो गया था।

उदारवादियों का अलगाव और राष्ट्रीय नेतृत्व में परिवर्तन—१९१८ में उदारवादी कांग्रेस से अलग हो गए और उन्होंने अपना एक अलग संगठन—अखिल भारतीय उदारवादी संघ की स्थापना की। चूंकि उनका वैधानिकवाद में ही विश्वास था अतः वे होमरूल आन्दोलन की प्रवृत्तियों द्वारा प्रदर्शित राष्ट्रीय संघर्ष की नूतन प्रवृत्तियों के सर्वथा प्रतिकूल थे। परन्तु उनके कांग्रेस से सम्बन्ध विच्छेद करने का असली कारण १९१८ में प्रकाशित मांटफोर्ड प्रतिवेदन में निहित वैधानिक सुधारों के प्रति उनका अपना दृष्टिकोण था। वे इन सुधारों को ब्रिटिश सद्भावना का प्रमाण मानते थे। इसके विपरीत उस समय कांग्रेस में उग्रवादियों का जोर था। वे मॉन्टफोर्ड प्रतिवेदन से सर्वथा असहमत थे। उदारवादियों के निकल जाने के बाद कांग्रेस महात्मा गांधी के गतिशील नेतृत्व में आ गई और उन्होंने भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन को एक नया दिशा और नवीन गति प्रदान की।

## ८८ रौलट एक्ट

रौलट एक्ट की पृष्ठभूमि—१९१८ में सरकार ने सर सिडनी रौलट की अध्यक्षता में एक कमेटी यह जाँच करने के लिए नियुक्त की कि भारतवर्ष में किस प्रकार और किस हद तक क्रान्तिकारी आन्दोलन सम्बन्धी षड्यन्त्र चले हुए हैं और उनका मुकाबला करने के लिए कैसे कानूनों की आवश्यकता है। भारत रक्षा कानून की अवधि अब शीघ्र ही समाप्त होने वाली थी और सरकार विध्वंसात्मक कार्यवाहियों को कुचल डालने के लिए अपने आपको शस्त्र सज्जित कर लेना चाहती थी। यद्यपि महायुद्ध अब समाप्त होता जा रहा था फिर भी सरकार शंकाकुल थी। उसे भय था कि कहीं रूस का या अफगानिस्तान का भारतवर्ष पर आक्रमण न हो। कुछ महीनों बाद अफगानिस्तान ने भारतवर्ष के ऊपर आक्रमण किया परन्तु उसे बहुत ही आसानी से पीछे ढकेल दिया गया। इसी बीच में जाँच करके रौलट कमेटी ने अपनी रिपोर्ट सरकार के पास भेज दी। इस रिपोर्ट में राजद्रोहात्मक हलचलों का दमन करने के लिए दो विधेयकों के अधिनियमन की सिफारिश की गई थी।

व्यापक विरोध के बावजूद भी रौलट एक्ट को पास कर दिया गया—रौलट एक्ट के विरुद्ध सारे देश में क्षोभ की लहर दौड़ गई। उग्रवादियों ने भी इसका खुल कर विरोध किया। सी० वाइ० चिन्तामणि ने लिखा है "इन दोनों विधेयकों का विरोध परिषद् के गैर सरकारी भारतीय सदस्यों निर्वाचित सदस्यों और नामजद सदस्यों सबने समान रूप से किया परन्तु सरकार अपनी बात पर अड़ी रही और तनिक भी नहीं झुकी। रौलट एक्ट कानून बन गया और इस बात से भारतीयों को कोई सांत्वना नहीं मिली कि उसकी अवधि केवल तीन वर्ष रखी गई थी। यह एक्ट अत्यन्त कठोर था। इसमें सरकार को जनता की स्वतन्त्रताओं का हनन करने, सन्देहास्पद व्यक्तियों को बिना किसी वारंट के गिरफ्तार करने और बिना मुकदमा चलाए ही उन्हें हवालात में बंद कर रखने का अधिकार मिल गया। कांग्रेस ने अपने दिल्ली अधिवेशन (दिसम्बर १९१८) में सरकार से यह मांग की थी कि उन सारे कानूनों, अध्यादेशों और रेग्यूलेशनों को जिनके कारण स्वतन्त्रतापूर्वक राजनीतिक समस्याओं पर खुल कर वाद विवाद नहीं किया जा सकता और जिनके द्वारा अधिकारियों को गिरफ्तार करने, नजरबन्द करने रोकने देश निकाला देने सजा करने का, साधारण अदालतों में बिना मुकदमा चलाए ही अधिकार दे दिया है, तुरन्त ही वापस लिया जाय और सरकार ने उसका उत्तर दमनमूलक रौलट एक्ट के रूप में दिया। रौलट एक्ट ने सरकार को दमन की जो अभूतपूर्व और असीमित शक्तियां दीं यद्यपि उनका प्रयोग तीन वर्ष की अवधि में हुआ किसी भी अवसर पर नहीं परन्तु उन्होंने भारत में सर्वप्रथम सविनय अवज्ञा आन्दोलन को जन्म दे दिया।

## ६० भारतीय राजनीति में महात्मा गांधी का प्रवेश

महात्मा गांधी का १९१५ में दक्षिणी अफ्रीका से वापस लौटना—रौलट एक्ट ने भारतीय राजनीति में एक नए युग का श्रीगणेश किया। इसने महात्मा गांधी को भारतीय राजनीति के मंच के अग्रिम मोर्चे पर ला खड़ा किया। महात्मा गांधी जनवरी १९१५ में दक्षिणी अफ्रीका से वापस लौट आए थे। दक्षिणी अफ्रीका में उन्होंने जो बलिदान किए थे अपमान के विरुद्ध जो संघर्ष किया था और जो उसमें सफलता पाई थी इसके कारण उनका नाम भारतवर्ष के घर घर में प्रसिद्ध हो गया था। महात्मा गांधी अपने साथ जीवन का एक विशिष्ट दर्शन और एक ऐसी राजनीतिक टेक्नीक लाए थे जिसकी उपयोगिता सिद्ध हो चुकी थी।[1]

स्पष्ट घोषित राजभक्त—उस समय महात्मा गांधी स्पष्ट घोषित राजभक्त थे। ब्रिटिश साम्राज्य के प्रति अपनी राजभक्ति का वह गर्वपूर्वक उल्लेख किया करते थे। उनका कथन था कि "ब्रिटिश साम्राज्य के कुछ ऐसे आदर्श हैं जिनसे मुझे प्रेम हो गया है।" सरकार ने भी उन्हें कैसरे हिन्द स्वर्ण-पदक प्रदान कर उनकी प्रतिष्ठा की थी।

1 एच० एस० पोलक— 'महात्मा गांधी', पृ० ९९।

भारतवर्ष में आकर उन्होंने गोखले को अपना राजनीतिक गुरु बनाया और उनसे मार्ग दर्शन प्राप्त किया। गोखले ने उन्हें सलाह दी कि भारतीय राजनीति में कूद पड़ने से पूर्व कुछ समय तक वे उसका गम्भीर अध्ययन करें। महात्मा गांधी ने तदनुसार दो वर्ष के करीब सारे देश का भ्रमण करने में व्यय किए। जहाँ कहीं भी महात्मा गांधी गए उनका यश उनके आगे आगे गया और जनता ने सब ओर और के रूप में उनका आदर किया। अपनी इस यात्रा के काल में महात्मा गांधी ने सक्रिय राजनीति में कोई भाग नहीं लिया।

चम्पारन—१९१७ में चम्पारन ने महात्मा गांधी का आह्वान किया। यहाँ नील की खेती होती थी और अंग्रेज उसके मालिक थे। वे लोग किसानों पर तरह तरह के अत्याचार करते थे। महात्मा गांधी ने किसानों की कठिनाइयों के बारे में पूर्ण जांच पड़ताल की और वे उनके कष्टों को दूर करने में सफल हुए। इससे गांधीजी की प्रतिष्ठा और भी बढ़ गई।

खेड़ा—अगले वर्ष उन्होंने खेड़ा में कर नहीं का आन्दोलन का संगठन किया। खेड़ा में इस वर्ष वर्षा नहीं हुई थी इसका फसल पर बहुत बुरा असर पड़ा था। इस आन्दोलन में ही महात्मा गांधी सरदार पटेल के निकट सम्पर्क में आए। खेड़ा में महात्मा गांधी ने सत्याग्रह का जो प्रयोग किया था वह समझौते के रूप में सफल हुआ। गांधीजी के अनुयायियों ने इसको अपना बहुत बड़ी विजय समझा।

अहमदाबाद—उसी वर्ष अहमदाबाद के मिल मजदूरों ने भी महात्मा गांधी से सहायता की याचना की। ये लोग अपनी वेतन वृद्धि के लिए आन्दोलन कर रहे थे। महात्मा गांधी ने मजदूरों की स्थापना का बचाव किया और मिल मालिकों से कहा कि वे उनकी मांगों को पूरा करें। जब मिल मालिक नहीं माने तो गांधीजी ने आमरण अनशन शुरू कर दिया। उपवास के चौथे दिन मिल मालिकों ने गांधीजी की शर्तों को स्वीकार कर लिया और मजदूरों के वेतन में ३५ प्रतिशत वृद्धि हो गई।

राजभक्त से राजद्रोही—इसके बाद रौलट एक्ट आया। इसने महात्मा गांधी की राजभक्ति की भावना को आघात पहुँचाया और उन्हें विदेशी शासन का घोर विरोधी बना दिया। उन्होंने रौलट एक्ट की मुक्त कंठ से निन्दा की और उसे इस बात का सबूत बताया कि न्याय की ब्रिटिश परम्परा को स्वेच्छाचारी शक्ति के प्रेम ने विजित कर लिया है। युद्ध काल में उन्होंने भारतीय जनता से यह बारम्बार कहा था कि वह ब्रिटिश साम्राज्य की सहायता करे। अंग्रेजों ने जो वादे किए थे उन पर उन्होंने सरल भाव से विश्वास कर लिया था। परन्तु रौलट एक्ट ने इस बात को स्पष्ट कर दिया कि ब्रिटिश शासक भारतवर्ष पर शक्ति प्रयोग द्वारा शासन करने के लिए दृढ़ प्रतिज्ञ हैं। भारत स्वशासन की आशा करता था लेकिन उसे पहले बलप्रवर्तन प्राप्त हुआ।[1] महात्मा गांधी जो अब तक राजभक्त थे राजद्रोही हो गए। २१ मार्च

[1] एच० एस० पोलक— महात्मा गांधी पृ० १२७

१९१९ को रौलट एक्ट कानून बन गया। इसके तुरन्त बाद ही महात्मा गांधी ने सत्याग्रह आन्दोलन प्रारम्भ कर दिया। उन्होंने इस आन्दोलन को अपने उपवास के साथ प्रारम्भ किया। उनके कई मित्रों ने उन्हें इस बात की चेतावनी दी थी कि देशव्यापी पैमाने पर ऐसे आन्दोलन का प्रारम्भ करना देश के लिए हितकर नहीं होगा इससे अव्यवस्था और अराजकता फैल जाने का भय है। परन्तु महात्मा गांधी ने किसी की नहीं सुनी और वह अपनी योजना पर दृढ़ रहे। सत्याग्रह आन्दोलन के लिए इस काले कानून के विरोध में जुलूस निकालने और सार्वजनिक सभाएं करने के लिए ३० मार्च की तिथि निश्चित की गई। बाद में यह तारीख बदल कर ६ अप्रैल कर दी गई परन्तु दिल्ली और अन्य कई स्थानों पर उक्त प्रोग्राम का दोनों ही दिन पालन किया गया। हड़ताल को अभूतपूर्व सफलता प्राप्त हुई। चारों ओर ही उत्साह और उत्तेजना का वातावरण छा गया।

हिन्दू मुस्लिम एकता सत्याग्रह स्थगन—'इस उत्साह का एक दर्शनीय लक्षण यह था कि हिन्दुओं और मुसलमानों के बीच अभूतपूर्व बन्धुत्व की भावना देखी गई। हिन्दुओं ने मुसलमानों के हाथों से और मुसलमानों ने हिन्दुओं के हाथों से सार्वजनिक रूप से जल ग्रहण किया। इस दिन जो सभाएं हुईं, जो जलूस निकले उन सब में हिन्दू मुस्लिम एकता की ध्वनि सुनाई देती थी। कुछ हिन्दू नेताओं को मस्जिद की वेदी से भाषण देने के लिए आमन्त्रित किया गया।' आन्दोलन प्रारम्भ करते समय महात्मा गांधी ने जनता को इस बात की कड़ी हिदायत दे दी थी कि प्रत्येक मूल्य पर अहिंसा का पालन किया जाए। उन्होंने सत्याग्रह का दर्शन और ढंग में जनता को शिक्षित करने के लिए बहुत सी जगहों का दौरा भी किया था। तथापि कई स्थानों पर झगड़े हो गए। दिल्ली में जनता और पुलिस के बीच संघर्ष हो गया। पुलिस ने गोली चला दी जिसमें आठ आदमियों की मृत्यु हो गई। बम्बई, अहमदाबाद, कलकत्ता, लाहौर और अमृतसर में भी इसी तरह के उपद्रवकारी झगड़े हो गए। इन हालतों को देखकर महात्मा गांधी की आत्मा को अपार क्लेश हुआ और उन्होंने १८ अप्रैल को अपना आन्दोलन स्थगित कर दिया क्योंकि जनता अहिंसा का पालन करने में असफल रही थी। महात्मा गांधी ने सारा दोष अपने सिर ले लिया। उन्होंने इस बात की घोषणा कर दी कि आन्दोलन शुरू करना उनकी 'भयंकर भूल' थी। अपनी इस भूल के प्रायश्चित्तस्वरूप उन्होंने तीन दिन का उपवास रखा और जनता से भी एक दिन का उपवास रखने का निवेदन किया।

## ९१ पंजाब की दुर्घटनाएं

पंजाब का अशान्तिमय वातावरण—अप्रैल १९१९ भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन के इतिहास में चिरस्मरणीय महीना है। रौलट एक्ट के विरोध में महात्मा गांधी ने जिस सत्याग्रह आन्दोलन को खड़ा किया था उसने देश में अत्यन्त भयावह वातावरण उत्पन्न कर दिया था। परन्तु पंजाब की हालत विशेष रूप से खराब हो गई थी। इस प्रान्त में रौलट एक्ट विरोधी आन्दोलन के सिलसिले में लाहौर और अमृतसर

आदि स्थानों पर कुछ हिंसात्मक घटनाएं भी हो गई थीं।[1] परन्तु यहाँ कोई क्रान्तिकारी आन्दोलन नहीं था और जनता के नेता आन्दोलन में शान्तिपूर्ण व वैधानिक उपायों में विश्वास रखते थे।[1]

**सर माइकेल ओडायर**—उस समय पंजाब के गवर्नर सर माइकेल ओडायर थे। वह पंजाब के लौह पुरुष के नाम से विख्यात थे। इसमें तो कोई सन्देह नहीं कि वह शासक बहुत प्रबुद्ध थे परन्तु राजनीतिज्ञता का उनमें सर्वथा अभाव था।[2] उन्होंने लडाई के लिए सिपाही भरती करने और धन एकत्रित करने में जिन अमानुषीय साधनों का प्रयोग किया था उनसे वह पहले ही जनता में काफी बदनाम हो चुके थे। उन्होंने अपने प्रान्त में सारी राजनीतिक हलचलों को कुचल डालने का निश्चय कर लिया था। उन्होंने पंजाब के चारों ओर लोहे का एक आवरण डाल दिया और महात्मा गांधी तथा अन्य कोटी के राष्ट्रीय नेताओं को पंजाब में प्रवेश करने से रोक दिया। ७ अप्रैल १६१६ को पंजाब व्यवस्थापिका सभा में भाषण देते हुए उन्होंने जन आन्दोलन के समस्त सगठनकर्त्ताओं को यह चेतावनी दी थी कि वे लोग जो कुछ भी काम काज कर रहे हैं उनका उन्हें पूरा पूरा फल भुगतना पड़ेगा।

**डाक्टर किचलू और डाक्टर सत्यपाल का निर्वासन**—१० अप्रैल १६१६ को प्रातःकाल ही अमृतसर के जिला मजिस्ट्रेट ने डॉक्टर किचलू और सत्यपाल को जो कि कांग्रेस का संगठन कर रहे थे अपने निवास स्थान पर बुला भेजा और वहाँ से चुपचाप किसी अज्ञात स्थान को भेज दिया। इससे सारे शहर में सनसनी फैल गई। सब दूकानें बन्द हो गई। लोगों का एक झुण्ड अपने नेताओं के छुटकारे की मांग करने जिला मजिस्ट्रेट के बंगले की ओर चला परन्तु उस चौराहे पर जो सिविल लाईन और शहर के बीच में है फौजी सिपाहियों ने भीड़ को तितर बितर करने के लिए दो बार गोलियां चलाई। पुलिस की गोलियों से कम-से-कम १० व्यक्ति तो मारे गए और कई घायल हुए। इस पर भीड़ उत्तेजित हो गई। शवों को अपने साथ लेकर लोग शहर को वापस हुए। पांच यूरोपियनों को मार डाला गया। एक बैंक रेल गोदाम और टाउनहाल समेत कई सार्वजनिक इमारतों को जला दिया गया एक पादरी महिला मिस शेरवुड पर हमला किया गया और उन्हें अधमरी अवस्था में छोड़ दिया गया।

**जनरल डायर**—यह देखकर अधिकारी वर्ग कोप और प्रतिरोध की भावना से आग बबूला हो गया। सारा शहर जनरल डायर की अधीनता में सैनिक अधिकारियों के सुपुर्द कर दिया गया। जनरल डायर ने भारतीयों को एक सबक सिखाने का और पंजाब में आतंक पैदा करने का दृढ निश्चय कर लिया। १२ अप्रैल को उन्होंने यह

---

१ जी० एन० सिंह— लैण्डमार्क्स इन इण्डियन कांस्टीट्यूशनल एण्ड नेशनल डेवलपमेण्ट पृ० ३८२।

२ सी० वाई चिन्तामणि— इण्डियन पालिटिक्स सिन्स म्यूटिनी पृ० १२८।

अभूतपूर्व जागरण के दर्शन हो रहे हैं वे सहस्रों की संख्या में राजनीति में भाग लेतीं उच्च से उच्च शिक्षा प्राप्त करतीं और जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में अपने पुरुष भाइयों के साथ कंधे से कंधा मिलाकर आगे बढ़ती दिखाई दे रही हैं उसका बहुत कुछ श्रेय महात्मा गांधी को प्राप्त है।

महात्मा गांधी ने भारतीय नारियों की उन्नति के लिए प्रशंसनीय चेष्टा की। नारी जाति के प्रति उनके हृदय में अपार सम्मान की भावना थी। वह नारी को पुरुष की दासी नहीं साथिन मानते थे। उनका विश्वास था कि मानसिक क्षमताओं की दृष्टि से नारी नर से किसी प्रकार घटकर नहीं है। वह इस बात का दृढ़ समर्थन करते थे कि नारी को नर के समान ही आत्मविकास के समस्त अवसर सुलभ होने चाहिए। उनके अनुसार स्त्री अहिंसा की मूर्ति है। अहिंसा का अर्थ है अनन्त प्रेम और उसका अर्थ कष्ट सहन की अनन्त शक्ति। पुरुष की माता स्त्री से बढ़कर इस शक्ति का परिचय अधिक—से अधिक मात्रा में और कहां मिल सकता है? ... युद्ध में फंसी हुई दुनिया आज शान्ति का अमृतपान करने के लिए तड़प रही है। यह शान्ति कला सिखाने का काम भगवान ने स्त्री को ही दिया।[1]

महात्मा गांधी चाहते थे कि स्त्रियां स्वयं को अबला कहना छोड़ दें और अपने सम्मुख सीता, मैत्रेयी, अनसुईया तथा दमयन्ती जैसी उदात्त नारियों के स्मरणीय आदर्श रखें। उनका कहना था कि वह स्त्री जो दृढ़तापूर्वक यह मानती है कि उसका पवित्र शील ही उसके सतीत्व की सबसे बड़ी ढाल है उसका शील अथवा मुर्दा तन है। ऐसी स्त्री के तेजमात्र से परपुरुष चौंधिया जाएगा और लाज से गड़ जाएगा।[2] गांधी जी नारी जाति को जिस आधार श्रद्धा की दृष्टि से देखते थे निम्न अवतरण उस पर समुचित प्रकाश डालता है स्त्री को अबला कहना उसका अपमान करना है। उसे अबला कहकर पुरुष उसके साथ अन्याय करता है। यदि शक्ति का अभिप्राय पाशविक शक्ति है तो निस्सन्देह पुरुष की अपेक्षा स्त्री में कम पशुता है। परन्तु यदि इसका अभिप्राय नैतिक शक्ति है तो निश्चित ही पुरुष की अपेक्षा स्त्री अधिक शक्तिशालिनी है। यदि अहिंसा हमारे जीवन का मूलमंत्र है तो कहना होगा कि हम भविष्य स्त्रियों के हाथ में है।[3]

महात्मा गांधी ने हिन्दू विधवाओं की दयनीय दशा की ओर ध्यान दिया। यद्यपि वह ब्रह्मचर्य और मनोनिग्रह के प्रबल समर्थक थे पर तु वह विधवा विवाह अथवा विवाह विच्छेद पर कोई आपत्ति नहीं करते थे। वह बाल विधवाओं को कुमारियाँ ही मानते थे क्योंकि उनकी दृष्टि में बाल विवाह कोई विवाह ही नहीं था। उन्होंने दहेज प्रथा के विरुद्ध भी अपनी आवाज उठाई थी और लिखा था वह वर

१ 'हरिजन सेवक' २८-२-४० पृ० १६।
२ 'हरिजन सेवक' १३-३-४० पृ० ६३।
३ 'हिन्दी नवजीवन' १०-४-३०, पृ० ३३३।

कन्या के पिता से विवाह करने की दया के लिए दण्ड लेता है तब नीचता की हद हो जाती है। पैसे के लालच से किया गया विवाह विवाह नहीं है एक नीच सौदा है।[1] गांधीजी परदे को भी भर्त्सना करते थे। उनका मत था कि पवित्रता परदे की आड़ में रखने से नहीं पनप सकती वह तो मन को शुद्ध रखने से पनपती है। गांधीजी अपनी पतित बहनों को भी नहीं भूल सके। उन्होंने उन्हें पवित्र जीवनयापन की प्रेरणा दी। वह मानते थे कि वेश्यावृत्ति उतनी ही पुरातन है जितनी यह दुनिया पर वह आजकल की तरह नगर जीवन का नियमित अंग शायद ही कभी रही हो। उन्होंने भविष्यवाणी की थी हर हालत में वह समय आये बिना नहीं रह सकता जब कि मानव जाति इस पाप के विरुद्ध आवाज उठायेगी और वेश्यावृत्ति को भूतकाल की वस्तु बना देगी।'[2]

शिक्षा पुनर्गठन—महात्मा गांधी आधुनिक शिक्षा प्रणाली के कटु आलोचक थे। भारतीय विश्वविद्यालयों के सम्बन्ध में उनका विचार था कि इनमें विश्वविद्यालयों जैसी कोई विशेषता नहीं। वे तो पश्चिमी विश्वविद्यालयों की एक निस्तेज और निष्प्राण नकल भर हैं। यदि हम उन्हें पश्चिमी सभ्यता का स्याहीसोख मात्र कहें तो शायद बेजा न होगा।[3] गांधीजी भारत की वर्तमान शिक्षा प्रणाली को तीन कारणों से सदोष मानते थे—(१) यह देशी संस्कृति की पूर्ण उपेक्षा कर विदेशी संस्कृति पर आधारित है (२) यह हृदय और हाथ की शिक्षा पर ध्यान नहीं देती तथा इसने को केवल मस्तिष्क की शिक्षा तक ही सीमित रखती है।[4]

महात्मा गांधी की दृष्टि में शिक्षा का सच्चा अर्थ मनुष्य के शरीर मन और आत्मा का सर्वांगीण विकास है। वह शिक्षा का चरम लक्ष्य व्यक्ति का चरित्र गठन मानते थे। उनका विश्वास था कि साहित्यिक शिक्षा व्यक्ति की नैतिक ऊंचाई में एक इंच की भी वृद्धि नहीं करती और चरित्र निर्माण साहित्यिक शिक्षा से स्वतन्त्र होता है।[5] गांधीजी ने जनसाधारण के सांस्कृतिक जागरण के लिए बुनियादी तालीम अथवा वर्धा शिक्षा योजना की नींव डाली। उनका मत था कि असली शिक्षा तो तभी आ सकती है जबकि शरीर के अवयवों हाथ कान नाक आदि से डटकर काम लिया जाये। वर्धा शिक्षा योजना में इस सिद्धान्त का अच्छी तरह से समावेश है। इस शिक्षा योजना की एक प्रमुख विशेषता यह है कि यह छात्रों को आर्थिक आत्म निर्भरता प्रदान करती है।

वर्तमान शिक्षा पद्धति देशी भाषाओं के विकास के प्रति उदासीन है। गांधीजी को यह इष्ट नहीं था। उनका कहना था कि हम अपनी देशी भाषाओं के उत्थान की

१ हिन्दी नवजीवन ६ ६ २८ पृ० २४।
२ हिन्दी नवजीवन" २८-५-२५ पृ० ३३८।
३ हरिजन सेवक २१ १ ४२' पृ० ६१।
४ यंग इण्डिया १ ९ २१ पृ० २७६।
५ "यंग इण्डिया, १ ९ २१, पृ० १७२।

ओर ध्यान देने की प्रचुर आवश्यकता है। उन्होंने लिखा था यह स्पष्ट है कि जब तक हम इस कार्य को आगे नहीं बढ़ाते हम अपने स्त्री पुरुषों के बीच और अपने वर्गों तथा जनता के बीच बढ़ती हुई बौद्धिक और सांस्कृतिक खाई को दूर नहीं कर सकेंगे। यह भी निश्चित है कि इसी भाषाओं का माध्यम ही अधिक से अधिक लोगों में मौलिक विचारधारा उत्पन्न कर सकता है।[1] लेकिन इसका यह आशय कदापि नहीं था कि गांधीजी दूसरी भाषाओं और संस्कृतियों के अनुशीलन को वर्जित करना चाहते थे। वह तो इस सिद्धान्त के उपासक थे कि, मैं यह नहीं चाहता कि मेरे घर के चारों ओर दीवारें खड़ी हों और मेरी खिड़कियां बन्द हों। मैं चाहता हूँ कि सब देशों की संस्कृतियां मेरे घर के आस पास यथासम्भव स्वतन्त्रतापूर्वक बहें परन्तु उनमें से कोई भी मेरे पैरों को उखाड़ दे यह मैं अस्वीकार करता हूँ।[2] गांधीजी कहा करते थे कि उच्च कोटि के विद्वान् पुरुषों को अंग्रेजी भाषा का ही क्या अन्यान्य समृद्ध विदेशी भाषाओं का भी अध्ययन कर उनकी चुनी हुई पुस्तकों का देशी भाषाओं में अनुवाद प्रस्तुत करना चाहिए।

हमारे वर्तमान शिक्षा संगठन में एक भारी त्रुटि यह है कि इसमें छात्रों को नैतिक शिक्षा देने की कोई समुचित व्यवस्था नहीं की गई है। यह बात किसी से छिपी नहीं है कि आज के युग में राजनीतिक और सामाजिक जीवन के प्रासाद को नैतिक आधार पर खड़ा करना अतीव आवश्यक है। गांधीजी इस त्रुटि को दूर करने के लिए विद्यालयों में धार्मिक शिक्षा के पक्षपाती थे। धार्मिक शिक्षा से उनका यह अभिप्राय कदापि नहीं था कि बच्चों को धर्म विशेष की रूढ़ियों का ज्ञान कराया जाए। धार्मिक शिक्षा से उनका मन्तव्य यही था कि छात्रों को सत्य अहिंसा अपरिग्रह और ब्रह्मचर्य आदि उन सार्वभौम नैतिक सिद्धान्तों का ज्ञान कराया जाए जो सब धर्मों के मूल में समान रूप से विद्यमान हैं।

मद्य निषेध—महात्मा गांधी शराब, अफीम, गांजा आदि मादक द्रव्यों के घोर विरोधी थे। उनकी इच्छा थी कि लोग शराब पीना छोड़ दें क्योंकि मद्यपान विषपान से भी अधिक घातक है। विष तो शरीर को हत्या करता है पर मद्य आत्मा को मार डालता है और मनुष्य को पशु बना देता है। गांधीजी मद्यपान को दुर्गुण की अपेक्षा बीमारी अधिक मानते थे। उनका कहना था मैं ऐसे बहुत से व्यक्तियों को जानता हूं। जो यदि शराब को छोड़ सकते तो सहर्ष छोड़ सकते। मैं कुछ ऐसे व्यक्तियों को जानता हूँ जिन्होंने कहा था कि यदि हमसे मद्यपान का लालच दूर कर दिया जाए तो हम मद्यपान को अवश्य छोड़ देंगे। मद्यपान का लालच उनसे दूर किया गया फिर भी वे छुप छिपकर मद्यपान करते हैं रोगी व्यक्तियों को स्वयं अपने ही विरुद्ध उपचार की आवश्यकता है।[3] गांधीजी का सरकार के लिए परामर्श था कि वह ऐसे विश्रान्ति गृह खोले जहां थके मांदे मजदूरों को विश्राम मिले और उनके लायक खेल खेलने का

१ 'यंग इण्डिया' २५ ४ २० पृ० ४६५।
२ 'यंग इण्डिया' १ ६ २१, पृ० १७०।
३ "यंग इण्डिया ६-७-२१", पृ० २१०।

अच्छा प्रबन्ध हो। इस योजना का आचरण लोगों को स्वत मद्यनिषेध की ओर प्रवृत्त करेगा। गांधीजी का विश्वास था कि मद्यनिषेध से जनता का शारीरिक, मानसिक और नैतिक सब प्रकार का कल्याण होगा। गांधीजी द्वारा प्रवर्तित असहयोग और सविनय अवज्ञा आन्दोलनों में शराब की दूकानों पर धरना देना एक जरूरी कार्यक्रम रहता था। १९ ७ में जब भारत के ग्यारह प्रान्तों में कांग्रेसी मन्त्रिमण्डलों की स्थापना हुई तो उन्होंने गांधीजी के इंगित पर आर्थिक हानि को सहते हुए भी कई स्थानों पर मद्यनिषेध की योजना को कार्यान्वित किया। स्वतन्त्रता प्राप्ति के पश्चात् राज्यों की कांग्रेस सरकारें मद्यनिषेध के कार्यक्रम को यथासम्भव पूरा करने का प्रयास कर रही हैं।

## १५१ गांधीजी की आर्थिक विचारधारा

एक विशिष्ट स्कूल'—जिस अर्थ में हम एडम स्मिथ और मार्शल को अर्थशास्त्री कहते हैं महात्मा गांधी उस अर्थ में अर्थशास्त्री नहीं थे फिर भी उनके समीप अपने निर्धन देशवासियों की सहायता करने के लिए एक व्यावहारिक आर्थिक कार्यक्रम था। यद्यपि महात्मा गांधी ने अर्थशास्त्र पर कोई स्वतन्त्र पोथी नहीं लिखी है पर जब हम उनकी प्रकीर्ण रचनाओं का अनुशीलन करते हैं हमारे सम्मुख उनकी आर्थिक विचारधारा का एक सजीव चित्र उपस्थित हो जाता है। महात्मा गांधी ने शास्त्रीय दृष्टि से अर्थशास्त्री न होते हुए भी भारतीय अर्थतन्त्र पर व्यापक प्रभाव डाला है और धीरे धीरे हम देखते हैं कि सेवाग्राम की विनीत वेदी से अर्थशास्त्र का एक ऐसा विशिष्ट स्कूल पनपता जा रहा है जो गांधीजी के आर्थिक विचारों को क्रमबद्ध करने और एक वैज्ञानिक आधार देने में प्रयत्नरत है।"[1] यह ठीक है कि गांधीवादी अर्थशास्त्र अभी शैशवावस्था में ही है और समय समय पर उसकी अग्नि परीक्षा भी होती रही है। इतने पर भी भारत के आर्थिक जीवन में उसका जो महत्वपूर्ण स्थान बन गया है उसे प्रचलित नपे तुले आर्थिक सिद्धान्तों की शब्दावली द्वारा नहीं नापा जा सकता क्योंकि वह इन प्रचलित नपे तुले आर्थिक सिद्धान्तों की मूलस्थ धारणाओं को खुली चुनौती देता है।

अर्थशास्त्र और नैतिकता—महात्मा गांधी की अर्थशास्त्र सम्बन्धी भावना पश्चिम के क्लासिकल कहे जाने वाले अर्थशास्त्रियों से बिलकुल अलग थी। वह अर्थशास्त्र को न तो मार्शल की भांति जीवन के सामान्य व्यवहार में मानव जाति का अध्ययन मानते थे और न प्रो कैनन की तरह उन साधारण कारणों की जिन पर मानव प्राणियों का भौतिक कल्याण निर्भर है व्याख्या ही स्वीकार करते थे। महात्मा गांधी की दृष्टि में तो अर्थशास्त्र जीवन के अन्यान्य सामाजिक राजनीतिक और धार्मिक आदि पहलुओं से संयुक्त था। उनकी आर्थिक विचारधारा का मूलाधार उनकी नैतिक सम्बन्धी भावना है। वह अर्थशास्त्र और नैतिकता के बीच कोई विभाजन रेखा नहीं

[1] डॉ० एन० जी० पी० श्रीवास्तव— थाट्स आन गांधियन कान्सेप्ट ऑफ इकनोमिक्स (अमृत बाजार ११-५-५३)।

सोचते थे। उनका विचार था कि वह अर्थशास्त्र जिससे किसी व्यक्ति या राष्ट्र की नैतिकता को धक्का पहुँचता है अतः सर्वथा त्याज्य है। अर्थशास्त्र और नैतिकता के प्रगाढ़ सम्बन्धों का विवेचन करते हुए उन्होंने लिखा था 'वह अर्थशास्त्र जो नैतिक मूल्यों की उपेक्षा और अवहेलना करता है झूठा है।'[1] "उनके मत से सच्चा अर्थशास्त्र नैतिक मापदण्डों के कभी विरुद्ध नहीं होता ठीक उसी प्रकार जैसे कि समस्त सच्चे नीतिशास्त्र का श्रेष्ठ अर्थशास्त्र होना भी आवश्यक है। वह अर्थशास्त्र जो कुबेर की उपासना सिखाता है और दुर्बल के मूल्य पर सबल को धन बटोरने में समर्थ करता है एक झूठा और हीन विज्ञान है। सच्चा अर्थशास्त्र तो सामाजिक न्याय का प्रतिपादन करता है दुर्बलतम व्यक्ति के सहित सबका समान रूप से भला चाहता है और ऊँचे जीवन के लिए अपरिहार्य है।"[2]

**आर्थिक समता**—यद्यपि महात्मा गांधी अपने लिए निर्धनता को ही श्रेयस्कर मानते थे पर उनकी यह हार्दिक इच्छा रहती थी कि जन साधारण का दारिद्र्य मिटे। वह इसके लिए कठिन श्रम भी करते थे। आज समाज में धन का जो विषम विभाजन है महात्मा गांधी उसे एक गहरी सामाजिक बुराई के रूप में देखते थे। उनके अनुसार किसी स्वस्थ समाज के अन्दर चन्द व्यक्तियों में धन का केन्द्रित हो जाना और लाखों का बेकार होना एक महान सामाजिक अपराध या रोग है जिसका इलाज अवश्य होना चाहिए।[3] महात्मा गांधी आर्थिक समानता को अहिंसक स्वतन्त्रता की कुंजी भी मानते थे। उन्होंने लिखा था 'आर्थिक समानता के प्रयत्न के माने पूँजी और श्रम के शाश्वत विरोध का परिहार करना है। उसके माने ये हैं कि एक तरफ से जिन मुट्ठी भर मालदारों के हाथ में राष्ट्र की सम्पत्ति का अधिकांश एकत्रित हो गया है वे नीचे को उतरें और जो करोड़ों नंगे और भूखे हैं उनकी भूमिका ऊंची उठे। जब तक मालदार और भूखी जनता के बीच यह चौड़ी खाई मौजूद है तब तक अहिंसक राज्य पद्धति सर्वथा असम्भव है। अगर धन का और सम्पत्ति से होने वाली सत्ता का खुशी से त्याग न किया जायगा और सार्वजनिक हित के लिए उसका संविभाग नहीं किया जायगा तो हिंसक क्रान्ति और रक्तपात अवश्यम्भावी है।'[4] महात्मा गांधी ने भारत के भावी आर्थिक संगठन का चित्र आलेखन करते हुए कहा था कि 'उसमें कोई भी खाने की किसी बात की कमी नहीं रहेगी।' उनका विचार था कि यदि उत्पादन के साधनों और जीवन की प्रारम्भिक आवश्यकताओं पर जनता का नियन्त्रण हो जाए तो ये पदार्थ सबको प्राप्त किए जा सकते हैं। वह कहा करते थे, 'ये वस्तुएँ सबको उसी प्रकार प्राप्त होनी चाहिए जिस प्रकार ईश्वर की वायु और पानी

१ यंग इण्डिया— २६ सितम्बर १९२८ पृ० ४२१।
२ हरिजन—९ अक्टूबर १९३७ पृ० २९२।
३ हरिजन सेवक—८ जून १९४० पृ० १३८।
४ गांधीजी— कान्स्ट्रक्टिव प्रोग्राम इट्स मीनिंग एण्ड प्लेस' पृ० १८।
५ यंग इण्डिया १५ नवम्बर १९२८, पृ० ३८१।

सबको प्राप्य हैं अथवा होने चाहिएँ। उन्हें दूसरों के शोषण का साधन बना लेना उचित नहीं है।"[1] महात्मा गान्धी के मत से उत्पादन के साधनों और जीवन की प्रारम्भिक आवश्यकताओं पर किसी देश जाति या जनसमूह का एकाधिकार सर्वथा अन्यायपूर्ण है।

**गांवों की ओर चलो**—भारत जैसे महादेश के लिये जिसकी ९०% जनसंख्या गांवों में बसती है गांवों की उपेक्षा की दृष्टि से देखना आत्मघात के समान ही है। प्राचीन काल में भारतीय गांव जीवन की प्रारम्भिक आवश्यकताओं में स्वाश्रयी होते थे पंचायती प्रथा के द्वारा अपना शासन आप करते थे और देश के आर्थिक व सांस्कृतिक जीवन के मेरुदण्ड बने हुए थे। महात्मा गांधी का ब्रिटिश शासन पर एक गंभीर आक्षेप यह था कि उसने भारत के सात लाख गांवों को मरणासन्न स्थिति में पहुंचा दिया है। उन्होंने देशवासियों को है अपना हिन्दुस्तान कहां वह बसा हमारे गांव में पाठ बार बार पढ़ाया। उनका सन्देश था कि देश के सांस्कृतिक सामाजिक आर्थिक और राजनीतिक जीवन पर घरबार से वियुक्त एक जगह पड़े रहने वाले मजदूर वर्ग का नहीं अथ पिपासु महाजन या व्यापारी समाज का नहीं प्रत्युत सरल स्वभाव ग्रामीण जनता का प्रभुत्व होना चाहिये। इसी उद्देश्य को सामने रखकर उन्होंने गांवों की ओर चलो का नारा उठाया था। भारत के गांव अशिक्षा-तम अंध-परम्परा और संकीर्ण दृष्टिकोण जैसी असंख्य व्याधियों से पीड़ित हैं। गांधीजी ने लोगों को बताया कि वे सम्वेदनामय हृदय लेकर गांवों में जायें वहां के निवासियों के सुख-दुख में एकरस होकर घुलें मिलें उनकी समस्याओं को सहानुभूति से समझें और उनके समाधान में प्रवृत्त हों। गांधी जी का यह विश्वास था कि यदि गांव नष्ट हो गए तो भारत नष्ट हो जाएगा भारत के अस्तित्व के लिये ग्रामों का उत्थान अतीव आवश्यक है। वह कहा करते थे अब तक हमें जीवित रखने के लिए सहस्रों गांव मृत्यु को प्राप्त हो चुके हैं। अब हम उनको जीवित रखने के लिए मृत्यु को प्राप्त होना चाहिए।[2] उनकी ग्राम-स्वराज्य की मान्यता एसे पूर्ण गणराज्य की मान्यता थी जो अपनी बड़ी-बड़ी आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए अपने पड़ोसियों से स्वतन्त्र हो लेकिन ऐसी बहुत सी वस्तुओं में जिनमें अन्यो न्याश्रित होना आवश्यक है अन्यो न्याश्रित भी हो।

**मशीनों का विरोध**—मशीनें जो आधुनिक सभ्यता की केन्द्रबिन्दु हैं गांधीजी की दृष्टि में महापाप हैं क्योंकि वे साप के बिल है जिनके भीतर एक नहीं सकड़ों साप होते हैं। एक के पीछे दूसरा निकलता ही आता है। जहां कल-कारखाने होंगे वहां बड़े शहर होंगे ही। जहां शहर होंगे वहां रेल और ट्राम होनी ही चाहिए। बिजली की रोशनी की जरूरत भी वहीं होती है। मार सच्चे वैद्य डाक्टर से पूछें तो

१ यंग इण्डिया, १५ नवम्बर १९२८ पृ ३८१।
२ यंग इण्डिया १७ अप्रैल' २४ पृ १३०।

वे आपको बताएंगे कि जहाँ रेल ट्रामें आदि बढ़ी हैं लोगों की तन्दुरुस्ती बिगड़ गई है।'[1]

भारत की आर्थिक अधोगति में कल कारखानों की मार का बहुत बड़ा हाथ रहा है। मांचेस्टर की मार ने भारत को जो हानि पहुँचाई है उसकी कोई हद नहीं। भारत के हस्तकला कौशल जो प्राय समाप्त हो गए यह मांचेस्टर की ही कृपा है। गांधीजी के अनुसार भारत में मिलें खड़ी करने से यह अधिक अच्छा होगा कि हम मैंचेस्टर को पैसा दें और उसका रद्दी सद्दी माल इस्तेमाल करें क्योंकि उसका कपड़ा काम में लाने से तो हमारा केवल पैसा ही जाएगा बल्कि हिन्दुस्तान में मांचेस्टर बनाने से हमारा पैसा तो हिन्दुस्तान में रहेगा पर वह हमारा खून लेगा क्योंकि वह हमारे चरित्र का नाश करेगा यह मानना नासमझी ही होगा कि अमेरिका के राकफेलर से हिन्दुस्तान का राकफेलर अच्छा होगा।[2]

मशीनों के ऊपर गांधीजी का मुख्य आक्षेप यह है कि वे श्रम की इतना बचत कर डालती हैं कि हजारों को भूखों मरना पड़ता है और उन्हें तन ढकने तक को कुछ नहीं मिलता।'[3] समय और परिश्रम का बचाव गांधीजी भी चाहते थे लेकिन वह मुट्ठी भर आदमियों के लिये नहीं बल्कि सारी मानव-जाति के लिए आज यन्त्रों के कारण लाखों की पीठ पर मुट्ठी भर आदमी सवार हो बैठे हैं और उन्हें सता रहे हैं क्योंकि इन यन्त्रों को चलाने के मूल में लोभ है धनतृष्णा है जन कल्याण की भावना नहीं है।'[4]

लेकिन गांधीजी यन्त्रमात्र के विरोधी नहीं थे क्योंकि मैं जानता हूँ मेरा शरीर ही एक बड़ा नाजुक यन्त्र है। मेरा विरोध यन्त्रों के सम्बन्ध में फैले दीवानेपन के साथ है यन्त्रों के साथ नहीं।[5] गांधीजी सिंगर की मशीन जैसी उपयोगी मशीनों का कोई विरोध नहीं करते थे। उनका कहना था कि हमें उन घरेलू मशीनों में जिनका प्रयोग लाखों स्त्री पुरुष कर सकें हर प्रकार के सुधार का स्वागत करना चाहिए।

कुटीर-उद्योगों का जीर्णोद्धार—गांधीजी की आर्थिक विचारधारा में कुटीर उद्योगों के जीर्णोद्धार को बहुत आवश्यक स्थान प्राप्त है। उनके अनुसार अहिंसा और केन्द्रित उद्योगों का एक साथ निर्वाह नहीं हो सकता। विशाल यन्त्रवाद प्रकृति और मनुष्य दोनों का शोषण करता है। फलत गांधीजी भारत के औद्योगीकरण के

---

१ गांधी जी— हिन्द स्वराज्य' (हिन्दी) सस्ता साहित्य मण्डल (७) पृ १०९ ११०।

२ गांधी जी, हिन्द स्वराज्य पृ १०७।

३ हिन्दी नवजीवन २ नवम्बर, २४ पृ ९०।

४ 'हिन्दी नवजीवन २ नवम्बर २४' पृ० ९०।

५ हिन्दी नवजीवन २ नवम्बर २४ पृ० ९०।

विरोधी थे। इस सम्बन्ध में उन्होंने यह स्पष्ट लिखा था जब भारत का औद्योगीकरण हो जाता है और वह दूसरे राष्ट्रों का शोषण प्रारम्भ कर देता है जैसा कि उसके औद्योगीकरण पर अवश्यम्भावी ही है तब वह दूसरे राष्ट्रों के लिए एक अभिशाप संसार के लिए एक खतरा बन जाएगा। क्या आप स्थिति की यह दुर्घटना नहीं देखते हैं कि हम अपने तीस लाख बेकार लोगों के लिए काम पा सकते हैं लेकिन इंगलैंड अपने तीन लाख बेकार लोगों के लिए काम नहीं पा सकता और एक ऐसी समस्या से घिरा हुआ है कि जिसके सम्बन्ध में वहाँ के बड़े बड़े बौद्धिक विचारकों की बुद्धि हैरान है यदि औद्योगीकरण का भविष्य पश्चिम के लिए अन्धकारमय है तो क्या वह भारत के लिए और अधिक अन्धकारमय नहीं होगा।[१]

गांधीजी भारत में खादी और चरखे के प्रचार को अत्यधिक महत्व देते थे। वे खादी को मुक्तिदाता और चरखे को स्वराज्य का सबसे बड़ा हथियार कहा करते थे। चरखा उनके अहिंसक समाज की बुनियादी ईंट था। गांधीजी की दृष्टि में चरखा उनके रचनात्मक कार्यक्रम के ब्रह्माण्ड में सूर्य के सदृश था। उन्होंने बताया कि जिस प्रकार भारत के किसान अपने पेट के लिए अनाज पैदा करके स्वाश्रयी बने हुए हैं उसी तरह वे अपने खेतों में पैदा की हुई कपास को अवकाश में कातकर कपड़ा तैयार कर सकते हैं और विदेशों में जाने वाले करोड़ों रुपयों को बचा सकते हैं। मनुष्य की दो ही बड़ी आवश्यकताएं हैं रोटी और कपड़ा। जब ये उसे स्वतः प्राप्त हो जाएगी उसे दूसरों के मुंह की ओर न ताकना पड़ेगा वह स्वावलम्बी और स्वाश्रयी बन जाएगा। खादी के सम्बन्ध में उन्होंने स्पष्ट घोषणा की थी 'स्वराज्य के समान खादी भी राष्ट्रीय जीवन के लिए श्वास जितनी ही आवश्यक है। जिस तरह हम स्वराज को नहीं छोड़ सकते उसी तरह खादी को भी नहीं छोड़ सकते। खादी छोड़ देने के माने होंगे भारत की जनता को बेच देना भारत की आत्मा को बेच देना।[२] महात्मा गांधी ने खादी और चरखे के प्रचार के लिए चरखा संघ की स्थापना की थी। चरखा संघ की शाखाओं प्रशाखाओं ने सारे भारत में फैलकर लाखों लोगों को खादी चरखे का भक्त बनाया।

**श्रम और पूंजी**—महात्मा गांधी साम्यवादी विचारकों द्वारा प्रतिपादित वर्ग-संघर्ष के सिद्धान्त में विश्वास न रखकर वर्ग सहयोग और वर्ग सामंजस्य के सिद्धान्त में विश्वास रखते थे। उन्हें श्रमिकों द्वारा पूंजीपतियों का उन्मूलन इष्ट नहीं था क्योंकि उनकी धारणा थी कि पूंजीपतियों का भी चाहे वे कितनी ही शोषक वृत्ति के क्यों न हों हृदय परिवर्तन हो सकता है। गांधीजी के मत में यदि पूंजीपति श्रमिकों के प्रति पितृात्मक भाव अपना लें और उन्हें अपने धनोपभोग में सहभागी बना लें तो वे भी समाज के प्रति अपूर्व उपयोगी सिद्ध हो सकते हैं। अपने एक

---

१　यंग इंडिया १२ नवम्बर २४, पृ० ३८६।

२　हिंदी नवजीवन—१६ जनवरी २९ पृ० १७३।

वक्तव्य में उन्होंने कहा था श्रमिकों को पदावार के साधनों का सेवक होने के स्थान पर जैसा कि वे आजकल हैं स्वामी होना चाहिए। पूंजी को श्रम का दास होना चाहिए स्वामी नहीं।[1] गांधीजी की श्रमिकों और पूंजीपतियों दोनों के लिए यह सलाह उचित ही थी कि उन्हें एक ओर तो एक दूसरे का तथा दूसरी ओर उपभोक्ताओं का ट्रस्टी बन जाना चाहिए। यदि वे ऐसा कर सकें तो उनके आपसी विवाद नाममात्र को ही रह जाएँगे।

महात्मा गांधी का विचार था कि श्रमिकों को उद्योगों के प्रबन्ध और नियमन में भाग लेने का उचित अवकाश अच्छा वेतन पाने का अधिकार मिलना चाहिए। वर्तमान काल में श्रमिकों की जो दयनीय स्थिति है उससे उन्हें अपार क्षोभ होता और उनका यह बार बार कहना था कि श्रमिकों के नैतिक और बौद्धिक विकास के लिए भगीरथ कोशिश करने की प्रचण्ड आवश्यकता है। यदि पूंजीपति श्रमिकों की न्यायपूर्ण मांगों को पूरा करने के लिए किसी भी प्रकार तैयार न हों तो गांधीजी के अनुसार श्रमिकों को अहिंसक हड़ताल करने का पूरा अधिकार है।

---

१ डा० धवन— 'पोलिटिकल फिलासफी ऑफ महात्मा गांधी' पृ २१६।

विश्वबन्धुत्व की भावना से बड़े प्रभावित थे। स्वामी विवेकानन्द व अरविन्द घोष द्वारा प्रतिपादित धार्मिक राष्ट्रवाद के प्रति उनके हृदय में कोई सहानुभूति नहीं थी। राष्ट्रवाद को वे एक भावात्मक वस्तु समझते थे। उनके लिए राष्ट्रवाद स्वयं में एक चमत्कार पूर्ण विचार था उन्होंने लिखा था राष्ट्रवाद वास्तव में गत प्रगतिशील प्रयासों एवं अनुभवों की एक सामूहिक स्मृति है तथा राष्ट्रवाद की भावनायें पहले के युगों की तुलना में आज अधिक शक्तिशाली हैं। जब कभी भी किसी देश पर संकट उपस्थित हुआ है राष्ट्रवाद ने अपना प्रभुत्व स्थापित किया है।

पंडित जी भारत की मौलिकता तथा उसकी मौलिक एकता के प्रति जागरूक थे। उनका यह विश्वास था कि भारत में विभिन्नतायों के होते हुए भी सम्पूर्ण भारतीय इतिहास में हमेशा एकता रहा है। यद्यपि वे नास्तिक थे फिर भी उनमें 'भारतमाता' जैसे ग्रन्थ तथा भारतीय आदर्शों के प्रति उनका गहरा लगाव था। राष्ट्रवाद के सम्बन्ध में उन्होंने अपनी पुस्तक 'भारत की खोज' ( Discovery of India ) में लिखा—"राष्ट्रवाद वस्तुतः में पिछली उन्नति प्रयासों तथा अनुभवों की एक सामूहिक स्मृति है। आधुनिक युग की उल्लेखनीय प्रगति यह रही है कि उसने भूतकाल और राष्ट्र की खोज की है।"

पं० नेहरू ने राष्ट्रीय आत्म निर्णय (National Self-determination) के सिद्धान्त पर बहुत जोर दिया। उन्होंने साम्राज्यवाद का जमकर विरोध किया। स्वाधीनता का प्रश्न उनके मन में केवल भारत का ही नहीं बल्कि ब्रिटिश राज्य के अधीन सभी राष्ट्रों का है। राष्ट्रवाद का समर्थन करते हुए भी वे इसे मनियन्त्रित मित्र और स्थिर हातmत करता की सत्ता देने थे। राष्ट्रवाद अन्तर्राष्ट्रीय घटनाओं के प्रति हमारा ध्यान भूल रहा है। पं० नेहरू ने बताया कि राष्ट्रीयता स्वतन्त्रता के लिए संघर्ष में लगे देश में एक स्वस्थ शक्ति होती है। देश के स्वतन्त्र हो जाने के बाद वही राष्ट्रीयता अवश्य ही नहीं बल्कि प्रति क्रियावादी एवं संकीर्ण भी बन सकती है। राष्ट्रवाद के नाम पर धर्म जाति एवं संस्कृति का जो सहारा लिया जाता है वह देश की उन्नति में घातक है। पं० नेहरू की दृष्टि में हिन्दू राष्ट्रवाद व मुस्लिम राष्ट्रवाद जैसी कोई वस्तु नहीं थी। वे भारतीय राष्ट्रवाद को स्वीकार करते थे। उन्होंने एक बार कहा था कि यदि राष्ट्रीयता धर्म पर आधारित है तो भारत में दो नहीं अनेक राष्ट्र हैं। इस प्रकार पंडितजी राजनीति अथवा राष्ट्र को धर्म से सम्बन्धित नहीं करना चाहते थे।

## मानवतावाद

पंडित नेहरू मानवतावाद के भी समर्थक थे। जनता के दुःख और पीड़ा से वे द्रवित हो जाते थे। भारत में हुए साम्प्रदायिक दंगों से उनका हृदय द्रवीभूत हो जाता था। १९३८ में जब स्पेन गृहयुद्ध की लपटों में झुलस रहा था तब वे प्राणों की बाजी लगाकर भी प्रभावित हिस्सों में घूमे। बारसिलोना में तो वे बम

भी देश की विदेश नीति पर किसी व्यक्ति का इतना प्रभाव नहीं पड़ा होगा जितना कि पं० नेहरू का। यदि भारत की विदेश नीति को नेहरू की नीति ही कह दिया जाय तो भी कोई अतिशयोक्ति नहीं होगी। आज तक भी उन रेखाचित्रों में कम कम नहीं हुआ बल्कि वह निखरती जा रही है। एक तरह से उसकी अग्नि परीक्षा होती रहती है। भारतीय विदेश नीति की स्पष्ट अभिव्यक्ति उनके ही समय-समय पर दिये गये व्याख्यानों से हुई है। संसद या दल की बैठकों में या विदेश में कहीं न कहीं उनके मधुर वचनों द्वारा सदा ही बार-बार विशिष्ट गति के साथ भारतीय विदेश नीति सम्बन्धी विचारों की पुनरावृत्ति होती रही है। नेहरू के विलक्षण नेतृत्व के कारण ही भारत की विदेश नीति का जो विषय पेचीदा था सरल विषय बन गया है। इण्डोनेशिया की आज़ादी का जनक वहाँ की जनता सुकार्णो के बाद नेहरू को ही मानती है। आज़ादी के बाद एक बार कांग्रेस अधिवेशन में इण्डोनेशिया के सम्बन्ध में चर्चा चल रही थी तब गृह मन्त्री सरदार वल्लभ भाई पटेल ने कहा था "इण्डोनेशिया विश्व के नक्शे में कहाँ स्थित है और इस सम्बन्ध में जो रहस्य बना है मैं कुछ नहीं जानता। यह पं० नेहरू के क्षेत्र का विषय है और वे ही इसके बारे में सही स्थिति प्रकट कर सकते हैं।

७ सितम्बर १९४६ को अन्तरिम सरकार के प्रधानमन्त्री की हैसियत से राष्ट्र के नाम सन्देश प्रसारित करते हुए पं० नेहरू ने कहा था "हम यथा सम्भव शक्ति द्वारा पोषित गुटों से अलग रहने का प्रयत्न करेंगे। क्योंकि शक्ति गुटों के कारण दो विश्व युद्ध हो चुके हैं और वे पुनः एक भयंकर विनाश की ओर अग्रसर कर सकते हैं। हमारा विश्वास है कि शांति और स्वतन्त्रता अविभाज्य है। पराधीन देशों और उपनिवेशों की स्वतन्त्रता में हमें दिलचस्पी है। हम जातिवाद की नाज़ीवादी विचार धाराओं के विरोधी हैं। आज की दुनिया प्रतिद्वन्द्विता घृणा और आन्तरिक संघर्षों के बावजूद भी अधिक सहयोग और विश्व निर्माण की ओर बढ़ रही है। विश्व में एकता स्थापित हो इसके लिए स्वतन्त्र भारत प्रयास करेगा। ऐसे जगत के लिए स्वतन्त्र लोगों का स्वतन्त्र सहयोग होगा। इस कारण कोई एक वर्ग दूसरे वर्ग का शोषण नहीं कर सकेगा। नेहरू की विदेश नीति क्षणिक विचारधारा का परिणाम न था। वह दुनिया की परिस्थितियों पर यथार्थवादी दृष्टि से एक लम्बे समय के अनुभवों व विचारों का परिणाम थी। उस नीति में एक अच्छी नीति के सभी गुण विद्यमान रहे हैं। इसमें आदर्शवाद और यथार्थवाद का समन्वय है। इस नीति का नाम या तटस्थता या निर्गुट विदेश नीति ( Positive neutrality or Non alignment)। यदि हम भारत की विदेश नीति की व्याख्या करें तो संक्षिप्त शब्दों में इसका यह अर्थ है कि भारत किसी भी गुट का सदस्य नहीं होगा उसकी एक स्वतन्त्र नीति होगी। भारत विश्व के प्रपंचों में सही चीज़ का समर्थन करते हुये शीत-युद्ध से पृथक रहने का प्रयत्न करेगा और प्रत्येक विषय पर अपना निर्णय विषय की योग्यता के

अनुसार देगा। इस नीति का अर्थ यह नहीं है कि भारत अवसरवादिता का समर्थन करेगा या विश्व के झगड़ों में निष्क्रिय बना रहेगा। भारत की विदेश नीति को तटस्थता की आधार शिला पर टिकी हुई मानें तो कुछ अर्थों में पं० नेहरू के अनुसार यह अर्थ हमारी नीति के लिए गलत सिद्ध होता है। क्योंकि तटस्थता का अर्थ किसी भी मामले में भाग न लेना और न ही अपनी राय व्यक्त करना है। तटस्थता की नीति को पं० नेहरू ने असंलग्नता की नीति कह कर उसका स्पष्टीकरण किया है। भारत जैसे देश जिसमें पश्चिमी बेकारी घन उत्पादन आदि समस्यायें विद्यमान हैं इन परिस्थितियों में नेहरू प्रदत्त विदेश नीति ही ज्यादा सफलता प्राप्त कर सकती है। साथ ही इस नीति में भारतीय संस्कृति के गुण भी सम्मिलित हैं। वाह्य दृष्टि से इसका अवलोकन करें तो यह नीति सर्वोत्तम दृष्टिगत होती है।

आज विश्व को राजनीतिक और आर्थिक दृष्टि से नियन्त्रण करने का रूस और अमरीका दोनों ही प्रयास कर रहे हैं। दोनों ही राष्ट्र अत्यन्त प्रभावशाली हैं। विश्व दो गुटों में बटा हुआ है जिसमें एक का नेतृत्व अमरीका के हाथ में है तो दूसरे का रूस के। दोनों की शान्ति में विश्व शान्ति और दोनों के विरोध में विध्वंस निहित है। ऐसी परिस्थितियों में किसी गुट से मिलने का अर्थ विनाश की सम्भावनाओं को बढ़ाना व राष्ट्र की उन्नति का विनाश करने में सहायता ही होता है। वस्तुतः आवश्यकता इस बात की है कि दोनों महाशक्तियों के बीच में सन्तुलन कायम रखा जाय। भारत जैसे स्वतन्त्र और तटस्थ राष्ट्र ने असंलग्न राष्ट्रों का नेतृत्व रखते हुए इस दिशा में प्रयत्न किये हैं। इस नीति के पीछे मानवता का प्रश्न भी छिपा हुआ है। भारत की प्रति-ज्ञा यह थी कि इन गुटों के बीच व्याप्त भयंकरता व विनाश के बादलों को दूर करने के लिए अपने नैतिक प्रभाव का उपयोग करें। नेहरू ने इस दिशा में महत्वपूर्ण कदम उठाया और उनके प्रभाव व सद्भावना की वजह से ही कई अफ्रीका व एशिया के स्वतन्त्र देशों ने उनकी नीति का अनुसरण किया है। यहाँ तक कि प्रायः सभी स्वतन्त्र राष्ट्र भी तटस्थता की नीति को स्वीकार करके एक तीसरे गुट का निर्माण करने में संलग्न हैं। यह सब नेहरू के ही परिश्रम का परिणाम है कि आज त्रिगुट नीति का पालन करने वाले राष्ट्रों की आवाज इतनी शक्तिशाली बन गई है कि कोई भी महाशक्ति उसकी अवहेलना नहीं कर सकती। इस नीति के समर्थन ने यह भी स्पष्ट कर दिया है कि तटस्थ नीति का उद्देश्य अन्याय व अत्याचार के प्रति समर्थन नहीं है। भारत ने स्वेज नहर सम्बन्धी नीति का उतना ही विरोध किया जितना कि रूस और हंगरी का।

स्वतन्त्रता मिलने के उपरान्त भारत के सम्मुख सबसे बड़ा प्रश्न भारतीयों के जीवन-स्तर को सुधारना था। इसके लिये आर्थिक नीति के लिए विदेशी व आर्थिक सहायता की आवश्यकता थी। यह सब विदित है कि इसे तटस्थता की नीति के कारण ही दोनों बड़े राष्ट्रों से आर्थिक व तकनीकी सहायता मिलती रही है। पं० नेहरू

के प्रयत्नो से प्राप्त विदेशों की सहायता पर आधारित कई कारखानों व उद्योगों का निर्माण सम्भव हो सका है। आज एशिया और अफ्रीका के बहुसंख्यक राष्ट्र हमारी नीति के समर्थक हैं। १६५५ में एशियाई राष्ट्रों के बाण्डुग सम्मेलन में भारत का सफल नेतृत्व रहा। नेहरू ने अपनी विदेश नीति की आधार शिला पचशील के सिद्धान्त को उस सम्मेलन मे रखा जिसे सम्मेलन में भाग लेने वाले सभी राष्ट्रों ने स्वीकार किया। भारत सदैव दक्षिणी अफ्रीका मे व्याप्त रग भेद की नीति का विरोध करता रहा है तथा नि शस्त्रीकरण के लिए कई योजनाओं का प्रारूप भी प्रस्तुत करता रहा है। भारत की विदेश नीति दूरदर्शिता की नीति थी जिसके परिणामस्वरूप दोनों शक्तिशाली गुटों से सहायता मिलती रही है। चीन के आक्रमण से विश्व में यह लहर फैल गई थी कि रूस अपने अनुज भाई चीन की सुनकर सहायता करेगा तथा भारत पूँजीवादी गुट की तरफ मिल जायगा किन्तु सब बातें स्वप्न मात्र हो रही। भारत की तटस्थता की नीति के कारण ही आक्रमण के समय रूस ने भारत को २१ मिग (Mig 21) विमान दिये यह एक तरह से भारत की तटस्थता की नीति की ही भारी सफलता है। नेहरू की दूरदर्शिता के कारण ही सकट जल्दी ही टल गया अन्यथा किसी गुट में मिलने से दीर्घकालीन सघर्षों के लिए बाध्य होना पड़ता।

नेहरू की मृत्यु के उपरान्त उनके उत्तराधिकारी लालबहादुर शास्त्री ने यह घोषणा की थी कि वे विदेश नीति के क्षेत्र में नेहरू के पदचिन्हों का ही अनुसरण करते रहेंगे। भारत-पाक युद्ध के दौरान नेहरू की तटस्थता की नीति के कारण ही शास्त्री सफलता पा सके जबकि दूसरी ओर पाकिस्तान को अमरीकी गुट का सदस्य होते हुए भी पराजय का मार्ग ग्रहण करना पड़ा। आज चीन अणुशक्ति सम्पन्न राष्ट्र बन गया है तब भी भारत अपनी पुरानी नीति पर ही अटल है। रूस के ख्रुश्चेव व कोसीगन अमेरिका के आइजन हावर तथा कनेडी सयुक्त राष्ट्र सघ के भूतपूर्व महासचिव डाग हैमरशोल्ड मलाया के टकू दुल रहमान आदि जैसे अन्तर्राष्ट्रीय नेताओं ने हमारी विदेश नीति की प्रशसा की है तथा नेहरू को विश्व का महान् नेता व दूरदर्शी राष्ट्रनायक की उपाधि से विभूषित किया है।

## उपसहार

नेहरू भारत में एक नवयुग के निर्माता थे। यद्यपि कई आलोचकों ने उनके जीवन व विचारों की कड़ी आलोचनायें की हैं और उनके विचारों व सिद्धान्तों में सत्यता तथा वास्तविकताओं की कमी बताई है। कुछ आलोचकों का मत है कि कश्मीर विवाद चीन भारत सघर्ष आदि नेहरू के हस्तगत काम हैं। उनकी नीति में स्वेच्छाचारिता का भय रहा है, फिर भी यह निस्सन्देह रूप से कहा जाता है कि विश्व स्तर पर भारत की विदेश नीति पूर्ण रूप से सफल रही है। आज भी भारत उसी विदेश नीति का ही अनुगामी है। भारत अपने राष्ट्रीय हित की रक्षा के लिए सभी शक्तिपूर्ण तरीकों का सहारा लेता है। जिस समय नेहरू ने इस नीति की नींव डाली थी उस समय उनके कोई समर्थक नहीं थे लेकिन कुछ ही वर्षों में इस नीति की सफलता को देखकर

प. नेहरू को अन्तर्राष्ट्रीय क्षेत्र में भी शान्ति दूत के नाम से गौरवान्वित होने का सौभाग्य प्राप्त है। नेहरू के व्याख्यानों को सुनने के लिए भारतीय जनमानस लालायित रहता था। दोष किस व्यक्ति में नहीं होता जबकि वे तो सारे राष्ट्र की बागडोर सम्भाले हुए थे, इस कारण उनमें कहीं त्रुटियां होना स्वाभाविक ही था। उनमें प्रमुख दोष यही था कि वे अपने निर्णयों को मानव की सहज व सुजीन प्रकृति को सामने रखकर देख पाते थे। वे एक महान राष्ट्रभक्त शान्ति तथा शान्ति के प्रबल समर्थक थे। नेहरू की प्रतिभा में एक ऐसी ज्योति की लौ थी जो कि भयंकर से भयंकर तूफानी हवाओं में भी निरन्तर प्रज्वलित रहती थी। उनको भारत का लिंकन भी मानते हैं वे जनमानस के नेता थे। भारत का जनमानस उस महान शक्ति की सेवाओं को कभी नहीं भूल सकता। अन्तर्राष्ट्रीय जगत् भी उनके शान्ति समर्थन व युद्ध विरोधी विचारों का सदैव आदर करता रहेगा।

## लालबहादुर शास्त्री एवं उनके विचार

हम रहें या न रहें लेकिन यह झण्डा रहना चाहिये और देश रहना चाहिए। और मुझे विश्वास है कि यह झण्डा रहेगा हम और आप रहें या न रहें लेकिन भारत का सिर ऊंचा होगा। भारत दुनिया के देशों में एक बड़ा देश होगा और शायद भारत दुनिया को कुछ दे भी सके।
—लाल बहादुर शास्त्री

प्रखर राष्ट्रीयता के पृष्ठ पोषक शील सम्पन्न मानवता के प्रतीक कर्मठ एवं साहसी लौह पुरुष श्री शास्त्रीजी का जन्म एक साधारण गरीब परिवार में हुआ था। साधारण सम्पूर्णमय शिक्षा उपलब्धि के साथ ही राष्ट्र सेवा एवं मानवता की सेवा आपके आजीवन उद्देश्य थे। मानव-सेवा व देश सेवा की प्रवृत्ति ने आपको मानवता के सबसे बड़े पुजारी के आसन पर आरूढ़ होने में हाथ बटाया। एक अत्यन्त साधारण परिवार से उठकर शास्त्रीजी राष्ट्र की राजनीति में प्रखर बनकर चमक उठे। उनकी दृढ़ निश्चयी कर्मनिष्ठा ने उन्हें ऊपर उठाया तथा भारतीय जनता का आराध्य बना दिया। उनके चरित्र ने यह स्पष्ट कर दिया कि व्यक्ति जन्म से ही नहीं अपितु स्वकीय गुणों से महान बनता है। उन्होंने अपने कर्मठ जीवन के द्वारा यह सिद्ध करके दिखा दिया कि एक निर्धन परिवार में जन्म लेकर भी एक सम्मानजनक अर्पित उच्च स्थान को प्राप्त कर सकता है। शास्त्रीजी केवल त्याग सेवा और सद्गुणों के सहारे ऊंचे उठते जाये और उन्होंने देश को सफल नेतृत्व प्रदान किया। भारतीय संस्कृति में जो भी श्रेष्ठ और अभिजात है शास्त्री जी उसके सच्चे प्रतीक थे। उनके महान चरित्र की विशेषता उनकी सादगी दृढ़संकल्प शक्ति शुद्ध आचरण और अध्यवसाय था। उनमें सन्तुलन बनाये रखने कठिन परिस्थितियों में झगड़े और समझौता कराने की विशेष प्रतिभा थी। वे सत्य अध्ययन प्रिय व सहृदय व्यक्ति रहे। वे विश्व शान्ति के प्रखर पुजारी थे। राष्ट्रीय हित शास्त्रीजी का चरमोत्कर्ष

सादगीमय स्पष्ट साध्य, सत्यव्रती एवं मानव कल्याण के हित चिन्तन के रूप में बिताया। वे मुख्यतः अद्धविकसित एवं निम्न जातियों को ऊपर उठाने में व्रत संकल्प थे। तत्कालीन भ्रष्टाचार एवं अवसरपरस्त वातावरण से उनका मन सन्तप्त रहता था। वे भ्रष्टाचार विरोधी थे। पक्षपात एवं निम्न प्रवृत्तियाँ उनसे कोसों दूर थीं। वे समाज को दृढ़ चरित्र एवं व्रत अनिष्ठ बनाने के पक्षपाती थे।

उनका ईश्वर में विश्वास एवं धर्म के प्रति अटूट श्रद्धा थी। ईश आराधना उनके दैनिक जीवन का महत्वपूर्ण आहार था। सभी धर्मों के प्रति उनके हृदय में सम्मान था। मानव मानव भाई भाई उनका मूलमन्त्र था। वे समाज एवं राष्ट्र सेवा को ही समाज के विकास का प्रमुख आधार मानते थे। उन पर हिन्दू धर्म के कट्टर अनुयायी होने का आरोप पाक विदेश मंत्री भुट्टो जैसे व्यक्ति लगा सकते हैं लेकिन साम्प्रदायिकता की भावना उनसे कोसों दूर थी।

## आर्थिक विकास एवं राष्ट्रोन्नति

शास्त्री जी हृदय से एक सच्चे समाजवादी भी थे और उनका प्रयत्न हमेशा यही रहा कि देश की राजनीतिक आर्थिक सामाजिक सभी नीतियाँ समाजवाद स्थापित करने में सहायक हों। आर्थिक क्षेत्र में वे व्यावहारिकतावादी थे। उनका अपना स्वकीय आर्थिक दृष्टिकोण था जो महात्मा गांधी एवं जवाहरलाल नेहरू के आर्थिक आदर्शों पर आधारित था। योजनाबद्ध तरीके से आर्थिक विकास एवं राष्ट्रोन्नति में उनकी पूरी आस्था थी। जनसाधारण की समृद्धि में उनका विश्वास था। उनके मतानुसार भारत में योजनाओं का उद्देश्य जनता पर से दरिद्रता का बोझ कम करना ही होना चाहिए। वैज्ञानिक उपकरणों में उनकी पूरी आस्था थी।

वे राष्ट्रीयकरण के पक्ष में अधिक नहीं थे। शान्तिवादी व्यक्ति होने के नाते किसी व्यक्ति को अनावश्यक आघात पहुंचाना वे उचित नहीं समझते थे। उनका यह विश्वास था कि निजी उद्यम और सार्वजनिक उद्यम में निरन्तर विकास के लिये देश में काफी गुंजाइश है। वे एक स्पष्ट एवं सन्तुलित आर्थिक व्यवस्था के हिमायती थे। यही कारण था कि राजनीतिक वातावरण का प्रभाव उन्होंने आर्थिक कार्य साधन पर नहीं आने दिया। वे स्वतन्त्र उद्योगपतियों एवं व्यापारियों से निरन्तर कहा करते थे कि उन्हें अपनी सामाजिक एवं नैतिक जिम्मेदारियाँ समझनी चाहिए क्योंकि तभी एक न्यूनतम जीवन-स्तर की प्राप्ति सम्भव है। वे मुनाफे को अधिक प्रश्रय न देकर श्रमिकों को प्रबन्ध की ओर बढ़ाने के पक्षपाती थे। शास्त्री जी गांधीजी के इस दृष्टिकोण से सहमत थे कि भारत में ग्रामीण एवं लघु उद्योगों की स्थापना पर बल दिया जाना चाहिये परन्तु बड़े उद्योगों की स्थापना एवं उन्नति को भी वे उतना ही आवश्यक समझते थे। वे देश के आर्थिक विकास के लिये हर सम्भव प्रयत्न के लिये कटिबद्ध थे। वे बचत के बड़े पक्षपाती थे। आर्थिक आत्मनिर्भरता उनका प्रमुख लक्ष्य था।

## कृषि एवं ग्राम्य विकास

खाद्य समस्या भारत की प्रमुख समस्या रही है। शास्त्री जी हर सम्भव प्रयत्न से इसका हल ढूंढना चाहते थे। वे निजी जीवन में सन्तुलित आहार के पक्षपाती थे। कृषि उत्पादन उनका विशिष्ट लक्ष्य था। उनकी मान्यता थी कि उपज बढ़ाकर ही मातृभूमि की समुचित सेवा सम्भव हो सकेगी। अतः वे सिंचाई योजना विशेषतः लघु सिंचाई योजना एवं खाद्य उत्पादन के पक्षपाती थे। उनकी मान्यता थी कि सुगम सुलभ साधनों का विवेक से प्रयोग कर उपज बढ़ायी जा सकती है।

ग्रामीण जनता से उन्हें अधिक स्नेह था। भारत की सच्ची आत्मा ग्रामों और विशिष्टतः किसानों में निवास करती है। गांवों की उन्नति राष्ट्र की समृद्धि है। वे यह मानते थे कि देश का धन जमीन से पैदा होता है। राष्ट्र की आय बढ़ाने और देश को समृद्ध बनाने का दायित्व इस प्रकार प्रत्येक कृषि प्रधान देश में किसानों के विभिन्न कार्यों का ही आश्रय लेता है। ग्राम निर्माण एवं कृषि उत्पादन का प्रमुख आधार उनके शब्दों में पंचायती राज है। उनके शब्दों में पंचायत राज का सबसे जरूरी काम ज्यादा से ज्यादा कृषि उत्पादन कर देश की माली हालत सुधारना है। कृषि उत्पादन में आत्म निर्भरता देश की आर्थिक उन्नति की नींव है। उनका विश्वास था कि जहाँ दिन और इतना है वहां सफलता में सन्देह कहां। किसान एवं सैनिक ही देश के प्रमुख एवं सजग प्रहरी हैं। इसलिये उन्होंने उद्घोष किया था जय जवान जय किसान।'

## विज्ञान एवं तकनीकी

श्री शास्त्री भारतीय संस्कृति के पृष्ठपोषक होने के साथ ही वैज्ञानिक उपकरणों एवं तकनीकी में अटूट विश्वास करते थे। उनकी मान्यता थी कि हम वैज्ञानिक प्रगति की अवहेलना कर विश्व में अपना अस्तित्व नहीं बना सकते। अतः राष्ट्रीय स्तर के अनुकूल हम इनका अनुकरण करना समयोचित है। शास्त्रीजी भारत की प्राचीन संस्कृति और आधुनिकता का सुन्दर सम्मिश्रण चाहते थे। उनका विश्वास था कि जब तक विज्ञान और टेक्नालाजी के क्षेत्र में हम अपने पैरों पर नहीं खड़े होंगे तब तक हमारी प्रगति अवरुद्ध रहेगी। चाहे वह खाद्यान्न का क्षेत्र हो औद्योगिक उत्पादन का क्षेत्र हो चाहे रक्षा का विज्ञान टेक्नालाजी के सहारे ही हम आत्म निर्भर हो सकते हैं।

मानवता विध्वंसक वैज्ञानिक उपकरणों में उनकी आस्था नहीं थी। वे अणु बम के घोर विरोधी थे। उनके प्रधान मंत्री काल में चीन ने दो बार परमाणु बम विस्फोट किए और सभी ओर से यह पुकार होने लगी कि भारत भी परमाणु बम बनाये। लेकिन उन्होंने नेहरू की नीति को निभाते हुये स्पष्ट कर दिया कि भारत परमाणु बम बनाकर अपनी अर्थव्यवस्था को खतरे में नहीं डालना चाहता। परमाणु के रचनात्मक प्रयोगों में उनकी आस्था थी। इनके अनुसार परमाणु बम विश्व शांति के लिए सबसे बड़ा खतरा है।

## सुदृढ़ युद्ध नेता युद्ध सम्बन्धी विचार

शास्त्री जी स्वभाव से ही शान्तिप्रिय व्यक्ति थे। फिर भारत में शान्ति की दुहाई देने वाले राष्ट्र के सर्वोच्च पद पर आसीन होने के पश्चात् उनका शान्ति स्वरूप और मृदु होना स्वाभाविक था। लेकिन जब कोई ऊपर ही आ पड़ता है तो चुप बैठे रहना उनका सिद्धान्त नहीं था। भारत सदैव पाकिस्तान व चीन के साथ मित्रता का इच्छुक रहा है शास्त्री ने भी इस लकीर को पीटा। लेकिन वह लौह पुरुष इसके अन्ध भक्त भी नहीं थे। युद्ध से उन्हें घृणा थी। मानवता के चिर प्रतिस्मृत पुजारी वे मानवता का ध्वंस नहीं चाहते थे। पर वह समय देश की एकता, प्रभुसत्ता और प्रभुसत्ता पर किसी की चुनौती सहन करने वाले भी नहीं थे। शक्ति का जवाब शक्ति से देने के वह पक्षपाती थे। समझौते के पक्षपाती थे। प्रथम बार जब पाकिस्तान ने आक्रमण किया तो ब्रिटेन की मध्यस्थता स्वीकार कर समझौता किया। पर पाकिस्तान ने फिर दुबारा भीषण आक्रमण किया उसका सामना भी किया। इस वीभत्स और भयानक युद्ध में वे हिमालय जैसे अडिग रहे। उनको अपनी जनता पर पूर्ण विश्वास था अतः डटकर वे सामना करते रहे। वे यह मानते थे कि प्रत्येक भारतीय भारत का मस्तक न झुकने पाये और उसका झण्डा ऊंचा रहे इसके लिये बड़ी से बड़ी कुर्बानी करने को तैयार है। इसी दृढ़ आत्मविश्वास ने उन्हें युद्ध-नेता बना दिया।

## भारतीय विदेश-नीति

परराष्ट्र नीति के सम्बन्ध में वे नेहरू के आदर्शों के प्रतीक थे। तटस्थता में उनकी आस्था नहीं थी। वे तटस्थता के पृष्ठपोषक थे पर सक्रिय असमानता के। प्रत्येक अन्तर्राष्ट्रीय मामले में भारत को अपना महत्त्वपूर्ण पार्ट अदा कराने के पक्षपाती थे। विश्व के सभी राष्ट्रों से मित्रतापूर्ण सम्बन्ध स्थापित करना उनका प्रमुख ध्येय था। मानवीय सभ्यता संयुक्त राष्ट्र संघ में उनकी पूरी आस्था थी। अविकसित राष्ट्रों के उत्थान के समर्थक थे। उनके प्रति शास्त्री की गहरी सहृदयता थी। प्रत्येक राष्ट्र की सार्वभौम सत्ता का वे आदर करते थे।

असंलग्नता की नीति को शास्त्री ने सक्रिय रूप दिया था। किसी गुट में शामिल न होकर शान्तिमय तरीकों से राष्ट्र नीति उनका प्रमुख आधार था। उनके शब्दों में यही नीति राष्ट्रीय हित का सर्वोच्च स्थान प्रदान करती है। अविकसित एवं अर्द्ध विकसित राष्ट्रों के लिए यही नीति श्रेयस्कर है।'

## पड़ोसी राष्ट्रों के प्रति व्यवहार सफल चाणक्य

शास्त्रीजी पड़ोसी राष्ट्रों के साथ मित्रतापूर्ण सम्बन्धों के पक्षपाती थे। उनका विश्वास था कि हम उन्नति तभी कर सकते हैं जब पड़ोसियों के साथ सौहार्दता का व्यवहार हो। वे एशिया महाद्वीप की प्रगति शान्तिमय परिस्थितियों में ही सम्भव मानते

थे। चीन व पाकिस्तान कट्टर शत्रु होते हुये भी शास्त्रीजी उनकी मित्रता के लिये कटिबद्ध थे। प्रधानमंत्री श्री शास्त्री ने पदग्रहण करने के बाद दिनांक ११ जून १९६४ की रात पहली बार अपने राष्ट्र व्यापी ब्राडकास्ट में भारत और पाकिस्तान के बीच सम्भावना मैत्री और पारस्परिक सहयोग की आवश्यकता पर जोर दिया और कहा कि ये न केवल दोनों देशों के लिये आवश्यक होगे बल्कि एशिया की शांति और समृद्धि में भी इनका बहुत बड़ा योगदान रहेगा। अफ्रोकी एशियाई एकता के श्री शास्त्री समर्थक थे। चीन के साथ भी वे शान्तिमय वार्ता के उत्सुक थे। अत पड़ोसी राष्ट्रों के प्रति उनकी नीति शांतिमय मित्रता एवं सहयोग पूर्ण थी। अल्पविकसित राष्ट्रों को यथा सम्भव सहयोग देने के वे पूर्ण पक्षपाती थे।

शास्त्री एक सफल चाणक्य भी थे। पड़ोसी राष्ट्रों के प्रति मित्रता पूर्ण व्यवहार रखते हुए भी उनके अनुसार राष्ट्र को सजग एवं शक्ति सम्पन्न होना चाहिये। इसी नीति के कारण पाकिस्तान ने मुंह की खाई। साथ ही नेपाल भूटान एवं सिक्किम आदि छोटे राष्ट्रों को हर तरह की आर्थिक वैज्ञानिक एवं तकनीकी मदद देने के भी वे पक्षपाती थे ताकि राष्ट्रीय सीमाओं की सुरक्षा बनी रहे।

## सफल शांतिदूत

लालबहादुर शास्त्री शांति के लिए शहीद हुए। वे पूर्ण रूप से शान्ति के समर्थक थे। उनका उद्देश्य था कि संसार युद्धविहीन और शांतिपूर्ण हो। कच्छ्रन का समझौता एवं ताशकन्द घोषणा—उनकी शान्तिप्रियता के ज्वलंत उदाहरण हैं। उनके विचार से शान्तिमय वातावरण में ही मानवता का निर्माण सम्भव है। विश्व में शांति कायम करने से ही प्रत्येक राष्ट्र की उन्नति सम्भव है। युद्ध की विनाश के कगार पर खड़ा रहकर न कोई राष्ट्र कभी पनपा है न पनपेगा। वैज्ञानिक प्रगति तभी सम्भव है। साथ ही गरीबी एवं भुखमरी से हम तभी लड़ सकेंगे जब विश्व शांतिमय माध्यमों को अपनायेगा। श्री शास्त्री शांति के पक्षपाती थे लेकिन इसलिए नहीं कि हम कमजोर हैं बल्कि इसलिए कि हम शांति को देश की प्रगति तथा मानव जाति को विनाश से बचाने के लिए आवश्यक समझते हैं। इसी उद्देश्य की पूर्ति हेतु उन्होंने कोसीगन के निमन्त्रण को स्वीकार किया था। श्री शास्त्री का उद्देश्य था कि जनमानस के हृदय में शांति का फैलाना है। यह शांति संयुक्त राष्ट्रसंघ के सदप्रयत्नों से ही सम्भव है। अणु आयुधों एवं अणुबम उनकी दृष्टि में शान्ति को सबसे बड़ा खतरा है। यदि विश्व को शांतिमय बनाया जा सकता है तो सिर्फ एक ही माध्यम है और वह है परमाणु विहीन विश्व। उनका विश्वास था कि परमाणु शक्ति विनाश की अपेक्षा रचनात्मक कार्यों में अधिक सफल सिद्ध हो सकती है। अत परमाणु बमों के वे घोर विरोधी थे। शास्त्री जी निःशस्त्रीकरण के हिमायती थे।

इस प्रकार शास्त्री जी एक महान् व्यक्ति थे महान ही उनके विचार थे। उनकी अविस्मृत प्रतिभा की छाप मानवता पर अविस्मरणीय रहेगी। युगों तक

श्री शास्त्री का दृढ़ चरित्र सादगी सेवावृत्ति कर्मठता साहस एव सेनानी कर्त्तव्य तथा मानवता के हितचिंतक का रूप भारतीय जनता का मार्ग प्रशस्त कर सकेगा।

## श्रीमती इन्दिरा गांधी के राजनीतिक विचार

श्रीमती इन्दिरा गांधी संसार के सबसे बड़े गणतन्त्र देश भारत की सब प्रथम महिला प्रधानमंत्री हैं। यह उनकी देश सेवा की अटूट लगन का ही परिणाम था जो उन्हें इस सर्वोच्च आसन पर नेहरू एव शास्त्री के उत्तराधिकारी के रूप में खींच लाया। श्री नेहरू की सुपुत्री होने के नाते यदि इन्दिरा जी चाहती तो संसार के समस्त आकर्षणों सुखों को उपलब्धि स्वयं ही कर लेतीं पर इस देवी स्वरूपा के अतरग में प्रारम्भ से ही राष्ट्र प्रेम एव मानवता की सेवा के अंकुर प्रस्फुरित हो चुके थे। सभी सुखों को ठोकर मार कर जेलों की यातनायें सहीं। श्रीमती गांधी राष्ट्रीय स्वाधीनता संग्राम की कर्मठ सेनानी रही हैं। आप बहादुर महिला भारत की जागृत नारी एव महिला रत्न की प्रतीक हैं। प्रारम्भ से ही इन्दिरा जी युवा शक्ति संगठन कर उस नवसृजन की ओर ले जाने का पक्षपाती रही हैं। पीड़ित शोषित मानवता को आत्मशक्ति से सम्पन्न करने तथा नारी जाति के जागरण के कार्य का श्रेय इन्दिरा जी को ही है। स्त्रियोचित निर्मलता एव मृदु भाविता की देवी इन्दिरा प्रतीक हैं। अटूट आस्था एव प्राणवान जनता के साथ विश्व मानवता अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति एव सद्भाव का समर्थन कर भारत की परम्पराओं का निर्वाह कर रही हैं।

### वीर महिला एक निर्भीक एवं स्वतन्त्र व्यक्तित्व

स्त्रीरत्न इन्दिरा जी एक वीर महिला हैं। इनका विचार है कि मनुष्य को प्रत्येक अनुकूल व प्रतिकूल अवस्था पर सतुलन बनाये रखना चाहिए। विकट परिस्थितियों का शान्तिमय उपायों द्वारा दृढ़ता से सामना करना चाहिये। मनुष्य जाति तभी उन्नति के शिखर पर आरूढ़ हो सकती है जब उसमें प्रत्येक समस्या का सामना करने की क्षमता उत्पन्न हो जाय तभी राष्ट्र एव जाति उन्नति कर सकती है। मनुष्य को साहस कभी भी नहीं खोना चाहिये। इसी प्रवित्व के कारण इन्दिरा जी ने कठिन परिस्थितियों में देश की बागडोर सम्हाली। उन्होंने परिस्थितियों बाधाओं एव समस्याओं को धैर्यता से देखा एव समयोचित समाधान किया।

### नेहरू की अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति एवं दिवंगत शास्त्री की राष्ट्रीय लोकप्रियता का सुन्दर सम्मिश्रण

इन्दिरा जी ने प्रत्येक अन्तर्राष्ट्रीय पहलुओं पर भारत को फिर से रखा। अपने पिता के कार्य कर्मों को आगे बढ़ाया। इनकी अन्तर्राष्ट्रीय भ्रातृत्वता में दृढ़ आस्था है। साथ ही राष्ट्र के हित को सर्वोच्च स्थान देना भी अपना अभीष्ट कर्त्तव्य समझती हैं। यही कारण है कि राष्ट्रीय लोकप्रियता इनकी दिनोंदिन बढ़ती जा रही है। १९६७ के द्वितीय निर्वाचन में पुन प्रधानमंत्री का आसन मिलना इस बात का

स्पष्ट उदाहरण है। इनकी मान्यता है कि आज के इस वैज्ञानिक एवं परस्पराश्रित युग में राष्ट्र का तो सर्वोच्च स्थान है ही पर अन्तराष्ट्रीयता से परे नहीं जा सकते।

## पुरातन पवित्रता एवं आज के प्रगतिशील युग का सुन्दर समन्वय

श्रीमती गांधी भारतीय संस्कृति भारतीय जीवन और भारतीय दर्शन की अनन्य उपासिका हैं। भारत के अतीत में भी आज तथा अनागत में भारतीय नारी का जो गौरव रहा है उसके जीवन में जो पवित्रता रही है उसकी अपनी जो संस्कृति है शक्ति है वह विश्व इतिहास में दुर्लभ है। इन्दिरा जी इसकी प्रतीक एवं दृढ़ उपासिका हैं। भारतीय महिलाओं को पुरातन पवित्रता और संस्कृति के साथ ही आज के प्रगतिशील युग में नारी के बढ़ते हुए अधिकारों एवं उनकी उपलब्धियों की भी स्पष्ट समर्थक हैं। आज उस त्यागपूर्ण परम्परा के प्रतिनिधि के नेतृत्व एवं निर्देशन में भारतीय प्रजातन्त्र का महान् अभियान प्रगति पथ पर है। ये आधुनिकता की स्पष्ट प्रतिमूर्ति हैं पर पश्चिम के अन्धानुकरण की सख्त विरोधी हैं।

## आर्थिक एवं सामाजिक विकास

भारत के आर्थिक क्षेत्र में समाजवादी ढंग का समाज निर्मित करना उनका लक्ष्य है। सरकारी क्षेत्र में इसी लक्ष्य की पूर्ति के लिये आज तक प्रयत्न जारी रहे, पर कोई विशेष सफलता उपलब्ध न हुई। इन्होंने आर्थिक जगत् में परम्परागत विचार धाराओं का मार्ग त्याग कर एक नयी रीति नीति अपनाई है। ये पूर्णतः आर्थिक दृष्टिकोण [illegible] व्यवहारवादी हैं न आप असफलता की पक्षपाती हैं और न ही किसी भी एक वादावाद की भूलभुलैया में [illegible] भटकना चाहती हैं। आपके विचारों में [illegible] है। [illegible] में विश्वास नहीं है। आप समय [illegible] हैं। इनका विचार है कि [illegible] देने के लिये [illegible] सहायता बहुत [illegible] बन सकता है। [illegible] करने के लिये [illegible] आपका नारा है। आपका जीवनादर्श [illegible] है। [illegible] पड़ती है।

श्रीमती गांधी गरीबी बीमारी एवं अशिक्षा से भारतीय समाज को मुक्ति दिलाना चाहती हैं। आपके प्रयत्न समाज सुधार की ओर रहे हैं। विज्ञान कला साहित्य विचार एवं कर्म की दुनिया में प्रत्येक व्यक्ति को ऊपर उठाने की ओर वे प्रयत्नशील हैं। सभी धर्मों के प्रति आदर एवं सम्मान मनुष्य मात्र का धर्म है।

## राष्ट्रीय एकता की पृष्ठपोषक

इनकी यह भी मान्यता है कि हमारा कोई भी धर्म हो हम चाहे जो भाषा बोलते हों और हम चाहे किसी भी राज्य में रहते हों हमारा राष्ट्र एक है हम एक

है। इस प्रकार राष्ट्रीय एकता की कट्टर समर्थक है। इनका कहना है, धर्म निरपेक्षता लोकतन्त्र समाजवाद और विश्वशांति के जिन आदर्शों पर इस राष्ट्र की बुनियाद रखी है उनका मैं पूरी तरह पालन करूंगी। यही उनकी राष्ट्रीय एकता की स्पष्ट अभिव्यक्ति है। देश का आर्थिक विकास तभी सम्भव है तकनीकी एवं औद्योगिक उन्नति तभी सम्भव है आर्थिक नियोजन तभी सफल हो सकते हैं जब हम सभी एक सूत्र में आबद्ध हो प्रयास करें।

## विदेश नीति

पड़ोसी राष्ट्रों के प्रति आपका दृष्टिकोण मैत्रीपूर्ण है हर सम्भव प्रयास आपके इस ओर रहे हैं। पर मैत्रीपूर्ण भावना के साथ ही सजगता एवं राष्ट्रहित सर्वोपरि हैं और पड़ोसी राष्ट्रों के प्रति सहयोग पूर्ण नीति भी।

परम्परागत शांति पूर्ण भारतीय प्रवृत्ति की आप समर्थक हैं। व गुट निरपेक्षता तथा सह अस्तित्व की कट्टर समर्थक हैं। आपके नेतृत्व में हम अन्तर्राष्ट्रीयता की ओर बढ़े हैं।

प्रधानमंत्री बनने के बाद श्रीमती गांधी ने विभिन्न शक्ति सम्पन्न राष्ट्रों की राजकीय यात्रायें तटस्थ देशों के शिखर सम्मेलन आदि द्वारा हमारी अन्तर्राष्ट्रीय नीति की अनुकूलता प्रतिष्ठा और सफलता को भली भांति संस्थापित कर दिया है।

विश्व में शांति की आप अग्रिम समर्थक हैं। शांति पूर्ण वातावरण के माध्यम से ही आपका विश्वास है कि मानवता के घोर शत्रु गरीबी अज्ञान एवं अन्धविश्वास को दूर कर सकते हैं। वियतनाम समस्या पर भी आप शांतिपूर्ण हल चाहती हैं। निःशस्त्रीकरण में आपकी पूर्ण आस्था है। इनके शब्दों में भारत सदव से विश्व-शांति एवं मैत्री का अभिलाषी है और रहेगा।